# निवेदन

यह कोश प्रस्तुत करने में मेरा मुख्य उद्देश्य यह रहा है कि पिछले दो-तीन दशकों में ज्ञान-विज्ञान के विभिन्न क्षेत्रों में गढ़े या स्थिर किये हुए शब्दों का संकलन हो और अपनी इस शब्द-सम्पदा का आर्थी विवेचन भी निरूपित हो।

शब्दों का संकलन मुख्यतः हिन्दी में प्रकाशित नवीन ग्रन्थों से ही किया गया है साथ ही इस बात का भी ध्यान रखा गया है कि भारत सरकार द्वारा प्रस्तुत तथा स्वीकृत शब्दावली के अनुरूप ही इनका चयन हो। फिर भी सरकारी 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' पर पूर्णतः निर्भर होना न तो युक्तिसंगत ही था और न समीचीन ही। मेरा ऐसा विश्वास है कि यह कोश मनबिरा भर लेने लायक है भरोसा करने लायक नहीं। अन्य सरकारी कामों की तरह यह भी एक सरकारी काम होने पर भी एक आरम्भिक और प्रायोगिक काम है। अनेक अवसरों पर सरकारी शब्दों की अपेक्षा उन अन्य शब्दों को वरीयता दी गयी है जो या तो पहले से प्रचलित हैं या जो उनकी अपेक्षा मुझे अधिक तर्कसंगत प्रतीत हुए या सूझे हैं।

सरकारी 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' में विधिक क्षेत्र के प्रसिद्ध Will शब्द के लिए भी 'इच्छा-पत्र' सुझाया गया है और Probale के लिए भी 'इच्छा-पत्र' ही दिया गया है। अंग्रेजी के दो ऐसे शब्दों के लिए एक ही शब्द देना जिनके अर्थों में मौलिक अन्तर हो अनुचित भी है और भ्रामक भी।[1] इसके अतिरिक्त जो सबसे बड़ी भूल हुई है वह यह है कि Will में जो भाव हैं वे 'इच्छा-पत्र' से व्यक्त होते ही नहीं। एक तो यह कि Will मौखिक भी होता या हो सकता है परन्तु 'इच्छा-पत्र' केवल उसका लिखित रूप ही होगा। दूसरे यह कि Will का सम्बन्ध सम्पत्ति से होता है जब कि 'इच्छा-पत्र' से ऐसा कोई आशय नहीं निकलता। तीसरे Will सदा मृत्यु के बाद कार्यान्वित होता है तथा अन्तिम इच्छा का परिचायक होता है जब कि 'इच्छा-पत्र' से ऐसा कोई संकेत नहीं मिलता। Will के लिए 'इच्छा-पत्र' की अपेक्षा 'वसीयत' ही ठीक है जिसे सरकारी कोश में स्थान नहीं मिला है। यह Will के मौखिक पक्ष का भी वाचक है और इसमें कर्ता के उपरान्त उसकी

---

१. 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' में इस तरह की भूलें प्रचुर हैं। कुछ उदाहरण लीजिए :—Subsidy और Gratuity के लिए उपदान, Mandate और Writ के लिए प्रादेश, Cast iron और Pig iron के लिए ढलवाँ लोहा, Augmentation और Magnification के लिए आवर्धन Bonus और Dividend के लिए लाभांश By law और Sub rule के लिए उपनियम आदि आदि।

सम्पत्ति आदि की व्यवस्था का भाव भी अन्तर्हित है। Will के जिस दूसरे लिखित रूप के लिए इच्छा-पत्र का प्रयोग हो सकता है उसके लिए भी पहले से वसीयतनामा भी मौजूद है। Probate के लिए 'वसीयत प्रमाणक' ठीक रहेगा क्योंकि यह अदालत के प्रमाण पत्र के रूप मे होता है तथा इसमे किसी के द्वारा की हुई वसीयत या लिखे हुए वसीयतनामे की सत्यता प्रमाणित की जाती है। 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' मे Testator के लिए 'वसीयत कर्ता' और Testate के लिए वसीयती दिया ही गया है, पर Will के लिए 'वसीयत' का अभाव उसमें खटकता है।

'Finger Print' के लिए 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' में 'अंगुलि चिह्न' दिया गया है। मेरी समझ मे 'अगुलि चिह्न' की अपेक्षा 'अगुलि छाप' अधिक उपयुक्त है। पोरों पर चिह्न ही होते हैं परन्तु कागज पर उनकी छाप ली जाती है। फिर Print मे मुद्रण या छापने का ही भाव प्रधान होता है छाप लिये जानेवाले चिह्नों का नही।

Mood के लिए सरकारी 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' मे लिए गये 'भावदशा' शब्द से 'मनोदशा' निश्चित ही अधिक उपयुक्त है क्योंकि Mood वस्तुतः मन (भाव की नहीं) की उस विशिष्ट दशा का सूचक होता है जो किसी प्रकार की अनुभूति, भावना या वृत्ति पर आश्रित होती है और जो समय-समय पर स्थितियों के अनुसार बदलती रहती है।

ऐसे अवसरो पर 'वैज्ञानिक परिभाषा कोश' मे सरकारी 'पारिभाषिक शब्द सग्रह' का शब्द तो ले लिया गया है पर उसके आगे उस शब्द विशेष का सकेत कर दिया है जो अधिक उपयुक्त प्रतीत हुआ है तथा जिसमे अर्थ निरूपित हुआ है।

'वैज्ञानिक परिभाषा कोश' मे प्रशासनिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों के भी ऐसे कुछ शब्दों को स्थान दिया है जो अब तक हिंदी कोशों मे नहीं आये हैं और जो प्रायः लेखको, विद्यार्थियो आदि के लिए जिज्ञासा के विषय होते हैं। इस प्रकार यह कोश सामान्य हिन्दी-हिन्दी कोश का पूरक सदर्भ ग्रंथ का काम भी दे सकता है।

कोश रचना मे सबसे अधिक कठिन काम होता है शब्दों की ठीक और पूरी व्याख्या करने का। हिन्दी कोश-रचना कला का आरम्भिक विद्यार्थी होने के नाते में अनुभव करता हूँ कि किसी शब्द की ऐसी व्याख्या करना जो अव्याप्ति और अतिव्याप्ति दोषो से बची रह सके अत्यन्त दुष्कर है। शब्द का ठीक-ठीक आशय समझना, ठीक से समझे हुए आशय को सहज उचित और सुबोध रूप मे अभिव्यक्त करना ये दोनों ऐसी बाते है जो कोश रचना कला के आरंभिक विद्यार्थी की क्षमता के बाहर की हैं। पिछले नौ-दस वर्षो से मानक हिन्दी कोश, शब्द साधना, शब्दार्थ-मीमासा आदि का सपादन-कार्य करते समय शब्दो की व्याख्याएँ निरूपित और संपादित करने मे ही मैंने अपनी विशेष अभिरुचि देखी और यही कारण है कि अपने आदरणीय गुरुजनो के निर्देश से इस कार्य की ओर प्रवृत्ति हुआ।

परिभाषाएँ प्रस्तुत करते समय एक समस्या और भी सामने आयी। वह यह कि व्याख्या उस हिन्दी शब्द की जाए या उस अंग्रेजी शब्द की जिसका उसे तदर्थी माना गया

# वैज्ञानिक

# परिभाषा कोश

अंक—पु० १. गणित में, उन चिह्नों में से हर एक जिनसे गिनतियाँ सूचित की जाती हैं; जैसे-१,२,३,४,५ आदि। [Numeral]
२. परीक्षण में, किसी विषय में प्राप्त योग्यता, गुण आदि का सूचक मान। [Marks]

अधिकतम ~ maximum marks
उत्तरण* ~ pass marks
न्यूनतम ~ minimum marks

३. मुद्रण-प्रकाशन में, किसी समाचार-पत्र, पत्र-पत्रिका आदि का कोई दैनिक, साप्ताहिक, मासिक आदि प्रकाशन, अथवा किसी विशिष्ट अवसर या प्रयोजन से होने-वाला प्रकाशन; जैसे—मई अंक, दीपावली अंक, निराला अंक, साहित्य अंक आदि। [Number]

अंकयोग—पु० परीक्षण में, परीक्षा के विभिन्न विषयों आदि में प्राप्त सब अंकों का योग। [Aggregate marks]

अंकित्र—पु० यांत्रिकी में, वह मशीन जो (गति, समय, भार, नकदी आदि का) आलेखन करती हो। [Recorder]

अंकुश कृमि—पु० चिकित्साशास्त्र में, क्षुद्र अन्त्र के पहले भाग में रहने वाले १० से १३ मिलीमीटर तक लंबे कृमि जिन में अंकुश सा अवयव भी होता है। [Hook worm]

अंग—पु० शरीर शास्त्र में, प्राणी अथवा वनस्पति का वह अवयव जो कोई महत्त्व-पूर्ण विशेषतः स्वतंत्र कार्य करता हो; जैसे—हाथ, पैर, आँख, नाक आदि। [Organ]

अंगकद—पु० मूर्ति तथा चित्रकला में, वह स्थिति जिसमें किसी वस्तु, व्यक्ति आदि के सब अंग समानुपातिक दृष्टि से बरा-बर हों।

अंगच्छेदन—पु० शल्यकर्म में, शरीर का कोई दूषित, विकृत या विषाक्त अंग काट कर निकाल देना। [Amputation]

* 'उत्तर प्रदेश प्रशासन शब्दकोश' में pass marks के लिए 'उत्तीर्णांक' दिया है, जो वस्तुतः ठीक नहीं है। passing का भाव 'उत्तरण' में है, 'उत्तीर्ण' तो passed का वाचक है।

अंगदौर्बल्य—पु० शरीर शास्त्र में, ऐसी शारीरिक क्षीणता या कृशता जो शरीर का ठीक प्रकार से पोषण न होने से तथा रक्त-कणों की विकृति के फलस्वरूप होती है। [Cachexia]

अंगरक्षक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह सैनिक अधिकारी जो राजा, राष्ट्रपति आदि की (शारीरिक) रक्षा के लिए प्रायः सब जगह और हर समय उसके साथ रहता हो। [Body Guard]

अंगराग—पु० वह सामग्री जिसका उपयोग त्वचा, हाथों, बालों आदि का सौंदर्य बढ़ाने के लिए होता है। [Cosmetics]

अंगाराश्म—पु० भूविज्ञान में, अपेक्षया अधिक कड़े पत्थर का कोयला। [Anthracite]

अंगी—पु० दर्शन में, अंगों का व्यवस्थित और सामूहिक रूप जो व्यवहार में एक इकाई के रूप में स्वीकार किया जाता है।

अंगुलि चिह्न—पु० दे० 'अंगुलि छाप'।

अंगुलि छाप*—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, अंगुलि के ऊपरी पोर की रेखाओं (चिह्नों) की छाप। [Finger print]

~ कार्यालय finger print bureau

~ विशेषज्ञ finger print expert

अंगुलि वातरक्त—पु० चिकित्सा शास्त्र में, गठिया रोग का वह भेद जिसमें अंगुलियों में सूजन और दर्द होता है। [Chiragra]

अंड ग्रंथि—स्त्री० शरीर विज्ञान में, पुरुष की दो अंडाकार यौन ग्रन्थियों में से हर एक जिनमें से शुक्राणु निसृत होते हैं। [Testicle]

अंत: करण—पु० मनोविज्ञान में, मानव शरीर की वह आंतरिक चेतना-शक्ति जो सत्य और असत्य का निर्णय करती और मनुष्य को सदा उचित कार्य करने के लिए प्रेरित करती है। [Conscience]

अंत:कालीन—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, दो कार्यों, घटनाओं आदि के बीचवाले समय से सम्बन्ध रखने अथवा उसमें होनेवाला। [Ad interim]

~सरकार ad interim govt.

अंत:कृषि—स्त्री० कृषिशास्त्र में, खड़ी फसल के समय निकाई, गुड़ाई करने तथा पौधों की जड़ों पर मिट्टी चढ़ाने की क्रिया। [Interculture]

अंत:केंद्र—पु० ज्यामिति में, त्रिभुज के कोणों के समद्विभाजकों के प्रतिच्छेदक बिंदुओं में से हर एक। [Incentre]

अंत:प्रवेश—पु० जीव विज्ञान में, अंदर प्रवेश करने की क्रिया; जैसे—फेफड़ों में होनेवाला वायु का अंत:प्रवेश। [Ingression]

अंत:स्थ वर्ण—पु० भाषा विज्ञान तथा व्याकरण में, ऐसे वर्ण जो मूलतः स्वर होने पर भी व्यंजन की तरह प्रयुक्त होते हों। य्, र् और व्, ये अंत:स्थ वर्ण माने गये हैं। [Semi-vowel]

अंत: स्राव—पु० शरीर शास्त्र में, वह भीतरी द्रव पदार्थ या रस जो रक्त में मिलकर

---

* पारिभाषिक शब्द संग्रह में Finger print के लिए 'अंगुलि चिह्न' रखा गया है। पोर पर चिह्न तो होते हैं परन्तु कागज पर उनकी छाप आती है।

शारीरिक अंगों को उद्दीप्त करती है। [Hormone]

अंतःस्रावी ग्रंथियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, ऐसी ग्रन्थियाँ जो प्रभावित किये गये ऊतकों से कुछ दूरी पर स्राव या हारमोन निस्सृत करती है जिन्हें रक्तधारा अपने साथ प्रवाहित करती और उपयुक्त स्थानों पर पहुँचा देती है। [Endocrine Gland]

अंतर्—उप० इकाइयों, पक्षों, व्यक्तियों आदि के बीच में या पारस्परिक रूप से होनेवाला। [Inter]

~ राज्य inter-state
~ राष्ट्रीय inter-national
~ विभागीय inter-departmental
~ विश्वविद्यालय inter-university

अंतरण—पु० १. महाजनी तथा वाणिज्य में, धन या रकम का एक मद या खाते से दूसरी मद या खाते में ले जाया जाना। [Transference]
२. प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में संपत्ति आदि का एक व्यक्ति के हाथ से दूसरे व्यक्ति के हाथ में जाना। [Transference]

अंतरध्यादेश—पु० मनोविज्ञान में, वह आदेश जिसके द्वारा अंतःकरण या अंतश्चेतना व्यक्ति को कोई कार्य करने या न करने के लिए प्रेरित करती है। [Dictates of conscience]

अंतरपणन—पु० वाणिज्य में, हुंडियाँ, बचासुचा या रहतियाँ माल आदि एक बाजार से कम दामों में खरीदकर अधिक दामों पर दूसरे बाजार में बेचना। [Arbitrage]

अंतरादेश*—पु० दे० 'अंतरावर्त'। [Enclave]

अंतरानुभूति—स्त्री० सौंदर्य शास्त्र में, ऐसी आंतरिक अनुभूति जिससे ज्ञान तो प्राप्त होता हो परन्तु जिसका विश्लेषण न हो सकता हो। [Infeeling]

अंतरावर्त†—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह वैदेशिक भूभाग जो चारों ओर से किसी दूसरे विशिष्ट देश से घिरा हुआ हो। [Enclave]

अंतरिक्ष—पु० १. भौतिक विज्ञान में, पृथ्वी के वातावरण से बाहर का वह अनंत और असीम विस्तार जिसमें सारा ब्रह्मांड फैला हुआ है। [Space] २. दे० 'आकाश'।

अंतरिक्ष किरण—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, अंतरिक्ष से आनेवाली एक प्रकार की किरणें जो अत्यंत भेदक तथा तीव्र होती हैं। [Cosmic Rays]

अंतरिक्ष यान—पु० यान्त्रिकी में, अंतरिक्ष में उड़नेवाला यान। [Space-ship]

अंतरिम—वि० बीचवाले समय के लिए तथा अस्थायी रूप से होनेवाला। [Interim]

~ अवधि interim period
~ आदेश interim order
~ व्यादेश interim injunction
~ शासन interim government

---

* पारिभाषिक शब्द संग्रह में Enclave के लिए दिया हुआ अंतरादेश (अंतर+आदेश) किसी प्रकार उपयुक्त नहीं है।

† यद्यपि अन्तरावर्त और बहिरावर्त (देखें) में बहुत अन्तर है परन्तु साधारणतया लोक व्यवहार में बहिरावर्त के लिए भी प्रायः अन्तरावर्त का ही प्रयोग होता है।

~सहायता interim relief

अंतरीप—पु० भूगोल में, भूमि का वह नुकीला खंड जो समुद्र में दूर तक निकला या बढ़ा हुआ हो। [Cape]

अंतर्ग्रस्त—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (व्यक्ति) जिसे इस प्रकार किसी बात से संबद्ध किया गया हो कि उसे कठिनाइयों और परेशानियों का सामना करना पड़ रहा हो। [Involved]

अंतर्ज्ञान—पु० दर्शन शास्त्र तथा मनोविज्ञान में, वह ज्ञान जो सक्रिय तर्कशीलता के बिना आप से आप तथा तत्काल प्राप्त होता है। [Intuition]

अंतर्दंत्य—वि० भाषाविज्ञान में, (ध्वनि) जिसका उच्चारण करते समय जीभ ऊपर और नीचे की दंत-पंक्तियों के बीच में रहे। [Interdental]

अंतर्दर्शन—पु० मनोविज्ञान में, अपने मन उसकी क्रियाओं, अनुभूतियों, प्रतिक्रियाओं आदि पर स्वयं विचार तथा छान-बीन करना। [Introspection]

अंतर्दशा—स्त्री० ज्योतिष में, वह अवस्था जो किसी एक ग्रह के भोग काल के अंतर्गत पड़नेवाले अन्य ग्रहों के भोग काल से उत्पन्न होती है।

अंतर्दह इंजन—पु० यांत्रिकी में, वह इंजन जिसके भीतर सिलिंडर में ऊर्जा उत्पादक ईंधन जलता हो। [Internal combustible engine]

अंतर्दहन—पु० यांत्रिकी में, (इंजनों में) ईंधन और हवा के मिश्रण के फलस्वरूप होनेवाला विस्फोट जिसके फलस्वरूप पुर्जों में गति आती है। [Internal combustion]

अंतर्दृष्टि—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह मानसिक शक्ति जिसके द्वारा व्यक्ति प्रच्छन्न किंतु वास्तविक रहस्य का उद्घाटन सफलतापूर्वक करता है। [Insight]

अंतर्द्वंद्व—पु० मनोविज्ञान में, वह स्थिति जब मनमें ऐसी प्रवृत्तियाँ, भाव या विचार उत्पन्न होते हैं जिनमें परस्पर विरोध या संघर्ष होता है। [Conflict]

अंतर्धारा—स्त्री० समाज मे फैली हुई वह विचारधारा जिसका साधारणतया देखने पर ऊपर से पता न चलता हो। [Under current]

अंतर्ध्वंस—पु० राजनीतिक क्षेत्र में (क) जान बूझकर तथा बुरे उद्देश्य से हानि पहुँचाने, सरकार को ठप करने या उत्पात खड़ा करने के लिए तोड़-फोड़ के काम करना। (ख) इस प्रकार किया हुआ तोड़-फोड़ का काम। [Sabotage]

अंतर्नियम—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी लेख या लेख्य (जैसे—संविधान, संधिपत्र) का कोई एक स्वतंत्र अंश या धारा। [Article]

अंतर्प्रांतीय—वि० प्रशासनमें, दो या अधिक प्रांतों के पारस्परिक व्यवहारों से संबंध रखनेवाला अथवा उनके बीच होने या रहनेवाला। [Inter provincial]

अंतर्बाधा—स्त्री० शिक्षाशास्त्र में, किसी एक शारीरिक क्रिया-कलाप द्वारा दूसरे क्रिया-कलाप के मार्ग में खड़ी की हुई बाधा। [Inhibition]

अभिसक्रिय ~ proactive inhibition

परिणामी ~ extinctive inhibition

सहचारी ~ associated inhibi:

**अंतर्भावना**—स्त्री० मनोविज्ञान में, मानव चित्त की वह विशिष्ट प्रवृत्ति जिसके फलस्वरूप वस्तु के गुणों का अनुभव 'स्व' में होता है। [Infeeling]

**अंतर्भेदी**—वि० भूविज्ञान में, (ऐसा पदार्थ) जिसकी ऐसे पदार्थों तथा क्षेत्रों में भी स्थिति देखी जाती हो जिनमें साधारणतया उसकी पहुँच या व्याप्ति नहीं होती। [Intrusive]

~ वृद्धि intrusive growth

~ शैल intrusive rock

**अंतर्मिश्रण**—पु० समाजशास्त्र में, व्यक्तियों का एक दूसरे से या आपस में इस प्रकार मिलना कि वैवाहिक, सामाजिक आदि सम्बन्ध स्थापित हो सकें। [Intermingling]

**अंतर्मुखता**—स्त्री० मनोविज्ञान में, अपने विचार और मौज में ही सुख की प्राप्ति तथा संतोष के दर्शन करने की वृत्ति। [Introversion]

**अंतर्मुखी**-पु० मनोविज्ञान में, अपने ही विचार और मौज में सुख तथा सन्तोष पानेवाला व्यक्ति। [Introvert]

**अंतर्राष्ट्रवाद**—पु० राजनीति शास्त्र में, यह सिद्धांत कि समस्त राष्ट्रों को अंतर्राष्ट्रीय स्तर पर परस्पर सहयोग करना चाहिए। [Internationalism]

**अंतर्रोध**—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (क) बीच में रुकावट लाना या रोकना। (ख) उद्दिष्ट या गंतव्य स्थान या लक्ष्यसिद्धि पर पहुँचने से पहले बीच ही में रोक देना। (ग) उक्त प्रकार से लगायी हुई रोक या खड़ी की हुई रुकावट। [Interception]

**अंतर्लयन**—पु० वाणिज्य तथा विधिशास्त्र में, एक कंपनी का दूसरी कंपनी में विलीन होना। [Absorption]

**अंतर्विरोध**—पु० वह स्थिति जब किसी कथन में ऐसे शब्द होते हैं जो एक दूसरे के विरोधी अर्थ या भाव सूचित करते हैं, जैसे—उदार कंजूस। [Contradiction] २. दे० 'प्रतिकूलोक्ति'।

**अंतर्विवाह**—पु० सामाजिक क्षेत्र में, ऐसा विवाह जिसमें वर तथा कन्या भिन्न-भिन्न जातियों के हों या भिन्न-भिन्न धर्मों के माननेवाले हों। [Intermarriage]

**अंतर्वृत्ति**—स्त्री० मनोविज्ञान में, चेतना का वह सहज व्यापार जिसमें बिना किसी परिणाम का विचार किये सहसा कोई कार्य करने की रुझान होती है। [Impulse]

**अंतस्तर**—पु० वनस्पति विज्ञान में, पके हुए फल की अंदरूनी तह। [Endocarp]

**अंतस्त्वचा**—स्त्री० शरीरशास्त्र में, जीवित कोशिकाओं से बनी हुई बाह्य त्वचा की नीचेवाली परत जिसमें अनेक छोटी-छोटी रक्तवाहिकाओं तथा स्नायुओं के सिरे मिलते हैं। [Dermis]

**अंतस्त्वचिका**—स्त्री० शरीर शास्त्र में, किसी भीतरी अंग (विशेषतः वृक्क) की बाहरी परत या भाग। प्रांतस्था। [Cortex]

**अंतरस्थ राज्य**—पु० राजनीति शास्त्र में, दो बड़े-बड़े राज्यों की सीमा के बीच में स्थित कोई छोटा राज्य जिसके फलस्वरूप उनमें सीमा-संघर्ष सम्बन्धी विवाद उठने की सम्भावना कम हो जाती है। [Buffer State]

अंतांग—पु० व्याकरण तथा भाषा विज्ञान में, किसी शब्द का (के) अंतिम अक्षर जिसे (जिन्हें) आधार शब्द में जोड़ा जाता है; जैसे—पात्रता में का 'ता' प्रत्यय अंतांग है। [Ending]

अंतात्रपु—पु० रसायन शास्त्र में, टिन, तांबे ऐंटीमनी के योग से बनी हुई एक मिश्रित धातु। [Britannia Metal]

अंतिमता—स्त्री० प्रशासन में, अन्तिम रूप से स्थिर, पूरा या निश्चायक होने की अवस्था, गुण या भाव। [Finality]

अंतिमेत्थम—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, दो पक्षों में से किसी एक पक्ष द्वारा अंतिम रूप से प्रस्तुत किया हुआ वह प्रस्ताव जिसे प्रतिपक्ष द्वारा न मानने पर दोनों पक्षों में मैत्रीभाव समाप्त हो जाता है, और कभी-कभी युद्ध की नौबत भी आ जाती है। [Ultimatum]

अंत्याधार—पु० वास्तु रचना में, पुलों आदि के छोरों के वे आधार जो उनकी दाब सहन करते तथा उन्हें खिसकने, ऐंठने, झुकने आदि से रोकते हैं। [Abutment]

अंध उड़ान—पु० वैमानिकी में, भूमि को बिना देखे ही अथवा बिना संकेत प्राप्त किये विमान चलाना। [Blind Flying]

अंधकार युग—पु० इतिहास में, किसी महादेश या महाद्वीप के विचार से वह समय जिसके संबंध में अभी तक ऐतिहासिक तथ्यों की पूरी-पूरी और स्पष्ट जानकारी प्राप्त न हो सकी हो। युरोप के संबंध में यह समय दसवीं शताब्दी से पूर्व का माना जाता है। [Dark Ages]

अंध महाद्वीप—पु० भूगोल में, दक्षिणी ध्रुवदेश में भयानक सागरों से घिरा हुआ भू-भाग जहां अंधड़ बराबर चलते रहते हैं। [Antartic]

अंध-विश्वास—पु० समाज शास्त्र में, बिना समझे-बूझे किसी अज्ञात या रहस्यपूर्ण विषय के संबंध में बना या बनाया हुआ प्रायः तर्कहीन विश्वास। [Superstition]

अंधा कोयला—पु० भू-विज्ञान में, एक प्रकार का कोयला जिसमें से प्रकाश या लौ नहीं निकलती केवल धूआं निकलता है। [Blind Coal]

अंधी घाटी—स्त्री० भूगोल में, वह घाटी जहां पहुँचकर किसी नदी का जल अंदर समाने लगता है और पृथ्वी तल पर उसके प्रवाह का अंत हो जाता है। [Blind Valley]

अंश—पु० १. अर्थ-शास्त्र में, वह भाग या हिस्सा जो किसी सम्पत्ति, लाभ आदि में किसी साझीदार का होता है। [Share]

२. वाणिज्य में, किसी व्यापारिक संस्था में लगी हुई पूंजी का कोई विशिष्ट भाग। [Share]

३. गणित में, पैमाने का अंतराल खंड; जैसे-सेन्टीग्रेड अंश, कोण अंश। [Degree]

~ मापक degree scale

अक्षांतर ~ degree of longitude

४. वह अंक जो भिन्न सूचित करते समय रेखा के ऊपर रहता है; जैसे—$\frac{5}{6}$ में का ५ अंश है। [Numerator]

अंशकालिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र तथा वाणिज्य में, कुछ या थोड़े समय के लिए होने या किया जानेवाला [Part-time]

~ कार्य part-time job

~कर्मचारी~कार्य कर्ता, part-time worker

~सेवा part-time service

अंशच्छेदन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शल्य कर्म द्वारा शरीर के भीतर का कोई अंश काटकर अलग करना। [Ablation]

अंशदान—पु० १. सामाजिक क्षेत्र में, किसी सामान्य हित या निधि के निमित्त दूसरों के साथ मिलकर धन, प्रयत्न आदि से सहायता करना। [Contribution] २. इस प्रकार की जानेवाली सहायता। [Contribution]

अंशशोधन—पु० रसायन शास्त्र में, थर्मामीटर आदि किसी मापन उपकरणिका के अंशों को ठीक और स्थिर करना। [Calibration]

अंशाधिमत—पु० विधि शास्त्र में, आंशिक अधिमत। [Partial Verdict]

अकरण—पु० गणित, वाणिज्य में, वह चीज, बात या संख्या जो संकलन करने या जोड़ लगाने में भूल से छूट या रह गयी हो। [Omission]

अकलुप इस्पात—पु० धातु विज्ञान में, इस्पात, क्रोमियम आदि से बनी हुई मिश्र धातु जिसपर कार्बनिक और अकार्बनिक अम्लों, वायुमंडल आदि का कुप्रभाव नहीं पड़ता। [Stainless Steel]

अकादमिक—वि० शिक्षा शास्त्र तथा साहित्य में, मुख्यतः शास्त्रीय अध्ययन, विवेचन आदि से संबंध रखनेवाला (अर्थात् जो व्यवहार के क्षेत्र में न आ सकता हो)। [Academic]

अकादमी—स्त्री० वह संस्था जिसका उद्देश्य कला, साहित्य, विज्ञान आदि की उन्नति तथा प्रचार करना हो। [Academy]

अकाल सहायता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, अकाल-ग्रस्त व्यक्तियों की की जानेवाली सहायता। [Famine Relief]

अकृत—वि० विधिक क्षेत्र में, रद्द किया हुआ। [Nullified]

~ करना nullify

अक्षर—पु० १. भाषा विज्ञान में, श्वास के एक झटके में उच्चरित होनेवाली ध्वनि। ध्वनि-इकाई। शब्दांश। [Syllable] २. ध्वनि या वर्ण का चिह्न। [Letter]

अक्षर-चर्या—स्त्री० दर्शन, साहित्य आदि में, लेखों आदि के मात्र शब्दार्थ ग्रहण करने की प्रवृत्ति। [Literalism]

अक्षर-योजन—पु० मुद्रण में, मुद्रों या टाइपों को लेख, पत्र, पुस्तक आदि छापने के उद्देश्य से एक एक कर बैठाना। [Composing]

अक्षर-वियोजन—पु० मुद्रण में, (छपाई के बाद) बैठाये हुए टाइपों को अलग अलग उनके घरों में रखना। [Distribution]

अक्ष-रेखा—स्त्री० चित्र-कला में, वह रेखा जो किसी चित्र को दो सम विभागों में विभक्त करती हो। [Axis]

अक्षांश—पु० भूगोल में, भू-मध्य रेखा के उत्तर या दक्षिण स्थित किसी विन्दु की वह कोणीय दूरी जो अंशो में नापकर मानचित्र में पूर्व-पश्चिमी रेखाओं के द्वारा सूचित की जाती है। [Latitude]

अक्षि-साक्षी—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा साक्षी जिसने कोई घटना अपनी आँखो से देखी हो। [Eye-witness]

अग्नि-परीक्षा—स्त्री० सामाजिक और राजनीतिक क्षेत्र में कोई ऐसी विकट स्थिति जिससे सफलतापूर्वक पार पाने के लिए बहुत अधिक धैर्य तथा साहस की आवश्यकता होती है। [Acid Test]

अग्नि-भीति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें रोगी को आग से बहुत अधिक भय लगता है। [Pyrophobia]

अग्नि-शामक—पु० यान्त्रिकी में, एक प्रकार का छोटा उठाऊ यंत्र जिसमें कुछ विशिष्ट रासायनिक पदार्थ भरे रहते हैं तथा जिसका उपयोग आग बुझाने के लिए होता है। [Fire-extinguisher]

अग्नि-शामक दल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, अग्नि-कांड होने पर आग बुझाने के लिए तथा आग से जन-धन की रक्षा करने के लिए राजकीय संघटित दल। [Fire Brigade]

अग्निसह—वि० वैज्ञानिक क्षेत्र में, जिसे आग अपने प्रभाव से विकृत, प्रभावित या नष्ट न कर सकती हो। [Fire-proof]

अग्न्याशय—पु० शरीर शास्त्र में, उदर में आमाशय के निम्न भाग के पीछे की एक बड़ी ग्रन्थि जो एक प्रकार का पाचक रस तथा इंसुलीन (Insulin) नामक अन्तःस्राव उत्पन्न करती है। [Pancreas]

~ रस pancreatic juice

~ वाहिनी pancreatic duct

~ शिरा pancreatic vein

अग्र—वि० सामने का अथवा आगे की ओर होनेवाला। [Anterior]

~ कक्ष anterior chamber

~ गल-शिरा anterior jugular vein

~ गुलिका anterior tubercle

अग्र-गति—स्त्री० अग्रसर होने या आगे की ओर बढ़ने की क्रिया या भाव। [Advance]

अग्रता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, क्रम, समय, महत्त्व आदि के विचार से अग्र होने की अवस्था या भाव। [Priority]

~ कार्य-क्रम priority programme

~ सूची priority list

अग्रदाय—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी शासनिक कार्य के संपादन के लिए किसी व्यक्ति को दिया जानेवाला अग्रिम (धन)। [Imprest]

~ धन imprest money

~ पद्धति imprest system

अग्रदूत—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह राजपुरुष जो राज्य की तरफ से घोषणाएँ करता तथा दूसरे राज्यों तक अपने राज्य के संदेश पहुँचाता हो। [Herald]

अग्रधर्षक—पु० राजनीति शास्त्र में, वह जो बिना किसी प्रकार की उत्तेजना के ही दूसरे पर आक्रमण करता हो। [Aggressor]

अग्रधर्षण—पु० राजनीति शास्त्र में, बिना किसी प्रकार की उत्तेजना के किया जानेवाला आक्रमण या हमला। [Aggression]

अग्रनत—वि० चिकित्सा शास्त्र में, जिसका अग्रनमन हुआ हो। [Anteverted]

अग्र-नमन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के किसी अंग विशेषतः गर्भाशय का अपने सामान्य अक्ष से आगे की ओर झुक जाना। [Anteversion]

अग्रसारक—पु० खेल-कूद में, हाकी, फुटबाल

आदि खेलों में कुछ खिलाड़ियों में से हर एक जो आगे की अर्थात् प्रथम पंक्ति में रहते हैं। [Forward]

अग्रसारण - पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, आगे की ओर बढ़ाना। [Forwarding]

~ टिप्पणी forwarding note

~ पत्र Forwarding letter

अग्रसारित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, आगे की ओर बढ़ाया हुआ। [Forwarded]

अग्रांश—पु० खगोल में, क्षितिज में ठीक पूर्व और ठीक पश्चिम के वे बिंदु जहाँ से खगोलीय पिंड उदित और अस्त होते हैं। [Amplitude]

अग्रिम--वि० समय के विचार से आगे या पहले होनेवाला। [ Advance ]

~ प्रति advance copy

~ भुगतान advance payment

अघोर-पंथ—पु० सामाजिक और धार्मिक क्षेत्रों में, एक भारतीय सम्प्रदाय जो लोक-बाह्य आचरणों को अपनी साधना का आधार मानता तथा तंत्र-मंत्र, हठ-योग और श्मशान-क्रिया के द्वारा विशेष शक्ति प्राप्त करने में विश्वास करता है।

अघोष—पु० भाषा विज्ञान में, (व्यंजन वर्ण) जिसके उच्चारण के समय स्वर-तंत्रियाँ एक दूसरे से दूर रहती हैं, तथा उनमें कंपन नहीं होता; जैसे—क्, ख्, च्, छ् आदि। [Voiceless]

अघोषीकरण—पु० भाषा विज्ञान में, सघोष वर्ण का अघोष वर्ण में परिवर्तन होने का नियम। [Devocalization]

अघ्राणता—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें आदमी में सूंघने की शक्ति नष्ट हो जाती है। [Anosmia]

अचल परिसंपत्ति—स्त्री० वाणिज्य में, व्यापार के दैनिक परिचालन के लिए क्रय की हुई परिसंपत्ति। जैसे—भूमि, भवन, मशीन, फर्नीचर आदि। [Fixed Assets]

अचालक—पु० भौतिक शास्त्र में, ऐसी काया या पिंड जिसमें बिजली की धारा न गुजर सकती हो। [Insulator]

अचेतन मानस—पु० मनोविज्ञान में, मानस के दो पक्षों में से एक जिसका निर्माण ऐसी दमित वासनाओं के फलस्वरूप होता है जिनकी तृप्ति सामाजिक जीवन में असम्भव होती है और जो मानस के दूसरे पक्ष (चेतन मानस) से कहीं अधिक विस्तृत और शक्तिशाली है। [Unconscious Mind]

अजल—वि० रसायन शास्त्र में, जिसमें जल का जरा भी अंश न हो। [Anhydrous]

~ ईथर anhydrous ether

अजीव जनन—पु० जीव विज्ञान में, यह विचारधारा कि अजीव पदार्थ से जीवों का जन्म होता है। [Abiogenesis]

अजीव-जनित—वि० जीव विज्ञान में, वह जीव जिसका जन्म किसी अजीव पदार्थ से हुआ हो। [Abiogenetic]

अज्ञेयवाद—पु० पाश्चात्य दर्शन में, यह सिद्धांत कि आत्मा, परमात्मा और परम तत्त्व अज्ञेय हैं और उनका ठीक-ठीक ज्ञान न तो अभी तक किसी को प्राप्त हो सका है और न आगे हो सकेगा। इस सिद्धांत की मुख्य मान्यता यह है कि किसी विषय का इंद्रियों के द्वारा हमें जो ज्ञान हो[illegible] वह अधूरा ही होता है और उस[illegible]

या वास्तविक रूप अज्ञेय या अनजाना ही बना रहता है। [Agnosticism]

अड़ासा—पु॰ यांत्रिकी में, लकड़ी आदि का वह कुंदा जिससे पहिये आदि की गति रोकी जाती है। [Chock]

अड्डा—पु॰ सैनिक क्षेत्र में, वह स्थान जहाँ सैनिकों के भण्डार, अस्पताल आदि स्थित होते हैं। [Base]

नौसैनिक ~ naval base

अणु—पु॰ रसायन शास्त्र में, किसी तत्त्व या यौगिक का वह सूक्ष्मतम कण जिसमें अनेक परमाणु होते हैं और जो स्वतंत्र अवस्था में स्थित रह सकता है। [Molecule]

अणुजीव—पु॰ जीव विज्ञान में, प्राणि या वनस्पति वर्ग का बहुत ही सूक्ष्म जीव। [Microbe]

अणुवाद—पु॰ दर्शन शास्त्र मे, यह विचार-धारा कि प्रत्येक पदार्थ अणुओं के संयोग से बनता है और अणुओं के विच्छेद के फलस्वरूप उसका विघटन हो जाता है। [Atomism]

अणु-सूत्र—पु॰ रसायन शास्त्र में, यौगिक के अणु की रचना का संक्षिप्त संकेत। [Molecular Formula]

अतिकाल—पु॰ प्रशासनिक तथा वाणिज्य क्षेत्रों में, कर्मचारी के नियत दैनिक कार्य-काल (काम करने के घंटों) से अधिक समय। [Over-time]

~ भत्ता over-time allowance

अतिक्रमण—पु॰ विधि शास्त्र में, विधि द्वारा मान्य या निश्चित सीमा का किया जाने-वाला उल्लंघन। [Transgression]

अतिक्रिया—स्त्री॰ शिक्षा शास्त्र में, ऐसी क्रिया जो सामान्य रूप या स्तर से बढ़ी हुई हो। [Hyperfunction]

अतिचार—पु॰ विधिक क्षेत्र में, किसी की जमीन में उसकी व्यक्त या विवक्षित अनुमति, मौन स्वीकृति या विधि द्वारा प्रदत्त अधिकार के बिना किया जानेवाला प्रवेश। [Trespass]

अतिचिंता—स्त्री॰ शिक्षा-शास्त्र में, बिना किसी तर्क-संगत कारण के बनी रहनेवाली चिंता। [Over-concern]

अतिजीवन—पु॰ दे॰ 'उत्तर-जीविता'। [Survival]

अतिदेय—वि॰ अर्थ शास्त्र में, जिसका (आने, होने, किये जाने आदि का) नियत समय बीत चुका हो। [Over-due]

अतिमात्रा—स्त्री॰ चिकित्सा शास्त्र में, अभिप्रेत या निर्दिष्ट मात्रा से अधिक ली जानेवाली दवा। [Over-dose]

अतिमानव—पु॰ १. दर्शन शास्त्र में, वह भावी उत्तर-जीवी मनुष्य जिसमें साधारण मनुष्य की अपेक्षा अधिक शक्ति तथा समर्थता होगी।

२. साहित्य में, कोई अत्यंत शक्तिशाली और सफल व्यक्ति। [Super-man]

अतियथार्थवाद—पु॰ साहित्य, कला, मनो-विज्ञान आदि में यह सिद्धांत कि मनुष्य को स्वच्छंदतापूर्वक अपने अवचेतन व्यापारों के आधार पर नैतिक मूल्यों की प्रतिस्थापना तथा अनुभूतियों और विचारों की अभि-व्यक्ति करनी चाहिए और वर्तमान की खोखली तथा परंपरागत रूढ़ियों आदि के प्रति विद्रोह करना चाहिए। [Surreal-ism]

अतिरंजना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी बात, घटना आदि का बहुत बढ़ा-चढ़ाकर किया जानेवाला वर्णन। [Exaggeration]

अतिराष्ट्रीयता—स्त्री० राजनीति शास्त्र में, वह राष्ट्र-प्रेम जो अपने देश को सैनिक तथा सामरिक दृष्टि से शक्तिशाली रूप देने में अथवा उसके इस रूप की कल्पना से होता है। [Chauvinism]

अतिरिक्त—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जो सामान्य से अधिक हो। [Additional]

~ आय व्ययक additional budget

~ वेतन additional pay

अतिलंघन—पु० विधिक क्षेत्र में, विधि द्वारा प्रदत्त किसी के व्यक्तिगत अधिकार या अधिक्षेत्र का किया जानेवाला उल्लंघन। [Infringement]

अतिलाभ—पु० अर्थ-शास्त्र तथा राजस्व में, ऐसा लाभ जो मात्रा में चरम सीमा पर पहुँचा हुआ हो। [Super-profit]

अतिवाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, कृति या कृतियों में किसी सिद्धांत का इस रूप में तथा इस सीमा तक किया जानेवाला प्रतिपादन कि वह अति को पहुँच जाय। [Extremism]

अतिशंसा—स्त्री० प्रकाशन में, पुस्तक के आवरण पृष्ठ पर होनेवाला ऐसा विज्ञापन जो सम्भावी पाठकों को उस पुस्तक के गुणों से आकृष्ट करने के लिए किया जाता है। [Blurb]

अतिशयोक्ति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, इस प्रकार बढ़ा-चढ़ाकर किसी वस्तु का किया जानेवाला वर्णन जिससे उसके प्रभाव में वृद्धि हो। [Hyperbole]

अतिशीतलीकरण—पुं० भौतिक शास्त्र में, द्रव को ठोस रूप देने के लिए उसे बहुत अधिक ठंढा करना। [Super-cooling]

अतिसंकट—पुं० बहुत बड़ा या भयानक खतरा। [Peril]

अतिसंकुलता—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, किसी स्थान के व्यक्तियों से अत्यधिक भर जाने की अवस्था। बहुत अधिक भीड़-भाड़। [Over-crowding]

अतिसर्पण—पु० विधिक क्षेत्र में, मूल, रूढ या उचित सीमाओं से आगे बढ़ना जिससे दूसरे के अधिक्षेत्र का अतिक्रमण होता हो। [Encroachment]

अतिसार—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें बार-बार पतले-पतले दस्त होते हैं। [Diarrhea]

अतिसूक्ष्मदर्शी—पुं० यांत्रिकी में, एक प्रकार का सूक्ष्मदर्शी जिसकी सहायता से अणुओं तक को देखा जा सकता है। [Ultra microscope]

अतिस्वन—वि० यान्त्रिकी में, (हवाई जहाज) जिसकी गति शब्द की गति (७३८ मील प्रति घंटे) से अधिक होती है। [Supersonic]

~ विमान supersonic aeroplane

अतींद्रिय दृष्टि—स्त्री० आत्म-विद्या में, वह अलौकिक शक्ति जिससे मनुष्य कोई बहुत दूर की विशेषतः आँखों से ओझल होनेवाली घटनाओं, चीजों, बातों आदि का ज्ञान प्राप्त कर लेता है। [Clairvoyance]

अतींद्रिय श्रवण—पु० आत्म-विद्या में, वह शक्ति जिसके द्वारा मनुष्य बहुत दूर होती हुई ऐसी बातें सुन लेता है जो

साधारण मनुष्य के श्रवण-क्षेत्र से बाहर होती हैं। [Clairaudience]

अतृप्त क्षुधा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें रोगी बहुत अधिक खाने लगता है और फिर भी उसकी तृप्ति नहीं होती। [Acoria]

अत्युत्पादन—पु० अर्थशास्त्र में, उत्पादन का उतनी मात्रा से अधिक होना जितनी किसी निश्चित बाजार भाव पर जनता खरीद सकती हो। [Over-production]

अदत्त व्यय—पु० वाणिज्य क्षेत्र में, ऐसे व्यय जिनका भुगतान नियत अवधि के बीतने के बाद भी किया जा सकता हो। [*Outstanding Expenses*]

अदला-बदली—स्त्री० अर्थशास्त्र में, विनिमय का वह प्रकार जिसमें मुद्रा का उपयोग नहीं होता बल्कि एक वस्तु देकर उसके बदले में दूसरी वस्तु ले ली जाती है। [Barter]

अदह—पु० रसायनशास्त्र में, एक प्रकार का भूरा खनिज पदार्थ जो रेशों के रूप में होता है और जिस पर आग और बिजली का प्रभाव नहीं होता। इसका प्रयोग अग्नि-सह वस्तुएँ बनाने में होता है। [Asbestos]

अदायगी—स्त्री० अर्थशास्त्र में, धन आदि किसी को देने या चुकाने की क्रिया या भाव। [Payment]

अतिरिक्त ~ extra payment

अधिक ~ over payment

शर्ती ~ conditional payment

अदाह्य—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो आग में रखे जाने पर भी न जलता हो। [ Incombustible ]

अदृष्ट—पु० दर्शन शास्त्र में, पूर्व जन्म में किये हुए कर्मों के फल जिनका मूल दिखायी नहीं देता पर जो मनुष्य को सुख-दुःख अवश्य देते हैं।

अदृष्टवाद—पु० भारतीय दर्शन में, यह सिद्धांत कि मनुष्य को इस जन्म में किये हुए कर्मों का फल परलोक में मिलता है।

अद्यतन—वि० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, नवीनतम धारणाओं, मान्यताओं के विचार से ठीक। [Up-to-date]

अद्वैतवाद—पु० १. दर्शन में, यह सिद्धांत कि सत् (सत्ता) न एक है और न अनेक ही। वह अगम, अगोचर, अलक्षण, अचिंत्य और अनिर्वचनीय है।

२. पाश्चात्य दर्शन में, यह सिद्धांत कि सारी सृष्टि एक ही मूल तत्त्व का विकसित रूप है। [Absolutism]

अधःशैल—पु० भूविज्ञान में, भूमि में गहराई में पिघले हुए पत्थरों का वह आग्नेय तथा अंतर्भेदी रूप जो दरारों में से ऊपर आता है और पर्वत शृङ्खलाओं का आधार बनता है। [Batholith]

अधमर्ण—पु० अर्थशास्त्र में, वह व्यक्ति जिसने किसी से माल या रुपया उधार लिया हो। देनदार। ऋणी। [Debtor]

अधिक कोणिक—वि० ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसका एक कोण अधिक कोण हो। [*Obtuse-angled*]

अधिकरण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी विशेष कार्य के लिए विशेषतः अपीलें आदि सुनने के लिए शासन द्वारा कुछ अधिकारियों या न्यायाधीशों की बनायी हुई परिषद् जिसे न्याय संबंधी वैधानिक अधिकार प्राप्त

शासक जिसे असीमित और निरंकुश अधिकार एवं सत्ता प्राप्त हो। [Dictator]

**अधिनायक-तंत्र**—पु० राजनीति शास्त्र में, अधिनायक का शासन अर्थात् वह शासन पद्धति जिसमें शासक को असीमित अधिकार प्राप्त होते हैं। [Dictatorship]

**अधिनियम**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह कानून जिसे संसद ने बनाया हो। [Act]

असार्वजनिक ~ private act

सार्वजनिक ~ public act

**अधिनिर्णयन**—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायाधीश द्वारा मुकदमा सुनना और उस पर अपना फैसला देना। [Adjudication]

**अधिनिर्णायक**—पु० विधिक क्षेत्र में, अधिनिर्णय करनेवाला। [Adjudicator]

**अधिन्यास**—पु० विधिक क्षेत्र में, अपने लिखित निर्देश से यह सूचित करना कि अभी से या अमुक समय से मेरी जगह अमुक आदमी का स्वामित्व मेरी संपत्ति, धन आदि पर होगा। [Assignment]

**अधिन्यासी**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जो अधिन्यास करता या लिखता हो। [Assignor]

**अधिपत्र**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह पत्र जिसमें किसी अधिकारी को न्यायालय इस बात का आदेश देता है कि वह अमुक व्यक्ति को गिरफ्तार कर ले, उसकी या उसके घर की तलाशी ले, अथवा उससे अमुक-अमुक वस्तुएँ छीन ले। [Warrant]

**अधिपुरुष**—पु० वाणिज्य तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी संस्था के कर्मचारियों के विचार से वह व्यक्ति जो उन सब से बड़ा हो और उस संस्था का प्रबन्धकर्ता हो। [Boss]

**अधिप्रभार**—पु० अर्थ शास्त्र में, कर के अतिरिक्त वसूल किया जानेवाला प्रभार या अतिरिक्त कर। [Surcharge]

**अधिभार**—पु० दे० 'अधिप्रभार'। [Surcharge]

**अधिभोग**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह तथ्य या स्थिति जिसमें कोई व्यक्ति किसी घर, दुकान, जमीन आदि पर अपना कब्जा बनाये हो और उसका भोग कर रहा हो। [Occupancy]

~ धारण occupancy holding

~ धृति occupancy tenure

**अधिमत**—पु० विधिक क्षेत्र में, जूरी द्वारा (विचारार्थ विषय पर) औपचारिक रूप से तथा सर्व-सम्मति से दिया हुआ मत या निर्णय। [Verdict]

**अधिमान्यता**—स्त्री० (आग्रह, मनोवृत्ति, पक्षपात आदि के कारण) वरण करते समय किसी को दूसरे की अपेक्षा अधिक महत्त्व, आदर या स्थान देना। [Preference]

**अधिमिलन**—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी संपत्ति या भू-भाग का दूसरी संपत्ति या भू-भाग में इस प्रकार मिलना कि दूसरी सम्पत्ति या भू-भाग का स्वामी उस मिलनेवाली सम्पत्ति या भू-भाग का भी विधिक दृष्टि से स्वामी मान लिया जाय। [Accession]

**अधिमिलित**—वि० जिसका अधिमिलन हुआ हो। [Acceded]

**अधिमूल्य**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी चीज का उचित से अधिक आँका या

लगाया जानेवाला मूल्य। [Over-valuation]

अधिमूल्य पर—अव्य० महाजनी क्षेत्र तथा वाणिज्य में, बँधे या निश्चित मूल्य से ऊपर। वढ़ती से। [Above par]

अधियाचन—पु० विधिक क्षेत्र में, एक राज्य द्वारा दूसरे राज्य से भगोड़े अपराधी को सौंपने के लिए कहना। [Requisition]

अधिराजत्व—पु० राजनीति शास्त्र में, अधिराट् होने की अवस्था, पद या भाव। [Suzerainty]

अधिराट्—पु० राजनीति शास्त्र में, संप्रभुता सम्पन्न (सामंत) शासक, जिसके प्रति प्रजा को निष्ठा रखना आवश्यक हो। [Suzerain]

अधिरोमता—स्त्री० जीव-विज्ञान में, बहुत अधिक बालों से भरा हुआ होने की अवस्था। [Hirsutism]

अधिवक्ता—पु० विधि शास्त्र में, वह विधिज्ञ जिसे उच्च न्यायालय तक में वादी या प्रतिवादी के पक्ष के प्रतिपादन का अधिकार हो। [Advocate]

अधिवृक्क ग्रंथियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, पृष्ठवंशीय स्तनपायी जीवों की वृक्क के पास की दो अंतःस्रावी ग्रन्थियाँ। इन ग्रन्थियों के भीतरी मज्जा से ऐड्रिनलिन (adrenalin) नामक रस निःसृत होता है और वाहरी परत अर्थात् अंतस्त्वचिका से कई प्रकार के आवश्यक हारमोन उत्पन्न होते हैं। [Adrenal Glands]

अधिवृद्धि—स्त्री० जीव-विज्ञान में, शरीर के किसी अवयव या ऊतक की रचना करनेवाली कोशिकाओं की होनेवाली वृद्धि। [Hyperplasia]

अधिशासन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी बड़ी संस्था के निर्णयों और निश्चयों को कार्यान्वित कराने अथवा उनके निर्वाह या पालन कराने का काम या भाव। [Execution]

अधिशासनिक—वि० अधिशासन संबंधी या अधिशासन के क्षेत्र में होनेवाला। [Executive]

अधिशासी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अधिकारी जो किसी संस्था की ओर से अधिशासन संबंधी सब कार्य करने के लिए नियुक्त हो। [Executive Officer]
वि० अधिशासन सम्बन्धी। [Executive]
~ अभियंता executive engineer

अधिष्ठाता—पु० वह जो आधिकारिक स्थिति में हो और अध्यक्ष की भाँति किसी बैठक आदि का संचालन करता हो। [Presiding officer]

अधिष्ठान—पु० वाणिज्य क्षेत्र में, स्थापित की हुई कोई संस्था। [Establishment]

अधिसदस्य—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, उच्च कोटि के विद्वानों की संस्था का सदस्य। [Fellow]

अधिसदस्यता—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, अधिसदस्य का पद या स्थिति। [Fellowship]

अधिसिंचन—पु० कृषि-शास्त्र में, खेत को पानी से भर देना। बाढ़ लाना। [Flooding]

अधिसूचना—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, आधिकारिक सूचना जो केन्द्रीय शासन द्वारा गजट में हो। [Notification]

अधिहृषता—स्त्री॰ चिकित्सा शास्त्र में, किसी ऐसे विशिष्ट (मात्रा में) पदार्थ या स्थिति के प्रति होनेवाली अति-संवेदनशीलता जो सामान्यतः लोगों के लिए अहितकर न हो। [Allergy]

अधीक्षक—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो किसी विभाग, संस्था, परियोजना आदि का कार्याधिकारी हो। [Superintendent]

सहायक ~ assistant superintendent

अधोधावी—वि॰ वनस्पति विज्ञान में, (ऐसी वनस्पति) जो जमीन पर ही फैलती हो और जिसकी गाँठें जगह-जगह जमीन में जमकर नये अंकुर या शाखाएँ उत्पन्न करती हो। [Document]

अधोभूमि—स्त्री॰ भू-विज्ञान में, भूमि की वह परत या स्तर जो उसकी ऊपरी परत या स्तर के नीचे होता है। [Sub-soil]

अधोवक्रिया—स्त्री॰ वनस्पति शास्त्र में, पौधे के किसी भाग में होनेवाला ऐसा स्थितिक परिवर्तन जो प्रचंड वृद्धि के फलस्वरूप ऊपरी तल पर दृष्टिगत होता है। [Epinasty]

अधोहस्ताक्षरी—पु॰ प्रशासन में, वह जिसने पत्र, लेख्य आदि के नीचे हस्ताक्षर किये हों। फलतः पत्र, लेख्य आदि लिखनेवाला। [Undersigned]

अभ्यंतरण—पु॰ मनोविज्ञान में, किसी स्थूल वस्तु के बाह्य रूप के आधार पर उसके सूक्ष्म रूप का ज्ञान प्राप्त करने की प्रक्रिया। [Internalization]

अध्यात्मवाद—पु॰ १. भारतीय दर्शन में, एक सिद्धांत जो यह मानता है कि इस गोचर जगत् से अलग एक और दिव्य लोक भी है जो दैवी शक्तियों का निवास-स्थल है। इन दैवी शक्तियों की पूजा करने तथा आज्ञाओं का पालन करने से ही मृत्यु के उपरान्त मनुष्य की आत्मा इस दिव्य लोक में प्रवेश करती है। [Spiritualism]

२. पाश्चात्य दर्शन में, यह विचार-धारा कि जो कुछ अस्तित्व में है वह आत्म-स्वरूप है। [Spiritualism]

अध्याप्ति—स्त्री॰ प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, बहुत अधिक लंबी प्रक्रियाओं के बाद कोई चीज प्राप्त या हस्तगत करना। [Acquisition]

भूमि ~ acquistion of land

अध्यारोपण—पु॰ ज्यामिति में, दो परस्पर समान आकृतियों में से एक को उठाकर दूसरी पर रखने की क्रिया। [Superposition]

अध्यास—पु॰ दर्शन शास्त्र में, अद्वैत वेदांत के अनुसार मिथ्या भ्रमपूर्ण ज्ञान। [Illusion]

अनंतस्पर्शी रेखा—स्त्री॰ ज्यामिति में, ऐसी वक्र रेखा जो दी हुई वक्र रेखा के पास पहुँचती हो परन्तु निश्चित दूरी के भीतर उससे न मिलती हो। [Asymptote]

अनंतिम—वि॰ प्रशासन में, अस्थायी रूप से तथा थोड़े समय के लिए होनेवाला, विशेषतः स्थायी व्यवस्था होने से पूर्व का। [Provisional]

~ कार्य-सूची provisional agenda

~ नियुक्ति provisional appointment

~ प्रवेश provisional admission

~ सूची provisional list
~ रूप से provisionally

अनध्याय—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह दिन जिसमें अध्ययन-अध्यापन न किया जाए अर्थात् छुट्टी की जाए। [Off-day]

अननुपत्री—वि० वनस्पति विज्ञान में, अनुपत्र विहीन। [Estipulate, Exstipulate]

अनन्य—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, सिर्फ एक ही से संबंध रखनेवाला, अर्थात् जिसमें न तो किसी का हिस्सा हो और जो न विभक्त ही हो। [Exclusive]
~ अधिकार exclusive right
~ अधिक्षेत्र exclusive jurisdiction
~ शक्ति exclusive power
~ सूची exclusive list

अनन्यता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह स्थिति अथवा वह अधिकार जिसके कारण व्यक्ति अथवा संस्था अन्य व्यक्तियों अथवा संस्थाओं को किसी चीज या बात के भोग, सेवन या व्यवहार से रोक सकती है। [Exclusiveness]

अनपेक्षावाद—पु० दे० 'निरपेक्षावाद'। [Absolutism]

अनभिशंसन—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को निर्दोष सिद्ध या घोषित करना। आरोप से मुक्त करना। [Exculpation]

अनलहक़—पु० इस्लाम में, मैं ही ब्रह्म हूँ, (संस्कृत 'अहं ब्रह्मास्मि') की प्रस्थापक विचारधारा जो सनातन-पंथी इस्लाम की मनुष्य और परमात्मा का अलग-अलग अस्तित्व स्वीकार करने की मान्यता के विरुद्ध है।

अनवधिक—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, जिसकी कोई अवधि न हो। अनियमित काल और अनियमित क्रम से होनेवाला। [Aperiodic]

अनाक्षरिक—वि० भाषा विज्ञान में, अक्षर (शब्दांश) की दीर्घ से भिन्न ध्वनियों से सम्बन्ध रखनेवाला। [Syllabic]

अनागरिकीकरण—पु० प्रशासन में, किसी नागरिक को प्राप्त (संविधान प्रदत्त) अधिकार उससे छीन लेना। [Denaturalization]

अनाचार—पु० प्रशासन में, किसी पदाधिकारी या व्यवसायी द्वारा किया हुआ कोई अनुचित या दूषित आचरण। [Malpractice]

अनात्मवाद—पु० बौद्ध दर्शन में, आत्मवाद का विरोधी सिद्धांत जो आत्मा को नित्य सत् नहीं मानता।

अनात्मिकता—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, (आत्मिकता से भिन्न) लिखने का वह ढंग जिसमें लेखक न तो टीका करता है और न पक्ष समर्थन ही बल्कि तथ्यों को इस प्रकार कुशलतापूर्वक उपस्थित करता है कि वे अपनी वास्तविकता खुद कह जाते हैं। [Objectivity]

अनादरण—पु० महाजनी में, बैंक द्वारा चेक का बिना भुगतान किये ही लौटा दिया जाना। [Dishonouring]

अनामिक—वि० प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, (पत्र, लेख्य आदि) जो किसी अज्ञात लेखक द्वारा लिखा हुआ हो। [Anonymous]

अनामी—वि॰ साहित्यिक क्षेत्र में, (रचना) जिसके रचयिता का पता न हो। [Anonymous]

अनावासिक—वि॰ जिसमें आवास की व्यवस्था न हो। [Non-residential]
~ विश्वविद्यालय non-residential university

अनिद्रा—स्त्री॰ चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें रोगी को या तो कई कई दिनों तक नींद ही नहीं आती या पूरी और अटूट नींद नहीं आती और जिसके फलस्वरूप वह अपने को अस्वस्थ और शिथिल अनुभव करता है। [Insomnia]

अनियमित—वि॰ जो मान्य नियम, रूढ़ि या कार्य-विधि के अनुसार न हो बल्कि उससे हटा-बढ़ा हो। [Irregular]

अनियमितता—स्त्री॰ १. प्रशासन में, अनियमित होने की अवस्था या भाव। [Irregularity]
२. नियमित व्यवस्था, सामान्य नियम, प्रचलित पद्धति आदि से हटकर होने का भाव अथवा उसकी सूचक कोई बात। [Anomaly]

अनिश्चित ऋतु—स्त्री॰ मौसम विज्ञान में, क्षण-क्षण में परिवर्तित होनेवाली ऋतु। [Broken Weather]

अनीश्वरवाद—पु॰ दर्शनशास्त्र में, यह विचार-धारा कि जगत् स्वयं-चालित और स्वयं-शासित है। इसका नियंत्रण या संचालन करनेवाला कोई ईश्वर नहीं है। [Atheism]

अनुकूलन—पु॰ सामाजिक क्षेत्र में, अपने आप को परिस्थितियों आदि के अनुकूल बनाने की क्रिया या भाव। [Adaptation]

अनुक्रमणिका—स्त्री॰ साहित्यिक क्षेत्र में, किसी पुस्तक में आये हुए मुख्य मुख्य शब्दों की अक्षर-क्रम से बनायी गयी वह सूची जिसमें हर शब्द के आगे उस पृष्ठ की संख्या का निर्देश होता है, जिसमें उसका उल्लेख हुआ होता है। [Concordance]

अनुक्रमवाद—पु॰ १. दर्शनशास्त्र में, अपने लक्ष्य की ओर धीरे-धीरे (सहसा या तेजी से नहीं) और क्रम-क्रम से बढ़ने की क्रिया। [Gradualism]
२. जीव विज्ञान में, यह विचार-धारा कि किसी चीज या बात का विकास या घटन धीरे-धीरे किंतु क्रमशः होता है, इतनी तेजी से नहीं होता कि ऊपर से देखने में लक्षित हो जाय। [Gradualism]

अनुक्रिया—स्त्री॰ मनोविज्ञान में तथा समाज-शास्त्र में, वह आचरण जो व्यक्ति किसी प्रकार की प्रेरणा, प्रतिक्रिया, सुझाव, आदि के फलस्वरूप करता है। [Response]

अनुक्षय—पु॰ विविध क्षेत्रों में, धीरे-धीरे (सहसा या तेजी से नहीं) होनेवाला क्षय। [Attrition]

अनुग्रह—पु॰ सामाजिक क्षेत्र में, कृपापूर्वक या मित्रता के नाते किसी की सहायता या हित-साधन के लिए किया जानेवाला कार्य। [Favour]

अनुग्रहांक—पु॰ परीक्षण में, वे अंक जो परीक्षार्थी को प्राप्तांकों से अधिक कुछ विशिष्ट स्थितियों में अनुग्रहपूर्वक दिये जाते हैं। [Grace Marks]

अनुचार—पु० दे० 'अनुक्रिया'। [Response]

अनुचिंतन—पु० मनोविज्ञान में, वह चिंता या सोच जो कोई काम कर लेने के बाद होती है। [After-thought]

अनुचिंता—स्त्री० = अनुचिंतन।

अनुज्ञप्ति—स्त्री० १. प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, *विधि-प्रदत्त कोई विशेष कार्य या व्यापार* करने का अधिकार। [Licence]

२. उक्त अधिकार का सूचक लेख्य या प्रपत्र। [Licence]

~ धारी licencee

~ प्राप्त licentiate

अनुज्ञा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, औपचारिक रूप से कुछ करने या कहीं जाने के लिए दी जानेवाली आज्ञा या इजाजत। [Permission]

अनुज्ञात—वि० प्रशासन में, जिसे कोई काम करने की अनुज्ञा या इजाजत दी गयी हो। [Permitted]

अनुज्ञात्मक—वि० प्रशासन में, अनुज्ञा का परिचायक; विशेषतः जिसके संबंध में मनाही न हो। [Permissive]

अनुज्ञा-पत्र—पु० प्रशासन में, वह आधिकारिक पत्र जिसमें किसी कार्य के लिए विशेषतः किसी विशिष्ट पदार्थ के क्रय-विक्रय के लिए अनुज्ञा प्रदान की गई हो। [Permit]

अनुतोष—पु० चिकित्सा शास्त्र में, कष्ट, चिंता, वेदना आदि के मिटने या न रह जाने के फलस्वरूप होनेवाली शारीरिक या मानसिक शांति। राहत। [Relief]

अनुदान—पु० शासन, प्रशासन अथवा किसी संस्था द्वारा किसी को किसी कार्य के संपादन के लिए सहायतार्थ दिया जानेवाला धन। [Grant]

अंतरिम ~ interim grant

अतिरिक्त ~ extra grant

अनावर्ती ~ non-recurring grant

अनुरक्षण ~ maintenance grant

अवरोही ~ progressive grant

आरोही ~ regressive grant

आवर्ती ~ recurring grant

नियत ~ fixed grant

परोक्ष ~ indirect grant

प्रत्यक्ष ~ direct grant

प्रारंभिक ~ ordinary grant

सहायक ~ grant-in-aid

अनुदार दल—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, इंगलैंड का एक प्रमुख राजनीतिक दल जो बड़े-बड़े (आर्थिक, राजनीतिक या सामाजिक) परिवर्तनों का विरोधी है। [Conservative Party]

अनुदेश—पु० प्रशासन में, वह सूचना या जानकारी जो किसी को दी, सिखायी या समझायी जाती है। [Instruction]

उड़ान ~ flight instruction

अनुदेशक—पु० प्रशासन में, वह जो अनुदेश देता हो। [Instructor]

अनुपत्र—पु० वनस्पति शास्त्र में, कुछ पौधों के पत्तों के मूल में होनेवाले दो उपांगों में से एक जो पर्णाकार या झिल्लीदार होता है। [Stipule]

अनुपात—पु० १. गणित में, एक-जातीय दो राशियों में होनेवाला वह संबंध जिससे यह सूचित होता है कि एक राशि दूसरी

राशि से कितने गुना है अथवा उसका कौन-सा भाग है। [Ratio]
२. कला-क्षेत्र में, किसी वस्तु के विभिन्न अंगों में होनेवाला वह पारस्परिक संबंध जो उस वस्तु में संगति या सामजस्य स्थापित करता है। [Proportion]

अनुपालन—पु० प्रशासन तथा समाजशास्त्र में, नियम, विधि, प्रथा आदि के अनुकूल आचरण करना। [Observance]

अनुपूरक—पु० प्रशासन तथा साहित्य में, किसी (बहुत-कुछ पूर्ण) कृति के साथ जोड़ा या लगाया हुआ वह अंश जिससे उसका मान, महत्त्व आदि अपेक्षया और बढ जाय। [Supplement]

अनुप्रभा—स्त्री० दे० 'स्फुरदीप्ति'। [Phosphorescence]

अनुप्रास—पु० साहित्य शास्त्र में, चमत्कार लाने के लिए पास-पास के शब्दों के आरंभिक या अंतिम अक्षरों की होनेवाली पुनरावृत्ति। [Alliteration]

अनुबंध—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी प्रकार का आपसी ठहराव या समझौता। [Agreement]

~ प्रपत्र agreement form

२. जीव-विज्ञान में, किसी बड़ी चीज के साथ लगा या जुड़ा हुआ कोई प्राकृतिक अंग। जैसे—पूँछ, पैर आदि। [Appendage]

अनुभव—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, किसी कार्य का वह व्यावहारिक ज्ञान जो उसे करते-करते अथवा देखते-सुनते रहने पर प्राप्त होता है। [Experience]

अनुभवपूर्व—पु० दर्शन शास्त्र में, जिसका ज्ञान अनुभव से पहले ही प्राप्त हो जाता हो अर्थात् जिसका ज्ञान तर्क से ही हो जाता हो। [Apriori]

अनुभववाद—पु० दर्शनशास्त्र में, यह सिद्धान्त कि अनुभव और निरीक्षण द्वारा ही (फलतः इंद्रियों द्वारा) ज्ञान प्राप्त हो सकता है। [Empiricism]

अनुभवोत्तर—वि० दर्शन शास्त्र में, जिसका ज्ञान अनुभव होने के बाद ही होता हो अर्थात् जिसका ज्ञान तर्क से संभव न हो। [Aposteriori]

अनुभाग—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विभाग का कोई स्पष्ट और अलग (विशेषतः छोटा) भाग या हिस्सा। [Section]

अनुभागीय—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, अनुभाग से संबंध रखनेवाला अथवा उसमें होनेवाला। [Sectional]

~ निरीक्षक sectional inspector

अनुभाजन—पु० प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, योजना के अनुसार या अनुपात के विचार से वितरित या विभक्त करना। [Apportioning, Apportionment]

अनुभाव—पु० साहित्य में, रस की अनुभूति होने पर होनेवाले शारीरिक या मानसिक व्यापार। [Ensuant]

अनुभावन—पु० मनोविज्ञान में, विचार अथवा क्रिया के लिए सतर्कतापूर्वक प्रस्तुत की जानेवाली कोई अनुभव की बात। [Suggestion]

अनुभूति—स्त्री० मनोविज्ञान में, ऐसा आतरिक (मानसिक) व्यापार जिसकी ऊपरी या बाहरी प्रतिक्रिया नहीं होती, परन्तु

फिर भी जिसमें सुख-दुःख का भोग होता है। [Feeling]

अनुमिति—स्त्री॰ १. दर्शन शास्त्र में, जो वस्तु जिस रूप में हो उसे ठीक उसी रूप में तर्क तथा प्रमाण के आधार पर ग्रहण करने की प्रक्रिया। [Inference]

२. तर्कशास्त्र में, अनेक तर्क-वाक्यों के आधार पर किसी अन्य वाक्य के निष्कर्ष का होनेवाला अनुमान। [Inference]

अनुमूल्य—अव्य॰ वाणिज्य में, शुल्क निर्धारण के विचार से घोषित मूल्य के अनुपात (या प्रतिशत) के आधार पर। [Ad valorem]

अनुमोदन—पु॰ १. प्रशासन में, किसी विचार या प्रस्ताव को अच्छा या संतोषजनक समझकर उससे सहमति प्रकट करना। [Approbation]

२. सन्तुष्टि तथा सहमति सूचक कथन, प्रदर्शन आदि। [Approval]

अनुमोदित—वि॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका अनुमोदन हुआ या किया गया हो। [Approved]

~ सेवा approved service

अनुरक्षक—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो किसी बालिका या स्त्री के साथ साथ उसके रक्षार्थ सार्वजनिक स्थानों में आता-जाता हो। [Escort]

अनुरक्षण—पु॰ १. शिक्षा शास्त्र में, सन्तति, सम्पत्ति आदि की उसके अभिभावक के न रह जाने पर की जानेवाली देख-भाल। [After-care]

२. विधिक क्षेत्र में, वह आर्थिक सहायता जो विधिक दृष्टि से कोई व्यक्ति किसी दूसरे व्यक्ति को जीविका या निर्वाह के निमित्त देने के लिए बाध्य होता है। [Maintenance]

अनुरणन—पु॰ भाषा विज्ञान में, अनुकरण-वाचक शब्दों का रचना-विन्यास। [Echoism]

अनुरोध-सैर—स्त्री॰ पर्यटकों के सम्बन्ध में, किसी ओर जाती हुई मोटर, लारी आदि के सवारों से अनुरोध के बल पर मुफ्त की जानेवाली सैर या यात्रा। [Hitch-hiking]

अनुलग्नक—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी बड़ी चीज के साथ लगायी जानेवाली कोई छोटी चीज। [Annexure]

अनुलिखित—वि॰ १. शिक्षा शास्त्र तथा प्रशासन में, बाद में या नीचे लिखा हुआ। [Following]

२. जिसका उल्लेख तुरंत किया जाने को हो। [Following]

~ सूची following list

~ सदस्य following members

अनुलिपि—स्त्री॰ किसी चीज की ठीक वैसी प्रति। [Duplicate copy]

अनुवर्तन—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, आदेश अथवा निवेदन के अनुसार कार्य-पालन करने की क्रिया। [Compliance]

अनुवाद—पु॰ साहित्यिक क्षेत्र में, १. जो कुछ एक भाषा में लिखा हो उसे दूसरी भाषा में प्रस्तुत करना। [Translation]

२. इस प्रकार प्रस्तुत की हुई कृति या रचना। [Translation]

अनुवेदन—पु॰ सामाजिक क्षेत्र में, दूसरे के

राशि से कितने गुना है अथवा उसका कौन-सा भाग है। [Ratio]
२. कला-क्षेत्र में, किसी वस्तु के विभिन्न अंगों में होनेवाला वह पारस्परिक संबंध जो उस वस्तु में संगति या सामंजस्य स्थापित करता है। [Proportion]

अनुपालन—पु॰ प्रशासन तथा समाजशास्त्र में, नियम, विधि, प्रथा आदि के अनुकूल आचरण करना। [Observance]

अनुपूरक—पु॰ प्रशासन तथा साहित्य में, किसी (बहुत-कुछ पूर्ण) कृति के साथ जोड़ा या लगाया हुआ वह अंश जिससे उसका मान, महत्व आदि अपेक्षया और बढ़ जाय। [Supplement]

अनुप्रभा—स्त्री॰ दे॰ 'स्फुरदीप्ति'। [Phosphorescence]

अनुप्रास—पु॰ साहित्य शास्त्र में, चमत्कार लाने के लिए पास-पास के शब्दों के आरंभिक या अंतिम अक्षरों की होनेवाली पुनरावृत्ति। [Alliteration]

अनुबंध—पु॰ १. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी प्रकार का आपसी ठहराव या समझौता। [Agreement]
~ प्रपत्र agreement form
२. जीव-विज्ञान में, किसी बड़ी चीज के साथ लगा या जुड़ा हुआ कोई प्राकृतिक अंग। जैसे—पूंछ, पैर आदि। [Appendage]

अनुभव—पु॰ शैक्षणिक क्षेत्र में, किसी कार्य का वह व्यावहारिक ज्ञान जो उसे करते-करते अथवा देखते-सुनते रहने पर प्राप्त होता है। [Experience]

~भवपूर्व—पु॰ दर्शन शास्त्र में, जिसका ज्ञान अनुभव से पहले ही प्राप्त हो जाता हो अर्थात् जिसका ज्ञान तर्क से ही हो जाता हो। [Apriori]

अनुभववाद—पु॰ दर्शनशास्त्र में, यह सिद्धान्त कि अनुभव और निरीक्षण द्वारा ही (फलतः इंद्रियों द्वारा) ज्ञान प्राप्त हो सकता है। [Empiricism]

अनुभवोत्तर—वि॰ दर्शन शास्त्र में, जिसका ज्ञान अनुभव होने के बाद ही होता हो अर्थात् जिसका ज्ञान तर्क से संभव न हो। [Aposteriori]

अनुभाग—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विभाग का कोई स्पष्ट और अलग (विशेषतः छोटा) भाग या हिस्सा। [Section]

अनुभागीय—वि॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, अनुभाग से संबंध रखनेवाला अथवा उसमें होनेवाला। [Sectional]
~ निरीक्षक sectional inspector

अनुभाजन—पु॰ प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, योजना के अनुसार या अनुपात के विचार से वितरित या विभक्त करना। [Apportioning, Apportionment]

अनुभाव—पु॰ साहित्य में, रस की अनुभूति होने पर होनेवाले शारीरिक या मानसिक व्यापार। [Ensuant]

अनुभावन—पु॰ मनोविज्ञान में, विचार अथवा क्रिया के लिए सतर्कतापूर्वक प्रस्तुत की जानेवाली कोई अनुभव की बात। [Suggestion]

अनुभूति—स्त्री॰ मनोविज्ञान में, ऐसा आंतरिक (मानसिक) व्यापार जिसकी ऊपरी या बाहरी प्रतिक्रिया नहीं होती, परन्तु

फिर भी जिसमें सुख-दुःख का भोग होता है। [Feeling]

अनुमिति—स्त्री० १. दर्शन शास्त्र में, जो वस्तु जिस रूप में हो उसे ठीक उसी रूप में तर्क तथा प्रमाण के आधार पर ग्रहण करने की प्रक्रिया। [Inference]

२. तर्कशास्त्र में, अनेक तर्क-वाक्यों के आधार पर किसी अन्य वाक्य के निष्कर्ष का होनेवाला अनुमान। [Inference]

अनुमूल्य—अव्य० वाणिज्य में, शुल्क निर्धारण के विचार से घोषित मूल्य के अनुपात (या प्रतिशत) के आधार पर। [Ad valorem]

अनुमोदन—पु० १. प्रशासन में, किसी विचार या प्रस्ताव को अच्छा या संतोषजनक समझकर उससे सहमति प्रकट करना। [Approbation]

२. सन्तुष्टि तथा सहमति सूचक कथन, प्रदर्शन आदि। [Approval]

अनुमोदित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका अनुमोदन हुआ या किया गया हो। [Approved]

~ सेवा approved service

अनुरक्षक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो किसी बालिका या स्त्री के साथ साथ उसके रक्षार्थ सार्वजनिक स्थानों में आता-जाता हो। [Escort]

अनुरक्षण—पु० १. विधि शास्त्र में, सन्तति, सम्पत्ति आदि की उसके अभिभावक के न रह जाने पर की जानेवाली देख-भाल। [After-care]

२. विधिक क्षेत्र में, वह आर्थिक सहायता जो विधिक दृष्टि से कोई व्यक्ति किसी दूसरे व्यक्ति को जीविका या निर्वाह के निमित्त देने के लिए बाध्य होता है। [Maintenance]

अनुरणन—पु० भाषा विज्ञान में, अनुकरण-वाचक शब्दों का रचना-विन्यास। [Echoism]

अनुरोध-सैर—स्त्री० पर्यटकों के सम्बन्ध में, किसी ओर जाती हुई मोटर, लारी आदि के सवारों से अनुरोध के बल पर मुफ्त की जानेवाली सैर या यात्रा। [Hitch-hiking]

अनुलग्नक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी बड़ी चीज के साथ लगायी जानेवाली कोई छोटी चीज। [Annexure]

अनुलिखित—वि० १. लिपि शास्त्र तथा प्रशासन में, बाद में या नीचे लिखा हुआ। [Following]

२. जिसका उल्लेख तुरंत किया जाने को हो। [Following]

~ सूची following list

~ सदस्य following members

अनुलिपि—स्त्री० किसी चीज की ठीक वैसी प्रति। [Duplicate copy]

अनुवर्तन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, आदेश अथवा निवेदन के अनुसार कार्य-पालन करने की क्रिया। [Compliance]

अनुवाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, १. जो कुछ एक भाषा में लिखा हो उसे दूसरी भाषा में प्रस्तुत करना। [Translation]

२. इस प्रकार प्रस्तुत की हुई कृति या रचना। [Translation]

अनुवेदन—पु० सामाजिक क्षेत्र में, दूसरे के

प्रति उसके कष्ट, अभाव, आदि के कारण प्रकट की जानेवाली वेदना। [Commiseration]

अनुशासन—पु० प्रशासन तथा शिक्षा शास्त्र में, वह शिक्षा जिसके फलस्वरूप मनुष्य आत्म-नियंत्रण सीखता, चरित्र-निर्माण करता तथा शासन और अधिकारी की आज्ञाओं की पालन-वृत्ति अपने में उत्पन्न करता है। [Discipline]

अनुशासनिक—वि० अनुशासन सम्बन्धी। [Disciplinary]

~ उपाय disciplinary measure

~ कार्रवाही disciplinary action

अनुशोक—पु० दर्शन शास्त्र में, किये हुए किसी अनुचित कार्य या पाप कर्म के लिए होनेवाला पश्चाताप। [Penitence]

अनुसमुद्री—वि० भू-विज्ञान में, समुद्र, समुद्र-तट के क्षेत्र, नौ-वाहन आदि से सम्बन्ध रखनेवाला। समुद्री। [Maritime]

~ उद्योग maritime industries

~ जलवायु maritime climate

अनुसीमा—स्त्री० जमीन की सीमा के आस-पास का क्षेत्र। [Abuttals]

अनुसूचित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका अनुसूची में उल्लेख हुआ हो। [Scheduled]

~ जातियाँ scheduled castes

अनुसूची—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी कृति के साथ संलग्न अथवा स्वतंत्र रूप से तैयार की हुई ऐसी सूची जिसमें विस्तार-पूर्वक कोष्ठकों आदि के रूप में तथा निश्चित क्रम (विशेषत: काल-क्रम) से ब्योरे की बातें लिखी होती हैं। [Schedule]

अनुसेवा—स्त्री० किसी के अधीन रहकर उसके उद्देश्य की सिद्धि के लिए की जाने-वाली सहायता या सेवा। [Subservience]

अनुसेवी—पु० अनुसेवा करनेवाला। [Subservient]

अनुस्मारक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह पत्र जो किसी को कुछ स्मरण कराने के लिए लिखा गया हो। [Reminder]

अनुहरण—पु० जीव विज्ञान में, देखा-देखी आचार-व्यवहार की की जानेवाली नकल। [Mimicry]

अनुहारक—पु० अभिनय में, वह पात्र जो दूसरों की पूरी पूरी नकल उतारने में सिद्ध-हस्त हो। [Mimic]

अनेकांतवाद—पु० जैन दर्शन में, यह सिद्धांत कि किसी वस्तु के स्वरूप का निर्णय भिन्न-भिन्न दृष्टिकोणों से करने पर ही हम उसके वास्तविक स्वरूप को समझ सकते हैं। स्याद्वाद।

अनैच्छिक मांसपेशियाँ—स्त्री० शरीर-शास्त्र में, वे मांसपेशियाँ जिनके कार्य में मनुष्य इच्छाशक्ति से हस्तक्षेप नहीं कर सकता तथा जो अपना कार्य निरन्तर करती रहती हैं। [Involuntary Muscles]

अनैच्छिक मूत्र-स्राव—पु० शिक्षा तथा चिकित्सा शास्त्रों में, प्राय: छोटे बच्चों को होनेवाला एक रोग जिसमें उनका पेशाब सोये सोये निकल जाता है। [Enuresis]

अन्नमय पुरुष—पु० दर्शन शास्त्र में, वह चेतनमय सत्ता जो हमारे शरीर में व्याप्त रहती है। [Material Being]

अन्नरस—पु० दे० 'वसापायस'। [Chyle]

अन्यत्र-स्थिति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, यह तथ्य या दलील कि अभियुक्त अपराध के

समय घटना-स्थल पर नहीं था, अन्यत्र था। [Alibi]

अन्य-देशीय—पु० राजनीति शास्त्र तथा विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो रहता तो किसी एक देश में हो परन्तु जिसकी निष्ठा किसी दूसरे देश के प्रति हो। [Alien]

अन्य-देशीयता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह स्थिति जिसमें किसी देश में उत्पन्न विदेशी संतति की राष्ट्रीयता उसके मूल देश की मानी जाती है। [Alienism]

अन्य-लेख—प्रशासन तथा विधिक क्षेत्र में, दूसरे की ओर से किसी के द्वारा लिखा हुआ लेख। [Allograph]

अन्य-संक्रामण—पु० विधिक क्षेत्र में, हक का अन्तरित किया जाना। किसी का हक हटाकर दूसरे का हक कायम करना। [Abalienation]

अन्योक्ति—स्त्री० अलंकार शास्त्र में, रचना या अभिव्यक्ति का वह गुण जिसमें प्रकट अर्थ के अतिरिक्त उसमें एक अन्य परोक्ष अर्थ भी निहित होता है। [Allegory]

अन्योन्य क्रिया—स्त्री० दर्शन शास्त्र तथा मनोविज्ञान में, वह क्रिया जिसका प्रभाव एक दूसरे पर (परस्पर विभिन्न पक्षों पर) पड़ता हो। [Interaction]

अन्योन्य प्रजनन—पु० जीवविज्ञान में, दो विभिन्न जातियों के प्राणियों के संयोग से तीसरी नयी जाति का प्राणी उत्पन्न करना या होना। जैसे—गाय और भैंसे के संयोग से बछड़ा उत्पन्न करना। [Cross-breeding]

अन्योन्याश्रय—पु० वह अवस्था जिसमें दो या अधिक व्यक्ति, वस्तुएँ आदि परस्पर एक दूसरे पर निर्भर रहती हों। [Inter-dependence]

अन्योन्याश्रित—वि० (उन व्यक्तियों, वस्तुओं आदि में से हर एक) जो परस्पर एक दूसरे पर आश्रित हो। [Inter-dependent]

अपकेंद्र—वि० यांत्रिकी में, केन्द्र से हटने या हट जानेवाला। [Centrifugal]

अपकेंद्र बल—पु० यांत्रिकी में, वह बल जिसके प्रभाव से किसी केन्द्र पर घूमनेवाली वस्तु उस केन्द्र से दूर हट जाती है। [Centrifugal force]

अपक्षय—पु० जीव-विज्ञान में, किसी अवयव या ऊतक के आकार में होनेवाली कमी। [Atrophy]

अपक्षरण—पु० भू-विज्ञान में, चट्टान, हिम-नदी आदि का क्षीण कर नष्ट हो जाना। [Ablation]

अपगति—स्त्री० वैज्ञानिक क्षेत्र में, गति, बल आदि में होनेवाला ह्रास। [Abiency]

अपग्रास—पु० खगोल में, सूर्य तथा चन्द्र ग्रहण से कुछ पहले की वह स्थिति जिसमें अंधकार कुछ कुछ आरम्भ होने लगता है।

अपघर्षक—पु० भूगोल में, अपघर्षण करने-वाला। [Abrasive]

~रोध abrasive resistance

अपघर्षण—पु० १. अर्थ शास्त्र में, धातुकी मुद्रा का प्रचलन में रहने के फलस्वरूप घिसना। [Abrasion]

२. भूगोल में, (पत्थर, चट्टान आदि का) हवा, पानी आदि की रगड़ से घिसना। [Abrasion]

तरंग ~ wave abrasion

पवन ~ abrasion by wind

अपघर्षण चिह्न—पु० भौतिक शास्त्र में, वे काले चिह्न या रेखाएँ जो (रगड़ या दाब के द्वारा) फोटोग्राफी के कागज पर बन जाती हैं। [Abrasion Marks]

अपचय—पु० शरीर तथा जीव विज्ञान में, वह प्रक्रिया जिसमें जीवित ऊतक उत्सृष्ट पदार्थ का रूप धारण करते हैं। [Catabolism]

अपचार—पु० विधिक क्षेत्र में, अपने कर्तव्य से विमुख होना, जिसकी गिनती अपराधपूर्ण आचरण में होती है। [Delinquency]

अपतुष्टि—स्त्री० राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, किसी प्रतिरोधी दल, वर्ग, राज्य आदि की अनुचित माँगों की पूर्ति इसलिए करते चलना जिससे कि वह कहीं उत्पात या उपद्रव न कर बैठे। [Appeasement]

अपत्रित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जो राजपत्रित न हो। [Non-gazetted]

~ अधिकारी non-gazetted official

अपदारण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी भूमिखंड का बाढ़ के कारण सहसा और इस प्रकार किसी दूसरे की संपत्ति में अंतरित होना कि वास्तविक स्वामित्व पूर्व व्यक्ति के पास ही रहे। [Avulsion]

अपदूषण—पु० दे० 'कंटक'।

अपनति—स्त्री० भूविज्ञान में, स्तरीय शिला का वह मोड़ जहाँ से शिला-स्तर विरुद्ध दिशाओं में नत होते हैं। [Anticline]

अपनयन—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को विशेषतः किसी स्त्री को बलात् (संभोग आदि के निमित्त) उठाकर ले जाना। [Abduction]

अपनाम—पु० सामाजिक क्षेत्र में, छेड़ का नाम। चिढ़ाने का नाम। [By-name]

अपनिर्वचन—पु० विधि शास्त्र में, किसी शब्द, वाक्य, धारा आदि का लगाया जाने॰ वाला गलत अर्थ। [Misinterpretation]

अपनीत—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अपनयन हुआ हो। [Abducted]

अपमिश्रण—पु० वाणिज्य में, किसी चीज में कोई दूसरी कम मूल्यवाली चीज मिलाकर उसे घटिया बना देना। मिलावट करना। [Adulteration]

अपमुख—वि० जीवविज्ञान में, जो मुख से हटकर हो या सम्मुखवर्ती न हो। [Aboral]

अपर—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, अतिरिक्त रूप में होनेवाला। [Additional]

~ निरीक्षक additional inspector

~ सचिव additional secretary

अपरदन—पु० भू-विज्ञान में, नदी की धारा में बहते हुए कंकड़ों, पत्थरों आदि की रगड़ से होनेवाला तलैटी तथा किनारों का कटाव। [Corrosion]

अपरदेय—वि० विधिक क्षेत्र में, (प्रवेश-पत्र, पत्रक आदि) जिसे उसका धारक, क्रेता आदि किसी दूसरे को न दे सकता हो। [Non-transferable]

अपर देवपूजा—स्त्री० धार्मिक तथा सामाजिक क्षेत्र में, अज्ञात तथा विचित्र देवी-देवताओं की की जानेवाली पूजा। [Allotheism]

अपरदेशीय—वि० विधिक क्षेत्र में, राज्य के अधिक्षेत्र या क्षेत्रीय सीमा के बाहर होनेवाला। [Ex-territorial]

अपरदेशीयता—स्त्री० अपरदेशीय होने की अवस्था या भाव। [Ex-territoriality]

अपर-निषेचन—पु० वनस्पति शास्त्र में, विभिन्न पौधों के पराग और पुंकेसर के योग से नये प्रकार के पौधे उगाने की विधि। [Cross-fertilization]

अपररूप—पु० रसायन शास्त्र में, पदार्थ को बिना बदले ही उसके भौतिक गुणों का रूपांतर करने की क्रिया। [Allotrope]

अपररूपता—स्त्री० रसायनशास्त्र में, किसी पदार्थ के बिना बदले ही उसकी भौतिक विशेषताओं में होनेवाला परिवर्तन। [Allotropy]

अपराग—पु० सामाजिक क्षेत्र में, राग या स्नेह का (किसी के प्रति) न रह जाना। [Disaffection]

अपराध—पु० १. विधिक क्षेत्र में, ऐसा अनुचित या नीतिविरुद्ध कार्य जिससे विधि का उल्लंघन होता हो और जो विधिक दृष्टि से दंडनीय हो। [Offence]
२. राज्य, समाज या धर्म की दृष्टि से ऐसा कार्य जिसका कुप्रभाव जन-साधारण पर पड़ता या पड़ सकता हो और इसी लिए जिसके कर्ता के लिए कठोर दंड का विधान होता है। [Crime]

अपराधिता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, अपराधी होने की अवस्था, गुण या भाव। [Criminality]

अपराधी—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिसने कोई अपराध किया हो। [Offender]

अपरा विद्या—स्त्री० भारतीय दर्शन में, विद्या या ज्ञान की वह शाखा जो परम सत्य तक नहीं पहुँच पाती।

अपरिहार्य—वि० जिसका किसी प्रकार परिहार न हो सकता हो, अर्थात् जिससे किसी प्रकार बचा, छूटा या हटाया न जा सके अथवा किसी प्रकार रोका न जा सके। [Unavoidable]

अपरिहार्यता—स्त्री० अपरिहार्य होने की अवस्था, गुण या भाव। [Unavoidability]

अपलेख—पु० प्रकाश्य रूप से किया जानेवाला कोई ऐसा अंकन या लिखा जानेवाला कोई ऐसा लेख जिससे कोई व्यक्ति दूसरे की दृष्टि से गिरता हो। [Libel]

अपवचन—पु० विधिक क्षेत्र में, प्रकाश्य रूप से कही जानेवाली कोई ऐसी बात जिससे कोई व्यक्ति औरों की दृष्टि से गिरता हो। [Slander]

अपवर्तक—पु० गणित शास्त्र में, दे० 'गुणन-खंड'। [Factor]

अपवर्त्य—पु० गणित शास्त्र में, वह संख्या जो दी हुई संख्या से विभाजित हो जाय; जैसे—३ का अपवर्त्य १२ है। [Multiple]

अपवाद—पु० ऐसी बात या उदाहरण जो किसी सामान्य नियम के वर्ग की होने पर भी उससे कुछ भिन्न या अलग हो। [Exception]

अपवाह क्षेत्र—पु० भूगोल में, किसी नदी के उद्गम के आस-पास का वह सारा क्षेत्र जहाँ वर्षा का जल नालों आदि से इकट्ठा होकर नदी के मूल स्रोत का रूप धारण करता है। [Catchment Area]

अपवाही—वि० शरीर शास्त्र में, तंत्रिका केंद्रों से बाहर की ओर से जाने या निकालने वाली। [Efferent]

~ तंत्रिका efferent

अपविकसित—वि० जिसका अपविकास हुआ हो। [Degenerated]

अपविकास—पु० विकास के उच्चस्तर पर पहुँचने के उपरांत धीरे-धीरे या क्रमशः निम्न स्तरों की ओर प्रवृत्त होना। [Degeneration]

अपवितरण—पु० प्रशासन में, डाक, पत्र आदि का संबद्ध व्यक्ति को अथवा उसके नियत स्थान पर न पहुँचाकर भूल से अन्य व्यक्ति को अथवा अन्यत्र पहुँचाया जाना। [Misdelivery]

अपवृद्धि—स्त्री० जीवविज्ञान में, प्राकृतिक किंतु अतिरिक्त वृद्धि या बढ़ाव; जैसे—बाल, नाखून आदि। [Excrescence]

अपशब्द—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी के प्रति भद्दे, बुरे या अपमानजनक शब्दों का किया जानेवाला प्रयोग। [Abuse; Abusive language]

अपसामान्य—वि० मनोविज्ञान में, जो सामान्य न हो बल्कि उससे कुछ आगे-पीछे या इधर-उधर हटा-बढ़ा हो। [Abnormal]
~ वृद्धि abnormal growth

अपसामान्यता—स्त्री० मनोविज्ञान में, अपसामान्य होने की अवस्था या भाव। [Abnormality]

अपस्मार—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें सहसा कुछ समय के लिए चेतना-शक्ति का लोप हो जाता है और शरीर ऐंठने लगता है। यह रोग रह-रह कर दौरे के रूप में होता है। [Epilepsy]

अपहरण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को उसकी इच्छा के विरुद्ध बलात् या धोखे से कहीं ले जाना और उसे वहाँ उसकी अथवा उसके अभिभावक की इच्छा के विरुद्ध (प्रायः धन की प्राप्ति के लिए) रोक रखना। [Kidnapping]

अपहृत—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अपहरण हुआ हो। [Kidnapped]

अपाक्ष—वि० यांत्रिकी में, अक्ष से हटा हुआ। [Abaxial]

अपाठ्य—वि० (हस्त-लेख) जो साफ-साफ न लिखा हो और इसी लिए जिसे ठीक-ठीक न पढ़ा जा सकता हो। [Illegible]

अपारिभाषिक—वि० जो पारिभाषिक न हो; जैसे—अपारिभाषिक शब्दावली। [Non-technical]

अपील—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, नीचेवाले न्यायालय के निर्णय के विरुद्ध विचार करने के लिए उच्च न्यायालय से की जानेवाली सविनय प्रार्थना। [Appeal]

अपीलकर्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, अपील करनेवाला। [Appellant]

अपीलीय—वि० विधिक क्षेत्र में, (निर्णय) जिसके विरुद्ध अपील की जा सकती हो। [Appealable]

अपूतिदूषित—वि० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'अपूयिक'। [Aseptic]

अपूति दोष—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'अपूया'। [Aseptic]

अप्रतिलभ्य—वि० प्रशासन तथा वाणिज्य में, न वसूल होने योग्य। [Irrecoverable]

अपूया—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, रोग तथा दुर्गंध फैलानेवाले कीटाणुओं का अभाव। [Aseptic]

अपूयिक—वि० चिकित्सा शास्त्र में, रोग तथा

दुर्गन्ध फैलानेवाले कीटाणुओं से रहित। [Aseptic]

अप्रतिसंहार्य—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका प्रतिसंहरण न हो सकता हो। (संविदा में दिया हुआ वचन) जिसे रद्द या वापस न किया जा सकता हो। [Irrevocable]

अप्रत्यक्ष निर्वाचन—पु० राजनीति शास्त्र तथा प्रशासन में, निर्वाचन की वह पद्धति जिसमें मतदाता पहले निर्वाचक-मंडल का चुनाव करते हैं और फिर निर्वाचक-मंडल प्रतिनिधियों का चुनाव करता है। [Indirect Election]

अप्रमा—स्त्री० भारतीय दर्शन में, किसी वस्तु में ऐसे गुण का अनुभव जो वस्तुतः उसमें न हो।

अप्राविधिक—वि० जो प्राविधिक न हो। जो तकनीकी न हो। [Non-technical]

अफ्रेशिया—पु० भूगोल में, अफ्रीका और एशिया दोनों महाद्वीपों का संयुक्त नाम। [Afro-Asia]

अबंध नीति—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, शासन द्वारा व्यापार में हस्तक्षेप न करने की नीति। [Laisses Faire]

अबाध व्यापार—पु० अर्थ शास्त्र में, व्यापार का वह रूप जिसमें सरकार किसी उद्योग को न तो संरक्षण देती है और न किसी माल के आयात-निर्यात में बाधक होती है। ऐसे व्यापार में पूर्ण स्पर्धा तथा लाभ की सुविधा होती है। [Free Trade]

अबिंदुकता—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, नेत्र अथवा लैंस में होनेवाला वह रचनागत दोष जिसके कारण किसी पदार्थ से आनेवाली प्रकाश-किरणें एक बिंदु पर नहीं मिल पातीं और जिसके फलस्वरूप बिंब धुंधला और अस्पष्ट होता है। [Astigmatism]

अब्दकोष—पु० मुद्रण-प्रकाशन में, प्रति वर्ष प्रकाशित होनेवाली ऐसी पुस्तक जिसमें मुख्यतः व्यापार, वाणिज्य आदि सम्बन्धी वार्षिक विवरण, आँकड़े आदि दिये जाते हैं। [Year-book]

अभाज्य संख्या—स्त्री० गणित शास्त्र में, ऐसी संख्या जिसके गुणन-खण्ड न हों, जैसे—२, ३, ५, ७, ११, १३, १७, १९, २३ और ३१ आदि। [Prime Number]

अभिकथन—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा कथन, जिसे साक्ष्य द्वारा पुष्ट करने का उत्तरदायित्व आरोप-कर्त्ता पर होता है। [Allegation]

अभिकथित—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अभिकथन हुआ हो। [Alleged]

अभिकरण—पु० वाणिज्य में, १. अभिकर्ता और स्वामी में होनेवाला पारस्परिक व्यावहारिक सम्बन्ध। [Agency]
२. अभिकर्ता का कार्यालय। [Agency]

अभिकर्ता—पु० वाणिज्य क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो क्रेता और विक्रेता के बीच में सम्बन्ध स्थापित करता अर्थात् जो दूसरों की तरफ से माल खरीदता, बेचता या मकानों को किराये पर देता है। [Agent]

एकमात्र ~ sole agent
क्रय ~ buying agent
प्रत्यायित ~ accredited agent
यात्री ~ travelling agent
विक्रय ~ selling agent

अपविकसित—वि० जिसका अपविकास हुआ हो। [Degenerated]

अपविकास—पु० विकास के उच्चस्तर पर पहुँचने के उपरांत धीरे-धीरे या क्रमशः निम्न स्तरों की ओर प्रवृत्त होना। [Degeneration]

अपवितरण—पु० प्रशासन में, डाक, पत्र आदि का संबद्ध व्यक्ति को अथवा उसके नियत स्थान पर न पहुँचाकर भूल से अन्य व्यक्ति को अथवा अन्यत्र पहुँचाया जाना। [Misdelivery]

अपवृद्धि—स्त्री० जीवविज्ञान में, प्राकृतिक किंतु अतिरिक्त वृद्धि या बढ़ाव; जैसे—बाल, नाखून आदि। [Excrescence]

अपशब्द—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी के प्रति भद्दे, बुरे या अपमानजनक शब्दों का किया जानेवाला प्रयोग। [Abuse; Abusive language]

अपसामान्य—वि० मनोविज्ञान में, जो सामान्य न हो बल्कि उससे कुछ आगे-पीछे या इधर-उधर हटा-बढ़ा हो। [Abnormal]
~ वृद्धि abnormal growth

अपसामान्यता—स्त्री० मनोविज्ञान में, अपसामान्य होने की अवस्था या भाव। [Abnormality]

अपस्मार—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें सहसा कुछ समय के लिए चेतना-शक्ति का लोप हो जाता है और शरीर ऐंठने लगता है। यह रोग रह-रह कर दौरे के रूप में होता है। [Epilepsy]

अपहरण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को उसकी इच्छा के विरुद्ध बलात् या धोखे से ले जाना और उसे वहाँ उसकी अथवा उसके अभिभावक की इच्छा के विरुद्ध (प्रायः धन की प्राप्ति के लिए) रोक रखना। [Kidnapping]

अपहृत—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अपहरण हुआ हो। [Kidnapped]

अपाक्ष—वि० यांत्रिकी में, अक्ष से हटा हुआ। [Abaxial]

अपाठ्य—वि० (हस्त-लेख) जो साफ-साफ न लिखा हो और इसी लिए जिसे ठीक-ठीक न पढ़ा जा सकता हो। [Illegible]

अपारिभाषिक—वि० जो पारिभाषिक न हो; जैसे—अपारिभाषिक शब्दावली। [Non-technical]

अपील—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, नीचेवाले न्यायालय के निर्णय के विरुद्ध विचार करने के लिए उच्च न्यायालय से की जानेवाली सविनय प्रार्थना। [Appeal]

अपीलकर्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, अपील करनेवाला। [Appellant]

अपीलीय—वि० विधिक क्षेत्र में, (निर्णय) जिसके विरुद्ध अपील की जा सकती हो। [Appealable]

अपूतिदूषित—वि० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'अपूयिक'। [Aseptic]

अपूति दोष—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'अपूया'। [Aseptic]

अप्रतिलभ्य—वि० प्रशासन तथा वाणिज्य में, न वसूल होने योग्य। [Irrecoverable]

अपूया—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, रोग तथा दुर्गंध फैलानेवाले कीटाणुओं का अभाव। [Aseptic]

अपूयिक—वि० चिकित्सा शास्त्र में, रोग तथ

दुर्गन्ध फैलानेवाले कीटाणुओं से रहित। [Aseptic]

अप्रतिसंहार्य—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका प्रतिसंहरण न हो सकता हो। (संविदा में दिया हुआ वचन) जिसे रद्द या वापस न किया जा सकता हो। [Irrevocable]

अप्रत्यक्ष निर्वाचन—पु० राजनीति शास्त्र तथा प्रशासन में, निर्वाचन की वह पद्धति जिसमें मतदाता पहले निर्वाचक-मंडल का चुनाव करते हैं और फिर निर्वाचक-मंडल प्रतिनिधियों का चुनाव करता है। [Indirect Election]

अप्रमा—स्त्री० भारतीय दर्शन में, किसी वस्तु में ऐसे गुण का अनुभव जो वस्तुतः उसमें न हो।

अप्राविधिक—वि० जो प्राविधिक न हो। जो तकनीकी न हो। [Non-technical]

अफ्रेशिया—पु० भूगोल में, अफ्रीका और एशिया दोनों महाद्वीपों का संयुक्त नाम। [Afro-Asia]

अबंध नीति—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, शासन द्वारा व्यापार में हस्तक्षेप न करने की नीति। [Laisses Faire]

अबाध व्यापार—पु० अर्थ शास्त्र में, व्यापार का वह रूप जिसमें सरकार किसी उद्योग को न तो संरक्षण देती है और न किसी माल के आयात-निर्यात में बाधक होती है। ऐसे व्यापार में पूर्ण स्पर्धा तथा लाभ की सुविधा होती है। [Free Trade]

अबिंदुकता—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, नेत्र अथवा लैंस में होनेवाला वह रचनागत दोष जिसके कारण किसी पदार्थ से आनेवाली प्रकाश-किरणें एक बिंदु पर नहीं मिल पातीं और जिसके फलस्वरूप बिंब धुंधला और अस्पष्ट होता है। [Astigmatism]

अब्दकोष—पु० मुद्रण-प्रकाशन में, प्रति वर्ष प्रकाशित होनेवाली ऐसी पुस्तक जिसमें मुख्यतः व्यापार, वाणिज्य आदि सम्बन्धी वार्षिक विवरण, आंकड़े आदि दिये जाते हैं। [Year-book]

अभाज्य संख्या—स्त्री० गणित शास्त्र में, ऐसी संख्या जिसके गुणन-खण्ड न हों, जैसे—२, ३, ५, ७, ११, १३, १७, १९, २३ और ३१ आदि। [Prime Number]

अभिकथन—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा कथन, जिसे साक्ष्य द्वारा पुष्ट करने का उत्तरदायित्व आरोप-कर्ता पर होता है। [Allegation]

अभिकथित—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अभिकथन हुआ हो। [Alleged]

अभिकरण—पु० वाणिज्य में, १. अभिकर्ता और स्वामी में होनेवाला पारस्परिक व्यावहारिक सम्बन्ध। [Agency]
२. अभिकर्ता का कार्यालय। [Agency]

अभिकर्ता—पु० वाणिज्य क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो क्रेता और विक्रेता के बीच में सम्बन्ध स्थापित करता अर्थात् जो दूसरों की तरफ से माल खरीदता, बेचता या मकानों को किराये पर देता है। [Agent]

एकमात्र ~ sole agent
क्रय ~ buying agent
प्रत्यायित ~ accredited agent
यात्री ~ travelling agent
विक्रय ~ selling agent

विशेष ~ special agent
साधारण ~ general agent
सार्विक ~ universal agent

अभिकल्पना—स्त्री० किसी उद्देश्य की सिद्धि से पहले सोच-समझकर की जानेवाली वह कल्पना जिसके द्वारा उससे सम्बन्ध रखनेवाली सब क्रियाओं या बातों को क्रम-बद्ध और व्यवस्थित रूप दिया जाता है। [Design]

अभिक्रम—पु० प्रशासन में, औरों से पहले किसी (साहसिक) कार्य का किया जाने-वाला आरंभ। पहल। [Initiative]

अभिक्रिया—स्त्री० १. रसायन शास्त्र में, पदार्थों में किसी प्रकार के योग या मिश्रण के फलस्वरूप होनेवाला रासायनिक परिवर्तन। Reaction]
२. दे० 'प्रतिक्रिया'।

अभिगम—पु० विधिक क्षेत्र में, १. पहुँच का साधन। २. दूसरे के अधिक्षेत्र में अपने उचित सुख-भोग के लिए होनेवाला प्रवेश। [Access]

अभिगृहीत—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका अभिग्रहण हुआ हो। [Seized, Acqui-sitioned]

अभिग्रहण—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्र में, १. विशेष प्रयत्नपूर्वक तथा लम्बी प्रक्रियाओं के बाद कोई चीज (जमीन आदि) अपने अधिकार में लाना। [Acquisition]
२. राज्य द्वारा किसी (भगोड़े आदि) की सम्पत्ति पर कब्जा कर लेना। [Seizure]

अभिचालित्र—पु० यांत्रिकी में, एक उप-जो दूरागत तरंगों को स्थानीय बैटरी आदि से ताजा या पुनरुद्दीप्त करता है। [Relay]

अभिजात—पु० राजनीति तथा समाज शास्त्र में, (क) उच्च और प्रतिष्ठित कुल में उत्पन्न व्यक्ति। (ख) ऐसा व्यक्ति जिसके आचार-विचार, रुचि-प्रकृति आदि कुलीनों के से हों। [Aristocrat]

अभिजात-तंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, वह शासन या तंत्र जिसमें शासन-सत्ता कुछ कुलीन, विद्वान् या सद्गुणी व्यक्तियों के हाथों में रहती है। [Aristocracy]

अभिज्ञान—पु० विधिक क्षेत्र में, ठीक वही होने की अवस्था या भाव जैसा कि माना, कहा या दावा किया गया हो। [Identity]

अभित्याग—पु० १. विधिक क्षेत्र में, राजा द्वारा स्वेच्छापूर्वक राज्य-सत्ता का किया जानेवाला त्याग। [Abdication]
२. विधिक, सैनिक आदि क्षेत्रों में, बिना किसी प्रकार की अनुमति प्राप्त किये अपना पद छोड़ना। [Desertion]

अभित्रास—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी बात या कार्य के लिए किसी को विवश करने के उद्देश्य से उसे दी जानेवाली धमकी या किया जानेवाला बल-प्रयोग। [Intimi-dation]

अभिदान—पु० दिये हुए लिखित वचन के अनुसार (संस्था आदि को) दिया जानेवाला (सेवा, सहायता आदि के रूप में) धन [Subscription]

अभिदृश्यक—पु० दर्शन शास्त्र में, मन से भिन्न या बाहरी कोई दृश्य या चीज जो वास्तविक तथ्य के रूप में हो। [Objec-tive]

अभिधान—पु० प्रशासन में, नाम लेकर पुकारना। [Appellation]

अभिधारण—पु० दर्शन शास्त्र में, तर्क-वितर्क के आधार के लिए कोई आवश्यक तथ्य उपस्थित करना या मान लेना। [Postulation]

अभिधा शक्ति—स्त्री० साहित्य में, वह व्यापार या शक्ति जो शब्द के सांकेतिक अर्थात् मुख्य अर्थ का बोध कराती हो। यह शक्ति रूढ़, यौगिक तथा योगरूढ़ शब्दों के अर्थों का बोध कराती है।

अभिनवन—पु० भाषा-विज्ञान में, भाषा-विकास के किसी विशिष्ट काल में ध्वनि-परिवर्तन, रूप-परिवर्तन, अर्थ-परिवर्तन आदि में दिखाई पड़नेवाला कोई नया तत्त्व। [Innovation]

अभिनिषिद्ध—वि० विधिक क्षेत्र में, (खतरनाक व्यक्ति) जिस पर से विधिक संरक्षण उठा लिया गया हो। (ऐसे व्यक्ति का वध करने पर भी कोई दंड नहीं मिलता।) [Proscribed]

अभिनिषेध—पु० विधि शास्त्र में, किसी पर से विधिक संरक्षण उठा लेने की क्रिया या भाव। [Proscription]

अभिपुष्टि—स्त्री० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, दृढ़तापूर्वक घोषित करना कि अमुक बात सत्य या ठीक है।

२. विधिक क्षेत्र में, (क) ऐसी घोषणा जो सत्य-निष्ठापूर्वक की गयी हो। (शपथ लेकर की जानेवाली घोषणा से भिन्न)। (ख) उच्च न्यायालय द्वारा नीचे के न्यायालय के निर्णय की की जानेवाली पुष्टि। संपुष्टि। [Confirmation]

अभिप्राय—पु० चित्रकला में, चित्र का मुख्य भाव या विचार। [Motif]

अभिप्रेरण—पु० वह प्रयोजन या हेतु जो अपनी सिद्धि के लिए प्रेरणा देता है। [Motivation]

अभिप्रेरणा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह बाहरी प्रेरणा (भीतरी प्रेरणा से भिन्न) जो किसी को कोई कार्य करने के लिए उकसाये या बढ़ावा दे। [Inducement]

अभिभावक—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो अधिकारतः या नियुक्ति के फलस्वरूप किसी ऐसे व्यक्ति अथवा उसकी सपंति की देखरेख करता है जो अल्पवयस्क अथवा विक्षिप्त होने की वजह से देखरेख करने में असमर्थ होता है। [Guardian]

अभिभूतता—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह प्रवृत्ति जिसके फलस्वरूप व्यक्ति बिना किसी प्रकार का विरोध-प्रतिरोध किये दूसरों के आगे झुक जाता हो। [Submissiveness]

अभियंता—पु० अभियांत्रिकी में, अभियांत्रिकी विद्या में निष्णात। [Engineer]

यांत्रिक ~ mechanical engineer

वास्तु ~ civil engineer

विद्युत् ~ electrical engineer

अभियांत्रिकी—स्त्री० विद्या की वह शाखा, जो भौतिक उन्नति के निमित्त प्राकृतिक साधनों के उपभोग करने का ज्ञान तथा कला सिखाती है। [Engineering]

अभियाचना धन—पु० दे० 'अविलंब राशि'। [Call-money]

अभियान—पु० राजनीतिक आदि क्षेत्रों में,

विशिष्ट उद्देश्य की प्राप्ति के लिए की जानेवाली सुनियोजित (सैनिक या असैनिक) क्रियाएँ। [Campaign]

चुनाव ~ election campaign

अभियुक्त—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिस पर कोई अभियोग लगा या लगाया गया हो। [Accused]

~ सह-अपराधी accused accomplice

अभियोक्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिसने किसी पर अभियोग लगाया हो। [Accuser]

अभियोग—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी पर लगाया जानेवाला इस आशय का आरोप कि उसने अमुक अनुचित या अवैध कार्य किया है। [Accusation]

अभियोजक—पु० विधिक क्षेत्र में, वह (पेशेवर या नियोजित) व्यक्ति जो न्यायालय में किसी व्यक्ति या पक्ष पर अभियोग लगाता हो और उन्हें तर्कों से सिद्ध करता हो। [Prosecutor]

असरकारी ~ private prosecutor

सरकारी ~ government prosecutor

अभियोजन—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय में किसी के विरुद्ध अभियोग लगाना और तत्संबंधी कार्रवाई को आगे बढ़ाना। [Prosecution]

अभिरक्षा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, देखरेख, संरक्षण अथवा हिरासत में रखने की क्रिया या भाव। [Custody]

अभिरुचि—स्त्री० मनोविज्ञान में, किसी कार्य या बात की ओर होनेवाली प्राकृतिक रुझान। [Aptitude]

व्यावसायिक ~ vocational aptitude

सामाजिक ~ social aptitude

~ परीक्षण aptitude test

अभिलंब—पु० गणित शास्त्र में, ऐसी रेखा जो समतल पर लंब हो। [Normal]

अभिलेख—पु० विधिक क्षेत्र में, १. वे लेख्य जो किसी बात, तथ्य आदि के प्रमाण हों और इसी लिए जो सुरक्षित रखे जाते हों। [Record]

२. सामान्यतः उन तथ्यों का लिखित विवरण जो किसी व्यक्ति या वस्तु के गत जीवन से संबद्ध हो तथा जो प्रामाणिक साक्ष्य के रूप में प्रस्तुत किये जा सकते हों। [Record]

अभिवक्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो न्यायालय में वादी या प्रतिवादी की तरफ से उपस्थित होता और उसका पक्ष प्रतिपादित करता है। [Pleader]

अभिवचन—पु० विधिक क्षेत्र में, (क) न्यायालय में वादी या प्रतिवादी की तरफ से उपस्थित होकर उसके पक्ष को प्रतिपादित करने की क्रिया या भाव। [Pleading] (ख) प्रतिवादी द्वारा अथवा प्रतिवादी की तरफ से आरोपों के उत्तर में दिया जानेवाला वक्तव्य। [Plea]

अभिवर्तन—पु० जीव विज्ञान में, जीव, पौधे अथवा उसके अवयव या अंश में बाहरी आकर्षण या विकर्षण के फलस्वरूप होनेवाला परिवर्तन। [Tropism]

अभिवाही—वि० शरीर शास्त्र में, जो तंत्रिका केन्द्रों की ओर अभिमुख हो। [Afferent]

अभिव्यंजकता—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में,

अभिव्यंजक होने की अवस्था, गुण या भाव। [Expressionism]

अभिव्यंजनावाद—पु० कला और साहित्य में, यह विचारधारा कि कलाकार या साहित्यकार किसी बाह्य वस्तु की नहीं बल्कि अपने आतरिक मनोभाव की अभिव्यक्ति करता है। [Expressionism]

अभिव्यक्त—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसकी अभिव्यक्ति हुई हो। [Expressed]

अभिव्यक्ति—स्त्री० विचारों, भावों आदि को स्पष्ट रूप से व्यक्त करने की क्रिया, भाव, ढंग या शैली। [Expression]

कायिक ~ physical expression

भावनात्मक ~ emotional expression

मौखिक ~ oral expression

अभिशंसन—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी अपराधी के विरुद्ध लगाये हुए अभियोग के संबंध में प्रमाण प्रस्तुत करना। [Crimination]

अभिश्लेषण—पु० भाषा विज्ञान में, शब्दों में होनेवाला सम्मेल। [Aglutination]

अभिषद्—पु० अर्थ शास्त्र में, वह संघटन जो किसी वर्ग के लोग अपने व्यापारिक हितों की सिद्धि तथा रक्षा अथवा उत्पादित वस्तुओं की बिक्री, प्रचार आदि के उद्देश्य से बनाते हैं। [Syndicate]

अभिसमय—पु० १. समाज-शास्त्र में, किसी समाज में चली आती हुई ऐसी परिपाटी या प्रथा जो उसके सदस्यों में सर्वमान्य हो। [Convention]

२. राजनीति शास्त्र में, राज्यों, शासकों, आदि में होनेवाला ऐसा समझौता जो संधि की अपेक्षा कम औपचारिक होने पर भी मान्य तथा पालनीय समझा जाता है। जैसे—जेनेवा अभिसमय (जिसमें युद्ध-बंदियों के प्रति व्यवहार-पद्धति पर विचार हुआ था)। [Convention]

अभिसरण—पु० गणित में, किसी एक बिंदु की ओर अभिमुख होना। [Convergence]

अभिसाक्ष्य—पु० विधिक क्षेत्र में, साक्षी द्वारा शपथपूर्वक दिया जानेवाला लिखित बयान। [Deposition]

अभिसिंचन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, ज्वर से पीड़ित व्यक्ति पर (५०° से ७०° फार्नहाइट का) पानी छिड़कना। [Affusion]

अभिसूचना-विभाग—पु० वह राजकीय विभाग जो सैनिक या पुलिस संबंधी प्रयोजनों के लिए गुप्त रूप से महत्त्वपूर्ण सूचनाएँ एकत्र करता है। [Intelligence Department]

~ केंद्र intelligence bureau

अभिस्थापन—पु० समाज शास्त्र तथा प्रशासन में, वातावरण तथा परिस्थितियों के अनुकूल अपने को ढालने की क्रिया। [Orientation]

~ पाठ्यक्रम orientation course

अभिस्नातक—पु० शिक्षा शास्त्र में, ऐसा व्यक्ति (विशेषतः विद्यार्थी) जो अभी स्नातक न हुआ हो। [Under-graduate]

अभिस्वीकृत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसकी अभिस्वीकृति दी गई हो। [Acknowleged]

अभिस्वीकृति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह स्वीकृति जिसमें दूसरे के किसी प्रकार के

अधिकार या अपने किसी प्रकार के दायित्व को मान्यता दी गई हो। [Acknowledgement]

अभिहार—पु० विधिक क्षेत्र में, क्षतिपूर्त्ति या सुरक्षा के विचार से ऋणी की संपत्ति अपने अधिकार में रोक रखना। [Distraint]

अभ्यर्थिता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, चुनाव के लिए उम्मीदवार या अभ्यर्थी होने की अवस्था या भाव। [Candidature]

अभ्यर्थी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसका नाम किसी पद या पुरस्कार के लिए प्रस्तावित हुआ या किया गया हो। उम्मीदवार। [Candidate]

अनुगत ~ approved candidate

सूचीगत ~ listed candidate

अभ्यर्पण—पु० १. राजनीति, समाज शास्त्र आदि में, अपना अधिकार या कब्जा दूसरे के प्रतिरोध, दबाव, माँग आदि के कारण (हार, दब या मजबूर होकर) पूर्णतया अर्पित कर देना। [Surrender]

२. अर्थ-शास्त्र में, बीमा कंपनी से धन लेकर अपनी बीमा-पालिसी उसे वापस कर या छोड़ देना। [Surrender]

अभ्यस्त—वि० मनोविज्ञान में, बराबर कोई काम करते रहने से जिसका अभ्यास बन गया हो। [Habitual]

~ अपराधी habitual offender

~ लुटेरा habitual robber

अभ्यापत्ति—स्त्री० किसी कार्य, कथन आदि के विरोध में (विरोध पक्ष या किसी उपयुक्त अधिकारी के सम्मुख) औपचारिक रूप से प्रस्तुत किया जानेवाला कथन या लेख्य। [Protest]

अभ्यारोपण—पु० विधिक क्षेत्र में, वह पत्र जिसमें किसी व्यक्ति, पक्ष आदि पर सरकारी अभियोजक द्वारा लगाये हुए अभियोगों की जाँच करके जूरी न्यायाधीश से कहते हैं कि ये अभियोग ठीक लगाये गये हैं। [Indictment]

अभ्युक्ति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, (मुख्य वाद-विषय से भिन्न) किसी विधिक प्रश्न के संबंध में न्यायाधीश द्वारा प्रकट किया हुआ विचार या दी हुई सम्मति। [Dictum]

अमणिभ—वि० रसायन शास्त्र में, जो मणिभ अर्थात् रवेदार न हो। [Amorphous]

अमला—पु० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, किसी कार्यालय, संस्था आदि में कार्य करनेवाले सहायकों और उनके व्यवस्थापक (या प्रधान) का सामूहिक दल या वर्ग। [Staff]

परिचालन ~ operating staff

अमान्यकरण—पु० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, अमान्य करने या ठहराने की क्रिया या भाव। [*Invalidation*]

अमूर्त—वि० १. जिसका कोई मूर्तरूप न हो। [Abstract]

२. कला में, (कृति) जो किसी वस्तु या व्यक्ति की अभिव्यंजक नहीं बल्कि उसके गुण, धर्म, भाव या विशिष्टता की अभिव्यंजक हो। [Abstract]

अमूर्तवाद—पु० कला तथा साहित्यिक क्षेत्र में, यह मान्यता या विचारधारा कि मूर्त की

अभिव्यक्ति अमूर्त प्रतीकों द्वारा की जानी चाहिए।

अम्ल—पु० रसायन शास्त्र में, कोई ऐसा यौगिक जो समाक्षार से प्रतिक्रियास्वरूप लवण की रचना करता हो। [Acid]

अम्लमापक—पु० रसायन शास्त्र में, अम्लता या अम्ल शक्ति का मापक यन्त्र। [Acidimeter]

अयन—पु० ज्योतिष शास्त्र में, पृथ्वी की उन दोनों स्थितियों में से हर एक जब सूर्य कर्क या मकर रेखा पर लम्बवत् होता है। [Solstice]

अरब—पु० गणित शास्त्र में, एक संख्या—१,०००,०००,००० [Centillion]

अरविंद दर्शन—पु० दर्शन शास्त्र में, श्री अरविंद घोष द्वारा प्रतिपादित यह सिद्धान्त कि जगत् और जीव दोनों सत्य हैं, दोनों का निरन्तर विकास होता आया है, तथा मनुष्य और विकास (आध्यात्मिक उन्नति) के द्वारा स्वयं तो देवत्व को प्राप्तकर ही सकता है वरन् देवत्व को भी इस पृथ्वी पर उतार सकता है।

अराजकता—स्त्री० १. राजनीति शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें शासनिक सत्ता तथा विधि का पूर्णतया अभाव या नाश हो चुका हो। [Anarchy]

२. साहित्य में, वह स्थिति जब सामाजिक या सांस्कृतिक संक्रमण-काल में ऐसी रचनाओं की ही विशेष रूप से सृष्टि होती है जो स्थापित मूल्यों को तो तोड़ती हैं परन्तु कोई नया मूल्य स्थापित नहीं कर पाती। [Anarchy]

अराजकतावाद—पु० राजनीति शास्त्र में, ऐसी विचारधारा जो समाज में राज्य की स्थिति तथा सरकारी कानूनों को अनावश्यक तथा अवांछनीय तत्त्व बतलाती है, और उनके स्थान पर ऐसी स्वतन्त्र सत्ता स्थापित करना चाहती है जिसमें विधि-विधान फलतः सेना, न्यायालय, कारागार आदि के लिए कोई स्थान न हो। [Anarchism]

अर्थक्रियावाद—पु० दर्शन शास्त्र में, यह विचार-धारा या विश्वास कि किसी धारणा (conception) की सत्यता या महत्त्व इस बात में है कि वह मानवीय हितों के लिए कितनी अधिक व्यावहारिक और उपयोगी सिद्ध होती है। [Pragmatism]

अर्थलिप्सा—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, धन प्राप्ति की उत्कट तथा प्रबल भावना। [Cupidity]

अर्थ-व्यवस्था—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, (घर, संस्था, राज्य आदि की) आय और व्यय सम्बन्धी ऐसी व्यवस्था जिसके अनुसार ठीक तरह से उत्पादन, वितरण, उपभोग आदि होते हैं और किसी प्रकार की फिजूलखर्ची या बरबादी नहीं होने पाती। [Economy]

अर्थशास्त्र—पु० एक आधुनिक शास्त्र (विज्ञान) जिसमें धन के उत्पादन, वितरण, उपभोग तथा इनसे संबद्ध विषयों (जैसे—श्रम-समस्या, राजस्व, कर आदि) पर विचार होता है। [Economics]

अर्धक—पु० ज्यामिति में, वह रेखा जो किसी आकृति को दो सम-विभागों में विभक्त करती हो। [Bisector]

अंतर् ~ (अंतरार्धक) internal bisector

बाह्य ~ (बाह्यार्धक) external bisector

अर्धकालिक—वि० प्रशासन में, जो आधे समय के लिए काम करता हो। [Half-timer]

अर्धन—पु० ज्यामिति में, दो सम विभागों में विभक्त करने की क्रिया। [Bisection]

अर्धांग—पु० चिकित्सा शास्त्र में, पक्षाघात का एक भेद जिसमें शरीर का निचला भाग और टाँगें निष्क्रिय हो जाती हैं। [Paraplegia]

अर्बुद—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, शरीर के किसी अंग में गाँठ के रूप में होनेवाला रोग। [Tumour]

अर्श—पु० चिकित्सा शास्त्र में, खूनी बवासीर। [Haemorrhoids]

अर्ह—वि० शिक्षा शास्त्र तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, व्यक्ति जिसने किसी प्रकार की अर्हता प्राप्त की हो। अर्हता-प्राप्त। [Qualified]

अर्हकारी—वि० शिक्षा शास्त्र तथा प्रशासन में, (कार्य) जिसके संपादन से अर्हता प्राप्त हो। [Qualifying]

~ परीक्षा qualifying examination

~ सेवा qualifying service

अर्हता—स्त्री० शिक्षा शास्त्र तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसा गुण, ज्ञान, अनुभव, योग्यता या उपार्जित कुशलता जो किसी को किसी पद, स्थिति या पेशे के लिए समर्थ बनाती हो। [Qualification]

अलाप—पु० संगीत शास्त्र में, एक ही सुर को दुगने या चौगुने सुरों में दोहराने की क्रिया, पद्धति या भाव। [Augmentation]

अलिंगी—वि० जीव तथा वनस्पति विज्ञान में, (वह जीव या वनस्पति) जिसमें नर या मादा के अंग न हों। [Neuter]

अलिंद—पु० शरीर शास्त्र में, हृदय के ऊपरी दो कक्षों में से हर एक जिनमें शिराओं से रक्त आता है। [Auricle]

अल्पजलिक—वि० भूगोल में, दे० 'शुष्क'। [Arid]

अल्पतंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, शासन की वह पद्धति जिसमें संप्रभुता कुछ गिने-चुने लोगों के हाथ में रहती है। [Oligarchy]

अल्पविराम ज्वर—पु० चिकित्सा शास्त्र में, ऐसा ज्वर जो थोड़े-थोड़े समय के बाद फिर-फिर आ जाता हो। [Remittent fever]

अल्पसंख्या—स्त्री० सामाजिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, किसी समुदाय या समाज का कुछ या आधे से बहुत कम अंश। [Minority]

अवकरण—पु० रसायन शास्त्र में, वह रासायनिक क्रिया जिसमें कोई पदार्थ हाइड्रोजन से संयुक्त होता या आक्सीजन से वियुक्त होता हो। [Reduction]

अवकाश—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अवधि जिसके लिए कार्य पर से अनुपस्थित रहने की अनुमति मिली हो। [Leave]

अध्ययन ~ study leave

अर्जित ~ earned leave

चिकित्सा ~ medical leave

निर्वेतन ~ leave without pay

निवृत्तिपूर्व ~ leave preparatory to retirement

सवेतन ~ leave with pay

अवक्रमण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऊँचे मान, महत्त्व, मूल्य आदि के स्तर से नीचे वाले स्तर पर आना। [Degradation]

अवक्रमित—वि० जिसका अवक्रमण हुआ हो। [Degraded]

अवक्षयन—पु० अर्थ शास्त्र में, उपभोग आदि के कारण (क) किसी चीज के मूल्य में कमी होना। (ख) वह राशि जो किसी वस्तु के मूल्य में हुई कमी की सूचक हो। [Depreciation]

अवक्षेपण—पु० रसायन शास्त्र में, (कुछ-कुछ घुलनशील) पदार्थ के घोल में न घुलने की अवस्था या भाव। [Precipitation]

अवचेतन मन—पु० मनोविज्ञान में, मन का तंद्रा की सी दशा में रहनेवाला चेतन पक्ष जिसमें अनुभूतियों, कल्पनाओं, वासनाओं आदि की कुछ अस्पष्ट सी चेतना या ज्ञान बना रहता है। [Subconscious Mind]

अवतरण—पु० यांत्रिकी में, वायुयानों का आकाश से नीचे उतरना। [Landing]

~ दूरी landing distance

~ पूर्वानुमान landing forecast

अवतल—वि० १. भौतिक शास्त्र में, (ऐसा दर्पण) जिसका आकार कटोरे के समान होता है और जिसमें वस्तुओं का प्रतिबिंब बड़ा दिखलाई पड़ता है। [Concave]

२. ज्यामिति में, (ऐसा बहुभुज) जिसमें कम से कम एक वृहत् कोण हो। [Concave]

अवधारण—पु० विधिक क्षेत्र में, जाँच-पड़ताल, सोच-विचार करने के उपरान्त (दृढ़) निश्चय धारण करना। [Determination]

अवधि—स्त्री० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, १. समय का वह अंश या भाग जिसकी निर्धारित सीमा हो (फलतः जिस तक पहुँचने पर कार्य-काल समाप्त समझा जाय)। [Term]

पद ~ (पदावधि) term of office

२. समय का कोई निश्चित मान, विशेषतः दो बिंदुओं, घटनाओं आदि के बीच का समय (विशेषतः जिसकी पुनरावृत्ति होती हो)। [Period]

अवधूर—पु० प्रशासनिक क्षेत्र, समाज शास्त्र आदि में, ऐसा कार्य जिससे किसी समाज या वर्ग की नैतिक मान्य धारणाओं, मूल्यों आदि को आघात लगता हो और जिससे वह समाज या वर्ग अपने को अपमानित समझता हो। [Scandal]

अवधूरक—वि० अवधूर सम्बन्धी। [Scandalous]

अवनमन—पु० मनोविज्ञान में, हतोत्साह, विफल-मनोरथ होने के फलस्वरूप होनेवाली उद्वेगपूर्ण मानसिक हीन स्थिति। [Depression]

अवपात—पु० दे० 'अवनमन'। [Depression]

अवपीड़क—वि० राजनीति शास्त्र, प्रशासनिक क्षेत्र तथा समाज शास्त्र में, बल-प्रयोग के द्वारा विवश करनेवाला (वैध प्राधिकारी या शासक)। [Coercive]

अवपीड़न—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी के विशेषतः वैध सत्ता द्वारा कठोर उपायों से संयमित, नियन्त्रित या दमन करने की क्रिया। [Coercion]

**अवप्रेरक**—पु० विधिक क्षेत्र में, अवप्रेरण देनेवाला। [Abettor]

**अवप्रेरण**—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को अपराध कार्य करने के लिए उकसाना, अथवा उसके ऐसे कार्य में सहायता देना। [Abetment]

**अवप्रेरित**—भू० कृ० विधिक क्षेत्र में, वह जिसे अवप्रेरण मिला हो। [Abetted]

**अवमंदन**—पु० भौतिक शास्त्र में, दोलन के आयाम में क्रमशः होनेवाला ह्रास। [Damping]

~ क्षमता damping capacity

**अवमान**—पु० शैक्षणिक तथा सामाजिक क्षेत्र में, वह अवस्था जिसमें व्यक्ति अपने आपको शर्मिन्दा और बेचैन महसूस करता हो। [Abasement]

**अवमानव**—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, निकृष्ट आदमी। [Sub-man]

**अवमूल्यन**—पु० अर्थ शास्त्र में, उचित से कम मूल्य आंकना या लगाना। [Undervaluation]

**अवमूल्य पर**—अव्य० वाणिज्य तथा अर्थशास्त्र में, बट्टे से अर्थात् निश्चित से कम मूल्य पर। [Below par]

**अवयस्कता**—स्त्री० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, अल्पवयस्क अर्थात् वयस्क न होने की स्थिति या भाव। [Minority]

**अवर्णक**—वि० भौतिक शास्त्र में, (लैन्स आदि) जिसमें से सफेद प्रकाश का वर्तन होता हो। [Achromatic]

~ दूरदर्शक achromatic telescope

~ लेन्स achromatic lens

**अवर्णता**—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, अवर्ण होने की अवस्था या भाव। [Achromatism]

**अवर्णीकरण**—पु० भौतिक शास्त्र में, वर्णहीन करने या बनाने की क्रिया। [Achromatisation]

**अववृद्धि**—स्त्री० जीव-विज्ञान में, किसी अंग अथवा ऊतक की ह्रसित वृद्धि। [Hipoplasia]

**अवशोपक**—पु० अवशोषण करनेवाला। [Absorbent, Absorber]

**अवशोपकता**—स्त्री० मुद्रण-प्रकाशन में, स्याही अथवा कोई और द्रव पदार्थ सोखने या धारण करने की (कागज में होनेवाली) *धारिता-शक्ति*। [*Absorbency*]

**अवशोषण**—पु० भौतिक विज्ञान में, माध्यम में से गुजरने पर किरणों, रेडियो तरंगों आदि की शक्ति का होनेवाला आंशिक क्षय। [Absorption]

**अवशोषी**—वि० अवशोषण सम्बन्धी। [Absorptive]

**अवसन्नता**—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, १. शारीरिक शक्ति के अत्यधिक क्षीण होने अथवा न रह जाने की अवस्था। [Asthenia]

२. मन की वह स्थिति जिसमें बौद्धिक शक्तियों का ह्रास हो जाता है। [Abalienation]

**अवसरवाद**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, अवसर विशेष से लाभ उठाने की नीति अर्थात् अवसर के अनुरूप जो किया जाना चाहिए वह न कर के जो किया जा सकता हो उसको प्रमुखता देना। [Opportunism]

**अवसरवादिता**—स्त्री० अवसरवादी होने की

प्रवृत्ति या वृत्ति। [Opportunism]

अवसामान्य—वि० शैक्षणिक क्षेत्र में, (योग्यता की दृष्टि से) जो सामान्य स्तर से नीचे या घटकर हो। [Sub-normal]

अवस्थितत्व—पु० भौतिक शास्त्र में, पदार्थ का वह गुण या प्रवृत्ति जिसके कारण वह यदि स्थिर है तो स्थिर बना रहता है और यदि गतिशील होता है तो गतिशील बना रहता है पर शर्त यह है कि कोई बाह्य शक्ति बाधक न हो। जड़त्व। [Inertia]

अवस्फीति—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, चलन में आई हुई मुद्रा की कुछ राशि कम किये जाने पर उत्पन्न होनेवाली वह स्थिति जिसके परिणामस्वरूप मुद्रा का अर्घ बढ़ जाता है और वस्तुओं के मूल्य गिरते हैं। [Deflation]

अविलंब राशि—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, निश्चित ब्याज पर दिया हुआ वह धन जिसका परिशोधन सूचना मात्र से संभव हो। [Call money]

अविवाद्य—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसके संबंध में, किसी प्रकार का विवाद न हो। [Indisputable]

अवैतनिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, बिना किसी प्रकार का वेतन लिये सामाजिक, शैक्षणिक आदि किसी संस्था की व्यवस्था या सेवा करनेवाला। [Honorary]

~ सचिव honorary secretary

अवैध—वि० विधिक क्षेत्र में, १. (आचरण) जो विधि, प्रथा आदि द्वारा अनुमोदित न हो। [Illegal]

२. (संतान) जो (परस्पर विवाहित) पति-पत्नी से उत्पन्न न हो। [Illegitimate]

अवैध परितोषण—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, अधिकारी से अनुचित लाभ उठाने के उद्देश्य से उसे प्रसन्न तथा सन्तुष्ट करने के लिए दिया जानेवाला धन जिसे देना और लेना अवैध होता है। [Illegal gratification]

अवैधाचरण—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा आचरण या व्यापार जो विधिक दृष्टि से वर्जित फलतः दंडनीय हो। [Illegal practice]

अवोन्माद—पु० शिक्षा शास्त्र में, उन्माद की हलकी अवस्था। [Hypomania]

अशुद्धोच्चारण—पु० व्याकरण तथा भाषा-विज्ञान में, किसी वर्ण अथवा शब्द का किया जानेवाला अशुद्ध उच्चारण। [Cacology]

अश्मरी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के किसी अंग में होनेवाला पत्थर के समान कठोर कोई जमा हुआ पदार्थ। पथरी। [Calculus]

अंत्र ~ (अंत्राश्मरी) intestinal calculi

पित्त ~ (पित्ताश्मरी) biliary calculi

वस्तिपिंड ~ (वस्तिपिंडाश्मरी) prostatic calculi

अश्मरीरोधी—वि० औषध विज्ञान में, अश्मरी या पथरी का बनना अथवा उसकी वृद्धि रोकनेवाली (औषधि)। [Antilithic]

अश्लील—वि० विधिक क्षेत्र में, जो भद्रता, शिष्टता, मर्यादा के विरुद्ध हो और जिससे लंपटता प्रकट होती हो। [Obscene]

अश्लीलता—स्त्री० अश्लील होने की अवस्था या भाव। [Obscenity]

अश्व-शक्ति—स्त्री० वैज्ञानिक क्षेत्र में, इंजनों, मोटरों आदि की शक्ति नापने का एक मान (जो एक सेकॅड में ५५० फुट पौंड को एक फुट की दर से ऊँचा उठाता है)। [Horse Power]

अष्ट-भुज—पु० ज्यामिति में, आठ भुजाओं वाला क्षेत्र। [Octagon]

असंगत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका प्रस्तुत विषय, प्रश्न, स्थल आदि से कोई तर्कसंगत संबंध न हो। [Irrelevant]

असंगता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, १. असंगत होने की अवस्था या भाव। [Irrelevancy]
२. कोई असंगत तर्क या बात। [Irrelevancy]

असंगति—स्त्री० १. नियमित व्यवस्था, सामान्य नियम या प्रचलित पद्धति से हटकर होने की अवस्था या स्थिति। [Anomaly]
२. उक्त स्थिति की सूचक कोई बात। [Anomaly]

असंनाद—पु० संगीत में, अनेक ध्वनियों का अमधुर या कर्णकटु मेल। [Dissonance]

असंनादी—वि० असंनाद संबंधी। [Dissonant]

असतत—वि० जो सतत न हो। [Discontinuous]

असततता—स्त्री० असतत होने की अवस्था या भाव। [Discontinuity]

असम—वि० जो सम न हो। [Disparate]

असमता—स्त्री० असम होने की अवस्था या भाव। [Disparity]

असातत्य—पु० असतत होने की अवस्था या भाव। [Discontinuity]

असाधुकरण—पु० दे० 'अप्रमाण्यकरण'। [Invalidation]

असीमित उत्तरदायित्व—पु० वाणिज्य में, साझेदारी के विचार से साझेदारों की वह स्थिति जिसमें वे व्यक्तिगत और सामूहिक दोनों ही रूपों से फर्म के समस्त ऋणों का भुगतान करने के लिए उत्तरदायी होते हैं। [Unlimited Liability]

अस्तित्ववाद—पु० पाश्चात्य दर्शन और साहित्य में, एक मत या विचारधारा जो पुराने जीवित-मूल्यों को निष्प्राण और जीवन को निरुपाय मानकर नये मानक मूल्यों की स्थापना और जीवन को नया अर्थ प्रदान करना चाहती है। [Existentialism]

अस्थायी परिसंपत्ति—स्त्री० वाणिज्य में, दे० 'चल परिसंपत्ति'। [Floating Assets]

अस्थिकला—स्त्री० शरीर विज्ञान में, हड्डी के ऊपर की झिल्ली। [Periosteum]

अस्थिक्षय—पु० चिकित्सा शास्त्र में, रक्त का संचार रुक जाने के फलस्वरूप हड्डी का सड़कर टूटने लगना। [Necrosis]

अस्थिगह्वर—पु० पुरातत्व विज्ञान में, वह गुफा जिसमें प्रागैतिहासिक कालीन पशुओं की अस्थियों के अवशेष मिले हों। [Bone-cave]

अस्थि तल—पुरातत्व में, चट्टान का वह तल जिसमें से प्रागैतिहासिक कालीन अस्थियों (अवशेषों) की प्राप्ति हुई हो। [Bone-bed]

अस्थिपंजर—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर की हड्डियों का ढाँचा जो शरीर के कोमल अंगों को सँभालता तथा उनकी रक्षा करता है।

अस्थिबंध—पु० शरीर शास्त्र में, उन मजबूत तथा लचीले तंतुओं में से हर एक जो घूमनेवाले जोड़ों की हड्डियों को बाँधते हैं। [Ligament]

अस्थिभंग—पु० चिकित्सा शास्त्र में, हड्डी का टूट जाना। [Fracture]
विवृत ~ compound fracture

अस्थि मृदुता—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें कैलसियम की कमी के कारण हड्डियाँ मुलायम पड़ या रह जाती हैं। [Osteomalacia]

अस्फोटी—वि० वनस्पति शास्त्र में, (फली आदि) जो पक्वावस्था में फूटती या फटती न हो। [Indehiscent]
~ शिंबी indehiscent legume

अहंवाद—पु० १. मनोविज्ञान में, अपने आपको और अपने स्वार्थों को सर्वोपरि समझने की प्रवृत्ति। [Egoism]
२. आचार शास्त्र में, निजी स्वार्थ को ही प्रमुख ध्येय मानने की प्रवृत्ति। [Egoism]
३. साहित्यिक क्षेत्र में, अपने स्वार्थ को प्राथमिकता देने की प्रवृत्ति। [Egoism]

अहस्तक्षेप—पु० राजनीतिक तथा विधिक क्षेत्रों में, दूसरे लोगों के झगड़े, विशेषतः दो देशों के पारस्परिक (अंतर्राष्ट्रीय) झगड़े में न पड़ने की नीति। [Non-intervention]

आंग्ल-भारतीय—वि० सामाजिक क्षेत्र में, (ऐसा व्यक्ति) जिसके पूर्वजों में भारतीय और अंगरेजों दोनों का रक्त मिश्रित हो। [Anglo-Indian]

आंग्लवाद—पु० सामाजिक क्षेत्र में, यह विचारधारा कि अंग्रेजों की रहन-सहन पद्धति, भाषा, साहित्य, रीति-रिवाज आदि ही प्रशंसनीय या श्रेष्ठ और फलतः अनुकरणीय हैं। [Anglo-mania]

आँत—स्त्री० शरीर शास्त्र में, पेट के अंदर की वह बहुत लंबी नली जो नाभि से चलकर बहुत से चक्कर काटती हुई गुदा तक पहुँचती है और जिसके द्वारा पेट का मल बाहर निकलता है। [Intestine]
विशेष—इसका ऊपरी भाग पतला होता और 'छोटी आँत' कहलाता है और निचला भाग अपेक्षया मोटा होता और बड़ी आँत कहलाता है।

आंतर—वि० १. भीतरी। [Inner]
२. अधिक घनिष्ट या गुप्त। [Inner]
~ अभिप्राय *inner intention*

आंतर चक्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी वर्ग या संस्था के अन्दर और बहुत कुछ अदृश्य रहकर काम करनेवाले कुछ लोगों का दल। [Inner circle]

आंतरायिक—वि० प्रशासनिक तथा वैज्ञानिक क्षेत्रों में, जो बीच-बीच में रुक जाय या अप्रकट हो जाय और कुछ समय बाद फिर चलने लगता या प्रकट होता हो। [Intermittent]

आंत्र—पु० शरीरशास्त्र में, दे० 'आँत'। [Intestine]

आंत्रिक—वि० चिकित्सा शास्त्र में, आंत्र संबंधी। [Intestinal]

आंत्रिक ज्वर—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक प्रकार का ज्वर जो अँतड़ियों में घाव होने तथा उनमें से रक्त बहने के फलस्वरूप होता है। [Typhoid fever]

आंत्रेतर—वि० चिकित्सा

आंत्रिक न हो। [Parenteral]

**आंदोलन**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी प्रकार के परिवर्तन के लिए किसी वर्ग या जनसाधारण में असंतोष तथा क्षोभ फैलाना जिससे संबद्ध अधिकारी वर्ग झुके और आंदोलनकारियों की माँगें पूरी करने के लिए बाध्य हो। [Agitation]

**आंशिक**—वि० अंश से (कुल या पूरे से नहीं) संबद्ध। [Partial]

~ साक्ष्य *partial evidence*

**आंशिक पक्षाघात**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, पक्षाघात का वह प्रकार या रूप जो हलका और अस्थायी होता है। [Paresis]

**आकर्षण**—पु० भौतिक शास्त्र में, वह क्रिया जिसमें पिंड, कण आदि एक दूसरे को अपनी ओर खींचते हैं। [*Attraction*]

आण्विक ~ molecular attraction

चुम्बकीय ~ magnetic attraction

**आकर्षणात्मक ज्योतिष**—पु० ज्योतिष शास्त्र की वह शाखा जिसमें पिंडों में शक्ति के प्रभाव से गति उत्पन्न होने के सिद्धांतों का अध्ययन होता है। [Gravitational Astronomy]

**आक्सीकरण**—पु० रसायन शास्त्र में, वह प्रक्रिया जिसमें किसी पदार्थ से आक्सीजन का सम्पर्क होता है। [Oxidation]

**आकस्मिक**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, १. किसी घटना विशेष या संयोग के परिणाम स्वरूप होनेवाला। [Accidental]

~ विकास accidental evolution

~ व्यय accidental expenses

~ हानि accidental loss

२. किसी विशिष्ट उद्देश्य, योजना के अनुसार नहीं बल्कि अप्रत्याशित रूप से या सहसा होनेवाला। [Casual]

~ अवकाश casual leave

~ माँग casual demand

**आकस्मिकवाद**—पु० दर्शन शास्त्र में, यह मत या विचारधारा की घटनाएँ नियमबद्ध नहीं बल्कि अकस्मात् होती हैं। [Accidentalism]

**आकस्मिकता**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसी घटना जिसका होना बहुत कुछ संयोग या अनिश्चित परिस्थितियों पर निर्भर हो। [Contingency]

**आकस्मिक दायित्व**—पु० महाजनी तथा व्यापारिक क्षेत्र में, वे दायित्व जिनका भुगतान किसी विशिष्ट घटना के घटित होने के फलस्वरूप करना पड़ता है। [Contingent Liabilities]

**आकारिकी**—स्त्री० जीव विज्ञान में, विज्ञान की वह शाखा जिसमें जन्तुओं और वनस्पतियों की रचना और उनके बाहरी आकार के संबंध में अध्ययन होता है। [Morphology]

**आकाशवाणी**—स्त्री० भारतीय प्रशासन में, रेडियो यंत्रों की सहायता से वार्त्ताएँ, संगीत, समाचार, सूचनाएँ आदि प्रसारित करनेवाला राजकीय केन्द्र। [All India Radio]

**आकुंचन**—पु० शरीर शास्त्र में, जोड़ों (विशेषतः किसी अवयव के जोड़ों) को मोड़ने की वह क्रिया जिसके परिणाम-स्वरूप हड्डियों की कोणीय दूरी कम हो जाती है। [Flexion]

**आकृति-विज्ञान**—पु० दे० 'आकारिकी'। [Morphology]

आक्षरिक—वि० भाषा-विज्ञान में, अक्षर की मुखर ध्वनि (अर्थात् शीर्ष) से संबंध रखनेवाला। [Syllabic]

आक्षीर—पु० वनस्पति विज्ञान में, पौधे या वनस्पति का दूध। [Latex]

आक्साइड—पु० रसायन शास्त्र में, आक्सीजन और किसी तत्त्व के योग से बना हुआ यौगिक। [Oxide]

आख्यान—पु० समाज-शास्त्र में, आदिकालीन मनुष्य द्वारा रचित सृष्टि, प्रकृति, देवी-देवता आदि संबंधी कहानियाँ जो मुख्य रूप से सृष्टि के गहन तत्त्वों, समस्याओं आदि का विश्लेषण और धार्मिक दृष्टि से उनका समाधान करती हैं। [Myth]

आख्यापक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, आख्यापन करनेवाला। [Announcer]

आख्यापन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, औपचारिक रूप से जनसाधारण को सूचित करने के लिए की जानेवाली घोषणा। [Announcement]

आग्नेय—वि० भूगोल में, (वह चट्टान) जो पृथ्वी के पिघले हुए पदार्थों के ठंडे होने से बनी हो। [Igneous]

आण्विक—वि० अणु संबंधी। [Molecular]

~आकर्षण molecular attraction

~ गति molecular motion

~ भौतिकी molecular physics

आतंकवाद—पु० राजनीति में, (राजनीतिक महत्त्वाकांक्षा की प्राप्ति, सिद्धि आदि के लिए) लोगों को अपनी शक्ति से अत्यधिक भयभीत किये रखना। [Terrorism]

आतप—पु० चिकित्सा शास्त्र में, खुली धूप में बैठकर (अर्थात् धूप सेंककर) रोगों का किया जानेवाला उपचार। [Insolation]

आतपन—पु० ऋतुविज्ञान में, सूर्य द्वारा प्रदत्त और मुख्यतः धरातल द्वारा गृहीत ऊर्जा। [Insolation]

आतप-मापक—पु० भौतिक शास्त्र में, एक यंत्र जिसके द्वारा धूप की गर्मी मापी जाती है। [Aethrioscope]

आत्मग—वि० चिकित्सा शास्त्र में, आंतरिक या भीतरी कारणों से उत्पन्न। [Autonomous]

आत्मचरित—पु० साहित्य में, लेखक द्वारा स्वयं अपने जीवन का लिखा हुआ वृत्तांत। [Autobiography]

आत्म-चेतना—स्त्री० मनोविज्ञान, दर्शन शास्त्र आदि में, अपने अस्तित्व तथा अपनी अनुभूतियों का होनेवाला ज्ञान। [Self-consciousness]

आत्म-त्याग—पु० सामाजिक क्षेत्र में, अपना और अपने स्वार्थ या हित का ध्यान बिलकुल न रखना। [Self-abnegation]

आत्म-निर्देश—पु० शिक्षा शास्त्र में, मन में उठनेवाली ऐसी बात जो स्वयं अपने प्रति कुछ निर्देश करती हो और जिसका प्रभाव विचारों तथा शारीरिक क्रियाओं पर पड़ता हो। [Auto-suggestion]

आत्म-निर्भरता—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जब राज्य अपनी आवश्यकताओं की स्वयं पूर्ति करने में पूरी तरह से होता है। [Autarchy]

आत्म-प्रदर्शन—पु० मनोविज्ञान प्रवृत्ति जिसके फलस्वरूप गुणों, वस्तुओं के प्रदर्शन

सुख प्राप्त करता है। [Self-display]

आत्म-बलि—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, किसी कार्य के लिए अपनी बलि देना। [Self-sacrifice]

आत्म-समर्पण—पु० राजनीति में, पूर्व निश्चित शर्तों के अनुसार प्रतिपक्षी या शत्रु के आगे समर्पण करना। [Capitulation]

आत्म-स्वीकृति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, रचनाओं का वह प्रकार जिसमें रचनाकार अपनी व्यक्तिगत (विशेषतः असामाजिक तथा कलुषित) दुर्बलताओं का यथार्थ चित्रण प्रस्तुत करता है। [Confession]

आत्मिकता—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, (अनात्मिकता से भिन्न) लिखने का वह ढंग जिसमें लेखक की व्यक्तिगत अनुभूतियों, विचारों आदि को प्रमुख स्थान मिला होता है। [Subjectivity]

आत्मीकरण—पु० साहित्य, मनोविज्ञान आदि में, कोई चीज या बात आत्मसात् कर लेना या अपना अंग बना लेना। [Assimilation]

आदत—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, ऐसा व्यापार जो व्यक्ति विशेष का स्थिर अभ्यास बन गया हो और जिसे वह सरलता से छोड़ न सकता हो। [Habit]

आदर्श लोक—पु० इतिहास तथा राजनीति शास्त्र में, ऐसा काल्पनिक राज्य जो सामाजिक, आर्थिक तथा राजनीतिक दृष्टि से आदर्श हो। [Utopia]

आदर्शवाद—पु० १. लौकिक क्षेत्र में, अपने आदर्शों के अनुसार आचरण करना। [Idealism]

२. कला क्षेत्र में, ऐसा काल्पनिक चित्रण जो सुन्दर और पूर्ण हो, भले ही वह कुछ असत्य या अतथ्यपूर्ण क्यों न हो। [Idealism]

३. दर्शन शास्त्र में, यह विचारधारा कि विचार ही वास्तविकताएँ हैं। [Idealism]

आदर्शोक्ति—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, वह उक्ति जो व्यावहारिक आदर्श के रूप में स्वीकार कर ली गई हो। [Motto]

आदाता—पु० १. महाजनी क्षेत्र में, वह जिसे आदेशक ने चेक का भुगतान करने के लिए आदेशिती (बैंक) को आदेश दिया हो। [Payee]

२. विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो दिवालिया या मुकदमे में फँसी हुई किसी संस्था का प्रशासन-भार न्यायालय के अनुरोध पर स्वीकार करता हो। [Receiver]

आदि-लोप—पु० भाषा विज्ञान में, शब्द के आदि अक्षर का होनेवाला लोप। [Aphesis]

आदिवासी—पु० इतिहास में, किसी स्थान पर रहनेवाले वहाँ के मूल, असभ्य तथा जंगली निवासी। [Aboriginal]

आदेश—पु० १. विधिक क्षेत्र में, न्यायालय द्वारा किसी मामले में दिया हुआ निर्देश या आज्ञा। [Order]

२. सभा, संस्थाओं आदि में, सदस्यों द्वारा स्वीकृत किये हुए वे नियम जिनके पालन के लिए अध्यक्ष, सभापति अथवा कोई अन्य अधिकारी सदस्यों को बाध्य करता है। [Order]

आदेशक—पु० महाजनी क्षेत्र में, वह व्यक्ति

जो किसी के नाम चेक लिखता हो। [Drawer]

आदेशिका—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय का वह आज्ञा-पत्र जिसके अनुसार किसी को न्यायालय में स्वयं उपस्थित होने अथवा कोई चीज उपस्थित करने का आदेश होता है। [Process]

आदेशित—भू० कृ० महाजनी क्षेत्र में, (ऐसा चेक) जिसका भुगतान किसी विशिष्ट व्यक्ति (आदाता) को ही करने के लिए आदेशक ने आदेशिती को आदेश दिया हो। [Ordered]

विशेष—ऐसे चेक पर आदाता के नाम के आगे order शब्द लिखा रहता है।

आदेशिती—पु० महाजनी क्षेत्र में, वह व्यक्ति या बैंक जिसे चेक आदि के द्वारा यह आदेश दिया जाता है कि इतना रुपया हमारे खाते से अमुक व्यक्ति को दे दो। [Drawee]

आधार—पु० १. किसी चीज के सबसे नीचेवाला वह अंग या अंश जिसके ऊपर उसके और सब अंश टिके या ठहरे हों। [Base]

२. ज्यामिति में, (त्रिभुज की) वह भुजा जिस पर त्रिभुज स्थित माना जाता है। [Base]

आधार कोण—पु० ज्यामिति में, आधार पर बने हुए कोणों में से हर एक। [Base Angle]

आधार वर्ष—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह वर्ष जिसके तथ्यों को आधार मानकर अन्य वर्षों के तथ्यों का आपेक्षिक मान सूचित किया जाता है। [Base Year]

आधार सामग्री—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वे तथ्य जो असंदिग्ध रूप से ज्ञात हों और जिनसे निष्कर्ष आदि निकाले जा सकते हों। [Data]

आधार स्तर—पु० यान्त्रिकी में, कोई ऐसा कल्पित आधार जिससे किसी (ऊँचाई या गहराई के) बिंदु की दूरी मापी जाती है। [Datum Plane]

आधारिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र तथा समाज शास्त्र में, आधार या बुनियाद से सम्बन्ध रखनेवाला। [Basic]

~ पाठ्यक्रम basic course

~ वेतन basic pay

~ शिक्षा basic education

आधाशीशी—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें आधे सिर में दर्द होता है। [Brow-ache]

आधिकारिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, १. अधिकारी द्वारा किया हुआ। [Official]

२. अधिकारिक पद से किया जानेवाला। [Official]

आनंद—पु० सौंदर्य शास्त्र में, वह प्रसन्न करनेवाली सुखद अनुभूति जो किसी वस्तु के आध्यात्मिक प्रभाव के फलस्वरूप उत्पन्न होती है। [Happiness]

आनम्य—वि० १. रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो मोड़ने पर मुड़ जाय पर छोड़े जाने पर आपसे आप अपने पुराने रूप में न आये। [Pliable]

२. मनोविज्ञान में, (मन) जो [illegible] लोगों के सुझावों पर विचार करने [illegible] प्रस्तुत हो और फलतः उनसे [illegible] होता हो। [Pliable]

आनम्यता—स्त्री० आनम्य होने की अवस्था या भाव। [Pliability]

आनुपातिक—वि० अनुपात सम्बन्धी। [Proportional]

आनुपातिक प्रतिनिधित्व—पु० राजनीति शास्त्र तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, विभिन्न इकाइयों की जनता या सदस्य संख्या के अनुपात से हर एक को मिलनेवाला प्रतिनिधित्व। [Proportional Representation]

आनुभविक—वि० जो सैद्धांतिक न हो, वल्कि पूर्णतया निरीक्षण तथा अनुभव पर आधारित हो। [Empirical]

आनुरूप्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह स्थिति जब रचना में विचार-प्रवाह या शैली के अनुरूप शब्दों या ध्वनियों का प्रयोग होता है। [Consonance]

आनुवंशिकता—स्त्री० जीव विज्ञान, समाजशास्त्र आदि में, प्राणियों की वह वृत्ति जिसके कारण वे अपने गुणों का अपनी संतति में संप्रेषण करते हैं। [Heredity]

आनुवंशिकी—स्त्री० जीव विज्ञान तथा शरीर विज्ञान की वह शाखा जिसमें संतान में माता-पिता तथा पूर्वजों के गुणों की अवस्थिति के संबंध में अध्ययन होता है। [Genetics]

आनुशासनिक—वि० शिक्षा विज्ञान में, अनुशासन सम्बन्धी या अनुशासन के फलस्वरूप होनेवाला। [Disciplinary]

आनुशासनिक कार्रवाई—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी अधिकारी या कर्मचारी के अनुशासन भंग करने पर उसके विरुद्ध की जानेवाली कार्रवाई। [Disciplinary action]

आपत्ति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, नापसंदी, विरोध या असहमति सूचक अभिव्यक्ति या कथन। [Objection]

~ कर्ता objector

~ जनक objectionable

आपात—पु० ऐसी आकस्मिक घटना, संकट या स्थिति जिससे रक्षा या जिसके निवारण के लिए तुरंत कार्रवाई करना आवश्यक हो। [Emergency]

आभार—पु० कोई ऐसा कृत्य जिसका संपादन दिये हुए वचन, दायित्व, कर्तव्य या किसी विशिष्ट स्थिति के फलस्वरूप आवश्यक, औचित्यपूर्ण तथा कर्तव्य हो। [Obligation]

आभासवाद—पु० दर्शन में, यह विचारधारा या सिद्धांत कि सारी सृष्टि ईश्वर का आभास या प्रतिबिम्ब मात्र है।

आभ्यंतर—वि० भीतरी भाग में होने अथवा उससे संबंध रखनेवाला। [Internal]

आमवात—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें अंगों के जोड़ों में पीड़ा तथा सूजन होती है। [Rheumatism]

आमाशय—पु० शरीर शास्त्र में, थैलीनुमा एक अंग जो वक्ष और उदर के बीच मांसपेशियों में स्थित रहता है और जिसमें पहले पहल भोजन पहुँचता है। सामान्यतः इसकी लंबाई १२-१३ इंच और चौड़ाई ४ इंच होती है। [Stomach]

आमाशय प्रदाह—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें आमाशय में सूजन तथा जलन होती है और जिसके कारण रोगी को खून मिली कै होती है। [Gastritis]

आय कर—पु० राजस्व में, वह कर जो

वार्षिक आय पर निर्धारित होता है। [Income Tax]

आयत—पु० ज्यामिति में, ऐसा क्षेत्र जिसके चारों कोण सम हों। [Rectangle]

आयतन—पु० भौतिक शास्त्र में, आकाश का उतना अंश जितना कोई काया घेरती हो। इसमें तीन [लंबाई, चौड़ाई और ऊँचाई (या गहराई)] विमाएँ होती हैं। [Volume]

आयन—पु० भौतिक शास्त्र में, विद्युत् के प्रभाव से युक्त किया हुआ परमाणु या परमाणुओं का समूह। [Ion]

आय-व्ययक—पु० आर्थिक क्षेत्र में, आय-व्यय का वह वार्षिक आनुमानिक लेखा जो अर्थ-मंत्री या कोई अधिकारी संसद, संस्था आदि में, उपस्थित करते हैं। [Budget]

आयात—पु० अर्थ शास्त्र और वाणिज्य में, विदेशों से आनेवाला माल। आवत। [Import]

~ कर import duty

आयातित—वि० १. आयात संबंधी। २. आयात किया हुआ। [Imported]

आयाम—पु० भौतिक शास्त्र में, वह अधिकतम मान या सीमा जहाँ तक विचल (घटती-बढ़ती) वस्तु जाती हो। [Amplitude]

आयुक्त—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, मंडल (कमिश्नरी) का प्रधान शासनिक अधिकारी। [Commissioner]

आयुधशाला—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, वह सरकारी भवन जिसमें अस्त्र-शस्त्र, गोला-बारूद आदि बनाये या रखे जाते हों। [Arsenal]

आयोग—पु० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह व्यक्ति या लोग जिन्हें किसी विशेष बात की छान-बीन करने तथा उस पर अपनी रिपोर्ट देने के लिए नियुक्त किया गया हो। [Commission]

भाषा ~ language commission

विधि ~ law commission

आयोजक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जो किसी बात की योजना बनाता, अथवा किसी योजना के अनुसार कार्य करता हो। [Organizer]

आयोजना—स्त्री० आर्थिक; प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, वह व्यवस्था जो किसी भावी कार्य के स्वरूप तथा संपादन के लिए सोची गयी हो। [Plan, Planning]

आरंभतः—अव्य० आरंभ से। [Ab initio]

आरंभवाद—पु० दर्शन में, यह विचार-धारा कि सत् की उत्पत्ति असत् से होती है।

आरक्षण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यवस्था जिसमें किसी स्थान (सीट, कमरे आदि) के निश्चित समय के लिए भोग का अधिकार किसी विशिष्ट व्यक्ति के लिए निश्चित होता है। [Reservation]

आरक्षी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह सरकारी विभाग जिसके कर्मी (नगरों, कसबों आदि में) शांति स्थापित करते, कानूनों का पालन कराते, अपराधों की रोक-थाम करते, अपराधियों का पता लगाते तथा उन्हें दण्डित करते हैं। [Police]

~ बल police force

~ सेवा police service

आरोग्य-आश्रम—पु० वह चिकित्सा-केन्द्र जिसमें स्वास्थ्य-सुधार के लिए रोगी विशेषतः कमजोर फेफड़ोंवाले क्षय पीड़ित रोगी रहते या रखे जाते हैं। [Sanatorium]

आरोग्य-निवास—पु० दे० 'आरोग्य-आश्रम'। [Sanatorium]

आरोहण—पु० नीचे से ऊपर की ओर जाने की क्रिया या भाव। [Ascension]

आरोही—वि० नीचे से ऊपर विशेषतः निम्न तल, विंदु आदि से उच्च तल, विंदु आदि की ओर जाने या बढ़नेवाला। [Ascending]

आर्द्रता—स्त्री० मौसम विज्ञान में, हवा में होनेवाली भाप की मात्रा या नमी। [Humidity]

आर्मेचर—पु० यांत्रिकी में, बिजली की मोटर या डायनमो का वह हिस्सा जो चक्कर लगाता है। [Armature]

आर्षप्रयोग—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह शब्द, पद या पदसहृति जिसका व्यवहार सामान्य बोलचाल और लेखन में अब न होता हो। [Archaism]

आलंब—पु० दे० 'टेक'।

आलेख—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किये जानेवाले काम का आरम्भिक और आनुमानित रूप या खाका। [Draft]

आलोचना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, साहित्य का एक अंग जिसमें सृजनात्मक कृतियों के गुण-दोषों, उपलब्धियों आदि के नैतिक, सामाजिक, दार्शनिक तथा कलागत मूल्यों, मान्यताओं आदि के संदर्भ में परिचयात्मक विश्लेषण होता है और साहित्यिक पक्ष के सामान्य सिद्धान्तों की प्रस्थापना की जाती है। [Criticism]

आवधिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, हर अवधि में होनेवाला। [Terminal]

आवर्तक—वि० जिसका आवर्तन होता हो। [Recurrent]

आवर्तन—पु० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, फिर या दोबारा आना, घटना या होना। [Recurrence]

आवर्धन—पु० आकार, पद, गुण, महत्त्व आदि के विचार से बड़ा बनाना। [Magnification]

आवास—पु० *(प्रवास में) अस्थायी रूप से* रहने का स्थान। [Lodging]

आवास-व्यय—पु० आवास सम्बन्धी खर्च। [Lodging charges]

आविपत्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी राजनीतिक दल, शासक आदि द्वारा सार्वजनिक रूपसे प्रकाशित या घोषित किया हुआ उद्देश्यों तथा नीतियों से सम्बद्ध पत्रक। [Manifesto]

आवृत्ति—स्त्री० किसी विशिष्ट अवधि में जितनी बार कोई बात या क्रिया दोहराई *गयी हो उसकी सूचक संख्या*। [*Frequency*]

आशावाद—पु० दर्शन और साहित्य में, यह प्रवृत्ति, विश्वास या विचारधारा कि अन्त में (अच्छाई की बुराई पर) जीत होकर रहेगी। [Optimism]

आशुपत्र—पु० डाक-तार क्षेत्र में, वह पत्र जिसे डाक विभाग शीघ्र और विशेष सन्देशवाहक के हाथ भेजता हो। [Express Letter]

आशुलेखक—पु० वह जो लेख आदि आशु-

लिपि ( संकेत लिपि ) में लिखता हो। [Stenographer]

आशोधन—पु० १. रूप, स्वरूप आदि में किया जानेवाला थोड़ा या हलका परिवर्तन।

२. मान, मात्रा आदि को कुछ सीमित या कम कर देना। [Modification]

३. जीव विज्ञान में, अंग-संघटन में होनेवाला ऐसा परिवर्तन जो वंश-परम्परा के कारण नही बल्कि वातावरण जन्य होता है। [Modification]

आसंजन—पु० भौतिक शास्त्र में, वह बल जो किसी पदार्थ के ऐसे विषम अणुओं को परस्पर जोड़े रखता है जिनकी सतहें सम्बद्ध होती हैं। [Adhesion]

आसज्जा—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह शारीरिक या मानसिक स्थिति जिससे यह पता चलता है कि आदमी अमुक कार्य करने के लिए कहाँ तक उपयुक्त अथवा प्रस्तुत है। [Readiness]

आसवन—पु० रसायन शास्त्र में, द्रव को वाष्प और वाष्प को द्रव में परिवर्तित करने की क्रिया। [Distillation]

~ उपकरण distilling apparatus

~ पलिघ distilling flask

आसवनी—स्त्री० वह स्थान जहाँ पर आसवन क्रिया होती ( विशेषतः शराब चुआई जाती ) हो। [Distillery]

~ निरीक्षक distillery inspector

आसुत—भू० कृ० भौतिक शास्त्र में, आसवन क्रिया से प्रस्तुत किया हुआ। चुआया हुआ। [Distilled]

आसेक—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, धार बाँधकर या थोड़ा-थोड़ा पानी गिराकर घाव, फोड़े आदि को तर तथा साफ करना। [Affusion]

आसेध—पु० विधिक क्षेत्र में, इस उद्देश्य से किसी की कोई चीज रोके रखना जिससे वह कोई विशिष्ट कार्य करने के लिए दबे या विवश हो जाय। [Distraint]

आसेधक—पु० विधि शास्त्र में, वह जो आसेध करके दूसरे को दबाता या विवश करता हो। [Distrainor]

आस्तिक—पु० दर्शन में, वह व्यक्ति जिसका ईश्वर, देवी-देवता, धर्म-कर्म, परलोक, पुनर्जन्म आदि में विश्वास हो। [Theist]

आस्थगित—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, जो अनिश्चय की स्थिति में हो और जिसके सम्बन्ध में अंतिम रूप से निर्णय आगे के लिए टाला गया हो। [Deferred]

~ उत्तमर्ण deferred creditor

~ बंध deferred bond

~ वेतन deferred pay

~ व्यय deferred expenditure

~ स्टाक deferred stock

आहरण—पु० १. चिकित्सा क्षेत्र में, शरीर के अंदर से कोई दूषित पदार्थ बाहर खींचकर निकालने की क्रिया। [Extraction]

२. वाणिज्य में, व्यापार में लगाये हुए धन में से निजी या व्यक्तिगत खर्च के लिए निकाला जानेवाला धन। [Drawings]

आहार नाल—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह नली जिसके द्वारा भोजन गले से उतर कर उदर तक पहुँचता है। [Alimentary Canal]

आहार विद्या—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, वह विद्या जिसमें यह बतलाया जाता है कि स्वस्थ और रोगी को कितना, कब कब और कैसा भोजन करना चाहिए। [Dietetics]

आहारिका—स्त्री० होटलो आदि में वह सूची जिसमें आहार के लिए प्रस्तुत पदार्थों के नाम होते हैं। [Menu]

इंजन—पु० यांत्रिकी में, ऊर्जा से संचालित होनेवाला ऐसा यंत्र जो दूसरे यंत्रों को गति में लाता हो। [Engine]

अंतर्दह ~ internal combustible engine

वाह्यदह ~ external combustible engine

इंद्रियार्थवाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, १. यह सिद्धांत कि मनुष्य को ज्ञान संवेदन के द्वारा अर्थात् इंद्रियो से होता है। [Sensationalism]

२. यह सिद्धात कि इन्द्रियों का सुख-भोग प्राप्त करते रहना ही उत्तम तथा प्रशस्त है। [Hedonism]

इंद्रिय-वेदन—पु० १. शरीर शास्त्र में, वह शक्ति जिसके फलस्वरूप इंद्रियों में किसी प्रकार की अनुभूति, चेतना या संवेदन होता है। [Sentience]

२. मनोविज्ञान में, उक्त प्रकार से होने-वाली कोई ऐसी अनुभूति या संवेदन जो इंद्रियो तक ही परिमित रहता है और जिससे मन में किसी भाव या विचार की सृष्टि नहीं होती। [Sentience]

इकरारनामा—पु० दे० 'करार'। [Agreement]

इकबाल—पु० विधिक क्षेत्र में, अपराध, तथ्य, दोष आदि स्वीकार करने की क्रिया या भाव। [Confession, Avouchment]

इच्छापत्र—पु० विधिक क्षेत्र में, व्यक्ति की इच्छाओ का परिचायक वह वैध वक्तव्य या लेख्य जिसमें मृत्यु के बाद उसकी सम्पत्ति के निपटान के सम्बन्ध में निर्देश होता है। [Will]

इच्छा पत्र प्रमाणक† —पु० विधिक क्षेत्र में न्यायालय का यह प्रमाण पत्र कि इच्छा पत्र असली है। [Probate]

इतिवृत्त—१. पु० इतिहास में, कालक्रम से हर वर्ष की घटनाओं का लिखा हुआ विवरण। [Annals]

२. साहित्यिक क्षेत्र में, अपने जमाने की आप बीती घटनाओ का ऐसा वृत्तात जिसमें लेखक या वक्ता का दृष्टिकोण आत्मपरक न होकर वस्तुपरक होता है। [Memoir]

इतिहास—पु० वह शास्त्र जिसमें मानव-समाज में, प्रतिष्ठित राजसंस्था, समाज-संस्था, धर्म-संस्था तथा अन्य संस्थाओं के उत्थान, विकास, ह्रास तथा पतन का वैज्ञानिक रूप से तथा कालक्रम के अनुसार विवेचन तथा समीक्षा होती है। [History]

इलेक्ट्रान—पु० भौतिक शास्त्र में, एक सूक्ष्म कण जिस पर बिजली का ऋण आवेश होता है। [Electron]

उंडुक—पु० शरीर तथा चिकित्सा शास्त्रों में,

† 'पारिभाषिक शब्द संग्रह' में Will के लिए भी 'इच्छा पत्र' दिया जाता है और Probate के लिए भी 'इच्छा पत्र' दिया है, जो गलत है।

किसी अंग विशेषतः आँतों में होनेवाला घातक व्रण या उद्वर्ध ।

उंडुक शोथ—पु० चिकित्सा शास्त्र में, क्षुद्र आन्त्र में होनेवाला शोथ । [Appendicitis]

उकुश—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर में विटामिन सी की कमी से होनेवाला बच्चों को एक रोग जिसमें वे काफी कमजोर हो और पीले पड़ जाते है तथा उनके मसूढ़ों से खून जाने लगता है । स्कर्वी । [Scurvy]

उचंत खाता—पु० वाणिज्य में, बही में ऐसा खाता जिसमें अस्थायी रूप से ऐसी मद्दें लिख ली जाती हैं जिनके वास्तविक खातो का निश्चय बाद में होने को होता है । [Suspense Account]

उच्च भूमि—स्त्री० भूगोल में, समुद्र तल से ऊँची भूमि । [Highland]

उच्च श्रेणी—स्त्री० अर्थ शास्त्र, समाज शास्त्र आदि में, समाज का वह वर्ग जो आर्थिक दृष्टि से सम्पन्न और समृद्ध होता है । [Upper Class]

उच्चाधिकारी—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसा व्यक्ति जो किसी ऊँचे तथा सम्मानित पद पर कार्य करता हो । [Dignitary]

विदेशीय ~ foreign dignitary

उच्चायुक्त—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, राजदूत की तरह का एक बड़ा अधिकारी जो उच्चायोग का प्रधान होता है । [High Commissioner]

उच्चायोग—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, अन्य देशीय राजनियुक्त व्यक्तियों का वह समूह जो किसी विशिष्ट क्षेत्र या देश में संप्रभुता-सम्पन्न माना जाता है । [High Commission]

उच्छ्वसन—पु० चिकित्सा शास्त्र में सांस लेने के समय अन्दर (फेफड़ों में) खीची हुई हवा बाहर निकालना । [Expiration]

उच्छोषक—पु० यांत्रिकी में, सुखानेवाली मशीन । [Exsiccator]

उड़न तश्तरी—स्त्री० वैज्ञानिक क्षेत्र में, एक प्रकार का अज्ञात ज्योतिर्मय तश्तरी-नुमा पिंड जो कभी कभी आकाश में उड़ता हुआ दिखायी देता है । [Flying Dish]

उड़ाका दल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पुलिस की वह टुकड़ी जो दुर्घटना, उपद्रव आदि की सूचना पाते ही तुरंत घटना-स्थल पर पहुँचती और व्यवस्था, सहायता आदि का काम करती है । [Flying Squad]

उतार-चढ़ाव—पु० अर्थ शास्त्र में; चीजो के बाजार-भाव में होनेवाली घट-बढ़ । [Fluctuation]

उत्कर्षण—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, अविकसित (और प्रच्छन्न) अवस्था, गुण, रूप आदि से विकसित (और व्यक्त) अवस्था में लाने का कार्य । [Education]

उत्क्षिप्त—वि० भाषा विज्ञान तथा व्याकरण में, (वर्ण) जिसका उच्चारण करते समय जीभ को लपेटकर तालू पर झटके से आघात करते है; जैसे—ड़, ढ़ । [Flapped]

उत्तरजात—वि० विधिक क्षेत्र में, (बालक) जो अपने पिता की मृत्यु के उपरांत अथवा उसके द्वारा अन्तिम इच्छापत्र लिख चुकने के बाद पैदा हुआ हो । [After-born]

उत्तरजीवी—पु० वह जो (दुर्घटना, विनाश, संहार आदि के बाद) बच रहा हो (जब कि अन्य या सब मर गये हों) । [Survivor]

**उत्तरजीविता**—स्त्री० उत्तरजीवी होने की अवस्था, गुण या भाव। [Survival]

**उत्तरदान**—पु० विधिक क्षेत्र में, १. इच्छा-पत्र के द्वारा अपनी सम्पत्ति किसी को देना। [Bequest]

२. वह धन-सम्पत्ति जो किसी व्यक्ति को किसी दूसरे व्यक्ति के इच्छा-पत्र के अनुसार उसकी मृत्यु के उपरान्त मिलती हो। [Legacy]

**उत्तरदायित्व**—पु० प्रशासन में उत्तरदायी होने की अवस्था या भाव। [Responsibility]

**उत्तरदायी**—पु० प्रशासनिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, जिस पर किसी कार्य का भार आधिकारिक या नैतिक रूप से हो तथा जो उस कार्य के संपादन, परिणाम आदि के लिए जवाबदेह हो। [Responsible]

**उत्तर दिनांकित**—वि० महाजनी तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, (पत्र, चेक) जिस पर ऐसी तारीख लिखी गयी हो जो उसे (पत्र, चेक को) लिखे जाने की तारीख के बाद आने को हो। आगे की तारीखवाला। [Post-dated]

~ चेक post-dated cheque

~ पत्र post-dated letter

**उत्तरपद**—पु० गणित में, अनुपात की दो राशियों में से दूसरी राशि; जैसे—४:५ में ५ उत्तर-पद है। [Consequent]

**उत्तरभोग**—पु० विधिक क्षेत्र में, उत्तराधिकार में प्राप्त संपत्ति को भोगने, उससे लाभ उठाने तथा उस पर कब्जा बनाये रखने का अधिकार। [Reversion]

**उत्तरभोगी**—विधिक क्षेत्र में, वह जिसे उत्तरभोग का अधिकार प्राप्त हो। [Reversioner]

**उत्तराधिकार**—पु० विधिक क्षेत्र में, दाय प्राप्त करने का अधिकार। [Inheritance]

**उत्तराधिकारिता**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, मृत्यु अथवा किसी अन्य आकस्मिकता पर उत्तराधिकारी को मृतक आदि की संपत्ति को प्राप्त करने का अधिकार। [Right of succession]

**उत्तराधिकारी**—पु० १. विधिक क्षेत्र में, जिसे उत्तराधिकार के रूप में कोई संपत्ति प्राप्त हुई हो या होने को हो। [Inheriter]

२. प्रशासनिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, वह व्यक्ति जो किसी के हट जाने या न रह जाने पर उसके पद या स्थान पर आकर उसके काम करता हो। [Successor]

**उत्तरापेक्षी**—पु० वह जिसे (अपने पत्र के) उत्तर की अपेक्षा हो। (पत्र का) उत्तर चाहनेवाला। [R. S. V. P.; respondez s'il vous plait = कृपया उत्तर दें (मूल अर्थ)]

**उत्तराप्त**—वि० विधिक क्षेत्र में, जो पीछे प्राप्त या हासिल किया गया हो। [After-acquired]

~ संपत्ति after-acquired property

**उत्तरायण**—पु० भारतीय ज्योतिष में, वह अवस्था जिसमें सूर्य की गति उत्तर की ओर होती है।

**उत्तल**—वि० भौतिक शास्त्र में, (ऐसा दर्पण) जिसका आकार उलटे कटोरे के

समान होता है तथा जिसमें वस्तुओं का प्रतिबिंब छोटा दिखलाई पड़ता है। [Convex]

उत्तेजनशीलता—स्त्री० जीव विज्ञान में, भौतिक, सामाजिक आदि परिस्थितियों के प्रभाव से सजीवों में दृष्टिगत होनेवाली प्रतिक्रिया या उत्तेजना। [Irritability]

उत्तोदना—स्त्री० मनोविज्ञान में, किसी कार्य या बात के लिए बराबर बनी तथा प्रेरित करती रहनेवाली मनोवृत्ति या मनोवेग। [Urge]

उत्तोलक—पु० यांत्रिकी में, वह मशीन जो बोझ को उठाकर ऊपर ले जाती, नीचे ले आती तथा दाहिने या बायें ले जाती हो। क्रेन। ऊँटड़ो। [Crane]

उत्त्याग—पु० जहाजरानी में, जहाज आदि को संकट में फँसा या बेकार समझकर छोड़ देना। [Dereliction]

उत्थापन—पु० वस्तुओं, व्यक्तियों, विचारों आदि के सम्बन्ध में, नीचे के स्थान, स्थिति आदि से ऊँची अवस्था में लाया जाना। [Elevation]

उत्थापित—वि० जिसका उत्थापन हुआ हो। [Elevated]

उत्परिवर्तन—पु० शरीर शास्त्र में, गुणसूत्र या गुणसूत्रों में होनेवाला सहसा परिवर्तन जिसके फलस्वरूप आनुवंशिक गुणों में विकृति आ जाती है। [Mutation]

~ दबाव mutation pressure

उत्पाद—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसी चीज जिसे प्रकृति ने उत्पन्न किया हो या व्यक्ति ने बनाया हो। [Product]

उत्पाद कर—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी चीज के उत्पादन पर लगनेवाला कर। [Excise]

उत्पादक संघ—पु० आर्थिक क्षेत्र में, उत्पादकों, व्यापारियों आदि का वह संघ जो उत्पादन, उत्पादित वस्तुओं के बाजार-भाव आदि पर नियंत्रण रखता है। [Cartel]

उत्पादन—पु० अर्थ शास्त्र में, वे वस्तुएँ जिन्हें व्यक्ति ने उत्पादित या निर्मित किया हो तथा जिनका आर्थिक मूल्य हो। [Production]

उत्पादिता—स्त्री० औद्योगिक क्षेत्र में, लागत की नियत इकाई के अनुपात में होनेवाली उत्पादन की दर। [Productivity]

विशेष—लागत स्थिर रहने या कम किये जाने पर (अथवा लागत में वृद्धि होने पर भी यदि अपेक्षया) उत्पादन अधिक होता है तो माना जाता है कि उत्पादिता बढ़ रही है और इसकी विपरीत अवस्था में उत्पादिता घटती हुई मानी जाती है।

उत्पीड़न—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, परेशान तथा संत्रस्त करने के लिए बहुत अधिक कष्ट तथा दुःख देना। [Harassment]

उत्प्रवास—पु० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, अपना देश छोड़कर दूसरे देश में बसने के लिए जाना। [Emigration]

उत्प्रेरक—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो रासायनिक क्रिया की गति बदल देता है परन्तु स्वयं नहीं बदलता। [Catalyst]

उत्प्रेषण-लेख—पु० विधिक क्षेत्र में, बड़े न्यायालय द्वारा छोटे न्यायालय को यह आदेश देना कि अमुक मुकदमा सुनवाई के लिए हमारे पास भेज दिया जाय। [Certiorari]

उत्प्लावकता—स्त्री० यांत्रिकी में, (पदार्थो आदि की) द्रव पदार्थ पर तैरने या वायु में ऊपर उठने की क्षमता। यह गुण द्रव आदि के परिमाण और वस्तु के भार के अनुसार बदलता है। [Buoyancy]

उत्संबोधन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, अनुपस्थित अथवा मृत व्यक्ति के प्रति अपने भाषण में किया जानेवाला संबोधन। [Apostrophe]

उत्सर्जन—पु० १. चिकित्सा क्षेत्र में, द्रव का बहना। [Emission]

२. विद्युत् शास्त्र में, इलेक्ट्रान ट्यूब के ऋणाग्र या गरम तन्तु में से होनेवाला इलेक्ट्रानो का प्रवाह। [Emission]

उत्स्रुत—वि० भूविज्ञान में, (कूआँ आदि) जिसका जल अपने आप भू-तल तक आ जाता हो। [Atesian]

~ कूप artesian well

~ द्रोणी artesian basin

~ बनावट artesian structure

उत्स्रुत कूप—पु० भूविज्ञान में, पृथ्वी तल से फूटते हुए पानी का कूआँ। [Artesian well]

उत्स्वेदन—पु० अर्थ शास्त्र में, पौधो की पत्तियो का मुखछिद्रो के द्वारा जल त्याग करने की क्रिया। [Transpiration]

उदर—पु० चिकित्सा शास्त्र में, पृष्ठवंशियो के शरीर का एक प्रधान अवयव जिसमें आंत्र, यकृत, वृक्क आदि अंग समाविष्ट हैं। [Abdomen]

उदर-पाद—पु० जीव विज्ञान में, ऐसे जीव-जन्तु जिनके पैर उनके खोल के अन्दर रहते हैं और जो आवश्यकतानुसार उन्हें बाहर निकाल सकते हैं। जैसे—घोंघे, शंख आदि। [Gastropod]

उदात्तीकरण—पु० मनोविज्ञान में, मूल प्रवृत्तियों से प्रेरित संवेगों, क्रियाकलापों आदि को उच्च कोटि के कार्यों, साधनों आदि में लगाने की क्रिया या भाव। [Sublimation]

उदारतावाद—पु० यह सिद्धान्त कि राजनीतिक, धार्मिक, सामाजिक आदि संस्थाओं को अधिक उदार होना चाहिए और उन्हें अपने सदस्यो को और अधिक स्वतन्त्रता देनी चाहिए। उदारतापूर्ण नीति अपनाने की विचारधारा। [Liberalism]

उदासीनीकरण—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसी क्रिया करना जिससे कोई पदार्थ अपनी अम्लीय या क्षारीय प्रक्रिया न कर पावे। [Neutralisation]

उदीयत्ता—स्त्री० शरीर शास्त्र में, उठान, यौवन, सौन्दर्य आदि के विचार से होनेवाला परमोत्कर्ष। [Blossom]

उद्गीत—पु० वह विशिष्ट राष्ट्रीय गीत जिसे राजकीय मान्यता भी प्राप्त हो। [Anthem]

उद्ग्रहण—पु० राजस्व में, कर आदि लगाने तथा उगाहने की क्रिया। [Levy]

उद्दहन—पु० रसायन शास्त्र में, उत्कट ताप और चकाचौंध उत्पन्न करते हुए जोरो से जलना। [Deflagration]

उद्देश्यवाद—पु० दे० 'साध्यवाद'। [Teleology]

उद्धरणिका—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, (क) वह पुस्तक जिसमें श्रेष्ठ उद्धरणों का संकलन हुआ हो। [Chrestomathy]

(ख) वह पुस्तिका जिसमें लेखक स्मृति के लिए उद्धरण, संक्षेप लेख आदि लिखता है। नोटबुक। [Commonplace book]

उद्भवन—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, संदूषण तथा रोग-लक्षण के प्रकट होने के बीच का समय या अवधि। [Incubation]

उद्भृत—पु० वास्तुकला में, नक्काशी करने का वह ढंग जिसमें तराशे हुए अंग उभरे हुए रहते हैं। [Relief]

निम्न ~ bass relief

उद्भेदन—पु० भूविज्ञान में, भीतरी ताप के कारण कुछ पदार्थों का उबल और फूटकर बाहर निकलना; जैसे—ज्वालामुखी पर्वत का उद्भेदन। [Eruption]

ज्वालामुखी ~ volcanic eruption

दरार ~ fissure eruption

शांत ~ quiet eruption

उद्यम—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसा कार्य या आयोजन जिसे सम्पादित करने के लिए तथा तत्सम्बन्धी कठिनाइयों का सामना करने के लिए अत्यधिक साहस की अपेक्षा हो। [Enterprise]

उद्योगवाद—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसी सामाजिक व्यवस्था जिसमें बड़े-बड़े उद्योगों को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त होता है। [Industrialism]

उद्योगीकरण—पु० अर्थ शास्त्र में, देश में बड़े बड़े उद्योग स्थापित करने की नीति तथा क्रिया। [Industrialisation]

उद्वर्ध—पु० शरीर शास्त्र में, किसी अंग में होनेवाली ऐसी वृद्धि जो प्राय: अनावश्यक, कष्टप्रद या विकलांगता की सूचक होती है। [Outgrowth]

उद्वासन—पु० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, किसी विशिष्ट स्थान पर बसे हुए लोगों को वहाँ से बलात् हटाकर रहने के लिए (दूर के) किसी स्थान पर भेजना। [Deportation]

उद्वेगशील—वि० शरीर शास्त्र में, जिसके स्नायु रुग्न तथा विकृत हो और जो इसी कारण से जल्दी-जल्दी उत्तेजित या उद्विग्न हो जाता हो। [Nervous]

उन्निद्र—पु० दे० 'अनिद्रा'। [Insomnia]

उन्माद—पु० १. चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जिसमें विकृत मस्तिष्कवाला रोगी उत्तेजित बना रहता है। [Mania]

२. शिक्षा शास्त्र में, किसी चीज या बात के लिए होनेवाला उत्साह का अतिरेक। [Mania]

उन्मूलन—पु० विधिक क्षेत्र में, विधि आदि के द्वारा किसी प्रथा आदि का सदा के लिए अंत किया जाना। [Abolition]

उप—उप० वह जिसको किसी ने अपने कार्य, प्राधिकार आदि सौंपे हों। [Deputy]

~ निरीक्षक deputy inspector

उपकरण—पु० यांत्रिकी में, वे औजार तथा वस्तुएँ जो किसी प्रयोग विशेष के लिए अपेक्षित होती हैं। [Apparatus]

जलपरीक्षण ~ apparatus for water test

उपकरणिका—स्त्री० यांत्रिकी में, कलापूर्ण, वैज्ञानिक या सूक्ष्म कार्यों को संपादित करने के लिए प्रयुक्त औजारों या साधनों में से हर एक। [Instrument]

मापन ~ measuring instrument

उपक्षार—पु० चिकित्सा शास्त्र ... क्षार

तत्वों तथा नाइट्रोजन से बना जैव पदार्थ जो औषधि के काम आता है। [Alkaloid]

उपगिरि—पु० भूगोल में, छोटा पहाड़, पहाड़ी। [Hillock]

उपग्रह—पु० वैज्ञानिक क्षेत्र में, वह छोटा ग्रह ( या कृत्रिम तथा मनुष्य निर्मित यंत्र ) जो किसी ग्रह की परिक्रमा करता हो। [Satellite]

उपचर्या—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, रुग्णो, घायलो आदि की देख-रेख तथा सेवा-चिकित्सा करने की क्रिया। [Nursing]

उपचारक—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसने रोगियो, घायलो, बूढ़ों आदि की देखरेख करने के लिए प्रशिक्षण प्राप्त किया हो। [Male Nurse]

उपचार-गृह—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, वह भवन जो अस्पताल से छोटा होता है तथा जहाँ कोई चिकित्सक ( व्यक्तिगत रूप से ) रोगियों को टिकाता तथा उनकी चिकित्सा करता है। [Nursing Home]

उपचारिका—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, वह स्त्री जिसने चिकित्सालयों आदि में रोगियो, घायलो, अपाहिजो आदि की देख-रेख तथा परिचर्या करने के लिए विशेष रूप से प्रशिक्षण प्राप्त किया हो। [Nurse]

उपचुनाव—पु० दे० 'उप-निर्वाचन। [By-election]

उपच्छाया—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, छाया का वह भाग जो प्रच्छाया की अपेक्षा कुछ-कुछ प्रकाशमय होता है क्योंकि इसमें स्रोत से कुछ प्रकाश आ जाता है। किसी पिंड की पूरी छाया के चारों ओर का कुछ-कुछ प्रकाशित मंडल। [Penumbra]

उपत्यका—स्त्री० भूगोल में, पहाड़ों के बीच का भूभाग विशेषतः ऐसा भूभाग जिसमें नदी भी बहती हो। [Valley]

उपदान—पु० १. आर्थिक क्षेत्र में, वह धन जो शासन किसी औद्योगिक या व्यापारिक संस्था को किसी वस्तु का मूल्य एक निश्चित स्तर से ऊपर न बढ़ने देने के उद्देश्य से सहायतार्थ देता है। [Subsidy]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, कर्मचारी को सेवानिवृत्ति के समय दी जानेवाली ( वेतन से अतिरिक्त ) धनराशि। आनुतोषिक*। [Gratuity]

उपधातु—स्त्री० रसायन शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जिसमें धातु और अधातु दोनो के गुण पाये जाते हों; जैसे—आर्सेनिक, एन्टीमनी। [Metalloid]

उपनगर—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नगर या शहर की सीमा पर का या उसके आस-पास का भू-भाग। [Suburb]

उपनाम—पु० सामाजिक क्षेत्र में, प्यार का या कल्पित नाम। [By-name]

उपनिधाता—पु० विधिक क्षेत्र में, उपनिधि या जमानत करनेवाला। [Bailor]

उपनिधान—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी गिरफ्तार व्यक्ति की उपनिधि या जमानत करने की क्रिया या भाव। [Bailment]

उपनिधि—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, जमानत। [Bail]

* भारत सरकार ने Subsidy और Gratuity दोनों के लिए उपदान शब्द सुझाया है। प्रामाणिक कोश के दूसरे संस्करण में आनुतोषिक Gratuity के लिए सुझाया गया है।

उपनियम—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, स्थानीय संस्था द्वारा बनाया हुआ नियम। [Bye-law, By-law]

उपनिर्वाचन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी क्षेत्र से किसी विशिष्ट अवधि तक के लिए निर्वाचित हुए प्रतिनिधि के अवधि बीतने से पहले ही उसके असामयिक निधन या पद-मुक्त होने पर उस क्षेत्र में होनेवाला पुनः निर्वाचन। [By-election]

उपनिवेश—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह प्रदेश या भूभाग जिसे विदेशियों ने बसाया तथा विकसित किया हो और जिसकी शासन-व्यवस्था पर उनके मूल देश की सरकार का पूरा या बहुत कुछ अधिकार हो। [Colony]

उपनिवेशन—पु० उपनिवेश बनाना। [Colonization]

उपनिवेशवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, शक्तिशाली राष्ट्रों द्वारा कमजोर देशों (उपनिवेशों) को अपनी अधीनता में रखना तथा उनसे राजनीतिक तथा आर्थिक लाभ प्राप्त करना। उपनिवेशों को स्वतंत्र न करने की विचारधारा। [Colonialism]

उपनिहिती—पु० विधिक क्षेत्र में, जिसकी जमानत की गयी हो। [Bailee]

~ ग्रहण [bailee's lien]

उपपत्ति—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, (क) विज्ञान या कला के सामान्य सिद्धान्त और उनका प्रतिपादन। (ख) घटना, तथ्य आदि का आनुमानित किन्तु तर्क संगत और सुविचारित प्रतिपादन। [Theory]

उपबृंहण—पु० साहित्य शास्त्र में रचना का वह दोष जो किसी बात या घटना के महत्त्व को यथार्थ से बहुत अधिक बढ़ा या घटा कर प्रस्तुत करने से उत्पन्न माना जाता है। [Amplification]

उपभवन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पासवाली या समीपस्थित वह छोटी इमारत जो किसी बड़ी इमारत का अंग मान ली जाती है। [Annexe]

उपभोग—पु० आर्थिक क्षेत्र में, वस्तुओं का उपयोग में आने के कारण होनेवाला व्यय। [Consumption]

उपमति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, बिना किसी प्रतिरोध या उत्साह के चुपचाप रहकर दी जानेवाली स्वीकृति या प्रकट की जानेवाली सहमति। [Acquiescence]

उपयोगितावाद—पु० राजनीति शास्त्र में, (क) यह सिद्धांत कि शासन तथा व्यक्ति को ऐसे काम करने चाहिए जिनसे सर्वाधिक लोगों को सर्वाधिक सुख मिले। (ख) यह सिद्धांत कि जो मत, वस्तु या व्यक्ति समाज की सुख-वृद्धि में सहायक हो उसे अपना लेना चाहिए। [Utilitarianism]

उपरिष्ट—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (वह) जो औरों से पद, स्थिति, प्राधिकार आदि के विचार से बड़ा हो। [Superior]

उपरोध—पु० विधिक क्षेत्र में, चहारदीवारी या सीमा जिसमें प्रवेश करने अथवा उस तक पहुँचने में रोक हो। [Barrier]

रक्षण ~ protective barrier

उपरोपण—पु० दर्शन शास्त्र में, ऐसे गुण का किसी में आरोप जो वस्तुतः उसमें निहित माना जाता हो। [Attribute]

उपव्यवसाय—पु० आर्थिक क्षेत्र में, वह कार्य

जो व्यक्ति अपने व्यवसाय या नियमित कार्य के अतिरिक्त और प्रायः मनोविनोद के लिए करता हो। [Avocation]

उपशमन—पु० १. चिकित्सा क्षेत्र में, असह्य कष्ट, पीड़ा आदि को इतना कम कर देना कि वह सह्य हो जाय। [Alleviation]
२. विधिक क्षेत्र में, बिलकुल रोक या खत्म कर देना। [Abatement]

उत्पात ~ abatement of nuisance
कार्य ~ abatement of action
रिक्थ ~ abatement of legacies
वाद ~ abatement of suit

उपशांत—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका उपशमन हो चुका हो। [Abated]

उपशामक—पु० विधिक क्षेत्र में, उपशमन करनेवाला व्यक्ति। [Abater, Abator]

उपसंजाति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय के समक्ष उपस्थित होना। पेशी। [Appearance]

उपसंधि—स्त्री० सामाजिक, धार्मिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, किसी सगमन में सम्मिलित प्रतिनिधियों, सदस्यों, शासकों, राज्यों आदि द्वारा किया जानेवाला निश्चय जिसके पालन की आशा उन सब से की जाती है। [Convention]

उपसाधक—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जो किसी को अवैध कृत्य करने में गौण या अधीनस्थ रूप में सहायता करता हो। [Accessory]

उपसिद्धांत—पु० वैज्ञानिक क्षेत्र में, किसी एक सिद्धांत के सिद्ध होने (या किये जाने) पर आप से आप सिद्ध हो जानेवाली दूसरी कोई और बात। [Corollary]

उपस्कर—पु० वे सब वस्तुएँ जो किसी प्रयोजन के लिए आवश्यक हों। [Equipment]

उपस्ताव—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, सभा या बैठक में औपचारिक रूप से लाया जानेवाला प्रस्ताव। [Motion]
२. विधिक क्षेत्र में, खुले न्यायालय में प्रार्थी द्वारा किया गया वह मौखिक आवेदन जिसमें वह अपने हित के सम्बन्ध में कोई कार्य करने के लिए कहता है। [Motion]

उपस्तावक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सभा या बैठक में औपचारिक रूप से प्रस्ताव रखनेवाला। [Mover]

उपस्थिति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट स्थान तथा समय पर उपस्थित होने की अवस्था या भाव। [Attendance]

अनिवार्य ~ compulsory attendance

उपहार कर—पु० राजस्व में, वह कर जो (एक निश्चित मूल्य से अधिक की वस्तु) उपहार या दान देनेवाले को देना पड़ता है। [Gift Tax]

उपहास चित्र—पु० कला तथा साहित्य में, उपहास्यास्पद सिद्ध करने के निमित्त विकृत, अत्युक्तिपूर्ण, या व्यंगात्मक रूप में किसी का किया जानेवाला अंकन, चित्रण या प्रस्तुतीकरण। [Caricature]

उपांग—पु० वनस्पति शास्त्र में, मुख्य भाग से निकलनेवाला अवयव; जैसे—पत्ते तने के उपांग हैं। [Appendage]

उपाख्यान—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, (क) विस्तारपूर्वक कही हुई कोई पुरानी कथा।

(ख) किसी कहानी के बीच में आयी हुई ऐसी घटना जिससे उसका क्रमिक प्रवाह विच्छिन्न हो जाता है [Episode]

उपापचयन—पु० जीव विज्ञान में, कोशिकाओं में होनेवाली रासायनिक और भौतिक प्रक्रिया जिसके फलस्वरूप जीव-द्रव्य और उत्कृष्ट पदार्थ बनते हैं। चयापचयन। [Metabolism]

उपापचयी—वि० उपापचयन सम्बन्धी। [Metabolic]

~ क्रिया metabolic activity

~ नाभिक metabolic nucleus

उपापराध—पु० विधिक क्षेत्र में, कोई ऐसा छोटा-मोटा अपराध जिसके कर्त्ता को विधि के अनुसार कुछ हलकी सजा मिलती है। [Misdemeanour]

उपाबंध—पु० प्रशासनिक तथा महाजनी क्षेत्रों में, किसी महत्त्वपूर्ण पत्र के साथ, अंग रूप में लगाया जानेवाला दूसरा पत्र आदि। [Appurtenance]

उपास्थि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह लचीला तन्तु जो हड्डियों को आपस में जोड़ता है। [Cartilage]

उपोत्पाद—पु० अर्थ शास्त्र में, कारखाने में निर्मित की जानेवाली मुख्य वस्तु के साथ-साथ निर्मित होनेवाली आप से आप कोई दूसरी सहायक वस्तु। [By-product]

उभयमुखता—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह स्थिति जिसमें दो विरोधी गुणों को कोई धारण किये होता है। [Ambiversion]

उभयलिंगी—वि० शरीर शास्त्र में, जिसमें पुरुष जाति और स्त्री जाति दोनो के लिंग (या चिह्न) हों। नर और मादा मिश्रित। [B isexual]

उभयापार्श्व—वि० विधिक क्षेत्र में, दो पक्षों या दलों से सम्बन्ध रखनेवाला या उनके बीच का। [Bilateral]

उभयाभाविता—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह स्थिति जिसमें किसी व्यक्ति के प्रति एक साथ परस्पर दो विरोधी भावनाएँ (जैसे—प्रेम और घृणा) उत्पन्न होती हैं। [Ambivalence]

उरोस्थि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, छाती में पसलियों से भिन्न सामनेवाली हड्डी। [Sternum]

उल्कापिंड—पु० भूविज्ञान में, बाह्याकाश से पृथ्वी पर गिरा हुआ पत्थर या धातु का पिंड। [Meteorite]

उल्काश्म—पु० भूविज्ञान में, गिरी हुई उल्का जो पत्थर के रूप में होती है। [Meteorite]

उल्लंघन—पु० विधिक क्षेत्र में, नियम या विधि के विरुद्ध किया जानेवाला आचरण। [Contravention]

उष्ण कटिबंध—पु० भूगोल में, कर्क और मकर रेखाओं के बीच का प्रदेश। [Torrid Zone]

उष्ण जलस्रोत—पु० भूगोल में, गरम पानी का सोता। [Boiling Spring]

उष्णोत्स—पु० भूविज्ञान में, वह जलस्रोत जिसमें गरम जल या भाप रह रहकर तेजी से बाहर निकलती हो। [Geyser]

ऊँटड़ो—स्त्री० दे० 'उत्तोलक'। [Crane]

ऊतक—पु० शरीर शास्त्र में, कोशिकाओं का वह वर्ग या समूह जो एक ही प्रकार की क्रियाएँ करता है। [Tissue]

ऊतक विज्ञान—पु० दे० 'औतिकी'। [ tology]

ऊरू—वि० शरीर शास्त्र में, जाँघ की हड्डी से सम्बन्ध रखनेवाला। [Femoral]

~ ग्रन्थि femoral gland
~ तंत्रिका femoral nerve
~ पट femoral septum
~ वलय femoral ring
~ शिरा femoral vein

ऊर्जा—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, कोई कार्य करने तथा प्रतिरोध को पार पाने की शक्ति। [Energy]

आण्विक ~ molecular energy
उपभुक्त ~ consumed energy
गतिज ~ kinetic energy
गुप्त (निहित) ~ latent energy
पारमाणविक ~ atomic energy
प्रकाश ~ light ( luminous ) energy
प्राप्य ~ net energy
सकल ~ gross energy

ऊर्ध्व—वि० ज्यामिति में, किसी तल से लंब रूप में ऊपर की ओर गया हुआ। [Vertical]

ऊर्ध्वगामी—वि० मौसम विज्ञान में, (आँधी) जो हवा के कारण ऊपर की ओर उठती हो। [Anabatic]

ऊर्ध्वपातज—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो ऊर्ध्वपातन की क्रिया से प्राप्त होता हो। [Sublimate]

ऊर्ध्वपातन—पु० रसायन शास्त्र में, पदार्थ के गर्म किये जाने पर बिना द्रव रूप में परिवर्तित हुए वाष्प में बदल जाने और वाष्प को ठंडा करने पर बिना द्रव बने ठोस रूप प्राप्त कर लेने की क्रिया। [Sublimation]

ऊर्वस्थि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, जाँघ की हड्डी। [Femur]

ऊष्म—वि० भाषा विज्ञान में, ( ऐसा वर्ण ) जिसका उच्चारण करते समय बहुत अधिक हवा मुँह से निकलती है; जैसे—स, श, ष, ह। [Sibilant]

ऊष्मप्रकाशिता—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, ताप किरणों का प्रकाश किरणों में होनेवाला परिवर्तन। [Calorescence]

ऊष्मसह—वि० भौतिक विज्ञान में, ऊष्मा अर्थात् ताप का प्रभाव सहन करनेवाला फलतः ताप से विकृत या नष्ट न होनेवाला। [Refractory]

ऊष्मा—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, दे० 'ताप'। [Heat]

ऊष्मोत्पादक—वि० चिकित्सा शास्त्र में, गरमाहट पैदा करनेवाला। [Calefactory]

ऋजु पूरक कोण—पु० ज्यामिति में, वे दो कोण जिनका योग दो समकोण हो। [Supplementary Angles]

ऋण—पु० अर्थ शास्त्र में, ब्याज पर लिया हुआ धन। [Debt]

~ नकार debt repudiation
~ निर्मोचन debt redemption
~ पूँजी debt capital
~ प्रभार debt charges
~ सीमा debt limit
अनविगत ~ unfunded debt
तरजीही ~ preferential debt
निधिक ~ funded debt
बेमियादी ~ perpetual debt
मियादी ~ terminable debt
साध्य ~ provable debt

ऋणदाता—पु० अर्थ शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसने किसी अन्य व्यक्ति को माल या रुपया उधार दिया हो। [Creditor]

ऋण-पत्र—पु० १. आर्थिक क्षेत्र में, कोई ऐसा पत्र जो किसी ने ऋण लेने के समय उसके प्रमाण स्वरूप लिखकर महाजन को दिया हो। [Debenture]

२. प्रशासन तथा वाणिज्य में, शासन या कंपनी से उधार लिया हुआ धन लौटाने की लिखित हुण्डी। [Bond]

ऋणाग्र—पु० विद्युत् शास्त्र में, (बैटरी आदि का) ऋणात्मक विद्युदग्र। [Cathode]

ऋणाग्र किरणें—स्त्री० विद्युत्शास्त्र में, ऋणाग्र के तल से प्रक्षिप्त होनेवाली इलक्ट्रानों की धाराएँ। [Cathode Rays]

ऋणायन—पु० भौतिक शास्त्र में, ऋणात्मक विद्युत् से युक्त किया हुआ परमाणु या परमाणुओं का समूह। [Anion]

ऋणी—पु० अर्थ शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसने किसी से माल या रुपए उधार लिये हों। [Debtor]

ऋत—पु० दर्शन शास्त्र में, उन नियमो में से हर एक जो सम्पूर्ण सृष्टि को शासित करते हैं।

ऋतु—स्त्री० १. कोई ऐसा समय जो किसी कार्य के लिए विशेषतः यज्ञ संबंधी कार्य के लिए नियत या निश्चित हो। २. वह कालावधि जो किसी विशिष्ट कार्य या प्रयोजन के विचार से विशेषतः वातावरणिक स्थिति के विचार से उपयुक्त या सामान्य हो। [Season]

ऋतुरोध—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें स्त्रियों का मासिक-धर्म बंद हो जाता है। [Amenorrhoea]

एकक—पु० कोई एक व्यक्ति, वस्तु या समूह जो अपने में पूर्ण माना जाता हो। [Unit]

एक दलवाद—पु० राजनीति में, यह विचारधारा कि राज्य में एक ही राजनीतिक दल होना चाहिए और शासन-सत्ता उसी को प्राप्त रहनी चाहिए तथा अन्य दल अवैध घोषित कर दिये जाने चाहिए। [Totalitarianism]

एक दलवादी—पु० जिसकी एकदलवाद में, आस्था हो। [Totalitarian]

एकदिश धारा—स्त्री० यांत्रिकी में, ऐसी विद्युत् धारा जो सरकिट में केवल एक ही दिशा में बहती है। [D. C., Direct Current]

एकमात्र अभिकर्ता—पु० वाणिज्य में वह अभिकर्ता जिसे अपने स्वामी की तरफ से किसी विशिष्ट स्थान या प्रदेश में कोई कार्य करने का एकाधिकार प्राप्त होता है। [Sole Agent]

एक संयोजक—वि० रसायन शास्त्र में, (ऐसा तत्त्व) जिसका एक परमाणु हाइड्रोजन के केवल एक परमाणु से संयोग करता हो। [Monovalent]

एकस्व—पु० किसी विशिष्ट पद्धति या सूत्र के आधार पर आविष्कृत की हुई वस्तु को किसी विशिष्ट नाम से बेचने का (राज्य द्वारा मान्य, एकाधिकृत तथा संरक्षित) अधिकार। [Patent]

एकांग—पु० चिकित्सा शास्त्र में, पक्षाघात का एक प्रकार जिसमें उसका प्रभाव ... के किसी एक अंग में दृष्टिगत होता ... [Monoplegia]

एकांत भाषण—पु० अभिनय में, पात्र द्वारा रंगमंच पर इस प्रकार कुछ कहना जिसके संबंध में यह माना जाता है कि अन्य पात्र उस कथन को नहीं सुन रहे हैं। [Aside]

एकाधिकार—पु० वाणिज्य में, किसी विशिष्ट वस्तु विशेष का व्यवसाय ( निर्माण, बिक्री आदि ) संबंधी किसी एक ही व्यक्ति या संस्था को होनेवाला पूरा अधिकार। [Monopoly]

एकाधिपत्य—पु० दे० 'एकाधिकार'। [Monopoly]

एकीकरण—पु० एक करने विशेषतः इकाई या एकक का रूप देने की क्रिया या भाव। [Unification]

एकीय राज्य—पु० राजनीति में, वह राज्य जो एक इकाई के रूप में हो तथा जिसमें शासन-सत्ता पूर्ण रूप से एक केन्द्र में स्थित रहती हो। [Unitary State]

एकेश्वरवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि सम्पूर्ण सृष्टि का रचयिता, नियामक आदि एक ही ईश्वर है। [Monotheism]

एकोन्माद—पु० शिक्षा शास्त्र तथा चिकित्सा शास्त्र में, उन्माद का एक प्रकार जिसमें रोगी की रुचि किसी भ्रमपूर्ण या मिथ्या बात पर केंद्रीभूत होती है। [Monomania]

एक्स रे—चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रकार की बिना चमकवाली छोटी विद्युत् किरणें जिनकी सहायता से ठोस पदार्थों के भीतरी अंगों को देखा जाता तथा उनके चित्र लिये जाते हैं। [X-Rays]

एडीसी—पु० प्रशासन में, वह जो किसी बहुत बड़े ( विशेषतः सैनिक ) अधिकारी के साथ सहायक तथा विश्वस्त ( गोपनीय ) सचिव के रूप में रहे। [Aide-de-camp]

एलोमार्फ—पु० भूगर्भ शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जिसके मणिभीय (रवेदार) रूप तो कई होते हो परन्तु फिर भी जिनकी रासायनिक संरचना एक ही होती हो। [Allomorph]

एस्परीन—वि० चिकित्सा शास्त्र में, ( ऐसी ओषधि ) जो पीडा निवारक तथा ज्वर प्रशामक हो। [Aspirin]

एस्बेस्टस—पु० दे० 'अदह'। [Asbestos]

ऐंटेना—पु० रेडियो, टेलिविजन में, वह तार या तारों का समूह जो विद्युत्-चुम्बकीय तरंगों का पारेषण या ग्रहण करता हो। [Antenna]

ऐंपियर—पु० भौतिक शास्त्र में, वह मानक इकाई जिससे विद्युत् प्रवाह की शक्ति मापी जाती है। [Ampere]

ऐकमत्य—पु० विधिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, परस्पर दो पक्षों में होनेवाला समझौता विशेषतः अनौपचारिक रूप से दो या अधिक देशों में होनेवाला समझौता। [Accord]

एकांतर—वि० भौतिक शास्त्र में, जो अपनी दिशा निरंतर और नियमित रूप से बदलता हो। [Alternate]

~ पारेषण alternate transmission

ऐच्छिक मांसपेशियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, अस्थिपंजर का संचालन करनेवाली वे मासपेशियां जिनका प्रयोग करना या न करना मनुष्य की इच्छा पर निर्भर करता है। [Voluntary Muscles]

ऐमीटर—पु० यान्त्रिकी में, बिजली की धारा की शक्ति मापने का एक उपकरण। [Ammeter]

ओटाई—स्त्री० यांत्रिकी में, कपास से बिनौलों को अलग करने की क्रिया। [Ginning]

ओम—पु० यांत्रिकी में, बिजली को संवाहक में से गुजरते समय जिस प्रतिरोध या घर्षण का सामना करना पड़ता है उसकी सूचक इकाई। विद्युत् प्रतिरोध की इकाई। [Ohm]

ओम मापी—पु० यांत्रिकी में, विद्युत् प्रतिरोध को नापनेवाला यंत्र (Ohm Meter)

ओवर ड्राफ्ट—पु० महाजनी क्षेत्र में, बैंक में जितना रुपया खाते में जमा हो उससे अधिक (बैंक की स्वीकृति से) निकालना। [Over Draft]

औतिकी—स्त्री० जीव विज्ञान में, जंतुओं और वनस्पतियों के ऊतकों की रचना, व्यवस्था, व्यापारों आदि का विवेचन करनेवाली विज्ञान की एक शाखा। [Histology]

औद्योगिकी—स्त्री० विज्ञान की वह शाखा जिसमें यंत्रों, संयंत्रों आदि की संचालन विधियों का उल्लेख होता है तथा औद्योगिक कलाओं, महत्त्वपूर्ण व्यापारिक निर्माणों आदि का व्यवस्थित विवेचन होता है। [Technology]

औपचारिकता—स्त्री० शासनिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, ऐसा आचरण जो आवश्यक न होने पर भी केवल नियम या परिपाटी के पालनार्थ किया जाता हो। [Formality]

औषधशाला—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, वह स्थान जहाँ औषधियों का निर्माण होता है। [Pharmacy]

औषध-शास्त्र—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह विद्या जिसमें औषधियों के गुण-धर्म तथा प्रयोगों, प्रभावों आदि का विवेचन होता है। [Pharmacology]

औसत—स्त्री० गणित में, एक से अधिक राशियों के जोड़ को उनकी संख्या से भाग देने पर प्राप्त होनेवाली राशि; जैसे—१०, १५, २० और ३५ इन ४ राशियों के जोड़ ८० को ४ (राशियों की संख्या) से भाग देने पर प्राप्त होनेवाली २० राशि औसत है। [Average]

कंकाल-तंत्र—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर की वह व्यवस्था जिसमें शरीर की समस्त हड्डियाँ और उनको जोड़नेवाली उपास्थियाँ तथा अस्थिबंध सम्मिलित हैं। [Skeltal System]

कंटक—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा व्यक्ति, वस्तु, बात या स्थिति जिससे लोगों को असुविधा, कष्ट या परेशानी होती हो। [Nuisance]

लोक ~ public nuisance

कंठास्थि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, गले की हड्डी। [Hyoid bone]

कंडरा—पु० शरीर शास्त्र में, वह चिमड़ी, मोटी रज्जु जो पेशी को हड्डी से बाँधती और जोड़ती है। [Tendon]

कंपनी—स्त्री० वाणिज्य में, ऐसी संस्था जो सार्वकोष की सहायता से कोई औद्योगिक या व्यवसायिक कार्य करती है। [Company]

विशेष—इसी को मिश्रित पूँजीवाली कंपनी (Joint Stock Company) या सीमित दायित्ववाली कंपनी (T[illegible] Liability Company) भी

कंपोस्ट खाद—स्त्री० कृषिक क्षे

एकांत भाषण—पु० अभिनय में, पात्र द्वारा रंगमंच पर इस प्रकार कुछ कहना जिसके संबंध में यह माना जाता है कि अन्य पात्र उस कथन को नहीं सुन रहे हैं। [Aside]

एकाधिकार—पु० वाणिज्य में, किसी विशिष्ट वस्तु विशेष का व्यवसाय ( निर्माण, बिक्री आदि ) संबंधी किसी एक ही व्यक्ति या संस्था को होनेवाला पूरा अधिकार। [Monopoly]

एकाधिपत्य—पु० दे० 'एकाधिकार'। [Monopoly]

एकीकरण—पु० एक करने विशेषत: इकाई या एकक का रूप देने की क्रिया या भाव। [Unification]

एकीय राज्य—पु० राजनीति में, वह राज्य जो एक इकाई के रूप में हो तथा जिसमें शासन-सत्ता पूर्ण रूप से एक केन्द्र में स्थित रहती हो। [Unitary State]

एकेश्वरवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि सम्पूर्ण सृष्टि का रचयिता, नियामक आदि एक ही ईश्वर है। [Monotheism]

एकोन्माद—पु० शिक्षा शास्त्र तथा चिकित्सा शास्त्र में, उन्माद का एक प्रकार जिसमें रोगी की रुचि किसी भ्रमपूर्ण या मिथ्या बात पर केंद्रीभूत होती है। [Monomania]

एक्स रे—चिकित्सा शास्त्र में, एक प्रकार की बिना चमकवाली छोटी विद्युत किरणें जिनकी सहायता से ठोस पदार्थों के भीतरी अंगों को देखा जाता तथा उनके चित्र लिये जाते हैं। [X-Rays]

एडीसी—पु० प्रशासन में, वह जो किसी बहुत बड़े ( विशेषत: सैनिक ) अधिकारी के साथ सहायक तथा विश्वस्त ( गोपनीय ) सचिव के रूप में रहे। [Aide-de-camp]

एलोमार्फ—पु० भूगर्भ शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जिसके मणिभीय (रवेदार) रूप तो कई होते हों परन्तु फिर भी जिनकी रासायनिक संरचना एक ही होती हो। [Allomorph]

एस्परीन—वि० चिकित्सा शास्त्र में, ( ऐसी ओषधि ) जो पीड़ा निवारक तथा ज्वर प्रशामक हो। [Aspirin]

एस्बेस्टस—पु० दे० 'अदह'। [Asbestos]

ऐंटेना—पु० रेडियो, टेलिविजन में, वह तार या तारों का समूह जो विद्युत्-चुम्बकीय तरंगों का पारेषण या ग्रहण करता हो। [Antenna]

ऐंपियर—पु० भौतिक शास्त्र में, वह मानक इकाई जिससे विद्युत् प्रवाह की शक्ति मापी जाती है। [Ampere]

ऐकमत्य—पु० विधिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, परस्पर दो पक्षों में होनेवाला समझौता विशेषत: अनौपचारिक रूप से दो या अधिक देशों में होनेवाला समझौता। [Accord]

एकांतर—वि० भौतिक शास्त्र में, जो अपनी दिशा निरंतर और नियमित रूप से बदलता हो। [Alternate]

~ पारेषण alternate transmission

ऐच्छिक मांसपेशियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, अस्थिपंजर का संचालन करनेवाली वे मांसपेशियाँ जिनका प्रयोग करना या न करना मनुष्य की इच्छा पर निर्भर करता है। [Voluntary Muscles]

ऐमीटर—पु० यान्त्रिकी में, बिजली की धारा की शक्ति मापने का एक उपकरण। [Ammeter]

ओटाई—स्त्री० यांत्रिकी में, कपास से बिनौलों को अलग करने की क्रिया। [Ginning]

ओम—पु० यांत्रिकी में, बिजली को संवाहक में से गुज़रते समय जिस प्रतिरोध या घर्षण का सामना करना पड़ता है उसकी सूचक इकाई। विद्युत् प्रतिरोध की इकाई। [Ohm]

ओम मापी—पु० यांत्रिकी में, विद्युत् प्रतिरोध को नापनेवाला यंत्र [Ohm Meter)

ओवर ड्राफ्ट—पु० महाजनी क्षेत्र में, बैंक में जितना रुपया खाते में जमा हो उससे अधिक (बैंक की स्वीकृति से) निकालना। [Over Draft]

औतिकी—स्त्री० जीव विज्ञान में, जंतुओं और वनस्पतियों के ऊतकों की रचना, व्यवस्था, व्यापारों आदि का विवेचन करनेवाली विज्ञान की एक शाखा। [Histology]

औद्योगिकी—स्त्री० विज्ञान की वह शाखा जिसमें यंत्रों, संयंत्रों आदि की संचालन विधियों का उल्लेख होता है तथा औद्योगिक कलाओं, महत्त्वपूर्ण व्यापारिक निर्माणों आदि का व्यवस्थित विवेचन होता है। [Technology]

औपचारिकता—स्त्री० शासनिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, ऐसा आचरण जो आवश्यक न होने पर भी केवल नियम या परिपाटी के पालनार्थ किया जाता हो। [Formality]

औषधशाला—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, वह स्थान जहाँ औषधियों का निर्माण होता है। [Pharmacy]

औषध-शास्त्र—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह विद्या जिसमें औषधियों के गुण-धर्म तथा प्रयोगों, प्रभावों आदि का विवेचन होता है। [Pharmacology]

औसत—स्त्री० गणित में, एक से अधिक राशियों के जोड़ को उनकी संख्या से भाग देने पर प्राप्त होनेवाली राशि; जैसे—१०, १५, २० और ३५ इन ४ राशियों के जोड़ ८० को ४ ( राशियों की संख्या ) से भाग देने पर प्राप्त होनेवाली २० राशि औसत है। [Average]

कंकाल-तंत्र—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर की वह व्यवस्था जिसमें शरीर की समस्त हड्डियाँ और उनको जोड़नेवाली उपास्थियाँ तथा अस्थिबंध सम्मिलित हैं। [Skeltal System]

कंटक—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा व्यक्ति, वस्तु, बात या स्थिति जिससे लोगों को असुविधा, कष्ट या परेशानी होती हो। [Nuisance]

लोक ~ public nuisance

कंठास्थि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, गले की हड्डी। [Hyoid bone]

कंडरा—पु० शरीर शास्त्र में, वह चिमड़ी, मोटी रज्जु जो पेशी को हड्डी से बाँधती और जोड़ती है। [Tendon]

कंपनी—स्त्री० वाणिज्य में, ऐसी संस्था जो सार्वकोष की सहायता से कोई औद्योगिक या व्यवसायिक कार्य करती है। [Company]

विशेष—इसी को मिश्रित पूँजीवाली कंपनी ( Joint Stock Company ) या सीमित दायित्ववाली कंपनी ( Limited Liability Company ) भी कहते हैं।

कंपोस्ट खाद—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, कूड़ा

करकट, गोबर-मूत्र आदि को सड़ाकर बनायी जानेवाली खाद । [Compost]

कक्षा—स्त्री० ज्योतिष में, किसी आकाशस्थ पिंड का वह बहुत कुछ वृत्ताकार पथ या मार्ग जिस पर से होता हुआ वह अपने गुरुत्वाकर्षण वाले केन्द्र की परिक्रमा करता है । [Orbit]

कक्षानायक—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, कक्षा का वह मुख्य विद्यार्थी जो कक्षा में शांति बनाये रखने तथा उपस्थिति लेने के लिए चुना जाता है । [Monitor]

कच्चा चिट्ठा—वाणिज्य में, दे० 'शेष परीक्षण' । [Trial Balance]

कच्चा माल—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, ऐसा माल जो अपनी आरंभिक या प्राकृतिक अवस्था में हो तथा जो अभी उपभोग, उपयोग आदि के लिए तैयार या निर्मित न हुआ हो । [Raw Material]

कछार—पु० कृषि शास्त्र में, नदी के आस-पास की उपजाऊ भूमि । [Alluvial land]

कटाक्ष—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसी व्यंग्य-पूर्ण उक्ति जिसका मुख्य उद्देश्य किसी को ठेस पहुँचाना, कुढ़ाना-जलाना या नीचा दिखाना होता है । [Sarcasm]

कटिबंध—पु० भूगोल में, पृथ्वी के पाँच अक्षांश-विभागों में से हर एक जिनका नामकरण तापमान के अनुसार हुआ है । इनके नाम हैं—उत्तरी शीत कटिबंध, दक्षिणी शीत कटिबंध, उत्तरी शीतोष्ण कटिबंध, दक्षिणी शीतोष्ण कटिबंध और उष्ण कटि-बंध । [Zone]

कण हिम—पु० भू-विज्ञान में, हिम के वे छोटे-छोटे कण जो हिमानी के आस-पास के क्षेत्रों में जम जाते और बाद में मिलकर बरफ बन जाते हैं । [Neve]

कणिका—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, किसी चीज का बहुत ही छोटा कण या उसके आकार का चिह्न । कनी । [Granule]

कणिकायन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, किसी तल पर बहुत सी कणिकाओं का उत्पन्न होकर सामूहिक रूप धारण करना । [Granulation]

कता—पु० उर्दू काव्य शास्त्र में, ऐसा शेर जिसके दोनों मिसरों में काफिये और रदीफ का पालन होता है ।

कथानक—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, कहानी, नाटक, उपन्यास आदि का धीरे धीरे आगे की ओर बढ़ता हुआ घटना-प्रवाह । [Plot]

कथा-साहित्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, गद्य में लिखी हुई ऐसी सब रचनाओं का समाहार जो कल्पना प्रसूत होती हैं परन्तु फिर भी जिनमें यथार्थ जीवन की थोड़ी या अधिक छाया रहती ही है । [Fiction]

कदाशय—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, बुरे आशय या उद्देश्य से किया जाने-वाला । [Malafide]

पु० बुरा उद्देश्य । [Malafide]

~ पूर्वक malafide

कदाशयता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी काम के मूल में होनेवाला कोई बुरा आशय या उद्देश्य । [Malafides]

~ पूर्वक malafide

कनपेड़ा—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें कान के नीचे की ग्रन्थियाँ सूज जाती हैं और जिनसे उग्र ज्वर तथा बहुत

अधिक पीड़ा होती है। [Mumps]

कपट—पु० विधिक क्षेत्र में, जानबूझकर किया जानेवाला ऐसा छलपूर्ण कार्य जिसके फेर में आकर कोई व्यक्ति अपनी संपत्ति या अधिकार छोड़ देता हो। [Fraud]

कपटपूर्ण—वि० कपट से भरा हुआ। [Fradulent]

∼ युक्ति fradulent device

कपाल—पु० शरीर शास्त्र में, सिर का आठ हड्डियों का बना हुआ वह हिस्सा जिसके अन्दर मस्तिष्क रहता है। [Cranium]

कफांतक—वि० औषध शास्त्र में, कफ को निकालनेवाला (औषध)। [Apophlegmatic]

कमिसरी—पु० सैनिक क्षेत्र में, सेना के रसद विभाग का अधिकारी। [Commissary]

कमीशन—पु० वाणिज्य में, अभिकर्ताओं, मध्यस्थों या दलालों को उनकी व्यापारिक सेवाओं के बदले में मिलनेवाला पुरस्कार जो प्रतिशत लाभांश के रूप मे होता है। [Commission]

कमीशन अभिकर्ता—पु० वाणिज्य में, वह आभिकर्ता जिसे स्वामी की ओर से किसी प्रकार का कार्य करने पर निर्धारित दर से कमीशन प्राप्त होता है। [Commission Agent]

कम्यून—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, फ्रांस, बेलजियम आदि में स्थानीय शासन के अन्तर्गत होनेवाले छोटे छोटे प्रशासनिक क्षेत्रों में से हर एक। [Commune]

करंडकाणु—पु० चिकित्सा शास्त्र में, अल्पविराम (,) के आकार के हैजे के कीटाणु। [Comma bacillus]

कर—पु० अर्थ शास्त्र में, आय, विक्रय-मूल्य, सम्पत्ति आदि का वह प्रतिशत जो सरकार को (शासन-व्यय, राष्ट्रहित आदि के उद्देश्य से) देय होता है। [Tax]

करणी चिह्न—पु० गणित में, वर्गमूल का सूचक चिह्न; √। [Radical Sign]

करनिर्धारण—पु० अर्थ शास्त्र में, कर या टैक्स की मात्रा या राशि निश्चित या निर्धारित करना। [Assessment]

कर-परिहार—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा (अवैध) कार्य करना जिससे आवश्यक रूप से देय कर चुकाने से बचत हो जाय। [Avoidance of tax]

कर-मुक्त—वि० (वस्तु) जिसके उत्पादन अथवा क्रय-विक्रय या आयात-निर्यात आदि पर किसी प्रकार का कर न लगता हो। [Tax-free]

करवंचन—पु० विधिक क्षेत्र में, चालाकी अथवा धूर्तता से इस प्रकार तथ्य, आँकड़े आदि प्रस्तुत करना या छिपाना जिससे करों का भार कम हो जाय अर्थात् जितना कर वस्तुतः देय हो उससे बहुत कम देना पड़े या न देना पड़े। [Tax-evasion]

करात—पु० हीरे, मोती आदि तौलने का एक मान जो ग्राम के पाँचवें हिस्से के बराबर होता है। कैरट। [Carat]

करार—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी काम या बात के संबंध में कुछ लोगों में होनेवाला कोई निश्चय या निर्णय। [Agreement]

करार नामा—पु० लिखित करार। [Agreement]

करेज—स्त्री० भूगोल में, अत्यधिक उष्ण प्रदेशों में (जल के वाष्पीकरण को रोकने

के लिए) सिंचाई की वह व्यवस्था जिसमें नहरें जमीन के अंदर बनायी जाती है या नहरों को चट्टानों से पाट दिया जाता है। [Karez]

कर्ण—पु० गणित में, किसी समकोण त्रिकोण के समकोण के सामने की रेखा जो त्रिकोण की सबसे बड़ी रेखा होती है। [Hypotenuse]

कर्णशूल—पु० चिकित्सा शास्त्र में, कान में होनेवाली पीड़ा। [Otalgia]

कर्तित—वि० भाषा विज्ञान में, (शब्द) जिसका कोई अंश लुप्त हो गया हो; जैसे—फ्लू वस्तुतः इनफ्लूयंजा का कर्तित रूप है। [Clipped]

कर्मी-दल—पु० कार्य करनेवालों का ऐसा दल जो किसी के निर्देशन में काम करता हो; जैसे—वायुयान का कर्मी दल। [Crew]

कल पुतला—पु० मशीन की तरह काम करनेवाला आदमी। [Automaton]

कलम—स्त्री० बागवानी में, किसी पौधे की शाखा को काटकर निकाला हुआ वह परिपक्व खंड जो जमीन में रोपे जाने पर नये पौधे का रूप धारण कर लेता है। [Cutting]

कलम बंदी—स्त्री० कृषि शास्त्र में, एक जाति के पौधे में दूसरी जाति के पौधे की कलम लगाने की क्रिया। [Allogamy]

कला—स्त्री० शैक्षणिक तथा औद्योगिक क्षेत्रों में, ऐसा कार्य जिसके संपादन के लिए ज्ञान के अतिरिक्त कौशल और अभ्यास की भी अपेक्षा होती है। [Art]

आलेख ~ graphic art

ज्यामितीय ~ geometrical art

व्यवहृत ~ applied art

~ संकल्पना art concept

कल्याण केन्द्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, समाज या किसी वर्ग के लोगों के कल्याण के हेतु बनाया हुआ केन्द्र। [Welfare Centre]

कवच—पु० सैनिक क्षेत्र में, युद्ध में लोहे के पत्तरों, सीखों, कड़ियों, जाली आदि का वह आवरण जो अस्त्र-शस्त्र के प्रहार से बचने के लिए पहना जाता है [Armour]

कवचित—वि० सैनिक क्षेत्र में, जो कवच धारण किये हो। बक्तर-बंद। [Armoured]

~ गाड़ी armoured vehicle

~ लड़ाकू गाड़ी armoured fighting vehicle

कशेरुका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, रीढ़ की छल्लों के आकार जैसी (२६) हड्डियों में से हर एक। [Vertebra]

कसीदा—पु० उर्दू काव्य शास्त्र में, वह काव्य जिसमें एक ही तरह के तथा समान तुक वाले कम से कम १५ शेरों में कोई क्रमबद्ध विषय कहा गया हो।

कांटवाद—पु० कांट का दर्शन या सिद्धांत जिसमें यह मत प्रतिपादित है कि ज्ञान की अनुभूति इन्द्रियों द्वारा होती है परन्तु उसके स्वरूप का निर्धारण मन द्वारा होता है। कांट यह भी स्वीकार करता था कि यद्यपि ईश्वर, स्वतंत्रता और अनैतिकता को सिद्ध नहीं किया जा सकता परन्तु इनकी स्थिति को अस्वीकृत भी नहीं किया जा सकता। [Kantism, Kantianism]

कांस्य युग—पु० प्रागैतिहासिक युग में,

सभ्यता का वह चरण जो पत्थर युग और लौह युग के बीच में माना जाता है तथा जिसमें काँसे के बरतन तथा औजार बनने लगे थे। [Bronze Age]

काकटेल—स्त्री० एक प्रकार की मदिरा जो भोजन से पहले ली जाती है और पाचक होती है। [Cocktail]

काफिया—पु० दे० 'अनुप्रास'।

काम—पु० यांत्रिकी में, किसी वस्तु को एक स्थान से दूसरे स्थान पर पहुँचाने के लिए बल लगाये जाने की क्रिया। [Work]

कामदी—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, मानव चरित्र के चरित्र-चित्रण के दो प्रकारों में से एक (दूसरा प्रकार त्रासदी है) जिसमें चरित्र की कमजोरियों, त्रुटियों, अवगुणों आदि का अंकन इस प्रकार किया जाता है कि लोग उनपर हँसें और उनसे बचने के लिए प्रेरणा प्राप्त करें। [Comedy]

अभिजात ~ classical comedy
रोमानी ~ romantic comedy
विकाराश्रयी ~ comedy of humour
व्यवहाराश्रयी ~ comedy of commonsense
शिष्टाचाराश्रयी ~ comedy of manners

कामरेड—पु० किसी राजनीतिक दल, ट्रेड यूनियन, व्यावसायिक समुदाय आदि का साथी सदस्य। [Comrade]

कामेच्छा—स्त्री० १. चिकित्सा शास्त्र में, काम या रति की प्रबल इच्छा। [Libido]
२. मनोविज्ञान में, चेतन तथा अचेतन प्रक्रियाओं को प्रेरित करनेवाली वह मूल शक्ति जिसपर विवेक का अधिकार नहीं चल पाता। [Libido]

कामोन्माद—पु० चिकित्सा शास्त्र में, उन्माद का एक भेद जिसमें मनुष्य में अत्यधिक कामवासना जाग्रत होती है। [Nymphomania]

कायचिकित्सक—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, वह चिकित्सक जो ओषधियों के द्वारा शारीरिक विकारों की चिकित्सा तथा उपचार करता हो। [Physician]

काया—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, किसी द्रव्य का भौतिक ढाँचा। [Body]

कायाकल्प—पु० चिकित्सा शास्त्र में, (क) पुनः युवावस्था प्राप्त करने के लिए किया जानेवाला उपचार। (ख) उक्त उपचार के फलस्वरूप प्राप्त होनेवाली अवस्था। [Rejuvenation]

कायिकी—स्त्री० विज्ञान की वह शाखा जिसमें जीवों, जंतुओं, वनस्पतियों के जीवन संबंधी विभिन्न आंतरिक क्रिया-कलापों का विवेचन होता है। [Physiology]

कारक—पु० भूविज्ञान में, वह जो कोई क्रिया उत्पन्न करता हो या कर सकता हो। [Agent]

प्रभावी ~ effective agent

कारखाना—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, (क) ऐसा स्थान जहाँ कोई कार्य होता हो। [Work-shop] (ख) वह स्थान जहाँ यंत्रों की सहायता से वस्तुओं का निर्माण किया जाता हो। [Factory]

कारटेल—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्ध-रत राष्ट्रों में युद्ध-बंदियों के आदान-प्रदान के

संबंध में होनेवाला लिखित समझौता। [Cartel]

कारणता—स्त्री० दर्शन में, वह संबंध जिसके फलस्वरूप एक घटना, क्रिया आदि होने के उपरांत दूसरी घटना या क्रिया भी होती है। [Casuality]

कारण-शरीर—पु० भारतीय दर्शन-शास्त्र में, शरीर का वह अभौतिक रूप जो मृत्यु के उपरांत प्राप्त होता है तथा जो अविद्या से युक्त आत्मा का रूप माना जाता है और जिसके फलस्वरूप मोक्ष प्राप्ति में बाधा पड़ती है।

कारापाल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कारा या जेल का प्रधान अधिकारी और व्यवस्थापक। [Jailor]

कारुण्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी साहित्यिक कृति की वह विशेषता जो पाठकों की कोमल अनुभूतियाँ जाग्रत करने में समर्थ होती है। [Pathos]

कार्बोज—पु० शरीर शास्त्र, जीव विज्ञान आदि में, आक्सीजन, कार्बन, हाइड्रोजन आदि के योग से बननेवाले एक प्रकार के यौगिक जिनके दहन से शरीर में ताप और शक्ति उत्पन्न होती है। ऐसे यौगिकों में नाइट्रोजन का अभाव होता है। [Carbohydrate]

कार्मिक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी कार्य, उद्योग, सेवा, अधिष्ठान में कार्य करनेवाले नियोजित व्यक्ति। [Personnel]

~ अधिकारी personnel officer

कार्यकारिणी—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी दल, संस्था आदि के प्रबन्धकारी कार्यकर्ताओं का वर्ग या समिति। [Executive]

कार्यकारी—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, कार्य-कलापों की व्यवस्था तथा निष्पादन से संबंध रखनेवाला। [Executive]

~ अधिकार executive power

~ अधिकारी executive officer

~ अमला executive staff

~ प्राधिकारी executive authority

कार्य-क्षेत्र—पु० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, उतना क्षेत्र जिसमें किसी को कार्य, व्यापार, प्रबंध, शासन आदि करने का अधिकार होता है। [Sphere of duty]

कार्यग्रहण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नये स्थान, कार्यालय आदि में पहुँचकर कार्य का भार विधिवत् ग्रहण करने की क्रिया या भाव। [Joining]

~ तारीख joining date

~ रिपोर्ट joining report

कार्यबुद्धि—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, अपने कार्य को कुशलतापूर्वक संपादित करने की मानसिक योग्यता। [Job intelligence]

कार्यभारी—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिस-पर नियंत्रण, निरीक्षण या उत्तरदायित्व का भार हो। [In-charge]

कार्यभारी अधिकारी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अधिकारी जिसपर किसी पद और उससे संबद्ध कार्यों का भार हो। [Officer in-charge]

कार्यवाहक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (वह) जो अस्थायी रूप से किसी के पद या कर्तव्यों का निर्वाह कर रहा हो। [Acting]

~ नियुक्ति acting appointment

~ पदधारी acting incumbent

~ भत्ता acting allowance

कार्यवृत्त—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी बैठक या अधिवेशन में जो कुछ कहा या किया गया हो उसका आधिकारिक विवरण या अभिलेख। कार्रवाई। [Minutes]

कार्यवृत्त पंजी—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह पंजी जिसमें कार्यवृत्त लिखा जाता है। [Minutes Book]

कार्य-समय—पु० दिन का वह समय जिसमें दुकानें, कार्यालय आदि अपने कार-बार के सिलसिले में सामान्यतः खुले रहते हैं। [Officehours]

कार्यान्वय—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निश्चय, वचन, नियम, विधान, विचार, योजना आदि को कार्य रूप में परिणत करना। [Implementation]

कार्यालया श—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, प्राधिकारी द्वारा भेजा हुआ किसी कार्यालय के लिए वह आदेश जिसका पालन अत्या-वश्यक होता है। [Offical order]

कार्यावली—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी समिति, सभा आदि की बैठक, अधिवेशन आदि में विचारार्थ उपस्थित होनेवाली बातों की सूची। [Agenda]

कार्रवाई—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई कार्य करने की क्रिया या भाव। [Action]
विधिक ~ legal action

कालदोष—पु० साहित्य शास्त्र में, रचना का वह दोष जो पात्र अथवा वस्तु को उसके यथार्थ समय से आगे या पीछे चित्रित करने से होता है। [ Anachronism]

कालवृत्त—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, पुरानी घटनाओं का कालक्रम के अनुसार होनेवाला वर्णन या अभिलेखन। [Chronicle]

काला-आजार—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रकार का ज्वर जिसमें शरीर का रंग काला पड़ जाता है और जिससे बहुत अधिक कमजोरी भी हो जाती है। [Kala Azar]

कालातीत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (कार्य) जिसके किये जाने की अवधि बीत चुकी हो और फलतः बाद में उसका संपादन अनियमित या अमान्य समझा जाता हो। [Time-barred]

काला पानी—पु० विधिक क्षेत्र में, अपराधी को किसी टापू विशेष में ले जाकर रखने की सजा। [Transportation]

कालावधि—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, समय की कोई निश्चित अवधि विशेषतः ऐसी अवधि जिसके भीतर कोई कार्य करने का आदेश या विधान हो। [Time-limit]

काली टोपी—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, जज की वह काली टोपी जिसे वह मृत्यु दंड सुनाने के समय धारण करता है। [Black cap]

काली सूची—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, काले कारनामेवाले, बहिष्कृत या शंकित व्यक्तियों की सूची। [Black list]

किंचिद्वादी—पु० धर्मशास्त्र में, वह व्यक्ति जिसका किसी धर्म विशेष में विश्वास न हो। [ Anythingarian ]

किराया-खरीद—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, खरीद का वह ढंग जिसमें खरीदी हुई वस्तु का कुछ निश्चित आंशिक मूल्य पहले चुका दिया जाता है और शेष मूल्य ब्याज सहित

किश्तों में चुकाया जाता है। आंशिक मूल्य चुका देने पर वस्तु के भोग का अधिकार खरीदार को मिल जाता है और पूरी किश्तें चुका देने पर वह वस्तु उसकी हो जाती है। [Hire-purchase]

किलोवाट—पु० एक हजार वाट। [Kilowatt]

कीटपरागण—पु० वनस्पति शास्त्र में, कीटों द्वारा पहुँचाये हुए पराग से होनेवाला परागण। [Entomophily]

कीटाणुवाद—पु० शरीर शास्त्र में, यह पुराना सिद्धान्त कि कीटाणुओं के कारण ही शारीरिक घटना-प्रक्रम होता चलता है। [Animalculism]

कीटालय—पु० जीव विज्ञान में, वह स्थान जहाँ पर कुछ विशिष्ट प्रकार के कीड़ों को पाला जाता और उनकी प्रकृति, क्रियाओं आदि का अध्ययन किया जाता है। [Insectory]

कीमिया—पु० दे० 'रसायन'। [Alchemy]

कीर्तिमान—पु० खेलकूद तथा अन्य क्षेत्रों में, किसी खिलाड़ी, कार्यकर्ता अथवा उसके दल द्वारा अधिकता, तेजी, ऊँचाई आदि का स्थापित किया हुआ उच्चतम उपलब्धि-मान। [Record]

कीर्तिस्व—पु० वाणिज्य में, किसी प्रतिष्ठित संस्था के सुनाम का वह लाभ जो उसके उत्तराधिकारी को प्राप्त होता है। [Goodwill]

कुंठा—स्त्री० कला तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, निराशा, विफलता आदि के फलस्वरूप होनेवाली ऐसी ह्रासमूलक मानसिक स्थिति जिसमें कवि, लेखक, कलाकार आदि ऐसे (वीभत्स) कल्पना चित्रों की उद्भावना करता है जो उसकी दमित या अतृप्त कामनाओं के प्रतीक होते हैं तथा जिनमें वह दूसरों को भी निराश और विफल-मनोरथ करना या देखना चाहता है। [Frustration]

कुचालक—वि० भौतिक शास्त्र में, (ऐसा पदार्थ) जिसमें ऊष्मा का चालन कठिनता से होता हो। विसंवाही। [Bad conductor]

कुटीर उद्योग—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, वे उद्योग जो छोटे-मोटे घरों में चलाये जाते हों; जैसे—बटाई, कढ़ाई, बुनाई, मिट्टी के बरतन बनाना आदि। [Cottage Industries]

कुतूहल—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह वृत्ति जिसके परिणामस्वरूप पाठक, दर्शक या श्रोता में आगामी घटना-क्रम का परिणाम या अंत जानने के लिए उत्सुकता तथा जिज्ञासा होती है। [Curiosity]

कुर्की—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऋण, अर्थदंड, हरजाने आदि की पूर्ति के विचार से किसी की संपत्ति आदि राज्य द्वारा जब्त किया जाना। [Attachment]

कुलक—पु० एक ही प्रकार की, एक साथ काम आनेवाली अथवा एक दूसरी से संबद्ध या पूरक वस्तुओं की सामूहिक संज्ञा; जैसे—औजारों का कुलक। [Set]

कुलपति—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, विश्वविद्यालय के प्रधान की पद-संज्ञा। [Chancellor]

उप ~ vice-chancellor
प्रति ~ pro-chancellor
प्रति उप- ~ pro-vice-chancellor

कुल भार—पु० वाणिज्य में, माल तथा बारदाने का सम्मिलित भार। [Gross-weight]

कुष्ठ—पु० चिकित्सा शास्त्र में, चर्म और स्नायुओं को जलाने और सड़ानेवाला एक संक्रामक रोग। [Leprosy]

कू क्लुक्स क्लान—पु० अमेरिका के दक्षिणी राज्यों में संघटित, गोरों की एक गुप्त संस्था जिसका मूल उद्देश्य गोरों का प्रभुत्व बनाये रखना है और हब्शियों, कैथोलिकों आदि को हर प्रकार से हानि पहुँचाना है। [Ku Klux Klan]

कूटकरण—पु० विधि शास्त्र में, धोखा देने के उद्देश्य से किसी मौलिक वस्तु के अनुकरण पर कूट या जाली चीज बनाना। [Counterfeiting]

कूटकारी—पु० वह जो कूट या जाली चीजें दूसरों को धोखा देने के उद्देश्य से बनाता हो। [Counterfeiter]

कूट-भाषा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, गुप्त संकेतों या चिह्नोंवाली वह भाषा जिसका उपयोग गोप्यता या किफ़ायत के विचार से किया जाता है। [Code Language]

कूट साक्ष्य—पु० विधिक क्षेत्र में, (हल्फ लेकर दी जानेवाली) झूठी गवाही। [Perjury]

कृतकता—स्त्री० शैक्षणिक तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, आचरण, प्रयत्न, शैली आदि में होनेवाली वह कृत्रिमता जो अवसर, पात्र, व्यक्तित्व आदि की दृष्टि से फबती न हो। बनावट। [Affectation]

कृतक नाम—पु० अपना वह कल्पित या बनावटी नाम जो व्यक्ति किसी विशिष्ट कार्य के लिए रख लेते हैं। उपनाम। जैसे—'दिनकर' कविवर श्री रामधारी सिंह का कृतक नाम है। [Pseudonym]

कृति स्वाम्य—पु० विधिक क्षेत्र में, अपनी कृति या रचना को प्रकाशित, प्रसारित आदि कराने का विधिक अधिकार। [Copyright]

कृत्यवाद—पु० वास्तु कला में, यह सिद्धांत कि भवन का आकार-प्रकार तथा निर्माण अपने प्रयोजन के अनुरूप होना चाहिए (अर्थात् उसके बाहरी सौंदर्य आदि को अधिक प्राथमिकता नहीं दी जानी चाहिए। [Functionalism]

कृत्रिम—वि० जो प्रकृति प्रदत्त न हो बल्कि मनुष्य द्वारा निर्मित हो। [Artificial]

~ आहार artificial food

~ उर्वरक artificial fertilizer

~ वीर्यसेचन artificial insemination

~ संकरण artificial hybridisation

~ संवर्धन artificial culture

कृत्रिम गर्भपात—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, कृत्रिम उपायों से गर्भ गिराना।

कृषि क्षेत्र—पु० कृषिक क्षेत्र में, वह भूमि-खंड (भवन, परती आदि सहित) जिसमें फसल बोई जाती तथा पशु आदि पाले जाते हैं। फार्म। [Farm]

कृष्य—वि० कृषिक क्षेत्र में, (भूमि) जो कृषि के लिए उपयुक्त हो या जो जोती-बोई जाती हो। [Arable]

~ भूमि arable land

केंद्र—पु० ज्यामिति में, वृत्त के भीतर का वह

मध्य विंदु जिससे परिधि का हर विंदु बराबर दूरी पर होता है। [Centre]

२. आर्थिक, सामाजिक, राजनीतिक क्षेत्रों में, (क) वह स्थान जहाँ से क्रियाओं का संचालन होता हो या (ख) वह स्थान जो किसी क्रिया-क्षेत्र के बीच में पड़ता हो। [Centre]

**केंद्रनयन**—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर के किसी अंग को मध्य अक्ष की ओर ले जाना। [Adduction]

**केंद्रक**—पु० ज्यामिति में, माध्यिकाओं के प्रतिच्छेद विंदु। [Centroid]

**केंद्रीकरण**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, सत्ता, अधिकारों आदि को एक केन्द्र के नियन्त्रण में लाना। केन्द्रीय शासन के अधीन लाना या करना। [Centralization]

**केबल**—स्त्री० विद्युत् शास्त्र में, एक साथ लिपटी हुई पृथग्न्यस्त तारों का बंडल जिनमें से विद्युत् का प्रवाह होता है। [Cable]

**केलिपर्स**—पु० यांत्रिकी में, नाप-जोख के ऐसे उपकरण जो व्यास, दूरी, आकार आदि की तुलना करने के काम आते हैं। तुलपीम। [Callipers, Calipers]

**केशिका**—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अन्दर जाल के रूप में फैली हुई रोमवत् नाड़ियों में से हर एक। केशिकाएँ ही धमनियों और शिराओं को मिलाती हैं। [Capillary]

**कैंडा**—पु० चित्र कला में, अंगी के अवयवों को उनके ठीक अनुपात में अंकित करने की क्रिया, भाव या स्थिति।

**...सर**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के किसी अवयव में होनेवाला परिपक्व कोशिकाओं का ऐसा अनियंत्रित तथा भीषण विकास जिसके फलस्वरूप घोर कष्ट, बीमारी तथा मृत्यु तक हो जाती है। [Cancer]

**कैमरा**—पु० यांत्रिकी में, फोटो या चित्र खींचने का एक उपकरण जो छोटे या बड़े बन्द डिब्बे के रूप में होता है और जिसमें सुग्राही प्लेट या फिल्म रखी जाती है। डिब्बे के छेद में लगे हुए लैंस को खोलने पर प्रकाश की किरणें उस प्लेट या फिल्म पर बिम्ब बनाती हैं। [Camera]

**कैरट**—पु० दे० 'करात'। [Carat]

**कैलोरी**—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, वह ताप-राशि जो एक ग्राम पानी का तापमान एक सेंटीग्रेड बढ़ा या घटा देता हो। [Calorie, Calory]

**कैलोरीमापी**—पु० यांत्रिकी में, एक उपकरण जो शोषित की हुई या निर्गत की हुई ऊष्मा को नापता है। [Calorimeter]

**कैशोर्य**—पु० शिक्षा शास्त्र में, उठती जवानी का समय जो किशोर के विचार से साधारणतया १४ से २५ वर्ष तक का और किशोरी के विचार से १२ से २१ वर्ष त(क) का माना जाता है। [Adolescence]

**कोण**—पु० ज्यामिति में, किसी विंदु पर मिलनेवाली दो सरल रेखाओं के बीच का अवकाश जो अंशों या डिग्रियों में नापा जाता है। [Angle]

**कोणीय**—वि० ज्यामिति में, कोण सम्बन्धी अथवा कोण के रूप में होनेवाला। [Angular]

~ आवृत्ति angular frequency

~ माप angular measure

~ रेखाचित्र angular diagram

कोनिया—स्त्री० वास्तु कला में, दो दीवारों के बीच में निकला हुआ कोना। [Coign]

कोमिनटर्न—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, तृतीय अन्तर्राष्ट्रीय साम्यवादी सभा की संज्ञा जो सन् १९१९ में हुई थी। 'कम्युनिस्ट इण्टरनेशनल' का संक्षेप। [Comintern]

कोमिनतांग—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, चीन के सन यात सेन द्वारा सन् १९११ में संघटित एक राष्ट्रवादी राजनीतिक दल जिसका संचालन-संघटन अब च्यांग काई शेक के हाथों हो रहा है। [Kuomintang]

कोमिनफार्म—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, सन् १९४७ में संस्थापित साम्यवादी सूचना केंद्र। 'कम्युनिस्ट इन्फार्मेशन' का संक्षेप। [Cominform]

कोशावस्था—स्त्री० जीव विज्ञान में, वह प्रारंभिक अवस्था जिसमें कीटों के पंख नहीं निकले हुए होते। [Chrysalis]

कोशाधु—पु० वनस्पति शास्त्र में, वह पदार्थ जिससे पौधों के ठोस भाग का निर्माण होता है। सैलूलोज। [Cellulose]

कोशिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वे छोटी छोटी इकाइयाँ जिनसे जीवित प्राणी बने होते हैं तथा जो अनेक प्रकार के कार्य करती हैं। इसके अंग होते हैं—कोशिका-झिल्ली, कोशिसार और नाभिक। [Cell]

२. विद्युत् शास्त्र में, वह आधान या खोल जिसमें बिजली उत्पन्न करनेवाले रासायनिक द्रव्य भरे रहते हैं। [Cell]

३. वास्तुशास्त्र में, छोटी और अंधेरी कोठरी। [Cell]

कोशिका-झिल्ली—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह झिल्ली जो कोशिका को लपेटे रहती है।

कोशिका विज्ञान—पु० जीव विज्ञान की वह शाखा जिसमें कोशिकाओं की रचना, व्यापार आदि का उल्लेख होता है। [Cytology]

कोशिसार—पु० शरीर शास्त्र में, एक प्रकार का द्रव जो कोशिका-झिल्ली के अंदर होता तथा बहता है और जो कोशिका के अंदर पोषक तत्व पहुँचाता और गंदगी को अलग करने का काम करता है। [Cytoplasm]

कोशेद—पु० चिकित्सा तथा शरीर शास्त्रों में, ऐसा शारीरिक तत्व जो रोगाणुओं को नष्ट करता हो। [Alexin]

कोष्ठक—पु० मुद्रण-प्रकाशन में, मुद्रण, गणित आदि में प्रयुक्त होनेवाले एक प्रकार के चिह्न। [Brackets]

गुरु ~ [ ] crotchets

धनु ~ { } braces

लघु ~ ( ) parenthesis

रेखा ~ '—' vinculum

कौंधप्रकाश—पु० ऐसा प्रकाश जिससे आँखों में कौंध उत्पन्न होती हो। [Flashlight]

कौमार्यहरण—पु० विधि शास्त्र में, अविवाहिता के साथ संभोग करके उसका शील नष्ट करना। [Defloration]

क्यूसैक—पु० कृषि क्षेत्र में, एक घन फुट प्रति सेकंड जल के बहाव की मात्रा। [Cusec]

क्रमदोष—पु० व्याकरण में, व्याकरणिक नियमों के विपरीत किसी वाक्य के शब्दों का होनेवाला क्रम। [Anacoluthon]

क्रमबंधन—पु० वाणिज्य में, तुलन-पत्र में पावने तथा दायित्वों को क्रमानुसार लिखने की क्रिया। [Marshalling]

क्रमिकतावाद—पु० दे० 'अनुक्रमवाद'। [Gradualism]

क्रय—पु० वाणिज्य में, नगद या उधार खरीदा हुआ माल। [Purchases]

क्रय वापसी—स्त्री० वाणिज्य में, १. उधार लिए हुए माल का कुछ अंश पसंद आदि न आने के कारण वापस करने की क्रिया या भाव।
२. इस प्रकार वापस किया जानेवाला माल। [Purchases Return, Return Outward]

क्रांति—स्त्री० राजनीति तथा समाज शास्त्रों में, किसी प्रचलित राजनीतिक संस्था, संविधान, शासन या सामाजिक व्यवस्था को हटाकर उसकी जगह नयी व्यवस्था लाना। [Revolution]

क्रांतिक काल—पु० चिकित्सा शास्त्र, राजनीति आदि में, वह समय जिसमें कोई बहुत बड़ा परिवर्तन (इष्ट या अनिष्ट) होने को हो। [Critical Period]

क्रियाकलाप—पु० प्रशासन में, किसी विशिष्ट प्रयोजन से की जानेवाली क्रियाएँ। [Activities]
आर्थिक ~ economic activities
नित्य ~ routine activities
सामाजिक ~ social activities

क्रियावाद—पु० शिक्षा शास्त्र में, यह विचार-धारा या दृष्टिकोण कि सदा क्रियाशील रहना और सक्रियता तथा निश्चयपूर्वक कार्यरत होना चाहिए। [Activism]

क्रिया विज्ञान—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'कायिकी'। [Physiology]

क्रूज़र—पु० नौसैनिक क्षेत्र में, एक प्रकार का छोटा जंगी जहाज। [Cruiser]

क्रेन—स्त्री० दे० 'उत्तोलक'। [Crane]

क्रोड़पत्र—पु० विधिक क्षेत्र में, इच्छापत्र या वसीयतनामे का परवर्ती उत्तराधिकार पत्र। [Codicil]

क्लोराइड—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसा यौगिक पदार्थ जिसमें क्लोरीन के साथ और कोई तत्त्व या मूलक मिला होता है। नीरेय। [Chloride]

क्लोरीन—स्त्री० रसायन शास्त्र में, पीलापन लिये हरे रंग की अत्यन्त दुर्गन्धयुक्त गैस जिसकी गिनती अधात्विक तत्त्वों में होती है। [Chlorine]

क्लोरेट—पु० रसायन शास्त्र में, क्लोरीन के तेजाब का एक लवण। नीरीय। [Chlorate]

क्वथनांक—पु० भौतिक शास्त्र में, वह ताप-क्रम जिस पर कोई द्रव पदार्थ उबाल खाने लगे। [Boiling Point]

क्षमा-याचना—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी की की गयी हानि, पहुँचायी गयी चोट या किये गये अपमान के लिए संबद्ध व्यक्ति से खेद-स्वरूप क्षमा माँगना। खेद-प्रकाश। [Apology]

क्षुद्रांत्र—पु० शरीर शास्त्र में, आँत (दे०) का ऊपरी पतला अंश। छोटी आँत। [Small Intestine]

क्षुधाधिक्य—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें बहुत [illegible] भूख लगती है। [illegible]norexi[illegible]

क्षेत्र—पु० १. राजनीतिक क्षेत्र में, वह स्थल तथा जल-प्रदेश जो किसी राज्य के अधीन या शासनाधिकार के अंतर्गत होता है। राज्य-क्षेत्र। [Territory]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट कार्य या प्रयोजन के लिए सुरक्षित भूखंड। [Field]

~ अधिकारी field officer

~ (क्षेत्रीय) कार्य field work

~ प्रसार field extension

३. कृषि शास्त्र में, कोई सीमित या निर्दिष्ट भूखंड। [Area]

कृष्ट ~ cultivated area

नहरी कृष्य ~ culturable irrigation area

वास ~ habitation area

सिंचाई ~ irrigated area

क्षेत्रक—पु० ज्यामिति में, किसी वृत्त का ऐसा खण्ड जो वृत्त के केंद्र से उसकी परिधि तक सीधी खींची गयी दो रेखाओं के बीच में पड़ता हो। [Sector]

क्षेत्रिक—वि० क्षेत्र (राज्य क्षेत्र) से संबंधित। [Territorial]

~ सेना territorial army

क्षेपक—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, मूल रचना में किसी दूसरे विशेषत: परवर्ती कवि या लेखक द्वारा प्रच्छन्न रूप से जोड़ा हुआ अंश। [Interpolation]

खंड—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी जिले का वह टुकड़ा जो किसी कार्य के संपादन के लिए एक इकाई के रूप में मान लिया गया हो। [Block]

~ अधिकारी block officer

खंडमय—वि० भूविज्ञान में, टुकड़ों से बना हुआ। [Clastic]

~ विरूपता clastic deformation

~ शैल clastic rock

खँडहर—पु० मूर्ति तथा चित्र कला में, वह खाली छूटी हुई जगह जिसके कारण कृति सुन्दर दिखायी पड़ती है।

खग जल—पु० चिकित्साशास्त्र में, शुद्ध जल। [Aqua]

खगोलमिति—स्त्री० गणित ज्योतिष की वह शाखा जिसमें ग्रह-नक्षत्रों की नाप-जोख, गतिविधि, स्थिति आदि का विवेचन होता है। [Astrometry]

खतौनी—स्त्री० वाणिज्य तथा महाजनी क्षेत्रों में, रोजनामचे में लिखी गयी मद्दों को यथा-स्थान खाते में लिखना। [Posting]

खनखना पत्थर—पु० भूविज्ञान में, दे० 'ध्वनि प्रस्तर'। [Clink Stone]

खनन—पु० दे० 'खनिकर्म'। [Mining]

खनिकर्म—पु० भूविज्ञान में, खानों में से खनिज पदार्थ निकालने का काम। [Mining]

खयानत—स्त्री० महाजनी तथा विधिक क्षेत्रों में, अमानत के रूप में पास रखे हुए धन को हजम कर जाना या अनुचित रूप से अपने काम में लाने का काय। [Defalcation]

खरीद-पुर्जा—पु० वाणिज्य में, वह रुक्का जो (अधिकृत) अभिकर्ता अपने स्वामी के नाम उसकी ओर से तथा उसी के जोखिम पर माल खरीदने के समय बनाता है और जिसमें वह क्रय किये हुए सामान की मात्रा, दर, विक्रेता का नाम तथा क्रय मूल्य पर

निर्धारित कमीशन का उल्लेख भी करता है। [Buying Note]

खल नायक—पु० साहित्य क्षेत्र में, किसी साहित्यिक कृति के नायक का प्रमुख प्रतिद्वंद्वी। (स्त्री०–खल नायिका) [Villain]

खाका—पु० वास्तुकला में, इमारत का वह विभाजन जो धरातल के बराबर रहता है और जिसपर इमारत उभरती है। [Lay-out]

खाड़ी—स्त्री० भूगोल में, स्थल खंड में होनेवाला वह बहुत बड़ा प्राकृतिक कटाव जिसे समुद्र या झील ने काटकर बनाया हो। [Bay]

खाता—पु० महाजनी क्षेत्र में, किसी पक्ष से संबद्ध लेन-देन का विवरण। [Account]

खाता-बही—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, व्यापारियों की वह बही जिसमें विभिन्न मदों से संबद्ध लेन-देन पृथक-पृथक पन्नो पर लिखे जाते हैं। [Ledger]

खादर—पु० भूगोल में, गहरी और तंग घाटी। [Ravine]

गंधहरण—पु० रसायन शास्त्र में, गंध को क्षीण या नष्ट करने की क्रिया। [Deodorization]

गंधहारक—वि० गंध को क्षीण या नष्ट करने वाला। [Deodorizer]

गजेटियर—पु० भूगोल में, वह सूची या कोश जिसमें भौगोलिक नामो का किसी क्रम विशेष से उल्लेख होता है। [Gazetteer]

गठिया—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक वात रोग जिसमें जोड़ों में दरद और सूजन होती है। [Rheumatic Pain]

गणक—पु० वाणिज्य तथा प्रशासन में, वह व्यक्ति जो गणना करने या जोड़ लगाने का काम करता हो। [Calculator]

गणन यंत्र—पु० यांत्रिकी में, वह मशीन जो गिनती का काम करती हो। [Comptometer]

गण पूर्ति—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रो में, उतनी सदस्य संख्या जिसकी उपस्थिति सभा, समिति आदि की बैठक आरंभ करने के लिए नियमानुसार आवश्यक हो और जिसके अभाव में सारी कार्रवाई अनियमित मानी जाती हो। [Quorum]

गण-राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, वह राज्य जिसमें प्रभुसत्ता जनता द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के हाथ में होती है। [Republic]

गणित्र—पु० यान्त्रिकी में, गणना करने या जोड़ लगाने की मशीन। [Calculator]

गति—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, किसी वस्तु के एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर चलने या बढ़ने की प्रक्रिया। [Motion]

गतिकी—स्त्री० भौतिक शास्त्र की वह शाखा जो गतिशील या स्थिर पिंडो पर बल के पडनेवाले प्रभाव का अध्ययन करती है। [Dynamics]

गतिज ऊर्जा—स्त्री० यांत्रिकी में, गति के फलस्वरूप होनेवाली ऊर्जा। [Kinetic Energy]

गतिभ्रंश—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जब चलने के समय पेशी-क्रियाओं का ठीक और पूरा संयोजन नहीं होता। [Abasia]

गतिरोध—पु० राजनीतिक, सामाजिक आदि

क्षेत्रों में, ऐसी स्थिति जिसके कारण प्रगति रुक जाती है और कार्य अग्रसर या समस्या का समाधान नहीं हो पाता। [Deadlock]

गतिवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, यह मत या विचारधारा कि मन, पदार्थ आदि शक्तियों की प्रक्रियाओं के उपज हैं। [Dynamism]

गतिशील चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसा पात्र जिसके विभिन्न पक्षों का, उनके परस्पर संघर्षों का तथा उनके रूपांतरों का चित्रण हुआ हो। [Dynamic Character]

गतिशीलता—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें सरलता और शीघ्रता से कोई व्यक्ति या चीज एक स्थान से दूसरे स्थान पर जा-पहुँच या ले जायी-पहुँचायी जा सकती हो। [Mobility]

भौगोलिक ~ geographical mobility

श्रमिक ~ mobility of labour

गतिहीन चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह पात्र जिसके चरित्र का एक ही पक्ष एक-रस रूप में चित्रित हुआ हो। [Static Character]

गदाकार—वि० वनस्पति विज्ञान में, गदा या मुद्गर के आकार का। मुट्ठी के समान। [Clavate]

गबन—पु० विधिक क्षेत्र में, अमानत के रूप में रखे हुए धन का अपने लाभ के लिए दुरुपयोग करना। [Embezzlement]

गरम बाजारी—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें ग्राहक या क्रेता अधिक मात्रा में वस्तुएँ खरीदने के लिए आ रहे हो। [Boom]

गर्तिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, कोई छोटा छेद; जैसे—दंतकोटर। [Alveolus]

गर्भपात—पु० चिकित्सा-शास्त्र में, उचित समय से पहले गर्भ का गिर जाना। [Abortion]

गर्भवेष्ट—पु० शरीर शास्त्र में, गर्भ के बाहर की झिल्ली। [Chorion]

गर्भस्राव—पु० विधिक क्षेत्र में, विष, शल्य आदि के द्वारा परिपक्वावस्था से पहले ही गर्भ गिरा देना जो अपराध कार्य है। (गर्भ-स्राव उसी समय दंडनीय नहीं होता जब यह माता के शारीरिक या मानसिक स्वास्थ्य की रक्षा के विचार से किया जाता है।) [Abortion]

गलन—पु० रसायन शास्त्र में, ठोस पदार्थ को द्रव में बदलने की क्रिया या गुण। [Fusion]

गलनांक—पु० रसायन शास्त्र में, वह निश्चित ताप जिसपर ठोस पदार्थ गलकर द्रव बन जाता है। [Fusion Point]

गलनीय—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो गर्म करने पर पिघल जाय। [Fusible]

गलनीयता—स्त्री० गलनीय होने की अवस्था या भाव। [Fusibility]

गश्ती-चिट्ठी—स्त्री० वह पत्र या इश्तहार जो प्रसार तथा वितरण के लिए अधिक मात्रा में छपवाया जाता है। परिपत्र। [Circular Letter]

गहरी खेती—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, कृषि की वह पद्धति जिसमें सामान्य से बहुत अधिक पूँजी और श्रम की इकाइयाँ किसी

निर्धारित कमीशन का उल्लेख भी करता है। [Buying Note]

खल नायक—पु० साहित्य क्षेत्र में, किसी साहित्यिक कृति के नायक का प्रमुख प्रति-द्वंद्वी। (स्त्री०–खल नायिका) [Villain]

खाका—पु० वास्तुकला में, इमारत का वह विभाजन जो धरातल के बराबर रहता है और जिसपर इमारत उभरती है। [Lay-out]

खाड़ी—स्त्री० भूगोल में, स्थल खंड में होने-वाला वह बहुत बड़ा प्राकृतिक कटाव जिसे समुद्र या झील ने काटकर बनाया हो। [Bay]

खाता—पु० महाजनी क्षेत्र में, किसी पक्ष से संबद्ध लेन-देन का विवरण। [Account]

खाता वही—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, व्यापारियों की वह बही जिसमें विभिन्न मदों से संबद्ध लेन-देन पृथक-पृथक पन्नों पर लिखे जाते हैं। [Ledger]

खादर—पु० भूगोल में, गहरी और तंग घाटी। [Ravine]

गंधहरण—पु० रसायन शास्त्र में, गंध को क्षीण या नष्ट करने की क्रिया। [Deodorization]

गंधहारक—वि० गंध को क्षीण या नष्ट करने वाला। [Deodorizer]

गजेटियर—पु० भूगोल में, वह सूची या कोश जिसमें भौगोलिक नामों का किसी क्रम विशेष से उल्लेख होता है। [Gazetteer]

गठिया—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक वात रोग जिसमें जोड़ों में दरद और सूजन होती है। [Rheumatic Pain]

गणक—पु० वाणिज्य तथा प्रशासन में, वह व्यक्ति जो गणना करने या जोड़ लगाने का काम करता हो। [Calculator]

गणन यंत्र—पु० यांत्रिकी में, वह मशीन जो गिनती का काम करती हो। [Comptometer]

गण पूर्ति—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधि क्षेत्रों में, उतनी सदस्य संख्या जिसकी उपस्थिति सभा, समिति आदि की बैठक आरंभ करने के लिए नियमानुसार आवश्यक हो और जिसके अभाव में सारी कार्रवाई अनियमित मानी जाती है। [Quorum]

गण-राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, वह राज्य जिसमें प्रभुसत्ता जनता द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के हाथ में होती है। [Republic]

गणित्र—पु० यांत्रिकी में, गणना करने या जोड़ लगाने की मशीन। [Calculator]

गति—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, किसी वस्तु के एक स्थान से दूसरे स्थान को और चलने या बढ़ने की प्रक्रिया। [Motion]

गतिकी—स्त्री० भौतिक शास्त्र की वह शाखा जो गतिशील या स्थिर पिंडों पर बल के पड़नेवाले प्रभाव का अध्ययन करती है। [Dynamics]

गतिज ऊर्जा—स्त्री० यांत्रिकी में, गति के फलस्वरूप होनेवाली ऊर्जा। [Kinetic Energy]

गतिभ्रंश—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जब चलने के समय पेशी-क्रिया का ठीक और पूरा संयोजन नहीं होता। [Abasia]

गतिरोध—पु० राजनीतिक, सामाजिक

क्षेत्रों में, ऐसी स्थिति जिसके कारण प्रगति रुक जाती है और कार्य अग्रसर या समस्या का समाधान नहीं हो पाता। [Deadlock]

गतिवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, यह मत या विचारधारा कि मन, पदार्थ आदि शक्तियों की प्रक्रियाओं के उपज हैं। [Dynamism]

गतिशील चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसा पात्र जिसके विभिन्न पक्षों का, उनके परस्पर संघर्षों का तथा उनके रूपांतरों का चित्रण हुआ हो। [Dynamic Character]

गतिशीलता—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें सरलता और शीघ्रता से कोई व्यक्ति या चीज एक स्थान से दूसरे स्थान पर जा-पहुँच या ले जायी-पहुँचायी जा सकती हो। [Mobility]

भौगोलिक ~ geographical mobility

श्रमिक ~ mobility of labour

गतिहीन चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह पात्र जिसके चरित्र का एक ही पक्ष एक-रस रूप में चित्रित हुआ हो। [Static Character]

गदाकार—वि० वनस्पति विज्ञान में, गदा या मुद्गर के आकार का। मुट्ठी के समान। [Clavate]

गबन—पु० विधिक क्षेत्र में, अमानत के रूप में रखे हुए धन का अपने लाभ के लिए दुरुपयोग करना। [Embezzlement]

गरम बाजारी—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें ग्राहक या क्रेता अधिक मात्रा में वस्तुएँ खरीदने के लिए आ रहे हों। [Boom]

गर्तिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, कोई छोटा छेद; जैसे—दंतकोटर। [Alveolus]

गर्भपात—पु० चिकित्सा-शास्त्र में, उचित समय से पहले गर्भ का गिर जाना। [Abortion]

गर्भवेष्ट—पु० शरीर शास्त्र में, गर्भ के बाहर की झिल्ली। [Chorion]

गर्भस्राव—पु० विधिक क्षेत्र में, विष, शल्य आदि के द्वारा परिपक्वावस्था से पहले ही गर्भ गिरा देना जो अपराध कार्य है। (गर्भ-स्राव उसी समय दंडनीय नहीं होता जब यह माता के शारीरिक या मानसिक स्वास्थ्य की रक्षा के विचार से किया जाता है।) [Abortion]

गलन—पु० रसायन शास्त्र में, ठोस पदार्थ को द्रव में बदलने की क्रिया या गुण। [Fusion]

गलनांक—पु० रसायन शास्त्र में, वह निश्चित ताप जिसपर ठोस पदार्थ गलकर द्रव बन जाता है। [Fusion Point]

गलनीय—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो गर्म करने पर पिघल जाय। [Fusible]

गलनीयता—स्त्री० गलनीय होने की अवस्था या भाव। [Fusibility]

गश्ती-चिट्ठी—स्त्री० वह पत्र या इश्तहार जो प्रसार तथा वितरण के लिए अधिक मात्रा में छपवाया जाता है। परिपत्र। [Circular Letter]

गहरी खेती—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, कृषि की वह पद्धति जिसमें सामान्य से बहुत अधिक पूँजी और श्रम की इकाइयाँ किसी

निर्धारित कमीशन का उल्लेख भी करता है। [Buying Note]

खल नायक—पु० साहित्य क्षेत्र में, किसी साहित्यिक कृति के नायक का प्रमुख प्रतिद्वंद्वी। (स्त्री०–खल नायिका) [Villain]

खाका—पु० वास्तुकला में, इमारत का वह विभाजन जो धरातल के बराबर रहता है और जिसपर इमारत उभरती है। [Lay-out]

खाड़ी—स्त्री० भूगोल में, स्थल खंड में होनेवाला वह बहुत बड़ा प्राकृतिक कटाव जिसे समुद्र या झील ने काटकर बनाया हो। [Bay]

खाता—पु० महाजनी क्षेत्र में, किसी पक्ष से संबद्ध लेन-देन का विवरण। [Account]

खाता बही—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, व्यापारियों की वह बही जिसमें विभिन्न मदों से संबद्ध लेन-देन पृथक-पृथक पन्नों पर लिये जाते हैं। [Ledger]

खादर—पु० भूगोल में, गहरी और तंग घाटी। [Ravine]

गंधहरण—पु० रसायन शास्त्र में, गंध को क्षीण या नष्ट करने की क्रिया। [Deodorization]

गंधहारक—वि० गंध को क्षीण या नष्ट करने वाला। [Deodorizer]

गजेटियर—पु० भूगोल में, वह सूची या कोश जिसमें भौगोलिक नामों का किसी क्रम विशेष से उल्लेख होता है। [Gazetteer]

गठिया—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक वात रोग जिसमें जोड़ों में दरद और सूजन होती है। [Rheumatic Pain]

गणक—पु० वाणिज्य तथा प्रशासन में, वह व्यक्ति जो गणना करने या जोड़ लगाने का काम करता हो। [Calculator]

गणन यंत्र—पु० यांत्रिकी में, वह मशीन जो गिनती का काम करती हो। [Comptometer]

गण पूर्ति—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, उतनी सदस्य संख्या जिसकी उपस्थिति सभा, समिति आदि की बैठक प्रारंभ करने के लिए नियमानुसार आवश्यक हो और जिसके अभाव में सारी कार्रवाई अनियमित मानी जाती हो। [Quorum]

गण-राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, वह राज्य जिसमें प्रभुसत्ता जनता द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के हाथ में होती है। [Republic]

गणित्र—पु० यान्त्रिकी में, गणना करने या जोड़ लगाने की मशीन। [Calculator]

गति—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, किसी वस्तु के एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर चलने या बढ़ने की प्रक्रिया। [Motion]

गतिकी—स्त्री० भौतिक शास्त्र की वह शाखा जो गतिशील या स्थिर पिंडों पर बल के पड़नेवाले प्रभाव का अध्ययन करती है। [Dynamics]

गतिज ऊर्जा—स्त्री० यांत्रिकी में, गति के फलस्वरूप होनेवाली ऊर्जा। [Kinetic Energy]

गतिभ्रंश—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जब चलने के समय पेशी-क्रियाओं का ठीक और पूरा संयोजन नहीं होता। [Abasia]

गतिरोध—पु० राजनीतिक, सामाजिक आदि

क्षेत्रों में, ऐसी स्थिति जिसके कारण प्रगति रुक जाती है और कार्य अग्रसर या समस्या का समाधान नहीं हो पाता। [Deadlock]

गतिवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, यह मत या विचारधारा कि मन, पदार्थ आदि शक्तियों की प्रक्रियाओं के उपज हैं। [Dynamism]

गतिशील चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसा पात्र जिसके विभिन्न पक्षों का, उनके परस्पर संघर्षों का तथा उनके रूपांतरों का चित्रण हुआ हो। [Dynamic Character]

गतिशीलता—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें सरलता और शीघ्रता से कोई व्यक्ति या चीज एक स्थान से दूसरे स्थान पर जा-पहुँच या ले जायी-पहुँचायी जा सकती हो। [Mobility]

भौगोलिक ~ geographical mobility

श्रमिक ~ mobility of labour

गतिहीन चरित्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह पात्र जिसके चरित्र का एक ही पक्ष एक-रस रूप में चित्रित हुआ हो। [Static Character]

गदाकार—वि० वनस्पति विज्ञान में, गदा या मुग्दर के आकार का। मुट्ठी के समान। [Clavate]

गबन—पु० विधिक क्षेत्र में, अमानत के रूप में रखे हुए धन का अपने लाभ के लिए दुरुपयोग करना। [Embezzlement]

गरम बाजारी—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें ग्राहक या क्रेता अधिक मात्रा में वस्तुएँ खरीदने के लिए आ रहे हों। [Boom]

गर्तिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, कोई छोटा छेद; जैसे—दंतकोटर। [Alveolus]

गर्भपात—पु० चिकित्सा-शास्त्र में, उचित समय से पहले गर्भ का गिर जाना। [Abortion]

गर्भवेष्ट—पु० शरीर शास्त्र में, गर्भ के बाहर की झिल्ली। [Chorion]

गर्भस्राव—पु० विधिक क्षेत्र में, विष, शल्य आदि के द्वारा परिपक्वावस्था से पहले ही गर्भ गिरा देना जो अपराध कार्य है। (गर्भस्राव उसी समय दंडनीय नहीं होता जब यह माता के शारीरिक या मानसिक स्वास्थ्य की रक्षा के विचार से किया जाता है।) [Abortion]

गलन—पु० रसायन शास्त्र में, ठोस पदार्थ को द्रव में बदलने की क्रिया या गुण। [Fusion]

गलनांक—पु० रसायन शास्त्र में, वह निश्चित ताप जिसपर ठोस पदार्थ गलकर द्रव बन जाता है। [Fusion Point]

गलनीय—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो गर्म करने पर पिघल जाय। [Fusible]

गलनीयता—स्त्री० गलनीय होने की अवस्था या भाव। [Fusibility]

गश्ती-चिट्ठी—स्त्री० वह पत्र या इश्तहार जो प्रचार तथा वितरण के लिए अधिक मात्रा में छपवाया जाता है। परिपत्र। [Circular Letter]

गहरी खेती—स्त्री० कृषि क्षेत्र में, कृषि की वह पद्धति जिसमें सामान्य से बहुत अधिक पूँजी और श्रम की इकाइयाँ किसी

निश्चित क्षेत्रफल में अधिक अन्न उपजाने के उद्देश्य से लगाई जाती हैं। [Intensive Cultivation]

गाँठ—स्त्री० वनस्पति शास्त्र में, पौधे के तने पर का वह स्थान जहाँ एक या अधिक पत्ते जुड़े रहते हैं। [Node]

गांधीवाद—पु० महात्मा गांधी द्वारा प्रस्थापित यह सिद्धान्त कि हमें अपने राजनीतिक, सामाजिक तथा आर्थिक सुधार, परिवर्तन या फेर-बदल के लिए अहिंसा, सत्याग्रह, असहयोग आदि के मार्ग अपनाने चाहिए। [Gandhism]

गियर—पु० यान्त्रिकी में, वे दाँतेदार पहिये जो एक दूसरे को गति देते हैं। [Gear]

गिरा बाजार—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसा बाजार जिसमें पूर्ति तो अधिक हो और माँग कम और फलतः माल का भाव गिर गया हो। [Depressed Market]

गुणन खंड—पु० गणित में दी हुई संख्या को विभाजित करनेवाली संख्या। [Factor]

गुण सूत्र—पु० प्राणि-शास्त्र में, वे सूक्ष्म सूत्राकार पिंड जिनमें समसूत्रण के समय रंज्या परिवर्तित होती है। [Chromosome]

गुणांक—पु० गणित में, वह राशि जिससे किसी दूसरी संख्या को गुणा किया जाय। [Coefficient]

अक्षर ~ literal coefficient

अनासक्त ~ detached coefficient

अवमंदन ~ damping coefficient

गुट—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी राजनीतिक दल के अंदर कुछ असंतुष्ट और बहुत कुछ स्वार्थी लोगों का ऐसा वर्ग जो प्राय: गड़बड़ी पैदा करता हो। [Faction]

गुण—पु० दर्शन में, किसी पदार्थ की ऐसी विशेषता जिससे उसकी प्रकृति या स्वभाव प्रकट होता है। [Attribute]

गुदीय—वि० शरीर तथा चिकित्सा शास्त्रों में, गुदा संबंधी। [Anal]

गुप्त ऊष्मा—स्त्री० दे० 'गुप्त ताप'। [Latent Heat]

गुप्त घाती—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिसने किसी (राजनीतिक) व्यक्ति की हत्या सहसा की हो; विशेषतः जिसने किसी दूसरे द्वारा दिये गये प्रलोभन से वशीभूत होकर किसी की हत्या की। [Assassin]

गुप्त चर्या—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, गुप्तचरों की वह क्रिया जिसमें वे अन्यान्य देशों और उनके राजनीतिज्ञों की गुप्त कारंवाइयों का पता लगाते हैं। [Espionage]

गुप्त ताप—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी पदार्थ की एक ग्राम मात्रा को किसी स्थिर ताप-क्रम पर दूसरी अवस्था में बदलने के लिए व्यय होनेवाली ताप की मात्रा। [Latent Heat]

गुप्तता शपथ—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह शपथ जो कोई पद ग्रहण करते समय उससे संबंधित विषयों के रहस्यों आदि को गुप्त रखने के लिए की जाती है। [Oath of secrecy]

गुरुत्व, गुरुत्वाकर्षण—पु० भौतिक शास्त्र में, वह शक्ति जो पृथ्वी के क्षेत्र में रहनेवाले पिंडों को पृथ्वी के केंद्र की ओर खींचती है। [Gravity, Gravitation]

गुरु-मंडल—पु० भूगोल में, स्थल मण्डल

(दे०) का भीतरी भारी अंश। [Barysphere]

गुलिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह अपसामान्य गांठ जो कड़ी होती है और जिसके कारण सूजन तथा पीड़ा भी होती है। [Tubercle]

गुहा मानव—पु० प्रागैतिहासिक युग में, इतिहास पूर्वकाल के वे मनुष्य जो पहाड़ों, जंगलों आदि की गुफाओं में रहा करते थे। [Cave-men]

गुह्यविद्या—स्त्री० वह विद्या जिसमें मनुष्य की समझ के बाहर के रहस्यों पर विश्वास रखकर विचार किया जाता है। [Occultism]

गृहपरता—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, घर और घरवालों के प्रति होनेवाली आसक्तिपूर्ण भावना। [Homing]

गृहयुद्ध—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, सत्ता प्राप्ति के लिए किसी देश की जनता के विभिन्न वर्गों में छिड़नेवाला युद्ध। [Civil War]

गृहरक्षी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सैनिक शिक्षा प्राप्त राज्य का ऐसा नागरिक या उनका दल जो युद्ध, अकाल या किसी और संकट के समय सार्वजनिक हित के कार्यों का निर्वाह करते हैं। [Home Guard]

गैलवेनोमीटर—पु० यान्त्रिकी में, बिजली की एक दिश्धाराओं की उपस्थिति की सूचना देनेवाला उपकरण। [Galvanometer]

गोपनीय—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (बात) जिसे इस विश्वास से किसी पर प्रकट किया जाय कि वह किसी और या दूसरों पर इसे प्रकट नहीं करेगा। [Confidential]

गोप्यता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, गुप्त रखने की क्रिया या भाव। [Secrecy]

गोरिल्ला युद्ध—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, स्वयं-सेवको विशेषत: अनियमित सैनिकों के छोटे-मोटे दलो द्वारा लूट-मार के उद्देश्य से छापे मारना। [Guerrilla War]

गोला—पु० भौतिक शास्त्र में, ऐसा पिंड जिसकी सतह पर का हर बिंदु उसके केंद्र से बराबर दूरी पर हो। [Sphere]

गोलीय विपथन—पु० भौतिक शास्त्र में, सीमांत (marginal) और मध्य (central) किरणों का एक फोकस पर एकत्र न होने का दोष जिसके फलस्वरूप उनकी तीव्रता कम हो जाती है। [Spherical aberration]

ग्रंथमणि—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसा ग्रन्थ जो अपने वर्ग के ग्रन्थों में अत्यंत उत्कृष्ट तथा असाधारण हो। [Masterpiece]

ग्रंथ विवरणी—स्त्री० पुस्तकालय विज्ञान में, किसी विशिष्ट विषय या किसी विशिष्ट लेखक की पुस्तकों की ऐसी सूची जिसमें उनकी पृष्ठ-संख्या, आकार-प्रकार, रचना काल आदि दिया होता है। [Bibliography]

ग्रंथि—स्त्री० शरीर शास्त्र में, गिल्टियों के रूप में होनेवाले शरीर के उन अवयवों में से हर एक जिनमें से शरीर के लिए उपयोगी रस निकलते हैं और जो ऐसे द्रव्यों को बाहर भी निकाल देते हैं जो शरीर के लिए हानिकारक होते हैं। [Glands]

ग्रंथि विज्ञान—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह विज्ञान जिसमें ग्रन्थियों की रचना, उनके कृत्यों, विकारों आदि का विवेचन होता है। [Adenography]

ग्रंथिशोथ—पु० चिकित्सा शास्त्र में, ग्रन्थियों या गिल्टियों की सूजन। [Adenalgia, Adenitis]

ग्रध्रसी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें जांघ से घुटने तक और कुछ अवस्थाओं में टखने तक के हिस्से में तीव्र शूल होता है। [Scitica]

ग्रस्तता—स्त्री० मनोविज्ञान में, भय अथवा किसी स्थिर या मिथ्या विचार से ग्रस्त होने की अवस्था। मन में किसी बात का घर कर लिया होना। [Obsession]

ग्रह—पु० ज्योतिष में, वे पिंड जो पृथ्वी की तरह सूर्य के चारों ओर ग्रहपथ में परिक्रमा करते हैं और किसी प्रकाश-पुंज के प्रकाश से प्रकाशित होते हैं। ये ग्रह है—वरुण, शनि, बृहस्पति, शुक्र, मंगल, बुध, युरेनस और प्लेटो। [Planet]

अंत ~ interior planet
उप ~ secondary planet
कृ प ~ artificial planet
बहिर् ~ superior planet
मूल ~ primary plane

ग्रहण—पु० ज्योतिष में, वह अवस्था जब सूर्य (या चंद्रमा) पर चंद्रमा (या पृथ्वी) की छाया पड़ती है और उसका कुछ या पूरा भाग अंधकार युक्त हो जाता है। [Eclipse]

खंड ~ partial eclipse
चंद्र ~ lunar eclipse
सूर्य ~ solar eclipse

ग्रहपथ—पु० ज्योतिष में, सूर्य के चारों ओर का वह अंडाकार मार्ग जिस पर कोई ग्रह उसकी परिक्रमा करता है। [Orbit]

ग्रहिका—स्त्री० ज्योतिष में, ऐसे छोटे-छोटे ग्रहों के समूहों में से हर एक जिनकी कक्षा मंगल और बृहस्पति के बीच में है। [Planetoid]

ग्राम्यवाद—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, साम्यवाद के अंतर्गत, यह सिद्धांत कि खेती के योग्य जितनी भूमि हो वह खेतिहरों के बीच बराबर-बराबर बाँट देनी चाहिए। [Agrarianism]

ग्राही—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का यंत्र जो विद्युत् तरंगों, संकेतों आदि को ग्रहण करता है और उन्हें ध्वनियों या प्रकाश में परिवर्तित कर देता है। [Receiver]

ग्राह्य—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसे ग्रहण किया जा सके। [Admissible]

ग्राह्यता—स्त्री० ग्राह्य होने की अवस्था या भाव। [Admissibility]

ग्रीवपेशी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, पीठ की एक बड़ी मांसपेशी जो सिर से मेरुदण्ड तक विस्तृत होती है। [Complexus]

घटक—पु० ऐसी स्थितियों या परिस्थितियों में से हर एक जिसके फलस्वरूप कोई परिणाम उपस्थित हो। [Factor]

घटना-संपात—पु० सामाजिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, एक ही समय में और विशेषतः संयोगवशात् दो या अनेक विशिष्ट घटनाओं, विचारों आदि का अस्तित्व में आना। [Coincidence of occurrences]

घट-बढ़—स्त्री० अर्थ शास्त्र मे, वह स्थिति जिसमें किसी चीज या चीजों का मूल्य बराबर तथा अनियमित रूप से कभी कम और कभी अधिक हो जाता हो। [Fluctuation]

घट्ठा—पु० चिकित्सा शास्त्र मे, शरीर का वह कठोर मांसल भाग जो चेतना-शून्य हो। [Callosity]

घन—पु० गणित मे, १. ऐसी सम-ठोस आकृति जिसके छ वर्गफलक हों। २. किसी संख्या का तीसरा घात। जैसे—२ का घन ८ है ($८ = २^३$)। [Cube]

घनत्व—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी पदार्थ का द्रव्यमान और आयतन में होनेवाला अनुपात (घनत्व $= \frac{\text{पदार्थ का द्रव्यमान}}{\text{आयतन}}$) [Density]

घनवाद—पु० कला में, वस्तु को तीन आयामो में अंकित करने की पद्धति। [Cubism]

घर्षण—पु० भौतिक शास्त्र में, दो गतिशील पिंडो की सतहों मे स्पर्श होने के फलस्वरूप उनकी गति में होनेवाली बाधा या रुकावट। [Friction]

घाटबंदी—स्त्री० आर्थिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, वह सरकारी आदेश जिसके फलस्वरूप किसी बंदरगाह पर (विशेषतः युद्धकाल में) वाणिज्य पोतों के आने-जाने पर रोक लगा दी जाती है। [Embargo]

घाटी—स्त्री० भूगोल में, दो पहाड़ों के बीच वाली ऐसी जमीन (प्रायः) जिसमे नदी भी बहती हो। [Valley]

घात—पु० गणित में, किसी संख्या को उसी संख्या से गुणित करने पर निकलनेवाला गुणनफल। जैसे—२ का दूसरा घात होगा ४ ($२^२ = २ \times २$), तीसरा होगा ८ ($२^३ = २ \times २ \times २$), चौथा होगा १६ ($२^४ = २ \times २ \times २ \times २$), पाँचवाँ होगा ३२($२^५ = २ \times २ \times २ \times २ \times २$) आदि। [Power]

२. चित्र कला मे, चित्र के विशेष स्थलों की सूक्ष्मता को कुशलतापूर्वक दरशाने की क्रिया। [Stroke]

घातवर्ध्य—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो चोट लगने पर बढ़ते हों और जिन्हें पीटकर चद्दर का रूप दिया जा सके। [Malleable]

घातवर्ध्यता—स्त्री० घातवर्ध्य होने की अवस्था, गुण या भाव। [Malleability]

घूर्णन—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी काया या पिंड का अपनी कीली या धुरी पर चारों ओर घूमना या चक्कर लगाना। [Rotation]

घूस—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, कोई चीज विशेषतः धन जो किसी अधिकारी को कोई अवैध कार्य करने के लिए दिया जाता है। [Bribe, Illegal Gratification]

घेराबन्दी—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी राज्य या राष्ट्र को इस प्रकार सेना द्वारा घेर लेना जिससे उसे किसी और राज्य या राष्ट्र से सहायता न मिल सके। [Blockade]

घोष—वि० भाषा विज्ञान मे, दे० 'सघोष'। [Vocied]

घोषणा-पत्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, जनसाधारण की जानकारी के लिए शासक, राजनीतिक दल द्वारा अपने

सिद्धान्तो, नीतियों, उद्देश्यों आदि को प्रचारित तथा विज्ञापित करने के लिए प्रकाशित किया जानेवाला पत्र। [Manifesto]

चकबंदी—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, (एक या विभिन्न व्यक्तियों के) छोटे-छोटे खेतों को मिलाकर बड़े-बड़े कृषिक क्षेत्र बनाने की सरकारी योजना। [Consolidation]

चक्रिल—वि० यान्त्रिकी में, (गति) जो किसी केंद्रीय बिंदु के चारो ओर घूमती हो। [Rotary]

चक्रिल इंजन—पु० यान्त्रिकी में, चक्रिल गति से चलनेवाला इंजन। [Rotary Engine]

चतुर्घात—पु० गणित में, किसी संख्या का चौगुना मान। [Biquadratic]

चतुर्थ समानुपाती—पु० गणित मे, समानुपात की पहली, दूसरी और तीसरी राशियों के सम्बन्ध के विचार से चौथी राशि। [Fourth Proportional]

चतुर्भुज—पु० ज्यामिति में, चार सरल रेखाओं से घिरा हुआ क्षेत्र। [Quadrilateral]

चरित नायक—पु० साहित्य में, वह व्यक्ति जिसकी जीवनी लिखी गयी हो। [Biographee]

चरित्र-चित्रण—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी पात्र के क्रियाकलापों द्वारा उसके चरित्र का किया जानेवाला चित्रण। [Characterisation]

चलती भाषा—स्त्री० जनसाधारण में प्रचलित बोलचाल की ऐसी भाषा जिसका भाषिक या साहित्यिक दृष्टि से परिष्कार न हुआ हो। [Colloquialism]

चल परिसंपत्ति—स्त्री० वाणिज्य में, ऐसी परिसंपत्ति जिसका क्रय-विक्रय व्यापारी करता हो, जैसे—स्टाक, विनियोग आदि। [Floating Assets]

चल पूँजी—स्त्री० वाणिज्य तथा महाजनी क्षेत्रों में, वह पूँजी जो चलन में हो। [Circulating Capital]

चल-विवरण—पु० किसी होते हुए अधिवेशन, खेल, प्रदर्शन, समारोह आदि का प्रस्तुत किया जानेवाला आँखों देखा हाल। [Running Commentary]

चलार्थ—पु० अर्थ शास्त्र में, किसी देश में, सामान्य लेन-देन के रूप में चलनेवाले सिक्के, नोट आदि। [Currency]

चाप—स्त्री० ज्यामिति में, परिधि का कोई भाग या खंड विशेष। [Arc]

चार कर्म—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, छिपे-छिपे चरों का शत्रु-पक्ष की कार्रवाइयों का पता लगाना। जासूसी। चर-कार्य। [Espionage]

चार्ट—पु० चारखानेदार कागज पर किसी प्रकार की सूचना का उल्लेख करने के लिए बनाया गया रेखा-चित्र। [Chart]

प्रगति ~ progress chart

चार्वाक—पु० एक प्राचीन भारतीय दर्शन जो प्रत्यक्ष को ही प्रमाण मानता है, अनुमान, वेद आदि को प्रमाण नहीं मानता।

विशेष—चार्वाक दर्शन में पृथ्वी, जल, तेज और वायु ये चार मौलिक तत्त्व माने जाते हैं और भौतिक प्रपंच को इन्हीं तत्त्वों से उत्पन्न माना जाता है।

चालन—पु० भौतिक शास्त्र में, ताप संचार की प्रक्रिया जिसमें ताप किसी पदार्थ के एक कण से दूसरे में, होता हुआ निरंतर आगे बढ़ता चलता है। [Conduction]

चालू दायित्व—पु० वाणिज्य में, वे दायित्व जिनका भुगतान व्यापारी को थोड़े समय में ही करना हो। [Current Liability]

चिंताधि—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक प्रकार का मानसिक रोग जिसमें आदमी हमेशा किसी न किसी बात से चिंतित बना ही रहता है। [Anxiety Neurosis]

चिकित्सक—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह जो रोगों की चिकित्सा ओषधियों से (शल्य-कर्म आदि से नहीं) करता हो। [Physician]

चिकित्सा—स्त्री० रोगों का निदान करना और उनका तथा व्रणों, विकारों आदि का ओषधियों द्वारा उपचार करना। [Medical Treatment]

~ अधिकारी medical officer

~ प्रमाणक medical certificate

~ महाविद्यालय medical college

~ विभाग medical department

संकाय ~ faculty of medicine

चित्रलिपि—स्त्री० १. ऐसी अक्षर प्रणाली जिसमें वस्तुओं, क्रियाओं, भावों आदि के चित्र बनाकर उनका भाव सूचित किया जाता है, वस्तुवाचक शब्दों और अक्षरों का प्रयोग नहीं होता। [Pictography]

२. फिल्मोद्योग में, किसी कहानी, उपन्यास आदि की विशेष रूप से तैयार की हुई कथा-वस्तु जो चल-चित्र के रूप में दिखाने के लिए प्रस्तुत की गयी हो। [Screen-play]

६

चित्रलेख—पु० प्राचीन चित्रलिपियों में वह चित्र जो कोई भाव अभिव्यंजित करता हो। [Pictograph]

चित्रवाणी—स्त्री० यांत्रिकी में, एक यंत्र जिसके द्वारा वाणी तथा दृश्यों को यंत्रों की सहायता से दूर स्थानों पर प्रेषित तथा प्रसारित किया जाता है। [Television]

चित्राधार—पु० वह पुस्तक जिसके पृष्ठ निरंक होते हैं और जिनपर चित्र आदि चिपकाये या टाँके जाते हैं। [Album]

चित्रोपम—वि० साहित्यिक क्षेत्र मे, रचना का वह गुण जिसमे वर्णन इतना अधिक सजीव होता है कि वह चित्र के समान लगता है। [Graphic]

चुनाव याचिका—स्त्री० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह याचिका जिसमें किसी निर्वाचित प्रतिनिधि के चुनाव को अवैध ठहराने के उद्देश्य से प्रार्थना की जाती है तथा जिसमें निर्वाचन संबंधी अनियमितताओं का उल्लेख भी किया जाता है। [Election Petition]

चेक—पु० महाजनी क्षेत्र में, एक प्रकार का निरंक प्रपत्र जिस पर बैंक को यह आदेश दिया जाता है कि अमुक व्यक्ति को इतने रुपए हमारे खाते में से दे दो। [Cheque]

पुस्तिका ~ cheque book

धनीजोग ~ bearer cheque

नामजोग ~ order cheque

साहजोग ~ crossed cheque

चेतन—वि० मनोविज्ञान में, जो अपने भीतरी संवेदनों, अनुभूतियों तथा बाहरी घटनाओं के प्रति जागरूक हो। [Conscious]

चेतना—स्त्री० दर्शन तथा मनोविज्ञान में, वह

शक्ति या स्थिति जिससे पता चलता है कि प्राणी चेतन है। [Consciousness]

चेतनावाद—पु० दर्शन में, यह विचारधारा कि ईश्वर की सत्ता प्रकृति की प्रत्येक वस्तु में विद्यमान है। [Animatism]

चेतरुज—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, चेतरुजा रोग से पीड़ित। [Neurotic]

चेतरुजा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जब तंत्रिका-तंत्र या चेतन मन में व्यतिक्रम होने पर क्रियागत अव्यवस्था दिखाई पड़ती है। [Neurosis]

चोर गुजारिया—पु० दे० 'तस्कर व्यापारी'। [Smuggler]

चोर गुजारी—स्त्री० 'तस्कर व्यापार'। [Smuggling]

चोर धन—पु० अर्थ शास्त्र में, कमाया हुआ वह धन जो आयकर विभाग से चोरी रखा जाता है और जिसपर कोई कर आदि चुकाया नहीं गया होता। [Black Money]

चोर बाजार—पु० आर्थिक क्षेत्र में, वह बाजार जिसमें नियंत्रण लगी हुई या राशन में मिलनेवाली वस्तुओं को अवैध रूप से तथा छिपे-छिपे बड़े-बड़े दामों पर बेचा-खरीदा जाता है। [Black Market]

चौपन्ना—पु० मुद्रण-प्रकाशन में, कुछ पन्नों की कागज के आवरण वाली, स्टिच की हुई (बिना जिल्द की) पुस्तिका। [Pamphlet]

चौर्योन्माद—पु० चिकित्सा शास्त्र में, उन्माद का एक भेद जिसमें रोगी को चोरी करने की अत्यंत प्रबल इच्छा होती है। [Kleptomania]

च्यवन—पु० रसायन शास्त्र में, किसी छिद्रल पदार्थ से छनकर निकलना या चूना। [Percolation]

छँटनी—स्त्री० औद्योगिक क्षेत्र में, किसी संस्था, कारखाने या कार्यालय का व्यय-भार कम करने के लिए उसमें काम करने वालों में से कुछ या अधिकतर को हटाया जाना। [Retrenchment]

छत्रश्लेप—पु० मधुमक्खियों के छत्ते से निकलनेवाला एक तरह का लसदार पदार्थ। [Bee glue]

छद्मावरण—पु० सैनिक क्षेत्र में, सैनिकों, सैनिक सामग्री, सैनिक यानों आदि को शत्रु की दृष्टि से बचाने के लिए उनका बाहरी रूप बदल देना अथवा उन्हें पत्तों आदि से ढक-तोप देना। [Camouflage]

छापामार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह अनियमित सशस्त्र टुकड़ी जो शत्रुओं पर अचानक छापा मारने अर्थात् आक्रमण करने की कला में प्रशिक्षित और सिद्धहस्त हो। [Gorilla]

छापामार लड़ाई—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, वह लड़ाई जो छापामार सैनिकों की सहायता से लड़ी जाय। [Gorilla Warfare]

छाया मंत्रिमंडल—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, प्रमुख विरोधी दल के विशिष्ट व्यक्तियों की समिति जो मंत्रिमण्डलीय स्तर की होती है और जो भविष्य में दल के बहुमत प्राप्त करने पर मन्त्रिमण्डल का रूप धारण कर लेती है। [Shadow Cabinet]

छिपा रुस्तम—पु० सामाजिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, वह व्यक्ति जो योग्यता, शक्ति आदि में हो तो बहुत बढ़ा-चढ़ा परन्तु

जो अभी तक लोगों की दृष्टि में न आया हो या न आ सका हो।

छूट—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी ऐसे नियम के पालन या आभार के निर्वाह से होनेवाला छुटकारा जो साधारणतः सामान्यावस्था में सब लोगों को नहीं मिलता। [Exemption]

छूट-योग्य—वि० जिसे छूट मिलना उचित हो। [Exemptible]

छेंकन—स्त्री० दे० 'खाका'। [Layout]

जंगी जहाज—पु० नौसैनिक क्षेत्र मे, वह बहुत बड़ा समुद्री जहाज जिस पर से समुद्री लड़ाइयाँ लड़ी जाती है। यह बड़ी बड़ी दूर-मार तोपों तथा बारूद आदि से लदा रहता है। [Battleship]

जंतुक—पु० जीव विज्ञान में, बहुत छोटा जीव विशेषतः ऐसा जीव जिसे सूक्ष्मदर्शी (यंत्र) के बिना देखा न जा सकता हो। [Animalcule]

जठर—पु० शरीर शास्त्र में, दे० 'आमाशय'। [Stomach]

जड़त्व—पु० भौतिक शास्त्र में, वह प्रवृत्ति जिसके फलस्वरूप स्थिर वस्तु सदा स्थिर और गतिशील वस्तु सदा गतिशील रहना चाहती है। [Inertia]

जड़वाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र मे, यह सिद्धांत कि केवल भौतिक चीजें ही अस्तित्व ग्रहण करती हैं इसलिए भौतिक उपलब्धियों के लिए व्यक्ति को (आध्यात्मिक तथा बौद्धिक उपलब्धियों की अपेक्षा) अधिक प्रयत्नशील रहना चाहिए। [Materialism]

जनक—वि० जनन करने या जन्म देनेवाला। [Parent]

~ निकाय parent body

जनकता—स्त्री० समाज शास्त्र में, माता-पिता या पूर्वजों से व्युत्पन्न होने का भाव। [Parentage]

जनकीय—वि० जनक संबंधी। [Parental]

जनगणना—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, देश में रहनेवाले लोगों की आधिकारिक रूप से की जानेवाली गणना। [Census]

जनतंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, वह शासन-प्रणाली जिसमें वयस्क मताधिकार तथा जनता के द्वारा निर्वाचित प्रतिनिधियों के द्वारा देश का शासन होता है। [Democracy]

जनता-जनार्दन—पु० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, देश की सारी जनता जो ईश्वर के रूप में स्वीकार की जाती है।

जनमत संग्रह—पु० राजनीति मे, वह व्यवस्था जिसमें किसी राज्य के सभी वयस्क नागरिक सरकार द्वारा प्रस्तावित किसी निर्णय के समर्थन या विरोध में मत देते हैं। [Plebiscite]

२. संसद द्वारा प्रस्तावित अथवा पारित विधेयक के अनुमोदन अथवा रद्दगी के लिए जनता का मत लेना। [Referendum]

जनरीतियाँ—स्त्री० समाज शास्त्र में, मनुष्यों के पारस्परिक व्यवहार तथा शिष्टाचार के ढंगों, प्रकारों, परंपराओं आदि का समाहार। [Folkways]

जनरूढ़ियाँ—स्त्री० समाज शास्त्र मे, ऐसी जनरीतियाँ जो मनुष्यों में बद्धमूल हो और उनके आचरण-व्यवहार आदि का नियंत्रण-संचालन करती हों। [Mores]

जनरेटर—पु० ऐसी मशीन जो यांत्रिक ऊर्जा से बिजली उत्पन्न करती हो। [Generator]

जनवध—पु॰ दे॰ 'जनसंहार'। [Genocide]

जन-विद्या—स्त्री॰ वह विद्या जिसमें किसी समाज के लोगों के जन्म, मृत्यु, रोगों आदि संबंध आँकड़े बनाये जाते हैं। [Demography]

जनशक्ति—स्त्री॰ १. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी क्षेत्र, प्रदेश या देश के वासियों द्वारा कार्य संपादित करने की सामूहिक शक्ति। [Manpower]
२. यांत्रिकी में, साधारण आदमी के काम करने की शक्ति जो अश्वशक्ति (Horse-Power) का १/१० मानी गयी है। [Manpower]

जनसंहार—पु॰ राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, किसी जाति या वर्ग को नष्ट करने के उद्देश्य से उसके सदस्यों की संघटित रूप से की जानेवाली सामूहिक हत्या। [Genocide]

जनसेवक—पु॰ सामाजिक क्षेत्र में, वह जो जनता की सेवा करता हो। [Public Servant]

जनांकिकी—स्त्री॰ दे॰ 'जन-विद्या'। [Demography]

जनोत्तेजन—पु॰ राजनीति में, अपने स्वार्थ-साधन के लिए जनता की भावनाओं को आलोड़ित कर जन-रोष फैलाने की क्रिया। [Demagogy]

जन्म दर—स्त्री॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी समाज में प्रति वर्ष प्रति हजार व्यक्तियों के हिसाब से जन्म लेनेवालों की संख्या। [Birth Rate]

जन्मपूर्व—वि॰ विधिक क्षेत्र में, जन्म से पहले होनेवाला। [Antenatal]

जमा चिट्ठी—स्त्री॰ वाणिज्य तथा महाजनी क्षेत्रों में, विक्रेता द्वारा क्रेता को लिखा जानेवाला इस आशय का रुक्का कि बीजक में जो रकम अधिक दिखायी गयी है वह क्रेता के खाते में जमाकर ली गयी है। [Credit Note]

जमा-पर्ची—स्त्री॰ महाजनी क्षेत्र मे, वह पर्ची जिसे बैंक आदि में रुपया जमा करते समय भरा जाता है। [Pay-in-slip]

जरायु—स्त्री॰ शरीर शास्त्र में, वह झिल्ली जिसमें बच्चा गर्भ में लिपटा रहता है। [Caul]

जल-कपाल—पु॰ चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें मस्तिष्क में जल भर जाता है और मस्तक फूल कर विकृत हो जाता है। [Hydrocephalus]

जल-चिकित्सा—स्त्री॰ चिकित्सा शास्त्र में, चिकित्सा की एक पद्धति जिसमें अनेक विधियों से किये जानेवाले स्नानों, सिंचनों आदि से रोगी की चिकित्सा की जाती है। [Balneology ]

जल-फुहार—स्त्री॰ भूगोल में, जलवृष्टि का वह रूप जिसमें बूँदे इतनी छोटी हों कि फव्वारे की फुहार के समान प्रतीत हों। [Drizzle]

जल-भीति—स्त्री॰ चिकित्सा शास्त्र में, दे॰ 'जल-संत्रास'। [Hydrophobia]

जल-मंडल—पु॰ भूगोल में, (क) पृथ्वी-तल का सारा जल। (ख) पृथ्वी को घेरनेवाली वायुमंडलिक नमी। [Hydrosphere]

जल-योजन—पु॰ रसायन शास्त्र में, हाइड्रेट बनाने के उद्देश्य से जल का किसी पदार्थ से किया जानेवाला रासायनिक योजन या मेल। [Hydration]

जलवाटिका—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, जलाशय या जलाशयों से युक्त कोई सार्वजनिक उद्यान या स्थान। [Aquarium]

जलसंत्रास—पु० चिकित्सा शास्त्र में, जल से भयभीति रहने का एक अपसामान्य मानसिक रोग। [Hydrophobia]

जलसंधि—स्त्री० भूगोल में, दो महासागरों को मिलानेवाला जल का सँकरा मार्ग। [Strait]

जलसह—वि० वैज्ञानिक क्षेत्र में, जिसपर जल का प्रभाव न होता हो। [Waterproof]

जलस्तंभ—पु० भूगोल में, एक प्राकृतिक घटना जिसमें समुद्र में जल-राशि स्तंभ के समान खड़ी हुई दिखायी पड़ती है। [Water Column]

जलस्थलचर—वि० जीव विज्ञान मे, (ऐसा प्राणी) जो जल और स्थल दोनों पर जीवित रह सकता हो। [Amphibian]

जलस्थलीय—वि० जीव विज्ञान में, (ऐसे जीव-जन्तु) जिनका जीवन जल में शुरू हुआ था परन्तु बाद में उनमें फेफड़ों की उत्पत्ति होने पर वे स्थल पर भी रहने लगे, जैसे—मेंढक, जलगोधिका। [Amphibian]

जलातंक—पु० दे० 'जलसंत्रास'। [Hydrophobia]

जलावतरण—पु० नये पोत का समुद्र में उतारा जाना। [Launch]

जलोढ़—वि० कृषि शास्त्र तथा भूगोल में, बाढ़ द्वारा बहाकर लायी हुई (मिट्टी, रेत आदि)। [Alluvial]

~ भूमि alluvial land

~ मिट्टी alluvial clay

~ मैदान alluvial plain

~ रेत alluvial sand

जलोदर—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें ऊतक और रन्ध्रों में जल सदृश तरल पदार्थ भर जाने से पेट फूल जाता है। [Dropsy]

जवाब-तलबी—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, अधिकारी द्वारा अपने अधीनस्थ से यह पूछना कि तुमने अमुक अनुचित, अनियमित या अनधिकृत काम क्यों किया है और फलतः तुम्हें दंडित क्यों न किया जाय। [Explanation]

जाति—स्त्री० १. धर्म-शास्त्र में, जन्म के आधार पर किये गये चार विभागों (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र) में से हर एक।

२. समाज शास्त्र में, धार्मिक, सामाजिक आदि दृष्टियों से समाज के उन वर्गों मे से हर एक जिनमें अंतर्विवाह होता हो।

३. दर्शन शास्त्र में, ऐसी विशेषता जो एक से अधिक शब्दों, पदों, वस्तुओं आदि में पायी जाती हो।

जातिवाद—पु० समाज शास्त्र में, अपनी जाति के प्रति होनेवाली उदारतापूर्ण तथा दूसरी जातियो के प्रति होनेवाली द्वेष तथा घृणापूर्ण भावना। [Racialism]

जाति विज्ञान—पु० मानव विज्ञान की एक शाखा जिसमे प्राचीन जातियों की सभ्यता, साहित्य आदि पर विचार होता है। [Ethnography]

जाम—पु० यातायात में, वह स्थिति जब मार्ग गाड़ियों आदि की अधिकता तथा

अव्यवस्था के कारण अवरुद्ध हो जाता है। [Jam]

जारकर्म—पु० विधिक क्षेत्र में, पुरुष का अपनी विवाहिता स्त्री से भिन्न किसी दूसरे की स्त्री के साथ अथवा स्त्री का अपने पति से भिन्न विवाहित पुरुष के साथ होनेवाला मैथुन। [Adultery]

जाली—स्त्री० भूगोल में, किसी नदी का अपवाह-क्षेत्र (दे०)। [Catchment]

जिंगो—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह उग्र राष्ट्रवादी व्यक्ति जिसके मन में दूसरे राष्ट्रों के प्रति घृणा तथा शत्रु-भाव भरा हुआ हो। [Jingo]

जिगीषा—स्त्री० सामाजिक तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, आगे बढ़ निकलने या विजय प्राप्त करने की बलवती इच्छा।

जिच—राजनीतिक क्षेत्र में, वह स्थिति जिसमें किसी प्रकार के समझौते पर पहुँचने में पूर्ण विफलता दृष्टिगत हो रही हो। [Deadlock]

जीवद्रव्य—पु० शरीर शास्त्र में, जल तथा अनेक प्रकार के रासायनिक पदार्थों से बना हुआ एक जीवित पदार्थ जो जीवित कोशिकाओं को सजीव रखता है। [Protoplasm]

जीवन स्तर—पु० अर्थ शास्त्र में, आर्थिक दृष्टि से वह स्तर जिस पर किसी देश, समाज या वर्ग के औसत दरजे के लोग रहते हैं। [Standard of living]

जीवनी—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति के जीवन का लिखा हुआ वृत्तान्त। [Biography]

जीव-भूवृत्त—पु० जीव विज्ञान में, भौगोलिक दृष्टि से वनस्पतियों तथा पशुओं का किया जानेवाला अध्ययन। [Biogeography]

जीव-भौतिकी—स्त्री० भौतिक शास्त्र की वह शाखा जो जीवों के सम्बन्ध में भौतिक दृष्टि से विचार करती है। [Biophysics]

जीवमिति—स्त्री० वह विद्या या पद्धति जिसमें जैव समस्याओं का गणितीय विश्लेषण किया जाता है। [Biometrics]

जीव-रसायन—पु० रसायन शास्त्र की वह शाखा जो जीवों और पौधों के जीवन-प्रक्रम का अध्ययन करती है। [Biochemistry]

जीव-रूप—पु० जीव विज्ञान में, प्राणियों, वनस्पतियों आदि का वह वर्ग जिसके आनुवंशिक लक्षण प्रायः एक से होते हों। [Biotype]

जीव-विज्ञान—पु० वह विज्ञान जिसमें जीवों की उत्पत्ति, विकास-क्रम, शारीरिक संघटन, जीवन-यापन आदि के सम्बन्ध में अध्ययन तथा अनुसंधान होता है। [Biology]

जीव-विष—पु० जीव विज्ञान में, रोगाणुओं द्वारा उत्पन्न किया हुआ एक प्रकार का प्रोटीन जो उनके द्वारा शरीर के आक्रांत भाग के लिए घातक होता है। [Toxin]
· प्रति ~ anti-toxin

जीवा—स्त्री० ज्यामिति में, परिधि के दो बिंदुओं को मिलानेवाली ऐसी सरल रेखा (व्यास से भिन्न) जो केन्द्र से होकर न जाती हो। [Chord]

जीवाणु—पु० जीव विज्ञान में, वे विषाक्त अणु जो हवा, पानी, मिट्टी, पौधों, जीवों आदि में पहुँचकर अनेक प्रकार के रोग फैलाते हैं। [Bacteria]

जीवात्मा—स्त्री० १. धार्मिक तथा दार्शनिक क्षेत्रों में, ईश्वर का वह अंश जो जीव

के शरीर में रहता है। [Spirit]
२. दे० 'अंतरात्मा'। [Soul]

जीवाश्म—पु० जीव विज्ञान में, प्रागैतिहासिक काल के किसी जीव या पौधे का वह अंग जो भूमि में दबा रहने के कारण अब पत्थर की तरह कठोर हो गया हो। [Fossil]

जीवाश्म विज्ञान—पु० जीव विज्ञान की वह शाखा जिसमें जीवाश्मो के अध्ययन द्वारा प्रागैतिहासिक काल के जीवों तथा उनके जीवन के संबंध में विचार प्रकट किये जाते हैं। [Palaeontology]

जीवी—पु० प्राणि शास्त्र में, १. जीवधारी। २. वह जिसकी बनावट या रचनाप्रणाली वैसी ही गूढ़ और जटिल हो जैसी जीवधारियों की होती है। [Organism]

जूड़ी बुखार—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, सर्दी देकर चढ़नेवाला एक प्रकार का बुखार जो 'एनोफिलिस' के मच्छरों के काटने से होता है जो रक्त में रोगाणु पैदा कर देते हैं। [Malaria]

जेट—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार के हवाई जहाज जो पीछे की ओर धूआँ या हवा फेंकते हैं और उसी के बल पर उड़ते हैं। [Jet]

जैक—पु० यांत्रिकी में, एक मशीन जो बहुत भारी वस्तुओं को (और) ऊपर उठाती है। [Jack]

जैव—वि० जीव विज्ञान में, जीवी से संबंध रखनेवाला। [Organic]
~ कल्याण organic welfare
~ पदार्थ organic matter
~ शैल organic rock

जैवाणुक—वि० जीव विज्ञान में, जीवाणु-संबंधी। [Bacterial]

जोड़चूड़ी—पु० यांत्रिकी में, जोड़ों को कसने वाली चूड़ी। [Ferrule]

ज्ञान-मीमांसा—स्त्री० ज्ञान के उद्भव, स्वरूप, प्रकारो, रीतियों आदि के संबंध में किया जानेवाला अध्ययन और विवेचन। [Epistemology]

ज्ञापन (पत्र)—पु० प्रशासनिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, वह पत्र जिसमें लोगों (अधिकारियों आदि) को बतलाने के उद्देश्य से महत्त्वपूर्ण तथ्य, बातें आदि संकलित की गई हों। [Memorandum]

ज्येष्ठ—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (एक ही वर्ग के अधिकारियों आदि में) अवस्था, सेवा-काल के विचार से उपरिष्ठ। [Seniormost]

ज्येष्ठता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, ज्येष्ठ होने की अवस्था या भाव। [Seniority]
~ क्रम order of seniority

ज्येष्ठाधिकार—पु० विधि शास्त्र में, माता-पिता का ज्येष्ठ पुत्र होने पर दाय प्राप्त करने का होनेवाला अधिकार। [Primogeniture]

ज्योतिष वातायन—पु० यांत्रिकी में, विमान में गुंबद के आकार की एक खिड़की जिससे वायुयान चालक गणित ज्योतिष संबंधी पर्यवेक्षण करता है। [Astral hatch]

ज्योतिष शास्त्र—पु० ज्ञान की वह शाखा जिसमें आकाशीय पिंडों की गतिविधि, आकार-प्रकार, आकर्षण, रचना, स्थिति, ताप, ज्योति आदि के संबंध में विवेचन होता है। [Astronomy]

ज्वार—पु० भूगोल में, समुद्र के जल के वेग-पूर्वक ऊपर उठने की अवस्था। [Tide]

ज्वालामुख—पु० भूगोल में, ज्वालामुखी पर्वत का मुख। [Crater]

ज्वालामुखी—पु० भूगोल में, पृथ्वीतल या पर्वत में होनेवाला वह छेद,जिसमें से ज्वाला और धड़ाके के साथ लावा निकलता हो। [Volcano]

झकड़ीदार—पु० वनस्पति विज्ञान में, पौधों की जड़ों का एक भेद जिसमें जड़ों की शाखाओं के अंतिम छोर पर छोटे-छोटे रोम होते हैं।

झील—स्त्री० भूगोल में, अधिक वर्षा तथा कम तापमान वाले प्रदेशों के धरातल पर होनेवाला कोई विस्तृत तथा स्थिर जलाशय। [Lake]

टरबाईन—पु० यांत्रिकी में, जलावेग या वाष्प से परिचालित होनेवाला ऐसा यंत्र जो अन्य मशीनों को चलाने की शक्ति उत्पन्न करता है। [Turbine]

टारपीडो—पु० समुद्री जहाज नष्ट करने का एक विस्फोटक उपकरण जो देखने में सिगार के आकार का और स्वचल होता है और जो समुद्री जल के अन्दर से चलकर शत्रु के जहाज के पेंदे में छेद कर उसे नष्ट करता है। [Torpedo]

टिप्पण-लेख—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी कृति आदि पर लिखी हुई आलोचनात्मक या व्याख्यात्मक टिप्पणी। [Annotation]

टिप्पण लेखक—पु० वह जो टिप्पण लेख लिखता हो। [Annotator]

टिप्पणी—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, स्मरण रखने अथवा किसी के ध्यान में लाने के लिए अनुभव, निरीक्षण आदि संबंधी लिखा जानेवाला संक्षिप्त विवरण। [Note]

असहमति ~ note of dissent

~ पत्र note sheet

टीका—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी गूढ़, जटिल या पुरानी भाषा के ग्रन्थ की प्रस्तुत की जानेवाली ऐसी व्याख्या जो जनसाधारण के लिए सुबोध कर दी गयी हो। [Commentary]

टीकाकार—पु० टीका करनेवाला। [Commentator]

टेक—स्त्री० यांत्रिकी में, वह आधार जिस पर लीवर टिकता है। [Fulcrum]

टैरिफ—पु० आर्थिक क्षेत्र में, वह व्यवस्था या पद्धति जिसके अनुसार आयात, निर्यात आदि की वस्तुओं पर कर लगाया जाता है। [Tariff]

ट्रांसफार्मर—पु० यांत्रिकी में, प्रत्यावर्ती धारा के वोल्टेज को बढ़ाने या घटानेवाला एक उपकरण। [Transformer]

ठंडा—वि० यांत्रिकी में, जिसमें विद्युत् की ऋणात्मक धारा हो। [Negative]

ठंडा युद्ध—पु० दे० 'शीत युद्ध'। [Cold War]

ठोस—वि० ज्यामिति में, (पदार्थ) जिसमें लम्बाई भी हो, चौड़ाई भी हो और मोटाई (या गहराई) भी हो। [Solid]

डिंब—पु० जीव विज्ञान में, मादा के गर्भाशय का वह सेल (cell) जिसमें नर के शुक्राणु (स्पर्म) के प्रवेश के फलस्वरूप नया जीव अस्तित्व धारण करता है और पनपता है। [Ovum]

डिंब ग्रंथि—स्त्री० जीव विज्ञान में, मादा जीवों के उन दो पुनरुत्पादक अंगों में से हर एक जिनमें डिंब उत्पन्न होता है। [Ovary]

डिग्री—स्त्री० १. भौतिक शास्त्र में, तापक्रम की प्रत्येक इकाई की संज्ञा। २. भूगोल में, अक्षांश तथा देशांतर सम्बन्धी दूरी नापने की इकाई। [Degree]

डूबी रकम—स्त्री० वाणिज्य में, ऐसी रकम जिसके प्राप्त होने की कोई आशा न रह गयी हो। [Bad debt]

डेंग्यू—पु० चिकित्सा शास्त्र में, मच्छरों के काटने के फलस्वरूप होनेवाला एक प्रकार का संक्रामक ज्वर जिसमें सिर, आँखें और शरीर के जोड़-जोड़ में असह्य पीड़ा होती है। [Dengue]

डेक—पु० जहाज का कोई फरश या धरातल जो सामान्यत: तख्तों का बना होता है। [Deck]

डेल्टा—पु० भूगोल में, नदी का समुद्र-संगम के पास का वह तिकोना प्रदेश जो नदी द्वारा लाये गये कंकड़-पत्थरों से बनता है और जिसमें नदी कई धाराओं में विभक्त होकर समुद्र में गिरती है। [Delta]

ड्रेसिंग—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, मरहम-पट्टी करने का कार्य। [Dressing]

ढलवाँ लोहा—पु० धातु विज्ञान में, धमन भट्ठी में से गलने के बाद निकला हुआ लोहा। [Cast Iron]

तंतु—पु० शरीर शास्त्र में, एक प्रकार की तथा एक ही तरह की क्रियाएँ करनेवाली कोशिकाओं का समूह; जैसे—पेशी-तंतु। [Tissue]

धारिच्छद ~ epithelial tissue
स्नायु ~ nerve tissue
संयोजी ~ connecting tissue

तंतुपट—पु० शरीर शास्त्र में, पेशियों और कंडराओं की वह दीवार जो वक्ष और उदर के बीच में स्थित होती है। [Diaphragm]

तंतुबंध—पु० शरीर विज्ञान में, मस्तिष्क के दोनों विभागों और रीढ़ की हड्डी के दोनों भागों को मिलानेवाली नसें और रेशे। [Commissure]

तंत्र—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर के अंगों की वह व्यवस्था जिसमें वे सामूहिक रूप से एक विशेष काम का संपादन करते हैं; जैसे—भोजन को पचाने का कार्य करने का पाचन तंत्र जिसमें मुख, दाँत, जिह्वा, आमाशय आदि अंग होते हैं। [System]

तंत्रिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर में होनेवाले उन पतले रेशों या उनके समूहों में से हर एक जिनके द्वारा शरीर के भिन्न-भिन्न अंगों और मस्तिक में अनुभूतियों और संवेदनों का संचार होता है। [Nerve]

तंत्रिका-तंत्र—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर में होनेवाली समस्त तंत्रिकाएँ और उनकी कार्य-प्रणाली। [Nervous System]

तकनीक—स्त्री० कला, संगीत, साहित्य, निर्माण आदि में, कोई कार्य करने का कलापूर्ण अथवा कौशलपूर्ण ढंग। [Technique]

तटबाँध—पु० भूगोल में, नदी के तट पर बनायी जानेवाली (टीलेनुमा) दीवार जिससे बाढ़ के दिनों में नदी के पानी को फैलने से रोका जाता है। [Levee]

तटस्थता—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, यह सिद्धान्त कि झगड़े, विवाद या युद्ध में किसी भी पक्ष की सहायता या समर्थन नही करना चाहिए। [Neutrality]

अपूर्ण ~ imperfect neutrality

आंशिक ~ partial neutrality

ऐच्छिक ~ voluntary neutrality

व्यापक ~ general neutrality

संधिगत ~ conventional neutrality

सशस्त्र ~ armed neutrality

तत्त्व—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जो सिर्फ एक ही प्रकार के परमाणुओं से बना हो अर्थात् जिसमें किसी अन्य यौगिक पदार्थ का अंश न हो। [Element]

तत्त्व-मीमांसा—स्त्री० दर्शन में, वह विद्या जो पारमार्थिक सत्यों का उद्घाटन करती तथा सृष्टि की उत्पत्ति, सत्ता के स्वरूप आदि पर विचार करती है। [Metaphysics]

तथाकथित—वि० जो किसी ऐसे नाम से प्रसिद्ध या पुकारा जाता हो जिसमें वस्तुतः उस नाम के अनुरूप गुण नहीं होते और फलतः उसका रूप दिखावटी होता है। [So-called]

तदनुभूति—स्त्री० सौंदर्य शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें दर्शक किसी वस्तु या पात्र के अनुभवों और भावों का तदनुरूप मानसिक अनुकरण करता है। [Empathy]

तदर्थ—अव्य० सिर्फ किसी विशिष्ट कार्य या बात के लिए। [Ad hoc]

तदर्थ समिति—स्त्री० ऐसी समिति जो किसी विशिष्ट कार्य के लिए ही बनायी गयी हो। [Ad hoc committee]

तद्देशिक—राजनीतिक क्षेत्र में, वह नागरिक जो अपने देश में ही किसी दूसरे राज्य द्वारा नियोजित होता है और उसके हितों की रक्षा करता है। [Proxenus]

तनाव—सामाजिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, दोनों पक्षों द्वारा अपने-अपने हठ पर अड़े रहने के कारण आपस में उत्पन्न होनेवाली उग्र तथा दुर्भावना की स्थिति। [Tension]

तनुकरण—पु० रसायन शास्त्र में, पानी या किसी और द्रव पदार्थ के योग से कोई चीज घोलकर पतली करना। [Dilution]

तन्य—वि० (पदार्थ) जिसके तार खींचे जा सकें। [Ductile]

तन्यता—स्त्री० तन्य होने की अवस्था, गुण या भाव। [Ductility]

तमजीवी—वि० जीवविज्ञान में, (ऐसा जीव या प्राणी) जिसकी अंधकार में विशेषतः किसी गुप्त स्थान में रहने की प्रवृत्ति हो। [Cryptozoic]

तमावरण—पु० युद्ध आदि के समय वह स्थिति जिसमें हवाई आक्रमणों से बचने के लिए ऐसी व्यवस्था की जाती है कि रात के समय चारो ओर अंधकार ही अंधकार बना रहे और घरों, दुकानों, गलियों आदि का प्रकाश बाहर या ऊपर से न दिखाई पड़े। [Blackout]

तरंग—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, ताप, प्रकाश, ध्वनि, वायु आदि माध्यमों में होनेवाले कम्पन के फलस्वरूप आगे बढ़नेवाली लहरियों की शृङ्खला। [Wave]

तरण जलचर—पु० जीव विज्ञान में, ऐसे

जलचर जो समुद्र, झील, नदी आदि के ऊपरी जल में बहुत अच्छी तरह तैर सकते हों। [Nekton]

तरल परिसंपत्ति—स्त्री० वाणिज्य में, वह परिसंपत्ति जिसे बेचकर तुरंत दाम खड़े किये जा सकते हों। [Liquid Assets]

तरुवीथी—स्त्री० ऐसी वीथी या मार्ग जिस पर दोनों ओर छायादार पेड़ लगे हों। वृक्षवीथी। [Avenue]

तर्क—पु० दर्शन शास्त्र में, तथ्य, वास्तविकता आदि के आधार पर किसी प्रस्तुत विवेच्य विषय के सम्बन्ध में किया जानेवाला ऊहापोह। [Reasoning]

तर्क-दोष—पु० तर्क शास्त्र में, वह त्रुटि या दोष जो तर्क संबंधी नियमों के उल्लंघन से उत्पन्न हो। [Fallacy]

तर्कनावाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, यह सिद्धांत कि वही बातें ठीक और मान्य समझी जानी चाहिए जो तर्कसंगत तथा बुद्धिग्राह्य हों। [Rationalism]

तर्कसंगत—वि० विधिक क्षेत्र में, तर्क या दलील के अनुसार बिलकुल ठीक होनेवाला। सुयुक्तिक। [Reasonable]

तर्कसंगति—स्त्री० १. तर्कसंगत होने की अवस्था या भाव। [Reasonability]
२. दे० 'न्याय-संगति'। [Justification]

तल—पु० ज्यामिति में, वह जिसमें लंबाई और चौड़ाई तो हो परन्तु मोटाई न हो। [Surface]

तलचिह्न—पु० सर्वेक्षण में, संदर्भ का वह निश्चित बिंदु जहाँ से सर्वेक्षण के समय अन्य बिंदुओं का उत्सेध देखा जाता है। [Bench Mark]

तल-पट—पु० दे० 'शेष-परीक्षण'। [Trial Balance]

तलबाना—पु० विधिक क्षेत्र में, गवाह को पेशी में हाजिर होने के लिए दिया जानेवाला यात्रा-व्यय। [Conduct Money]

तस्कर व्यापार—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसी वस्तुओं का (क) चोरी से आयात-निर्यात करना जिनके आयात-निर्यात पर शासन ने प्रतिबंध लगाया हो, और (ख) बिना आयात-निर्यात-शुल्क दिये चोरी से ऐसी चीजों का आयात या निर्यात करना जिनके आयात-निर्यात पर शासन ने शुल्क लगाया हो। [Smuggling]

तात्कालिक—वि० जिसे उसी क्षण संपादित किया जाना चाहिए। [Immediate]
अति ~ most immediate

तान—स्त्री० भाषा विज्ञान में, ऐसा सुर जिसके फलस्वरूप शब्द का अर्थ बदल जाय। [Tone]

तानाशाह—पु० राजनीति शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसके हाथ में ऐसी असीमित प्रभुसत्ता हो जो उसने बलात् या अनुचित उपायों से प्राप्त की हो। [Dictator]

तानाशाही—स्त्री० राजनीति में, तानाशाह होने की अवस्था, पद या भाव। [Dictatorship]

तानिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, उन तीन झिल्लियों में से हर एक जो मस्तिष्क और मेरु रज्जु के आवरण के रूप में होती है और आघात आदि से उनकी रक्षा करती हैं। [Meninges]

ताप—पु० भौतिक शास्त्र में, शक्ति का एक प्रकार या रूप जो किसी पदार्थ के अणुओं

की गति को त्वरित करता है और जिसके फलस्वरूप रासायनिक, भौतिक, अवस्थागत आदि परिवर्तन दृष्टिगत होते हैं। [Heat]

तापमापी—पु० १. भौतिक शास्त्र में, वह उपकरण जिससे वस्तुओं का तापमान जाना जाता है। [Thermometer]
२. चिकित्सा क्षेत्र में एक प्रकार का छोटा उपकरण जिससे रोगी का तापमान (९५ से ११० फारनहाइट डिगरी तक) जाना जाता है। [Clinical Tharmometer]

तापहर—वि० औषध शास्त्र में, (औषधि) जो ताप (बुखार) को दूर करती हो; ज्वर-हर। [Antipyretic]

तापानुशीतन—पु० धातु विज्ञान में, धातु, शीशे आदि को पहले गरम करना और फिर धीरे-धीरे ठंडा करना जिससे उसका भुरभुरापन रोका जा सके। [Annealing]

तापानुशीतित—वि० धातु विज्ञान में, जो गरम करके धीरे-धीरे ठंडा किया गया। [Annealed]

तारकदीप—पु० यांत्रिकी में, ऐसा दीप जिससे नीचे परछाईं न पड़ती हो। [Astral lamp]

ताल-मेल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कार्यों, बातों आदि में होनेवाली सामंजस्यपूर्ण अभिप्रेत स्थिति। [Coordination]

ताल्यास—पु० पुरातत्व में, वह वासस्थान जो झील में (तैरते हुए) शहतीरों आदि पर बनाया जाता था। [Crannog]

तितिक्षावाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि मनुष्य को अपनी इच्छाओं का दमन करना चाहिए, सुख-दुःख से उदासीन रहना चाहिए तथा धैर्यवान् और सहिष्णु होना चाहिए। [Stoicism]

तुंगतामापी—पु० यांत्रिकी में, ऐसा यंत्र जो किसी आधार-स्तर से वायुयान की ऊंचाई या उन्नतांश बतलाता हो। [Altimeter]

तुंदजल—पु० लशकरी में, जहाज के तल में इकट्ठा होनेवाला गंदा पानी। [Bilge Water]

तुलन-पत्र—वाणिज्य में, किसी निश्चि तारीख को खाता-बही के वास्तविक तथ व्यक्तिगत खातों के शेषों के आधार पर तैयार की गयी सूची जिससे व्यापारी की आर्थिक स्थिति की पूरी जानकारी होती है। [Balance Sheet]

तुल्यांक भार—पु० रसायन शास्त्र में, हाइड्रोजन के एक अथवा आक्सीजन के ८ भागों से संयोग करनेवाला किसी पदार्थ का भार। [Equivalent Weight]

तुष्टिकरण—पु० राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, किसी प्रतिरोधी दल, वर्ग, राज्य आदि की अनुचित माँगों की पूर्ति इस उद्देश्य से करते चलना कि वह कहीं उत्पात या उपद्रव न कर बैठे। [Appeasement]

तूल्पीम—पु० दे० 'बेलिपर्स'। [Callipers]

तेजमापी—पु० भौतिक शास्त्र में, विकर्ण ऊर्जा की तीव्रता मापने का यंत्र। [Bolometer]

तैल चित्रण—पु० चित्र कला में, तैल रंगों से चित्रण करना। [Oil painting]

तोड़-फोड़—स्त्री० असंतुष्ट तथा विरोधी व्यक्तियों का किसी संपत्ति को इस दृष्टि से ध्वस्त या नष्ट करना कि काम बंद हो या रुक जाय। [Sabotage]

त्रासकामदी—स्त्री० ऐसी साहित्यिक रचना जो साधारणतः देखने में त्रासदी-सी जान

पड़ती हो परन्तु जिसका अंत कामदी जैसा सुखद हो। [Tragicomedy]

त्रिकोणमिति—स्त्री० गणित की एक शाखा जिसमें त्रिभुज की भुजाओं और कोणों के पारस्परिक संबंधों पर विचार होता है। [Trigonometry]

त्रिज्या—स्त्री०ज्यामिति में, केंद्र से परिधि को मिलानेवाली सरल रेखा। [Radius]

त्रिभुज—पु० ज्यामिति में, ऐसा क्षेत्र जो तीन सरल रेखाओं से घिरा हुआ हो। [Triangle]

त्वरक—पु० १. रसायन शास्त्र में, वह पदार्थ जो प्रतिक्रिया को तीव्र करता हो। [Accelerator]

२. शरीर शास्त्र में, वह नस जो गति को तीव्र करती हो। [Accelerator]

त्वरण—पु० यांत्रिकी में, वेग में होनेवाली घटती-बढ़ती जो समय के हिसाब से मापी जाती है। [Acceleration]

त्वरणमापी—पु० एक प्रकार का यंत्र जो त्वरण की माप करता है। [Accelerometer]

त्वरित—वि० यांत्रिकी में, त्वरण के रूप में होनेवाला। [Accelerated]

~ गति accelerated motion

~ प्रगति accelerated progress

~ प्रतिक्रिया accelerated reaction

थर्मस—पु० यांत्रिकी में, बोतल आदि की तरह का एक प्रकार का पात्र जिसमें किसी वस्तु का तापमान कई घंटों तक स्थिर रहता है [Thermos]

थियोसाफिकल सोसाइटी—स्त्री० थियोसाफी के सिद्धांतों पर आधारित एक संस्था जिसकी शाखाएँ विश्व के प्रायः सभी प्रमुख देशों में हैं। मानव जाति में सद्भावनापूर्ण संबंध स्थापित करना, मनुष्य की सुप्त रहस्यपूर्ण शक्तियों को जाग्रत करना तथा पूर्वीय साहित्य तथा दर्शन का विशेष रूप से अध्ययन करना इसके प्रमुख उद्देश्य हैं। [Theosophical Society]

थियोसाफी—स्त्री० एक आधुनिक मत या सिद्धांत जिसमें यह माना जाता है कि ईश्वर और सृष्टि का ज्ञान रहस्यात्मक अंतर्दृष्टि या दार्शनिक मीमांसा अथवा दोनों के योग से ही प्राप्त किया जा सकता है, ऐतिहासिक या वैज्ञानिक बातों के आधार पर नहीं। [Theosophy]

दंगा—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा उग्र सार्वजनिक उपद्रव जिसमें प्रायः मार-पीट, लूट-पाट आदि के कारण जान-माल की हानि और शांति तथा व्यवस्था भंग होती है। [Riot]

दंड—पु० विधिक क्षेत्र में, कोई विधिक अपराध करने पर अपराधी को न्यायालय की ओर से मिलनेवाला प्रतिफल, जिसके निम्नलिखित रूप होते या हो सकते हैं—१. किसी नियत समय तक कारागार में बंदी रहना। २. वहाँ कठोर परिश्रम करना। ३. नागर अधिकार, सुख-सुविधा आदि से वंचित होना। ४. कुछ धनराशि चुकाना। ५. प्राणों से हाथ धोना। [Punishment]

प्राण ~ capital punishment

विशेष—दंड का मुख्य उद्देश्य होता है कि अपराधी व्यक्ति भविष्य में अपराधों की ओर प्रवृत्त न हो और दूसरे लोग भी अपराधों से बचें।

दंडाज्ञा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय द्वारा निर्णीत या घोषित अभियुक्त को दी जानेवाली दंड की आज्ञा। [Sentence]
समवर्ती ~ concurrent sentence

दंडाणु—पु० जीव विज्ञान में, दंड के आकार के जीवाणु जो प्रायः शृङ्खलाओं में होते हैं। [Bacillus]

दंडादिष्ट—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसे दंडादेश मिला हो। [Sentenced]

दंडादेश—पु० विधिक क्षेत्र में दे० 'दंडाज्ञा'। [Sentence]

दंत कथा—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, आदिकालीन मनुष्य द्वारा रचित ऐसी कहानी जो मनोरंजन प्रधान होती है। [Folk-tale]

दंत ग्रीवा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, दाँत का वह हिस्सा जो मसूढ़ों के भीतर रहता है।

दंत चक्र—पु० यांत्रिकी में, दाँतेदार लोहे का चक्र या पहिया। [Cog-wheel]

दंतपूय—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दाँतों का एक रोग जिसमें मसूड़े फूल जाते हैं और उनमें मवाद भर जाता है। [Pyorrhoea]

दंत शिखर—पु० शरीर शास्त्र में, दाँत का वह हिस्सा जो मसूढ़ों से बाहर निकला या ऊपर उठा रहता है।

दंदी—स्त्री० दे० 'भृगु'। [Cliff]

दक्षता रोध—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पदोन्नति, वेतन-वृद्धि आदि के मार्ग में होनेवाली ऐसी बाधा जो कर्मचारी की न्यून योग्यता के कारण उत्पन्न होती है। [Efficiency bar]

दक्षिण पंथ—पु० दे० 'दक्षिण मार्ग'। [Rightwing]

दक्षिण मार्ग—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, यह विचारधारा कि सुधार धीरे-धीरे करने चाहिए और ऐसे उपायों से करने चाहिए जिससे किसी वर्ग (विशेषतः उच्च श्रेणी) वालों को कष्ट न हो। यह विचारधारा क्रांतिकारी उपायों द्वारा सहसा बड़े-बड़े परिवर्तन करने की विरोधी होती है। [Right wing]

दक्षिणायन—पु० भारतीय ज्योतिष में, वह स्थिति जिसमें सूर्य की गति दक्षिण की ओर होती है।

दखीलकार—पु० विधिक क्षेत्र में, निरंतर बारह वर्षों तक किसी जमींदार का खेत जोतते बोते रहने के कारण जिसे सदा के लिए वह खेत जोतने बोने का अधिकार प्राप्त हो गया हो। [Occupancy tenant]

दख्मा—पु० पुरातत्व में, मुर्दे रखने का भूगर्भ स्थित स्थान या तहखाना। [Catacomb]

दत्तक ग्रहण—पु० विधि तथा धर्म शास्त्रों में, विधिवत् किसी बालक को गोद लेने की क्रिया। [Adoption]

दद्रु—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक चर्म रोग जिसमें वृत्त के आकार में बहुत से दाने निकल आते हैं जिनमें खुजली तथा जलन होती है। दाद। [Ringworm]

दफ्तरशाही—स्त्री० दे० 'नौकरशाही'। [Bureaucracy]

दबाव—पु० किसी को दबाने के लिए उसके विरुद्ध लगाया जानेवाला बल। वह बल जो विरोधी पदार्थ व्यक्ति आदि को दबाता हो। [Pressure]

दमघुटी—स्त्री० वह स्थिति जिसमें दम घुट रहा हो फलतः साँस लेना (जीना) मुश्किल

हो रहा हो। [Suffocation]

दमदमा—पु० सैनिक क्षेत्र में, वह गहरी और लंबी सुरंग जिसे युद्ध-भूमि के आस-पास सैनिकों की रक्षा उद्देश्य से खोदा जाता है। [Bunker]

दमन—पु० मनोविज्ञान में, ऐसी स्वाभाविक इच्छाओं और उद्वेगो को बलपूर्वक दबाना जो आचरण संबंधी मान्य मानकों के विरुद्ध होते हैं। [Repression]

दमा—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दम चढ़ने या साँस फूलने का रोग। [Asthma]

दर्शक कक्ष—पु० किसी बड़े भवन या इमारत में दर्शकों के बैठने के लिए नियत या रक्षित ऐसा स्थान जहाँ बैठकर सब प्रकार की कार्रवाइयाँ देखी-सुनी जा सकें।

दर्शन—पु० वह चिंतन प्रणाली जिसमें सत्ता की प्रकृति और प्रयोजन का अध्ययन अथवा किसी वस्तु या विषय का अध्ययन उसे परम सत्ता का अंग मानकर किया जाता है। [Philosophy]

दर्शन-साक्षी—पु० विधि शास्त्र में, दे० 'अक्षि-साक्षी'। [Eye-witness]

दर्शनी हुंडी—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, ऐसी हुंडी जिसका रुपया देखते ही चुका दिया जाता हो। [Sight Bill]

दलगत भावना—स्त्री० सामाजिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, एक दल के लोगों द्वारा अपने दल वालो के प्रति विशेष रूप से दिखायी जानेवाली सहानुभूतिपूर्ण भावना। [Party Spirit]

दलचिह्न—पु० प्रशासनिक तथा राजनीतिक-क्षेत्रों में, किसी राजनीतिक दल का चिह्न विशेष। जैसे—कांग्रेस का 'दो बैलों की जोड़ी' और जनसंघ का 'दीपक' दल चिह्न हैं। [Party Emblem]

दल-पद्धति—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, यह व्यवस्था की संघटित दलों को निर्वाचन द्वारा बहुमत प्राप्त करके शासन-सूत्र सम्भालना चाहिए। [Party System]

दल-रेखा—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी दल विशेष द्वारा निश्चित की हुई किसी नीति के सम्बन्ध में सीमा रेखा जिसका उल्लंघन करने का अधिकार सदस्यों को नही होता। [Party line]

दलहीन—वि० वनस्पति शास्त्र में, ऐसा फूल जिसमें पंखुड़ियाँ या दल न हों। [Apetalous]

दलाल—पु० वाणिज्य में, वह व्यक्ति जिसके माध्यम से निर्माता द्वारा निर्मित या उत्पादित की हुई वस्तुएँ उपभोक्ता तक पहुँचती हैं। [Middle Man]

दशक—पु० दस वर्षों का समय। [Decade]

दशमलव विंदु—पु० गणित में, वह चिह्न जो बिन्दु के रूप में होता है और जिसके दाहिनी ओर के अंक भिन्न होते हैं; जैसे—·२, ·२६, ·२६५। [Decimal Point]

दशी—स्त्री० दे० 'दशक'। [Decade]

दस्तावेज—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा लिखित अभिलेख जो साक्ष्य के रूप में प्रस्तुत किया जाता हो। लेख्य। प्रलेख। [Document]

दहन—पु० रसायन शास्त्र में, (क) तीव्र आक्सीकरण जिसमें ताप और प्रायः प्रकाश भी होता हैं। (ख) मन्द आक्सीकरण जिसमें ताप अपेक्षया कम और प्रकाश प्रायः नहीं होता। [Combustion]

दहेज—पु० विधिक क्षेत्र में, वह धन-सम्पत्ति जो स्त्री को अपने माता-पिता से प्राप्त होती है और जिसे लेकर वह (विवाह के बाद) अपने पति के घर जाती है। [Dowry]

दाखिल-खारिज—पु० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, सम्पत्ति आदि पर से एक व्यक्ति का नाम हटाकर दूसरे का नाम चढ़ाया जाना। [Mutation]

दाति—स्त्री० देने विशेषतः वितरित करने की क्रिया या भाव। [Delivery]

~ क्षेत्र *delivery area*

~ व्यवस्था delivery service

दाद—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, दे० 'दद्रु'। [Ring worm]

दाय—पु० विधिक क्षेत्र में, वह धन-सम्पत्ति जो उत्तराधिकारी या उत्तराधिकारियों को मिली हो, मिलने को हो अथवा मिलनी चाहिए। [Heritage]

दायवंचन—पु० विधिक क्षेत्र में, उत्तराधिकारी को दाय के अधिकार से वंचित करने की क्रिया या भाव। [Disinheritance]

दायाप्ति—स्त्री० विधि शास्त्र में, ऐसी संपत्ति जो दाय के रूप में प्राप्त होने को हो। [Hereditament]

दावा—पु० विधिक क्षेत्र में, यह जतलाना कि अमुक व्यक्ति द्वारा अधिकृत संपत्ति या अधिकार वस्तुतः मेरा (हमारा) है। [Claim]

दावेदार—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिसने किसी चीज पर अपना दावा जतलाया हो। [Claimant]

दाह्य—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो वायु में आसानी से जल सकता हो। [Combustible]

दाह्यता—स्त्री० दाह्य होने की अवस्था, गुण, या भाव। [Combustibility]

दिक्सूचक—पु० यांत्रिकी में, वह उपकरण जो दिशाओं का ज्ञान कराता है। [Compass]

नाविक ~ mariner's compass

दिगंश—पु० खगोल विद्या में, क्षितिज वृत्त का ३६० वाँ अंश। [Azimuth]

दिगंशीय—वि० दिगंश संबंधी। [Azimuthal]

दिग्भेद—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी पदार्थ की स्थिति में भासित होनेवाला वह अंतर जो उसे किसी दूसरे विंदु से देखने के परिणामस्वरूप होता है। [Parallax]

दिग्विंदु—पु० दे० 'दिशाविंदु'। [Cardinal point]

दिवसांधता—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें व्यक्ति को दिन में बहुत कम दिखाई पड़ता है। [Day-blindness]

दिवाभीति—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, दिन के समय लगनेवाला कुछ वैसा ही भय जैसा सामान्यतः रात में कोई दुःस्वप्न देखने पर लगता है। [Day mare]

दिवालिया—पु० विधिक क्षेत्र में, वह शोधाक्षम (दे०) व्यक्ति जिसे न्यायालय ने ऋण चुकाने में असमर्थ घोषित कर दिया हो तथा जिसकी सम्पत्ति आदि उसके लेनदारों में बाँटने के लिए विधिवत् ले ली गयी हो। 'शोधाक्षम' से भिन्न। [Bankrupt]

दिवास्वप्न—पु० खूबसूरत किन्तु बे-बुनियाद विचार। ['Daydream]

दिशा बिंदु—पु० भूगोल में, ध्रुव घड़ी पर अंकित उन चार बिंदुओं में से हर एक जो पूर्व, पश्चिम, उत्तर और दक्षिण दिशाओं के सूचक होते हैं। [Cardinal Points]

दीक्षांत भाषण—पु० शैक्षनिक क्षेत्र में, पदवीदान अथवा किसी अन्य अवसर पर किसी विशिष्ट और सम्मानित व्यक्ति द्वारा विश्वविद्यालय के स्नातकों को सम्बोधित करते हुए दिया जानेवाला विद्वत्तापूर्ण भाषण। [Convocation Address]

दीक्षांत समारोह—पु० विशेष रूप से आमंत्रित की हुई स्नातकों आदि की सभा जिसमें नये स्नातकों को पदवियाँ तथा प्रमाण-पत्र आदि दिये जाते हैं। [Convocation]

दीर्घकालिक—वि० बहुत अधिक समय तक चलनेवाला। [Long-range]

~ कार्यक्रम long-range programme

~ नीति long-range policy

~ योजना ( नियोजन ) long-range planning

दीर्घावकाश—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, दीर्घ समय तक के लिए मिलनेवाली (या ली जानेवाली) छुट्टी। [Vacation]

दीवानी—वि० विधिक क्षेत्र में, वैयक्तिक अधिकारों तथा तत्संबंधी विधिक व्यवहारों से संबंध रखनेवाला। [Civil]

~ अधिक्षेत्र civil jurisdiction

~ न्यायालय civil court

~ वाद civil action

दुग्धशर्करा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, दुग्ध में होनेवाली एक प्रकार की शर्करा जो वाष्पीकरण द्वारा तैयार की जाती है तथा जो बच्चों को मुख्य भोजन के रूप में दी जाती है। [Lactose]

दुग्धस्रवण—पु० शरीर शास्त्र में, दुग्धग्रन्थि से दूध का स्रवित होना। [Lactation]

दुरभिसंधि—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी को धोखा देने या कोई अवैध कार्य करने के लिए होनेवाली गुप्त संधि। [Collusion]

दुराचरण—पु० विधिक क्षेत्र में, अत्यन्त दूषित आचरण (व्यभिचार का सूचक)। [Misconduct]

दुरुपयोग—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, अनुचित रूप से, गलत ढंग से अथवा आवश्यकता से अधिक किया जानेवाला उपयोग। [Abuse]

अधिकार का ~ abuse of right

कानून का ~ abuse of law

सरकारी पद का ~ abuse of official position

दुरूह—वि० साहित्य में, (कृति या रचना) जिसमें आलंकारिता, लाक्षणिकता, रहस्यात्मकता, वैयक्तिकता आदि के कारण अभिव्यक्ति तथा भावों में संप्रेषणीयता का अभाव दिखायी पड़ता हो। [Abstruse]

दुर्घटना—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऐसी आकस्मिक घटना जिसके सम्बन्ध में किसी पक्ष पर यह आरोप न लगाया जा सके कि उसने जान बूझकर ऐसा किया है अथवा उसकी असावधानी के कारण ऐसा हुआ है। [Accident]

दुर्भर—वि० जिसका वहन न हो पा रहा हो

अथवा वहन करने पर अत्यन्त-क्लेश होता हो। [Onerous]

कर ~ onerous tax

दुर्भाषा—स्त्री॰ साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसी अपरिचित, अनर्थक, गँवारू या अशिष्ट भाषा जो बुद्धिग्राह्य न हो। [Jargon]

दुर्विनियोग—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, अनुचित ढंग से या स्वार्थ-भावना से वशीभूत होकर सार्वजनिक धन का किया जानेवाला आपत्तिजनक विनियोग। [Misappropriation]

दुर्व्यवस्था—स्त्री॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, प्रशासनिक नियंत्रण के सुचारु रूप से क्रियान्वित न होने के फलस्वरूप होनेवाली घोर अव्यवस्था, लूट-खसोट तथा विप्लव की सी स्थिति। [Chaos]

दुर्व्यवहार—पु॰ सामाजिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, किसी से किया जानेवाला अभद्र कठोर या रूखा व्यवहार। [Maltreatment]

दुष्प्रयोग—पु॰ (सार्वजनिक) धन का गलत ढंग से, बुरे ढंग से या व्यर्थ किया जानेवाला व्यय। [Misapplication]

दूतावास—पु॰ १. विदेश में अपनी सरकार का प्रतिनिधित्व करनेवाला दूत (इसका पद राजदूत से छोटा होता है) और उसका अमला। २. दूत का कार्यालय और वासस्थान। [Legation]

दृढ़ोक्ति—स्त्री॰ विधिक क्षेत्र में, ऐसी उक्ति या वचन जो दृढ़तापूर्वक परन्तु बिना किसी प्रमाण के प्रकट किया जाय। [Assertion]

दृश्यलेख—पु॰ फिल्म उद्योग में, नाटक या कहानी का वह लिखित रूप जिसमें दृश्यों आदि के सम्बन्ध में निर्देश, संकेत आदि होते हैं। [Scenario]

दृष्टिपटल—पु॰ शरीर शास्त्र में, आँख की पुतली के पिछले भाग में अन्दर की तरफ बनी हुई एक प्रकार की कोशिकाओं की तह जो प्रकाश संवेदी होती है तथा जिसपर लैंस द्वारा बिम्ब पड़ता है जिसे अक्षितंत्रिकाएँ मस्तिष्क तक पहुँचाकर दृष्ट पदार्थ का चित्र प्रस्तुत करती हैं। [Retina]

दृष्टिशून्यता—स्त्री॰ शरीर शास्त्र में, अंधे होने की अवस्था। [Ablepsy]

देन—स्त्री॰ साहित्यिक क्षेत्र में, रचनाकार द्वारा प्रदत्त ऐसा नवीन तथा स्थायी तत्त्व या विचार जो पूर्ववर्ती परम्परा से तो भिन्न हो ही परवर्ती परम्परा को भी विशेष रूप से प्रभावित करनेवाला हो। [Contribution]

देनदार—पु॰ अर्थ शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसने किसी से माल या रुपया उधार लिया हो। [Debtor]

देयधन—पु॰ महाजनी क्षेत्र में, मूल धन और ब्याज जो निश्चित अवधि पर चुकाया जाने को हो। [Sum due]

देयता—स्त्री॰ विधिक क्षेत्र में, वह धन या सम्पत्ति जिसे देने या चुकाने का विधिक उत्तरदायित्व किसी पर हो। [Liability]

सीमित ~ limited liability

देशत्याग—पु॰ विधिक क्षेत्र में, देश-निकाले की सजा अथवा स्वेच्छा से किया जानेवाला देश का त्याग। [Expatriation]

देशांतर—पु॰ ज्योतिष में, याम्योत्तर रेखा

( विशेषत: इंग्लैण्ड के ग्रीनविच नगर ) से पूर्व या पश्चिम की ओर की दूरी जो अंशों में नापी जाती है। [Longitude]

**देशी हुंडी**—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, ऐसा विनिमय-पत्र जिसका लेखक और भुगतान-कर्ता दोनों एक ही देश की सीमा में रहते हों। [Inland Bill]

**देहगुहा**—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अन्दर का खाली स्थान ( अर्थात् पेट )। सीलोम। [Coelome; Coelom]

**देवहत्या**—पु० धार्मिक क्षेत्र में, देवता या ईश्वर की की जानेवाली हत्या। [Deicide]

**दैवीकरण**—पु० धर्म शास्त्र में, किसी मनुष्य को देवता का पद प्रदान करना। [Apotheosis]

**दोमट**—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, मिट्टी का एक भेद जिसमें बलुई और चिकनी मिट्टी का मिश्रण होता है। यह मिट्टी अत्यधिक उप-जाऊ और प्राय: सभी प्रकार की फसलों के लिए उपयुक्त समझी जाती है। [Loam]

**दोलन**—पु० भौतिक शास्त्र में, अधिकतम और न्यूनतम मानों के मध्य में होनेवाला घटाव-बढ़ाव; जैसे—घड़ी के लंगर का दोलन। [Oscillation]

**दोषसिद्धि**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, जूरी या न्यायाधीश द्वारा यह घोषित करना कि अभियुक्त पर लगाया हुआ अमुक आरोप सही है। [Conviction]

**दोहन**—पु० दे० 'शोषण'। [Exploitation]

**द्रवण**—पु० यांत्रिकी में, द्रव या तरल पदार्थ के रूप में परिवर्तित करना। [Liquefaction]

**द्रवमि**—स्त्री० रसायन शास्त्र में, द्रव पदार्थ की अल्प मात्रा नापने की काँच की एक प्रकार की चिह्नित नली। [Burette]

**द्रव्य**—पु० १. भौतिक शास्त्र में, वह पदार्थ जिससे किसी चीज की रचना होती है। [Matter]

२. आर्थिक क्षेत्र में, दे० 'मुद्रा'। [Money]

**द्रव्यमान**—पु० भौतिक शास्त्र में, द्रव्य की उतनी मात्रा जो किसी काया में होती है। [Mass]

**द्रावण**—पु० रसायन शास्त्र में, द्रव पदार्थ को किसी घोल में से ( किसी छिद्रल पदार्थ द्वारा ) छनकर अलग होने देना। [Leaching, *Lixiviation*]

**द्वयोष्ठ्य**—वि० भाषा विज्ञान में, दोनों होंठों के योग से उच्चरित होनेवाला (वर्ण)। [*Bi-labial*]

**द्वारक**—पु० भौतिक क्षेत्र में, ऐसा छिद्र जिसमें से प्रकाश आदि गुजरता हो। [Aperture]

~ कोण aperture angle

~ वर्तुल circular aperture

**द्विधातुमान**—पु० अर्थ शास्त्र में, सोने और चाँदी के सिक्के साथ-साथ चलाने की पद्धति। [ sm]

**द्विधार्थकता**—स्त्री० साहित्य में, रचना का वह दोष जिसमें एक से अधिक अर्थ निकलने के कारण लेखक का वास्तविक आशय समझने में कठिनाई होती है। [*Ambiguity*]

**द्विध्वनिक**—पु० भाषा विज्ञान में, ऐसी ध्वनि जिसमें दो स्वरों का उच्चारण होता

हो; जैसे—ग्रौ (ग्र + ऊ)। [Diphthong]

द्विपत्नीक—वि० सामाजिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (ऐसा व्यक्ति) जिसकी दो पत्नियाँ हों। [Bigamist, Bigamous]

द्विभर्तृका—वि० सामाजिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (ऐसी स्त्री) जिसके दो पति हों। [Bigamist, Bigamous]

द्विरुक्ति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, एक ही ग्रर्थ की दूसरे शब्द द्वारा भी की जानेवाली पुनरुक्ति। जैसे--'केवल मैं ही निस्सहाय हूँ।' 'केवल' ग्रौर 'ही' द्विरुक्त शब्द हैं।

द्विलिंगी—वि० जीव विज्ञान में, (कोई ऐसा पशु या जतु) जिसके पुरुष-इन्द्रिय (लिंग) ग्रौर स्त्रीइंद्रिय (योनि) दोनों ग्रंग हों। [Hermaphrodite]

द्विवर्षी—वि० कृषिक क्षेत्र में, (ऐसा पौधा) जो दो वर्षों पर फूलता-फलता हो। [Binnial]

द्विविभाजन—पु० जीव विज्ञान में, दो भागों में बाँटने की क्रिया। [Bi-partition]

द्विविवाह—पु० विधिक क्षेत्र में, पत्नी या पति की जीवित ग्रवस्था में किया जानेवाला दूसरा विवाह। [Bigamy]

द्विशती—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, दो सौ बरस पर मनाया जानेवाला उत्सव या समारोह। [Bicentenary]

द्विशिखी—वि० चिकित्सा शास्त्र में, (ऐसा दाँत) जिसकी दो नोकें हों। [Bicuspid]

द्विशिर—वि० शरीर शास्त्र में, दो सिरोंवाला। [Bicephalous]

द्विशिरस्का—स्त्री० शरीर शास्त्र में, बाँह की सामनेवाली तथा कोहनी से ऊपर की पेशी। [Biceps]

द्वीप—पु० भूगोल में, सागर, झील, नदी के बीच में स्थित कोई भूखंड। [Island]

द्वैतवाद—पु० १. भारतीय दर्शन में, यह सिद्धांत कि परमात्मा ग्रौर जीव दो विभिन्न सत्ताएँ हैं। [Dualism]

२. पाश्चात्य दर्शन में यह विचारधारा कि सृष्टि की रचना मन ग्रौर पदार्थ के योग से हुई है। [Dualism]

धड़कन—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें हृदय धड़कता है। हृदय की धड़कन। [Palpitation]

धन—पु० ग्रर्थ शास्त्र में, ऐसी वस्तु जो उपयोगी हो, जिसका मुद्रा में मूल्य ग्राँका जा सकता हो, जिसका भविष्य के लिए संग्रह करके रखा जा सकता हो ग्रौर जिसे खरीदा-बेचा जा सकता हो। [Wealth]

धन विधेयक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विधान सभा, संसद ग्रादि में उपस्थित होनेवाला धन संबंधी विधेयक। [Money Bill]

धनाग्र—पु० विद्युत् शास्त्र में, (बैटरी ग्रादि का) धनात्मक विद्युदग्र। [Anode]

धनादेश—पु० डाकखाने के द्वारा एक स्थान से दूसरे स्थान पर रहनेवाले व्यक्ति को रुपया भेजने की व्यवस्था या प्रणाली। [Money Order]

धनायन—पु० भौतिक शास्त्र में, धनात्मक विद्युत् से युक्त किया हुग्रा परमाणु या परमाणुग्रों का समूह। [Cation]

धनिक तंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, ऐसी शासन प्रणाली जिसमें प्रभुसत्ता धनिक वर्ग के हाथ में रहती है। [Plutocracy]

धमन भट्ठी—स्त्री० धातु विज्ञान में, वह ऊँची भट्ठी जिसमें कच्चे लोहे को गलाकर

लोह पिंड ( pig ) बनाया जाता है। [Blast furnace]

धमनी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अन्दर की उन रक्तवाहिनी नलियों में से हर एक जिनकी दीवार मोटी होती है तथा जिनके द्वारा हृदय से चलकर रक्त सारे शरीर में पहुँचता तथा फैलता है। [Artery]

धमनीकरण—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, फेफड़ों में आक्सीजन पहुँचाकर शिरा के रक्त को धमनी के रक्त में बदलने की क्रिया। [Arterialization]

धमनी-काठिन्य—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें धमनियों की मांस पेशियाँ कठोर हो जाने के फलस्वरूप रक्तचाप बढ़ता है और परिणाम स्वरूप मस्तिष्क (आदि) की छोटी धमनियाँ फट जाती है। [Arterioslcerosis]

धर्म—पु० धार्मिक क्षेत्र में, (क) सृष्टि के रचयिता तथा नियामक के अस्तित्व में होनेवाला विश्वास अथवा (ख) उक्त विश्वास सम्बन्धी विभिन्न धारणाओं तथा आराधना-पूजा की अलग-अलग पद्धतियों के आधार पर बँटे हुए संप्रदायों में से हर एक। [Religion]

धर्मक्षेत्र—पु० इतिहास में, वह मैदान जिसमें राष्ट्रों के बीच में अनेक बार संघर्ष होता रहा हो। [Armageddon]·

धर्मच्युति—स्त्री० धर्मशास्त्र में, स्वधर्म से विमुख होना अथवा उसे त्याग देना। [Apostacy]

धर्मतंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, वह शासन-प्रणाली जिसमें पुरोहितों की (जिन्हें ईश्वर के प्रतिनिधि माना जाता है) प्रमुखता होती है। [Theocracy]

धर्मदर्शन—पु० धार्मिक तथा दार्शनिक क्षेत्रों में, वह शास्त्र जिसमें धर्म तथा धार्मिक विश्वासों का ऐतिहासिक, वैज्ञानिक तथा दार्शनिक दृष्टि से विवेचन होता है। [Theology]

धर्मदाय—पु० आर्थिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, दान दी हुई ऐसी सम्पत्ति जिससे दान पानेवाले (व्यक्ति, संस्था आदि) को बराबर आय होती रहे। संदान। [Endowment]

धर्म-निंदा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी के धार्मिक विश्वासों की इस प्रकार निंदा करना अथवा उनका मजाक उड़ाना जिससे उसे ठेस पहुँचती हो। [Blasphemy]

धर्मनिरपेक्षता—स्त्री० आधुनिक राजनीति में, यह विचारधारा कि राज्य की नीति के निर्धारण में किसी भी सम्प्रदाय के धर्म या धार्मिक विश्वासों को आधार नहीं बनाया जायगा। [Secularism]

धर्मनिरपेक्ष राज्य—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसा राज्य जो किसी विशिष्ट (जाति के) धर्म द्वारा परिचालित या शासित न होता हो। [Secular State]

धर्मयुद्ध—पु० धार्मिक क्षेत्र में, १. ऐसा युद्ध जो धर्माधिकारियों या पुरोहितों द्वारा किसी बुराई के उन्मूलन के लिए छेड़ा गया हो।

२. मध्य युग में ईसाइयों द्वारा युरोप में मुसलमानों से भूभाग प्राप्त करने के लिए के किया जानेवाला युद्ध। ११ वीं, १२ वीं और १३ वीं शताब्दियों में ऐसे बहुत से युद्ध हुए थे। [Crusade]

धर्मादा—वि० प्रथिक क्षेत्र में, दान सम्बन्धी अथवा दान से चलनेवाला। [Charitable]

~ न्यास charitable trust

~ संस्था charitable institution

धसका—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें वायुनलियों का प्रदाह होता है। [Bronchitis]

धातुक—पु० रसायन शास्त्र में, खनिज पदार्थों का वह प्राकृतिक मिश्रण जिसमें से धातु या धातुएँ निकाली जाती हैं। [Ore]

धातुकर्म—पु० यांत्रिकी में, कच्ची धातु से धातु को अलग तथा साफ करने की क्रिया या कला [Metallurgy]

धातुकर्मक—वि० धातुकर्म संबधी। [Metallurgical]

धारणा—स्त्री० दर्शन में, प्रमाणों आदि के अभाव में, ज्ञान का वह अस्पष्ट रूप जिसे विचार की संज्ञा न दी जा सकती हो। [Notion]

धारा—स्त्री० १. भूगोल में, वायु या जल के प्रवाह का बँधा हुआ रूप। धाराएँ दो प्रकार की संवाहन (जो नीचे से ऊपर की ओर) और समतल (जो पृथ्वी के समानान्तर चलती है) होती है। [Current]

२. विद्युत शास्त्र में, विद्युत की शक्ति का वह प्रवाह जो चालक वस्तुओं (तारों आदि) के एक सिरे से चलकर दूसरे सिरे तक पहुँचता है। [Current]

[परि]च्छद तंतु—पु० शरीर शास्त्र में, वे [तं]तु जो आमाशय, कंठ, श्वास नली आदि [क]ी खोखली जगहों की सतह का तथा [त्व]चा की बाहरी तह का निर्माण करते [हैं]। [Epithelial tissue]

धारिता—स्त्री० वस्तु, व्यक्ति आदि की उतनी पात्रता जितने में, वह किसी परकीय तत्त्व या वस्तु की विशिष्ट मात्रा धारण करता है। समाई। [Capacity]

धारुक—पु० यांत्रिकी में, मशीन का एक अवयव जिसमें या जिस पर कोई दूसरा अवयव घूमता या फिसलता है। [Bearing]

~ जोड़ bearing joint

धावन—पु० चित्र कला में, चित्र को कलात्मक रूप देने की एक क्रिया जिसमें नियमन के पश्चात् चिपटी तूलिका से रंगों को मिलाया जाता है। [Wash]

धूमन—पु० कृषिक क्षेत्र में, धुआँ दिखाना विशेषतः कीटाणुओं को नाश करने के लिए धुआँ दिखाना। [Fumigation]

ध्रुव—पु० ज्योतिष में, पृथ्वी की धुरी के दो सिरों में से हर एक जिन्हें उत्तरी और दक्षिणी ध्रुव कहते हैं। [Pole]

ध्रुवतारा—पु० ज्योतिष में, उत्तरी ध्रुव के शिरोबिंदु पर दिखाई देनेवाला एक तारा। [Pole Star]

ध्रुवप्रभा—स्त्री० दे० 'मेरु प्रकाश'। [Aurora]

ध्वंसक—पु० एक प्रकार का तेज गतिवाला छोटा जंगी जहाज जिस पर बहुत बड़ी-बड़ी तोपें होती हैं तथा जिसका उपयोग अपने जंगी जहाजों की रक्षा और शत्रु के जंगी जहाजों [illegible] करने के [illegible] है। [De[illegible]

[illegible]न में, [illegible] में कृति [illegible] जाती [illegible]

अवगुणों, त्रुटियों आदि का ही विवेचन या प्रतिपादन किया जाता है। [Destructive Critisim]

**ध्वनि ग्राम**—पु० भाषा विज्ञान में, किसी एक भाषा की कोई भेदक ध्वनि अर्थात् ऐसी ध्वनि जिसका अन्य ध्वनियों से भेद किया जा सके। उदाहरणार्थ अँग्रेजी में ख्, घ्, छ्, झ्, ड्, ढ्, ढ् आदि भेदक ध्वनियाँ नहीं हैं जब कि हिंदी में ये भेदक ध्वनियाँ हैं। [Phoneme]

**ध्वनि-परीक्षा**—स्त्री० संगीत में, गायक की ध्वनि की परीक्षा। [Audition]

**ध्वनि प्रस्तर**—पु० भूविज्ञान में, ऐसा पत्थर जिस पर चोट करने से लोहे की सी आवाज होती हो। खनखना पत्थर। [Clink stone]

**ध्वनि-रेखा**—स्त्री० भाषा विज्ञान में, भाषा के नक्शे में वह रेखा जो ध्वनिगत विशेषता दर्शाती हो। [Isophone]

**ध्वानिकी**—स्त्री० भौतिक शास्त्र की वह शाखा जिसमें (सुनी जानेवाली) ध्वनियों का विश्लेषण किया जाता है। [Acoustics]

**नकसीर**—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, नाक से खून जाने का रोग। [Epistaxis]

**नकार**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, यह कहना कि ऐसा नहीं हुआ है या नहीं किया गया है। [Denial]

**नगद छूट**—स्त्री० वाणिज्य में, वह छूट जो विक्रेता नगद माल खरीदने पर अथवा एक निश्चित अवधि के अन्दर भुगतान कर देने का आश्वासन देने पर व्यापारी को देता है। [Cash Discount]

**नगरपालिका**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, नगर की स्वायत्त प्रशासनिक संस्था। [Municipality]

**नगर वृद्ध**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र मे, नगरपालिका का कोई प्रवर सदस्य। [Alderman]

**नगर राज्य**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, प्राचीन यूनान में, वह नगर जिसके शासन का पूर्ण अधिकार उसमें रहनेवाले लोगों को होता था। [City State]

**नज़ीर**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी न्यायालय का वह निर्णय जो आधिकारिक रूप से वैसे ही तथ्यों को और उसी ढग से निर्णीत करने के लिए प्रस्तुत या उद्धृत किया जाता है। दृष्टांत। [Precedent]

**नत समतल**—पु० वास्तु कला में, ऐसा ढालुआँ समतल जिसपर से वस्तुएँ ऊपर खीची या नीचे धकेली जाती हों। [Inclined plane]

**नपुंसकता**—स्त्री० शरीर तथा चिकित्सा शास्त्रो में, शारीरिक दुर्बलता की वह स्थिति जब पुरुष में, सम्भोग करने की इच्छा रहते हुए भी वह संभोग नही कर पाता। [Impotency, Impotence]

**नपुंसकत्व करण**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, नपुसक करना। हिजड़ा बनाना। [Desexualization]

**नम्य**—वि० भौतिक शास्त्र में, (पदार्थ) जो मोड़ने पर बिना टूटे आसानी से मुड़ जाय और छोड़े जाने पर सीधा हो जाय। [Flexible]

**नम्यता**—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, किसी वस्तु का वह गुण जिसके फलस्वरूप वह (वस्तु) दबाव के कारण बिना टूटे मुड़, दब या झुक जाती हो। [Flexibility]

**नर जननेन्द्रियाँ**—स्त्री० शरीर शास्त्र में, ये बाह्य और अंतरीय दो प्रकार की होती हैं।

शुक्राशय, शुक्रप्रणाली, शिश्न मूल ग्रन्थि और प्रोस्टेट अन्तरीय नर जननेन्द्रियाँ हैं और शिश्न तथा अंडकोश बाह्य जननेन्द्रियाँ हैं। [Male organs]

नवग्रहन—पु० यातायात तथा परिवहन में, जलमार्ग में जलयान चलाने की क्रिया, भाव या कला। [Navigation]

नवप्राद्—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, नये-नये शब्दों का प्रयोग अथवा नये-नये अर्थों में शब्दों का किया जानेवाला प्रयोग। [Neologism]

नवग्राह्य—वि० यातायात तथा परिवहन में, (जल मार्ग) जो बाधाओं से रहित तथा इतना चौड़ा और गहरा हो कि उसमें नावें (पोत आदि) चल सकें। [Navigable]

नवागत—पु० समाज शास्त्र में, कुटुंब या समाज में प्रविष्ट होनेवाला नया सदस्य। [Fresh blood]

नवीनीकरण—पु० दे० 'नवीयन'। [Renewal]

नवीयन—पु० विभिन्न क्षेत्रों में, (क) फिर से नया करना; (ख) नये जीवन या शक्ति से युक्त करना; अथवा (ग) परिवर्तित करके मूल रूप में लाना। [Renewal]

नवोदित—वि० जिसका उदय अभी हाल में हुआ हो। [Newborn]

~ द्वीप newborn island

~ राष्ट्र *newborn nation*

नवोद्भावना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, पुरानी तथा रूढ़ उद्भावनाओं, मानों, मूल्यों आदि को अविद्ध करते हुए प्रतिष्ठित की जानेवाली नई उद्भावना, मान, मूल्य आदि। [Innovation]

नसबंदी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, पुरुष के अंडकोष की एक या दो विशिष्ट नसों को काटकर इस प्रकार बाँध देना जिससे शुक्रकीटों का प्रवेश शुक्र में न हो सके और फलतः पुरुष संतान उत्पन्न न कर सके। [Vasectomy]

नाकाबंदी—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, समुद्री जहाजों के द्वारा किसी राष्ट्र के चारों ओर इस प्रकार घेरा डालना कि उस देश में सामान आ-जा न सके। [Blockade]

नागर सेना—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, नागरिकों की (नियमित सेना से भिन्न) आपद् काल में संघटित की जानेवाली सेना। [Militia]

नागर सेवा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, (फौजी अवसरों से भिन्न) उन अफसरों का वर्ग जो शासन के कामों का संचालन करने के लिए नियुक्त किये जाते हैं। [Civil Service]

नागरिक—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, व्यक्ति जिसे जन्म से, रक्त-संबंध से अथवा निवास के फलस्वरूप किसी देश के राजनीतिक अधिकार प्राप्त हों। [Citizen]

नागरिकता—स्त्री० राजनीतिक शास्त्र में, (क) नागरिक होने की व्यवस्था या भाव। (ख) नागरिक के अधिकार और कर्तव्य। [Citizenship]

नागरिक-भावना—स्त्री० नागरिक को होने वाला अपने कर्तव्यों का ज्ञान। एक नागरिक का दूसरे नागरिकों के प्रति किये जाने वाले कर्तव्य का ज्ञान। [Civic Sense]

नागरिक शास्त्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह शास्त्र जिसमें नागरिक के अधिकारों, कर्तव्यों तथा उसके क्रिया-कलापों तथा

कार्यक्षेत्रों का अध्ययन होता है। [Civics]

नाजी—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, हिटलर द्वारा संस्थापित जर्मन नेशनल सोशलिस्ट पार्टी का सदस्य। [Nazi]

नाड़ी—स्त्री० दे० 'तंत्रिका'। [Nerve]

नाड़ी कोशिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, उन कोशिकाओं में से हर एक जो स्नायविक आवेगों को शरीर के एक भाग से दूसरे भाग में पहुँचाती हैं। तंत्रिका कोशिका। [Neuron]

नाबालिग—पु० विधिक क्षेत्र में, वह अल्पवयस्क जो अभिभावक के संरक्षण में हो। [Ward]

नाभिक—पु० १. शरीर शास्त्र में, कोशिकासार के अंतर्गत होनेवाला बिंदी के आकार का एक गोल पिंड जो कोशिका की विविध क्रियाओं-प्रतिक्रियाओं का संचालन करता है। [Nucleus]

२. रसायन शास्त्र में, परमाणु का धनावेश युक्त केंद्रीय भाग जो प्रोटॉनों और न्यूट्रॉनों से मिलकर बना होता है। [Nu eus]

नाभिक कण—पु० रसायन शास्त्र में, परमाणु के नाभिक में होनेवाला प्रोटॉन या न्यूट्रॉन। [Nucleon]

नाम चिट्ठी—स्त्री० वाणिज्य में, विक्रेता को लिखा जानेवाला इस आशय का रुक्का कि बीजक में जो रकम भूल से कम दिखलायी गयी है वह आपके नाम डाल दी गयी है। [Debit Note]

नामन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, (चुनाव, पद आदि के लिए) औपचारिक रूप से किसी का नाम उम्मीदवार के रूप में, विशिष्ट प्रपत्र में भर कर उपयुक्त अधिकारी के पास दाखिल करना। [Nomination]

~ पत्र nomination paper

~ समिति nomination committee

~ सम्मेलन nomination convention

नामपत्र—पु० किसी चीज पर लगाया या चिपकाया हुआ वह पत्र जिस पर उसका नाम आदि लिखा हो। [Label]

नाममात्र—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जो नाम भर को या सिर्फ दिखाने भर को या गिनती गिनाने के लिए हो। [Nominal]

~ नुकसानी nominal damages

~ प्रतिफल nominal consideration

नाममात्रवाद—दर्शन में, यह सिद्धान्त कि अमूर्त या निराकार धारणाएँ नाममात्र को ही है, इनका वस्तुस्थिति से कोई सम्बन्ध नहीं है। [Nominalism]

नाममात्र साझीदार—पु० वाणिज्य में, ऐसा साझीदार जिसने न तो फर्म में पूँजी ही लगायी हो, न उसका कोई कार्य ही करता हो और न उसके लाभ का ही भागीदार हो। फर्म की ख्याति के लिए तथा उसके नाम का लाभ उठाने के लिए ऐसे आदमी-को साझीदार बनाया जाता है। हानि की अवस्था में दायित्वों के भुगतान के लिए उसे बाध्य किया जा सकता है। [Nominal Partner]

नामरूपवाद—पु० दे० 'नाममात्रवाद'। [Nominalism]

शुक्राशय, शुक्रप्रणाली, शिश्न मूल ग्रन्थि और प्रोस्टेट अन्तरीय नर जननेन्द्रियाँ हैं और शिश्न तथा अंडकोश बाह्य जननेन्द्रियाँ हैं। [Male organs]

नवबहन—पु० यातायात तथा परिवहन में, जलमार्ग में जलयान चलाने की क्रिया, भाव या कला। [Navigation]

नववाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, नये-नये शब्दों का प्रयोग अथवा नये-नये अर्थों में शब्दों का किया जानेवाला प्रयोग। [Neologism]

नववाह्य—वि० यातायात तथा परिवहन में, (जल मार्ग) जो बाधाओं से रहित तथा इतना चौड़ा और गहरा हो कि उसमें नावें (पोत आदि) चल सकें। [Navigable]

नवागत—पु० समाज शास्त्र में, कुटुंब या समाज में प्रविष्ट होनेवाला नया सदस्य। [Fresh blood]

नवीनीकरण—पु०दे०'नवीयन'। [Renewal]

नवीयन—पु० विभिन्न क्षेत्रों में, (क) फिर से नया करना; (ख) नये जीवन या शक्ति से युक्त करना; अथवा (ग) परिवर्तित करके मूल रूप में लाना। [Renewal]

नवोदित—वि० जिसका उदय अभी हाल में हुआ हो। [Newborn]

~ द्वीप newborn island

~ राष्ट्र newborn nation

नवोद्भावना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, पुरानी तथा रूढ़ उद्भावनाओं, मानों, मूल्यों आदि को अमिद्ध करते हुए प्रतिष्ठित की जानेवाली नई उद्भावना, मान, मूल्य आदि। [Innovation]

नसबंदी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, पुरुष के अंडकोष की एक या दो विशिष्ट नसों को काटकर इस प्रकार बाँध देना जिससे शुक्रकीटों का प्रवेश शुक्र में न हो सके और फलतः पुरुष संतान उत्पन्न न कर सके। [Vasectomy]

नाकाबंदी—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, समुद्री जहाजों के द्वारा किसी राष्ट्र के चारो ओर इस प्रकार घेरा डालना कि उस देश में सामान आ-जा न सके। [Blockade]

नागर सेना—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, नागरिकों की (नियमित सेना से भिन्न) आपद् काल में संघटित की जानेवाली सेना। [Militia]

नागर सेवा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, (फौजी अवसरों से भिन्न) उन अफसरों का वर्ग जो शासन के कामों का संचालन करने के लिए नियुक्त किये जाते हैं। [Civil Service]

नागरिक—पु० राजनितिक क्षेत्र में, व्यक्ति जिसे जन्म से, रक्त-संबंध से अथवा निवास के फलस्वरूप किसी देश के राजनीतिक अधिकार प्राप्त हों। [Citizen]

नागरिकता—स्त्री० राजनीतिक शास्त्र में, (क) नागरिक होने की व्यवस्था या भाव। (ख) नागरिक के अधिकार और कर्तव्य। [Citizenship]

नागरिक-भावना—स्त्री० नागरिक को होने वाला अपने कर्तव्यों का ज्ञान। एक नागरिक का दूसरे नागरिकों के प्रति किये जाने वाले कर्तव्य का ज्ञान। [Civic Sense]

नागरिक शास्त्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह शास्त्र जिसमें नागरिक के अधिकारों, कर्तव्यों तथा उसके क्रिया कलापों तथा

कार्यक्षेत्रों का अध्ययन होता है। [Civics]

नाज़ी—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, हिटलर द्वारा संस्थापित जर्मन नेशनल सोशलिस्ट पार्टी का सदस्य। [Nazi]

नाड़ी—स्त्री० दे० 'तंत्रिका'। [Nerve]

नाड़ी कोशिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, उन कोशिकाओं में से हर एक जो स्नायविक आवेगों को शरीर के एक भाग से दूसरे भाग में पहुँचाती हैं। तंत्रिका कोशिका। [Neuron]

नाबालिग—पु० विधिक क्षेत्र में, वह अल्पवयस्क जो अभिभावक के संरक्षण में हो। [Ward]

नाभिक—पु० १. शरीर शास्त्र में, कोशिकासार के अंतर्गत होनेवाला बिंदी के आकार का एक गोल पिंड जो कोशिका की विविध क्रियाओं-प्रतिक्रियाओं का संचालन करता है। [Nucleus]

२. रसायन शास्त्र में, परमाणु का धनावेश युक्त केंद्रीय भाग जो प्रोटॉनों और न्यूट्रॉनों से मिलकर बना होता है। [Nu eus]

नाभिक कण—पु० रसायन शास्त्र में, परमाणु के नाभिक में होनेवाला प्रोटॉन या न्यूट्रॉन। [Nucleon]

नाम चिट्ठी—स्त्री० वाणिज्य में, विक्रेता को लिखा जानेवाला इस आशय का रुक्का कि बीजक में जो रकम भूल से कम दिखलायी गयी है वह आपके नाम डाल दी गयी है। [Debit Note]

नामन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, (चुनाव, पद आदि के लिए) औपचारिक रूप से किसी का नाम उम्मीदवार के रूप में, विशिष्ट प्रपत्र में भर कर उपयुक्त अधिकारी के पास दाखिल करना। [Nomination]

~ पत्र nomination paper

~ समिति nomination committee

~ सम्मेलन nomination convention

नामपत्र—पु० किसी चीज पर लगाया या चिपकाया हुआ वह पत्र जिस पर उसका नाम आदि लिखा हो। [Label]

नाममात्र—वि० प्रशासनिक क्षेत्र मे, जो नाम भर को या सिर्फ दिखाने भर को या गिनती गिनाने के लिए हो। [Nominal]

~ नुकसानी nominal damages

~ प्रतिफल nominal consideration

नाममात्रवाद—दर्शन में, यह सिद्धान्त कि अमूर्त या निराकार धारणाएँ नाममात्र को ही हैं, इनका वस्तुस्थिति से कोई सम्बन्ध नहीं है। [Nominalism]

नाममात्र साझीदार—पु० वाणिज्य में, ऐसा साझीदार जिसने न तो फर्म में पूँजी ही लगायी हो, न उसका कोई कार्य ही करता हो और न उसके लाभ का ही भागीदार हो। फर्म की ख्याति के लिए तथा उसके नाम का लाभ उठाने के लिए ऐसे आदमी-को साझीदार बनाया जाता है। हानि की अवस्था में दायित्वों के भुगतान के लिए उसे बाध्य किया जा सकता है। [Nominal Partner]

नामरूपवाद—पु० दे० 'ना. . [Nominalism]

नामांक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, संस्था आदि की सदस्य संख्या का सूचक अंक। [Enrolment Number]

नामांकन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, दे० 'नामन'। [Nomination]

नामांतरण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सम्पत्ति आदि पर एक का नाम हटाकर दूसरे का नाम चढ़ाना। दाखिल-खारिज। [Mutation]

~ लिपिक mutation clerk

नामिका—स्त्री० प्रशासन में, (ऐसे व्यक्तियों के) नामों की सूची (जिन्हें किसी कार्य विशेष के लिए चुना गया हो)। [Panel]

विशेषज्ञ ~ panel of experts

सैन्य विशेषज्ञ ~ panel of military experts

नामित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (व्यक्ति) जिसका नामन हुआ हो। [Nominated]

नायक—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी साहित्यिक कृति का प्रमुख पात्र। (स्त्री० नायिका)। [Hero]

नारी जननेंद्रियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, ये बाह्य और अन्तरीय दो प्रकार की होती हैं। भगनासा, भगोष्ठ, योनिद्वार ये बाह्य और डिंब ग्रन्थि, डिंब प्रणाली, गर्भाशय, योनिपथ आदि अंतरीय नारी जननेन्द्रियाँ हैं। [Female organs]

नाल—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह मार्ग जिसके द्वारा कोई भी चीज (जैसे—धमनी, शिरा, कंद्रिका आदि) गुजरती हो। [Canal]

नाशवाद—पु० राजनीतिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, १९वीं शताब्दी में रूस में प्रतिपादित यह सिद्धान्त कि वर्तमान शासन-व्यवस्था तथा प्रचलित धार्मिक तथा नैतिक धारणाएँ बिलकुल नष्ट कर देने योग्य हैं। [Nihilism]

नास्तिकवाद—पु० दर्शन तथा धर्म शास्त्र में, यह सिद्धान्त कि ईश्वर या उसकी सत्ता नहीं है अथवा हम उसे नहीं मानते। [Atheism]

नास्तिवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धान्त कि सृष्टि में अस्तित्व नाम की कोई चीज नहीं है। [Nihilism]

निःशुल्क—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसके लिए कोई शुल्क लेना या देना न पड़े। [Gratuitous]

~ सहायता gratuitous relief

निःशुल्कता—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में; ऐसी अवस्था जिसमें छात्र को शिक्षा के लिए विद्यालय को कोई शुल्क नहीं देना पड़ता। [Freeship]

अर्ध ~ half freeship

निःसंक्रामण—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, संक्रमण का अभाव। [Disinfection]

अन्तिम ~ terminal disinfection

सहभावी ~ concurrent disinfection

निःस्वामिक भूखंड—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह भूखण्ड जिस पर किसी राष्ट्र का आधिपत्य न हो। [No-man's-land]

निकष—पु० किसी वस्तु का वह विशिष्ट लक्षण, गुण, तत्त्व आदि जिससे उसके स्वरूप, मूल्य आदि का निर्धारण किया जाता हो। जैसे—सुखी तथा स्वतन्त्र जीवन के लिए प्रजातन्त्र प्रभूत निकष नहीं माना जा

सकता। [Criterion]

निकासी अभिकर्ता—पु० वाणिज्य में, वह आयकर्ता जो अपने स्वामी की तरफ से बंदरगाह पर आये हुए माल पर के कर चुकाने और उसे छुड़ाने का अधिकारी होता है। [Clearing Agent]

निक्षेप—पु० भूगोल में, वायु, नदी, समुद्र आदि द्वारा एक स्थान से अपने साथ ढो-बहा कर लाये हुए मिट्टी, कंकड़, पत्थर आदि किसी स्थान पर जमा करना। [Deposition]

निगति—स्त्री० दे० 'नियताप्ति'। [Anagnorisis]

निगम—पु० १. विधिक क्षेत्र में, ऐसी संस्था जो एक वैयक्तिक इकाई के रूप में काम करती हो और जिसे राज्य से कुछ विशिष्ट प्रकार के अधिकार प्राप्त हो। [Corporation]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, व्यक्तियों का वह समूह जो किसी नगर को शासित करने के उद्देश्य से निर्वाचित हुआ हो। [Corporation]

निगमन—पु० तर्क शास्त्र, साहित्य शास्त्र आदि में, वह रीति या प्रक्रिया जिसमें किसी घटना, तथ्य, कृति आदि का विश्लेषण और मनन किसी सामान्य और विशेषतः पूर्व निश्चित सिद्धान्तों के आधार पर किया जाता है। [Deduction]

निगम्य—वि० तर्क शास्त्र में, जो अनुभव, प्रयोग आदि पर नहीं बल्कि सिद्धान्तों पर आधारित हो। [A priori]

~ तर्क a priori argument

निगौसन—पु० जहाजरानी में, चुम्बकीय गुण का उदासीनीकरण किया जाना। [Degaussing]

निजी—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, जिसका सम्बन्ध किसी एक या कुछ विशिष्ट व्यक्तियों से ही हो, जो सार्वजनिक न हो। [Private]

~ कार्य private affairs

~ पत्र private letter

~ निवास private residence

~ व्यवसाय private practice

~ सचिव private secretary

निदर्शन—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसा उदाहरण (कहानी, रेखाचित्र, चित्र आदि) जिससे किसी बात को बहुत अधिक स्पष्ट और व्यक्त किया जाय। [Illustration]

निदान—पु० चिकित्सा शास्त्र में, १. डाक्टर, वैद्य आदि द्वारा लक्षणों या परीक्षण के उपरान्त यह बतलाना कि रोगी को अमुक बीमारी है। [Diagnosis]

२. परीक्षण तथा जाँच-पड़ताल करके चिकित्सक द्वारा दिया हुआ मत या निर्णय। [Diagnosis]

निदेशक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो किसी कार्य के संपादन के लिए अपने सहायकों आदि को निर्दिष्ट, लक्षित तथा नियन्त्रित करता हो। [Director]

चलचित्र ~ film director

रंगमंच ~ stage director

निदेशालय—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निदेशक और उसके सहायकों का कार्यालय। [Directorate]

निद्राहर—वि० औषध शास्त्र में, (ओषधि) जो निद्रा को हरती या दूर करती हो। [Anthypnotic]

निधन-सूचना—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति के निधन की समाचार-पत्र में (उसके संक्षिप्त परिचय सहित) दी जानेवाली सूचना। [Obituary]

निधि—पु० आर्थिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, वह धन-राशि जो किसी विशिष्ट कार्य के लिए संचित या रक्षित हो। [Fund]
कल्याण ~ welfare fund
निर्वाह ~ provident fund
सदान ~ endowment fund
संहति ~ consolidated fund
स्थायी ~ permanent fund

निधिक ऋण—पु० आर्थिक क्षेत्र में, ऐसा ऋण जो दीर्घकालीन हो और जिस पर नियमित रूप से ब्याज मिलता हो। [Funded debt]

निर्माता—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, वह जो हाथ से विशेषतः मशीनों की सहायता से (विक्रेयार्थ) अत्यधिक मात्रा में किसी चीज का उत्पादन या निर्माण करता हो। [Manufacturer]

निपटान—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, पुराने माल को निकालने के लिए उसका किया जानेवाला विक्रय। [Disposal]
~ आदेश disposal order
~ भंडार disposal storehouse
~ रजिस्टर disposal register

निबंधक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निबंधन करनेवाला। [Registrar]

निबंधन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, रजिस्टर में अभिलेख के रूप में कोई बात, नाम, चीज आदि दर्ज करना। [Registration]

निम्न श्रेणी—स्त्री० राजनीतिक तथा आर्थिक क्षेत्रों में, समाज का वह वर्ग जो उच्च तथा मध्यम श्रेणी के लोगों की अपेक्षा गरीब होता है। [Lower Class]

नियंत्र—पु० यान्त्रिकी में, ऐसा उपकरण जो यांत्रिक गति को आवश्यकतानुकूल नियमित करता हो। [Regulator]

नियंत्रक—वि०, पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नियंत्रण करनेवाला। [Controller, Controlling]
~ बल controlling force

नियंत्रण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यवस्था जिसमें सरकार बेची जानेवाली वस्तुओं का मूल्य निश्चित करती है और अपनी देख-रेख में व्यापारियों के द्वारा वस्तुओं की बिक्री करवाती है। [Control]

नियंत्रित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में; नियंत्रण में किया या लाया हुआ। [Controlled]
~ *अर्थ व्यवस्था controlled economy*

नियतन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई *कार्य या बात किसी या कुछ व्यक्तियों के* हिस्से में नियत करना। [Allotment]
~ आदेश allotment order
~ पत्र letter of alloment

नियताप्ति—स्त्री० *साहित्य शास्त्र में, नाटक* में वह स्थिति जिसमें वस्तु-स्थिति या अज्ञात सत्य के उद्घाटन के फलस्वरूप प्रतिकूल परिवर्तन होता हो। [Anagnorisis]

नियतिवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, वह विचारधारा कि सभी घटनाएँ भाग्य के द्वारा निश्चित होती हैं और इसलिए उनका होना अनिवार्य होता है। [Fatalism]

**नियतिवादी**—पु० नियतिवाद का अनुयायी। भाग्यपरायण जन। [Fatalist]

**नियम**—पु० १. वैज्ञानिक क्षेत्र में, अनुभव, निरीक्षण आदि के आधार पर निकाला हुआ वह निष्कर्ष जो सब जगह प्रायः समान रूप से लागू होता हो। [Rule]

२. सामाजिक क्षेत्र में, वह बात जिसका पालन किसी संस्था, सम्प्रदाय, वर्ग आदि के सदस्यों के लिए आवश्यक तथा कर्तव्य समझा जाता हो।

**नियमन**—पु० चित्र कला में, चित्रों के रंगो को स्थायी रूप प्रदान करने की एक क्रिया जिसमें ताजा बने हुए रंग-चित्र को पानी में डाल देते हैं, फलतः आवश्यकतानुसार रंग कागज पर रह जाता है और शेष पानी में घुल जाता है। [Fixing]

**नियमनवाद**—पु० अर्थ शास्त्र मे, यह विचार-धारा कि शासन को प्रबल शक्ति के रूप में व्यवसायियो, निर्माताओ आदि की क्रियाओं का नियमन करना चाहिए। [Interventionism]

**नियुक्ति**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी पद पर काम करने के लिए चुनना अथवा मनोनीत किया जाना। [Appointment]

**नियोजन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट उद्देश्य से योजना बनाने का कार्य। [Planning]

परिवार ~ family planning

**निरंक**—वि० प्रशासनिक तथा महाजनी क्षेत्र में, (चेक, प्रपत्र आदि) जिसके खाली स्थान भरे न गये हों। [Blank]

~ चेक blank cheque

~ प्रपत्र blank form

**निरंकुशता**—स्त्री० राजनीति में, वह शासन-प्रणाली या व्यवस्था जिसमें शासन को अनियमित अधिकार प्राप्त होते हैं। [Autocracy]

**निरक्षरता**—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, निरक्षर होने की अवस्था या भाव। लिखने तथा पढ़ने की क्षमता का अभाव। [Illiteracy]

**निरनुमोदन**—पु० राजनीतिक, प्रशासनिक क्षेत्रो में, अनुमोदन करना। [Disapproval]

**निरपेक्ष**—वि० राजनीति में, जिसे किसी की अपेक्षा न हो, जो सबसे ऊपर फलतः अबाध हो। [Absolute]

**निरपेक्ष पद**—पु० दर्शन में, तार्किक दृष्टि से वह पद जिसका स्वतत्र और निश्चित अर्थ हो; जैसे—मेज, कुरसी। [Absolute term]

**निरपेक्ष प्रत्यय**—पु० दर्शन शास्त्र में, वह प्रत्यय जो ज्ञान का अंतिम लक्ष्य तथा मूलभूत आधार हो तथा जिसका सत्य किसी दूसरे प्रत्यय पर आधारित न हो। [Absolute Idea]

**निरपेक्ष प्रत्ययवाद**—पु० दर्शन में, यह सिद्धान्त कि संपूर्ण सृष्टि निरपेक्ष प्रत्यय का ही परिणाम है। [Absolute Idealism]

**निरपेक्षवाद**—पु० १. दर्शन शास्त्र में, यह सिद्धान्त कि निरपेक्ष सत्ता ही मूल तत्त्व है और विचार का अन्तिम विषय है। [Absolutism]

२. नीति शास्त्र में, यह सिद्धान्त कि नैतिक मूल्य सर्वव्यापक और सर्वकालिक होते हैं। [Absolutism]

३. राजनीति में, यह सिद्धान्त कि राज्य सम्बन्धी सभी अधिकार निरंकुश शासक के

**निधन-सूचना**—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति के निधन की समाचार-पत्र में (उसके संक्षिप्त परिचय सहित) दी जानेवाली सूचना। [Obituary]

**निधि**—पु० आर्थिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, वह धन-राशि जो किसी विशिष्ट कार्य के लिए संचित या रक्षित हो। [Fund]
- कल्याण ~ welfare fund
- निर्वाह ~ provident fund
- संदान ~ endowment fund
- सहति ~ consolidated fund
- स्थायी ~ permanent fund

**निधिक ऋण**—पु० आर्थिक क्षेत्र में, ऐसा ऋण जो दीर्घकालीन हो और जिस पर नियमित रूप से व्याज मिलता हो। [Funded debt]

**निर्माता**—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, वह जो हाथ से विशेषतः मशीनों की सहायता से (विक्रेयार्थ) अत्यधिक मात्रा में किसी चीज का उत्पादन या निर्माण करता हो। [Manufacturer]

**निपटान**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, पुराने माल को निकालने के लिए उसका किया जानेवाला विक्रय। [Disposal]
- ~ आदेश disposal order
- ~ भंडार disposal storehouse
- ~ रजिस्टर disposal register

**निबंधक**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निबंधन करनेवाला। [Registrar]

**निबंधन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, रजिस्टर में अभिलेख के रूप में कोई बात, नाम, चीज आदि दर्ज करना। [Registration]

**निम्न श्रेणी**—स्त्री० राजनीतिक तथा आर्थिक क्षेत्रों में, समाज का वह वर्ग जो उच्च तथा मध्यम श्रेणी के लोगों की अपेक्षा गरीब होता है। [Lower Class]

**नियंत्र**—पु० यांत्रिकी में, ऐसा उपकरण जो यांत्रिक गति को आवश्यकतानुकूल नियमित करता हो। [Regulator]

**नियंत्रक**—वि०, पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नियंत्रण करनेवाला। [Controller, Controlling]
- ~ बल controlling force

**नियंत्रण**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यवस्था जिसमें सरकार बेची जानेवाली वस्तुओं का मूल्य निश्चित करती है और अपनी देख-रेख में व्यापारियों के द्वारा वस्तुओं की बिक्री करवाती है। [Control]

**नियंत्रित**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में; नियंत्रण में किया या लाया हुआ। [Controlled]
- ~ अर्थ व्यवस्था controlled economy

**नियतन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई कार्य या बात किसी या कुछ व्यक्तियों के हिस्से में नियत करना। [Allotment]
- ~ आदेश allotment order
- ~ पत्र letter of alloment

**नियताप्ति**—स्त्री० साहित्य शास्त्र में, नाटक में वह स्थिति जिसमें वस्तु-स्थिति या अज्ञात सत्य के उद्‌घाटन के फलस्वरूप प्रतिकूल परिवर्तन होता हो। [Anagnorisis]

**नियतिवाद**—पु० दर्शन शास्त्र में, यह विचारधारा कि सभी घटनाएँ भाग्य के द्वारा निश्चित होती है और इसलिए उनका होना अनिवार्य होता है। [Fatalism]

नियतिवादी—पु० नियतिवाद का अनुयायी। भाग्यपरायण जन। [Fatalist]

नियम—पु० १. वैज्ञानिक क्षेत्र में, अनुभव, निरीक्षण आदि के आधार पर निकाला हुआ वह निष्कर्ष जो सब जगह प्रायः समान रूप से लागू होता हो। [Rule]

२. सामाजिक क्षेत्र में, वह बात जिसका पालन किसी संस्था, सम्प्रदाय, वर्ग आदि के सदस्यों के लिए आवश्यक तथा कर्तव्य समझा जाता हो।

नियमन—पु० चित्र कला में, चित्रों के रंगों को स्थायी रूप प्रदान करने की एक क्रिया जिसमें ताजा बने हुए रंग-चित्र को पानी में डाल देते हैं, फलतः आवश्यकतानुसार रंग कागज पर रह जाता है और शेष पानी में घुल जाता है। [Fixing]

नियमनवाद—पु० अर्थ शास्त्र में, यह विचार-धारा कि शासन को प्रबल शक्ति के रूप में व्यवसायियों, निर्माताओं आदि की क्रियाओं का नियमन करना चाहिए। [Interventionism]

नियुक्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी पद पर काम करने के लिए चुनना अथवा मनोनीत किया जाना। [Appointment]

नियोजन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट उद्देश्य से योजना बनाने का कार्य। [Planning]

परिवार ~ family planning

निरंक—वि० प्रशासनिक तथा महाजनी क्षेत्र में, (चेक, प्रपत्र आदि) जिसके खाली स्थान भरे न गये हों। [Blank]

~ चेक blank cheque

~ प्रपत्र blank form

निरंकुशता—स्त्री० राजनीति में, वह शासन-प्रणाली या व्यवस्था जिसमें शासन को अनियमित अधिकार प्राप्त होते हैं। [Autocracy]

निरक्षरता—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, निरक्षर होने की अवस्था या भाव। लिखने तथा पढ़ने की क्षमता का अभाव। [Illiteracy]

निरनुमोदन—पु० राजनीतिक, प्रशासनिक क्षेत्रों में, अनुमोदन करना। [Disapproval]

निरपेक्ष—वि० राजनीति में, जिसे किसी की अपेक्षा न हो, जो सबसे ऊपर फलतः अबाध हो। [Absolute]

निरपेक्ष पद—पु० दर्शन में, तार्किक दृष्टि से वह पद जिसका स्वतन्त्र और निश्चित अर्थ हो; जैसे—मेज, कुरसी। [Absolute term]

निरपेक्ष प्रत्यय—पु० दर्शन शास्त्र में, वह प्रत्यय जो ज्ञान का अंतिम लक्ष्य तथा मूलभूत आधार हो तथा जिसका सत्य किसी दूसरे प्रत्यय पर आधारित न हो। [Absolute Idea]

निरपेक्ष प्रत्ययवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धान्त कि संपूर्ण सृष्टि निरपेक्ष प्रत्यय का ही परिणाम है। [Absolute Idealism]

निरपेक्षवाद—पु० १. दर्शन शास्त्र में, यह सिद्धान्त कि निरपेक्ष सत्ता ही मूल तत्त्व है और विचार का अन्तिम विषय है। [Absolutism]

२. नीति शास्त्र में, यह सिद्धान्त कि नैतिक मूल्य सर्वव्यापक और सर्वकालिक होते हैं। [Absolutism]

३. राजनीति में, यह सिद्धान्त कि राज्य सम्बन्धी सभी अधिकार निरंकुश शासक के

हाथ में रहने चाहिए। [Absolutism] ४. सौंदर्य शास्त्र में, यह मान्यता या विचारधारा कि कृति स्वयं अपने में पूर्ण तथा चिरंतन होती है और उसका सौंदर्य सहृदय (व्यक्ति अथवा समाज) की मनोवस्था पर निर्भर नहीं होता। [Absolutism]

**निरसन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, अलग तथा अमान्य करना या विचार क्षेत्र से बाहर करना। [Elimination]

**निरस्त**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, निरसन किया हुआ। [Eliminated]

**निरस्त्रीकरण**—पु० राजनीति में, (क) सैनिकों को निरस्त्र करना जिससे भावी युद्ध की आशंका न रहे। (ख) संधि, समझौते आदि के अनुसार विश्व-शांति के लिए सेना तथा शस्त्रों का कम किया जाना। [Disarmament]

**निराकरण**—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी विधि, प्रथा आदि को रद्द करना या अमान्य ठहराना। [Abrogation]

**निराकरणीय**—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका निराकरण हो सकता हो या होने को हो। [Abrogable]

**निराकर्ता**—पु० विधिक क्षेत्र में, निराकरण करनेवाला। [Abrogater]

**निराकारी**—वि० विधिक क्षेत्र में, निराकरण सम्बन्धी। [Abrogative]

**निराकृत**—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका निराकरण हो चुका हो। [Abrogated]

**निरापदता**—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, शरीर की वह शक्ति जो अनेक बीमारियों से शरीर की रक्षा करती है। [Immunity]

**निराभता**—स्त्री० वनस्पति शास्त्र में, अंधकार, छाया आदि में उगनेवाली वनस्पतियों में होनेवाली विवर्णता या पीलापन। [Etiolation]

**निरावरण**—पु० भूविज्ञान में, आवरण या ऊपरी परत हटाकर नग्न करना। अनाच्छादन। [Denudation]

**निराशावाद**—पु० दार्शनिक, साहित्यिक आदि क्षेत्रों में, यह मत, विश्वास, धारणा कि हर चीज वस्तुतः बुराई है और बुरी से बुरी घटना घटित होने जा रही है। [Pessimism]

**निरीक्षक**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निरीक्षण करनेवाला अधिकारी। [Inspector]

महा ~ Inspector General

**निरीक्षण**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी के कार्यों आदि का बहुत ध्यान से तथा जाँचने-परखने के विचार से किया जानेवाला अवलोकन। [Inspection]

~ गृह inspection house

**निरीक्षणालय**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निरीक्षक का कार्यालय। [Inspectorate]

**निरुद्ध**—वि० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, (व्यक्ति) जिसे रोक विशेषतः हिरासत में रखा गया हो। [Detained, Detenu]

**निरेखन**—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, धातु, शीशे आदि पर तेज अम्ल की सहायता से रेखाएँ आदि बनाना या खुदाई करना। [Etching]

**निरोध, निरोधन**—पु० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, किसी व्यक्ति को रोक रखना विशेषतः हिरासत में रखना। [Detention]

निरोधक—पु० यांत्रिकी में, ऐसा मंत्र जो गति को अवरुद्ध करता हो। [Arrestor]

~ पट्टी arrestor strip

निर्गंधीकरण—पु० रसायन शास्त्र में, गंध-हीन बनाना। [Deoderization]

निर्जलीकरण—पु० रसायन शास्त्र में, किसी पदार्थ में उसका जलीय अंश निकालने की क्रिया। [Dehydration]

निर्जलीकृत—वि० रसायन शास्त्र में, जिसका जलीय अंश निकाल दिया गया हो। [Dehydrated]

निर्णायक मत—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विधान सभा आदि में मत विभाजन के समय दोनों पक्षों के बराबर-बराबर मत होने पर अध्यक्ष द्वारा किसी एक पक्ष की ओर दिया जानेवाला मत जो इस दृष्टि से निर्णायक होता है कि जिस पक्ष की ओर वह मत देता है वह पक्ष जीत जाता है। [Casting Vote]

निर्णेता—पु० खेल-कूद में, वह व्यक्ति जो खिलाड़ियों से खेल के मैदान में खेल-नियमों का पालन कराता है और विवादास्पद बातों पर अपना निर्णय देता है। [Referee]

निर्धारक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अधिकारी जो दूसरों की सम्पत्ति आदि का मूल्य आँककर उस पर कर निर्धारण करता हो। [Assessor]

निर्धारण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कर लगाने के उद्देश्य से किसी सम्पत्ति आदि का किया जानेवाला मूल्यांकन। [Assessment]

~ वर्ष assessment year

निर्धारिती—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसकी सम्पत्ति आदि पर कर-निर्धारण हुआ हो। [Assessee]

निर्नैतिक—वि० दर्शन में, (क्रिया या आचरण)जिसे न नैतिक ही कहा जा सके और न अनैतिक ही। [Amoral]

निर्माणवाद—पु० कला तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, यह प्रगतिशील विचारधारा कि कृतियाँ ऐसी होनी चाहिएँ जो सामयिक तथा नित्य विकास मूलक प्रवृत्तियों की स्थापना करनेवाली हों। [Constructivism]

निर्यात—वि० वाणिज्य में, विदेशों को भेजा जानेवाला माल। [Fxport]

~ शुल्क export duty

निर्योग्यता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अवगुण या त्रुटि जिसके फलस्वरूप कोई व्यक्ति किसी (विशेष) पद के योग्य नहीं समझा जाता। [Disability]

निर्वचन—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, किसी शब्द, कथन या रचना का उसी अथवा किसी अन्य भाषा में स्पष्टीकरण के उद्देश्य से की जानेवाली व्याख्या या विवेचन। [Interpretation]

निर्वहन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, (त्रासदी) नाटक की वह उत्कर्षता मूलक घटना जिससे घटना प्रवाह परिवर्तित होता है। [Catsatrophe]

निर्वाचक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसे निर्वाचन में मत देने का अधिकार प्राप्त हो। [Elector]

निर्वाचन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, सदस्यों, नागरिकों आदि को अपने [illegible] चुनने की प्रक्रिया। [Election]

निर्वाचन क्षेत्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह क्षेत्र जिसके मतदाता किसी एक या अनेक प्रतिनिधियों को चुनने के लिए मत देते हों। [Costituency]

निर्वापित—वि० भूविज्ञान में, जो लुप्त या नष्ट हो गया हो। [Extinct]

~ ज्वालामुखी extinct volcano

निर्वासन—पु० राजनीतिक तथा विधिक क्षेत्रों में, शासन के दंड से बचने के लिए अपने देश से भाग कर अथवा देश से निकाल दिये जाने पर दूसरे देश में जाकर रहना। [Exile]

निर्वासित सरकार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वस्तुतः सरकार से भिन्न विद्रोहियों (स्वतंत्रता-प्राकांक्षियों) द्वारा गठित वह सरकार जो विदेश में बनायी गयी हो। [Government-in-exile]

निर्वाह-साधन—पु० अर्थ शास्त्र में, वह (वे) साधन जिस (जिन) से जीविका उपार्जित की जाती हो। [Means of subsistance]

निर्विरोध—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (उम्मीदवार) जिसके चुनाव में किसी दूसरे उम्मीदवार ने विरोध न किया हो। [Uncontested]

निर्वेतन कार्य—अर्थ शास्त्र में, वह कार्य जिसके लिए किये हुए श्रम का पारिश्रमिक न मिलता हो या न मिलने को हो। [Dead work]

निलंबन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, यह घोषित करना कि अमुक अधिकारी या कर्मचारी फिलहाल अपने पद के अधिकारों या कर्तव्यों का निर्वाह नहीं कर सकता और न प्राप्त विशेषाधिकारों का ही उपयोग कर सकता है। [Suspension]

निवारक—वि० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, घटित होने से पूर्व ही रोकने वाला [Preventive]

~ उपाय preventive measure

~ कार्यवाही preventive action

~ निरोध preventive detention

निवारण—प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, पहले से ऐसा कार्य करना या बाधाएँ खड़ी करना जिससे कोई बात घटित होने से रुक जाय। [Prevention]

निवारित—वि० जिसका निवारण किया गया हुआ। [Averted]

~ टक्कर averted collision

निविदा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह विवरण या वक्तव्य जिसमें कोई व्यक्ति या संस्था किसी विशिष्ट दर पर किसी वस्तु (या वस्तुओं) की पूर्ति करने, कोई सेवा या कार्य करने के लिए अपने को प्रस्तुत करती हो। [Tender]

निविष्टि—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, सूची आदि की वह मद जो बही, खाते आदि में चढ़ा ली गयी हो। [Entry]

निवृत्त—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसने सेवा से निवृत्ति प्राप्त की हो। [Retired]

निवृत्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वृद्धावस्था आदि के कारण तथा शेष जीवन-काल निश्चितता पूर्वक बिताने के लिए सेवा, व्यापार सार्वजनिक जीवन आदि से सदा के लिए हट जाना। [Retirement]

~ वय age of retirement

वैकल्पिक ~ optional retirement

स्वेच्छिक ~ voluntary retirement

निवृत्तिका—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, कर्त्ता को निश्चित वयकाल तक किसी सेवा में लगे रहने के उपरांत (अर्थात् सेवा से निवृत्त होने पर) मासिक रूप से जीवन निर्वाह के लिए मिलनेवाला धन। [Pension]

~ भोगी pensioner

निवेद—पु० अर्थ शास्त्र में, कोई निश्चित प्रस्ताव किसी के सम्मुख इस आशय से रखना कि यदि वह उसे स्वीकार करे तो हम उसे कार्यान्वित करने को तैयार हैं। [Offer]

निवेश—पु० १. शैक्षणिक क्षेत्र में, किसी कार्य या बात में पूरी तरह तल्लीन तथा एकाग्रचित्त होने की अवस्था या भाव। [Absorption]

निष्क्रिय ~ passive absorption

सक्रिय ~ active absorption

२. वाणिज्य में, आय या लाभ के लिए व्यापार अथवा कंपनियों के अंश आदि खरीदने में धन लगाना। [Investment]

~ उधार investment credit

~ खाता investment ledger

~ घर investment house

~ विभाग investment department

निवेशक—पु० वाणिज्य में, निवेश करनेवाला अर्थात् जो आय या लाभ के लिए व्यापार में अथवा कम्पनियों के अंश आदि खरीदने में धन लगाता हो। [Investor]

निश्चायक—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, अंतिम निश्चय (विशेष प्रश्न या समस्या के हल) के रूप में होनेवाला। [Conclusive]

निषेध—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, ऐसे कार्य और बातें जिन्हें उचित नहीं समझा जाता और इसी लिए जिनका प्रयोग या व्यवहार निषिद्ध होता है। [Taboo]

निषेधाधिकार—पु० विधिक क्षेत्र में, वह संवैधानिक अधिकार जिसके द्वारा कोई राजा या राष्ट्रपति अथवा राष्ट्रसंघ की सुरक्षा परिषद् का सदस्य किसी प्रस्ताव या विधेयक को रद्द कर देता है। [Veto]

निष्कर्षण—पु० भौतिक विज्ञान में, अर्क, सार आदि चुआकर निकालने की क्रिया। [Extraction]

~ अंगुष्ठिका extraction thimble

~ उपकरण extraction apparatus

~ नली extraction tube

निष्कामता—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह अवस्था जिसमें किसी कार्य या बात विशेष में किसी प्रकार की रुचि या दिलचस्पी नहीं होती। [Disinterestedness]

निष्कामी—वि० मनोविज्ञान में, जिसकी किसी कार्य या बात में (हित-साधन आदि के विचार से) कोई रुचि न हो। [Disinterested]

निष्कासन—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, अधिकारपूर्वक किसी को बाहर निकाल देना और उसकी सदस्यता, प्राप्त अधिकार आदि खत्म करना। [Expulsion]

निष्कासित—वि० जिसका निष्कासन हुआ हो। [Expelled]

**निष्क्रिय साझीदार**—पु० वाणिज्य में, ऐसा साझीदार जो फर्म का कोई काम नहीं करता परन्तु लाभ-हानि का भागी होता है। [Sleeping Partner]

**निष्ठा**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, देश-भक्त, शासन-भक्त आदि बने रहने की पूज्य धारणा। [Allegiance]

~ शपथ oath of allegiance

**निष्पक्ष**—वि० विधिक क्षेत्र में, जो विवादी या संघर्षरत विभिन्न पक्षों में से किसी का भी पक्ष ग्रहण न करता हो। [Impartial]

**निष्पक्षता**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, निष्पक्ष होने की अवस्था या भाव। [Impartiality]

**निष्पादक**—पु० निष्पादन करनेवाला। [Executor]

**निष्पाद्य**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका निष्पादन होने को हो। [Executory]

~ *संविदा executory contract*

**निसंचय**—पु० आर्थिक क्षेत्र में, किसी चीज को अधिक परिमाण में छिपा या दबा कर रखना जिससे उसकी पूर्ति यथेष्ठ मात्रा में बाजार में न होने पाये तथा आगे चलकर जिससे किसी अवसर पर अधिक लाभ कमाया जा सके। [Hoarding]

**निस्तापन**—पु० रसायन शास्त्र में, धातुओं को ताप के द्वारा जलाकर राख या चूने में परिवर्तन करने की क्रिया। [Calcination]

**निस्तारण**—पु० १. अर्थ शास्त्र में, ऋण, देन आदि चुका देने पर होनेवाला छुटकारा। [Acquittance]

२. विधिक क्षेत्र में, न्यायाधीश, जूरी आदि का अपना यह निश्चय व्यक्त करना कि अभियुक्त दोषी नहीं है। [Acquittal]

**निस्त्वचन**—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, खाल या त्वचा उधेड़ने की क्रिया या भाव। खाल या त्वचा से रहित करना। [Flaying]

~ पर्यवेक्षक flaying supervisor

**निस्यंदन**—पु० रसायन शास्त्र में, एक प्रक्रिया जिसमें किसी घोल में मिले हुए ठोस कणों को अलग करने के लिए उसे किसी छिद्रल (छिद्रों वाला, पोरस) पदार्थ में से पारित किया जाता है। [Filtration]

**नीति निराकृतिवाद**—पु० कला तथा साहित्य शास्त्र में, यह विचारधारा कि कृति नीति से सर्वथा भिन्न तथा स्वतन्त्र वस्तु है। [Amoralism]

**नीति विधायक**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह जो विशिष्ट अवसरों, पात्रों आदि के विचार से नीति (का रूप या प्रकार) निश्चित करता हो। [Policymaker]

**नीति शास्त्र**—पु० वह शास्त्र जो नीति-अनीति या उचित-अनुचित के विचार से मनुष्यों के आचरण-व्यवहारों का अध्ययन करता है। [Ethics]

**नीरसु**—पु० औषध शास्त्र में, एक प्रकार की ओषधि जो निद्रा और मूर्च्छा लानेवाली होती है। क्लोरल। [Chloral]

**नीलाम**—पु० वाणिज्य में, बिक्री का वह ढंग जिसमें सब से ऊँचा दाम लगानेवाले के हाथ चीज बेची जाती है। [Auction]

**नेत्रिका**—स्त्री० यांत्रिकी में, दूरबीन, सूक्ष्मदर्शी आदि उपकरणों का वह तल या लैंस

जो दर्शक की आँख के समीपस्थ रहता है। [Eyepiece]

नैतिक पतन—पु० सामाजिक क्षेत्र में, नैतिक मूल्यों, आदर्शों आदि का त्याग जिसके फलस्वरूप मनुष्य भ्रष्ट आचरण करने लगता है। [Demoralization]

नैतिक भ्रंश—पु० दे० 'नैतिक पतन'। [Demoralization]

नैत्यक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (ऐसा कार्य) जो प्रायः हर रोज रीति या नियम के रूप में किया जाता हो। [Routine]

~ कार्रवाई routine action

~ पत्र routine letter

~ लिपिक routine clerk

नोदक—पु० यांत्रिकी में, किसी दंड पर लगी हुई वे पट्टियाँ या फलक जिनके घूमने से (समुद्री और हवाई) जहाज चलते हैं। [Propeller]

नौकरशाही—स्त्री० राजनीति में, वह शासन-व्यवस्था जिसमें वैतनिक अधिकारियों का ही महत्त्वपूर्ण हाथ होता है और जो किसी भी दल के सत्तारूढ़ होने पर अपने पद पर बने रहते हैं। [Bureaucracy]

नौगम्य—वि० यातायात में, (जलाशय) जिसमें नौकाएँ, पोत आदि चल सकते हों। [Navigable]

नौछात्र—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह छात्र जो सैनिक शिक्षा (सैनिक) विद्यालय में ग्रहण कर रहा हो। [Cadet]

नौपत्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्धरत राष्ट्र द्वारा निर्गत किया हुआ इस आशय का लेख्य कि अमुक जलयान तटस्थ या मित्र देश का है और इसे घेराबन्दी में से गुजरने दिया जाय। [Navicert]

नौसेना—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, किसी राष्ट्र की समुद्री सेना। [Navy]

न्याय—पु० विधिक क्षेत्र में, यह निर्णय कि अमुक कार्य या बात उचित, सत्य या विधि-सम्मत है या नहीं। [Justice]

~ प्रशासन administration of justice

न्यायपीठ—पु० विधिक क्षेत्र में, सामूहिक रूप से न्यायाधीशों के बैठने तथा कार्य करने का स्थान। [Bench]

विशेष ~ special bench

न्यायवादी—पु० विधिक क्षेत्र मे, विधिवेत्ता जिसे दूसरों के विधिक विषयों पर बोलने, पक्ष-समर्थन आदि करने का विधिक अधिकार प्राप्त हो। [Attorney]

महा ~ attorney general

न्याय-संगत—वि० विधिक क्षेत्र में, जो न्याय की दृष्टि से संगत हो। [Justifiable]

न्याय-संगति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, यह सिद्ध करना कि जो कुछ कहा या किया जा रहा है वह बिलकुल ठीक, तर्क-संगत तथा वस्तु-स्थिति और न्याय के अनुकूल है। [Justification]

न्यायिक—वि० विधिक क्षेत्र में, न्याय या न्यायालय से सम्बन्ध रखनेवाला। अदालती। [Judicial]

~ अधिकार judicial power

~ दृष्टिकोण judicial outlook

~ प्रक्रिया judicial process

~ प्रतिवेदन judicial report

न्यायिकेतर—वि० विधिक क्षेत्र में, न्यायिक से भिन्न। [Non-judicial]

~ कर्तव्य non-judicial duties
~ मुद्रांक (टिकट) non-judicial stamp
~ शपथ non-judicial oath

न्यून—वि० ज्यामिति में, (ऐसा कोण) जो ९०° से कम हो। [Acute]

न्यून कोणिक—वि० ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसके सभी कोण न्यून हों। [Acute-angled]

न्यूनतम दर—स्त्री० वाणिज्य में, सबसे नीची दर। [Lowest Rate]

पंच—पु० सामाजिक, विधिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, वह व्यक्ति जो दो या अधिक पक्षों में होनेवाले विवाद को अन्तिम रूप से निर्णीत करने के लिए न्यायाधीश के रूप में नियुक्त किया गया हो। [Arbitrator]

पंचनिर्णय—पु० दे० 'पंचाट'। [Award]

पंचभुज—पु० ज्यामिति में, पाँच भुजाओं वाला क्षेत्र। [Pentagon]

पंचमांगी—पु० राजनीति में, देश में रहने वाला वह व्यक्ति या व्यक्ति समूह जो राष्ट्रीय शत्रु की सहायता करता हो। [Fifth columnist]

पंचाट—पु० विधिक आदि क्षेत्रों में, पंच द्वारा किया हुआ फैसला। पंचनिर्णय। [Award]
अनिवार्य ~ compulsory award
ऐच्छिक ~ voluntary award
तुरत ~ summary award

पंजक—पु० चित्र कला में, हाथ के पंजे की लगायी हुई छाप।

पक्का चिट्ठा—पु० वाणिज्य में, दे० 'तुलन-पत्र'। [Balance Sheet]

पक्ष—पु० १. किसी विशिष्ट दिशा के विचार से किसी वस्तु का सामनेवाला भाग। [Aspect]
२. शिक्षा शास्त्र में, किसी विशिष्ट दृष्टि-कोण से किसी विचार, समस्या आदि का किया जानेवाला निर्वचन। [Aspect]
चरित्र ~ character aspect
प्रभाव ~ affective aspect
वस्तु ~ objective aspect
सहचारी ~ associative aspect

पक्षपात—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, वह अवस्था जिसमें अन्य या दूसरों की अपेक्षा किसी या कुछ व्यक्तियों के प्रति अधिक उदारता या दयालुता दिखलाई जाती है। [Favouritism]

पक्षपोषण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी पक्ष का समर्थन तथा औचित्य सिद्ध करने के लिए तर्क करना। [Advocacy]

पक्षाघात—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें तंत्रिका-विकार के कारण शरीर का कोई अंग बिलकुल या बहुत कुछ निश्चेष्ट हो जाता है। [Paralysis]

पक्षिपालन—पु० पक्षियों को पालने तथा रखने की विद्या। [Aviculture]

पटल—पु० महाजनी, वाणिज्य आदि क्षेत्रों में, वह मेज, तख्ता आदि जिस पर चीजें आदि रखकर ग्राहक को दिखायी जाती या देने के लिए रखी जाती हैं। [Counter]
~ लिपिक counter clerk

पटाक्षेप—पु० रंगमंच में, १. किसी अंक की समाप्ति होने पर परदा गिराने की क्रिया। [Drop-scene]
२. नाटक का वह अंतिम दृश्य

जिसमें खलनायक को अपने दुष्कर्मों का फल भुगतना पड़ता हो। [Drop-scene]

पट्टा—पु० विधिक क्षेत्र में, कोई ऐसा लेख जिसके द्वारा किसी व्यक्ति को कुछ निश्चित समय के लिए किसी सम्पत्ति के भोग आदि के संबंध में कुछ विशिष्ट अधिकार दिये गये हो; जैसे—जोतने-बोने के लिए दी जानेवाली जमीन का पट्टा; मकान बनाने के लिए दी जानेवाली जमीन का पट्टा। [Lease]

पठार—पु० भूगोल में, साधारणतया समुद्र-तल से ३००० फुट ऊँचे तथा विस्तृत भूभाग का ऊपरी चपटा भाग। [Plateau]

पतनोन्मुखता—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, साहित्य की पतन की ओर होनेवाली प्रवृत्ति। ह्रासवाद। [Decadence]

पत्रकार वीथी—स्त्री० वह स्थान जो सम्मेलनों, पंडालों, क्रीड़ांगनों में रिपोर्ट लिखनेवाले पत्रकारों के लिए सुरक्षित रखा जाता है। [Press-gallery]

पत्रकार सम्मेलन—पु० ऐसा सम्मेलन या आयोजन जिसमें कोई विशिष्ट, सम्मानीय तथा महत्त्वपूर्ण व्यक्ति विशेष रूप से एकत्र हुए पत्रकारों (के दल) के सम्मुख उनके द्वारा पूछे गये प्रश्नों का उत्तर देता है। [Press Conference]

पत्रकारिता—स्त्री० पत्र-पत्रिकाओं के लिए समाचार, लेख आदि एकत्रित तथा संपादित करने, प्रकाशन-आदेश आदि देने का कार्य। [Journalism]

पत्र-ज्योतिष—पु० ज्योतिष में, ताश के पत्तों के आधार पर भविष्य कथन करने की रीति। [Cartomancy]

पत्रदाब—पु० लकड़ी, पत्थर, शीशे आदि का वह टुकड़ा जो कागजों को उड़ने या बिखरने से बचाये रखने के लिए उन पर रखा जाता है। [Paper-weight]

पत्रलिपि—स्त्री० पुरातत्त्व में, (भोज) पत्रों पर लिखी हुई पांडुलिपि। [Codex]

पत्रव्यवहार—पु० दे० 'पत्राचार'। [Correspondence]

पत्राचार—पु० विचारों आदि का होनेवाला पत्रों के माध्यम से विनिमय। [Correspondence]

पत्रावली—स्त्री० दफ्ती आदि का वह आवरण जिसमें कागज-पत्र व्यवस्थित करके रखे जाते हैं। [File]

~ आवरण file cover

पथकर—पु० राजस्व में, किसी विशिष्ट पथ पर से होकर जाने के समय लिया या दिया जानेवाला कर। [Toll]

पथरी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के किसी अंग में होनेवाला पत्थर के समान कठोर जमा हुआ पदार्थ। [Calculus]

पद—पु० १. गणित में, समानुपात की चारों राशियों में से हर एक। [Term]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जगह या स्थान जिस पर कोई विशेष कार्य करने के लिए किसी की नियुक्ति हुई हो। [Post]

पद-क्रम—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पदों के क्रमिक बंधान में से कोई एक। [Grade]

पदच्युति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, पद से हटाया (फलतः नौकरी से निकाला) जाना। [Dismissal]

पदनाम—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट पद या ओहदे का नाम। [Designation]

पदनामित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (वह व्यक्ति) जिसका नाम किसी पद पर काम करने के लिए निश्चित हुआ हो। (परन्तु जिसने अभी तक पद-भार ग्रहण न किया हो)। [Designated]

पदन्यूनता—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, पंक्ति या वाक्य में किसी अनिवार्य पद या शब्द के अभाव के कारण होनेवाली शैलीगत दुरूहता। [Ellipsis]

पद-सोपान—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, क्रमिक पदों की सीढ़ी या शृङ्खला। [Hierarchy]

पदाधिकारी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसने संस्था, समुदाय आदि में कोई पद ग्रहण किया हुआ हो। [Official, Office bearer]

पदान्वय—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, दूसरे शब्दों में होनेवाला किसी उक्ति का पुनर्कथन। [Paraphrase]

पदावधि—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह नियत कार्यकाल या अवधि जिसके लिए किसी पद पर किसी की नियुक्ति हुई हो। [Term of office]

पदावनति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऊँचे पद से नीचेवाले पद पर लाया जाना। पद-क्रम या पद-सोपान की दृष्टि से होने वाला ह्रास। [Demotion]

पदावास—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी पदाधिकारी के अपने कार्य-काल में रहने तथा कार्य करने का सरकारी निवास स्थान। [Residency]

पदेन—अव्य० प्रशासनिक क्षेत्र में, पद के नाते। [Ex officio]

पदोन्नति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिस पद पर कोई काम रहा हो उसे (उसका) उससे अधिक ऊँचे पद पर आसीन करना (होना)। पद-क्रम या पद-सोपान के विचार से होनेवाली उन्नति। [Promotion]

पनकट—पु० नौवाहन में, नौका आदि का वह अग्रभाग जो पानी को काटता है। [Cut-water]

परक्रामण—पु० वाणिज्य में, सौदा निश्चय करने के लिए होनेवाली बात-चीत। [Negotiation]

परक्राम्य—वि० जिसके संबंध में बात-चीत (सौदा तै करने के लिए) होने को हो। [Negotiable]

~ पत्र negotiable instrument

परक्राम्यता—स्त्री० परक्राम्य होने की अवस्था या भाव। [Negotiability]

परजीविता—स्त्री० परजीवी होने की अवस्था, धर्म या भाव। [Parasitism]

परजीवी—पु० प्राणिशास्त्र में, वह जीव या पौधा जो भोजन आदि के लिए दूसरे जीव या पौधे पर निर्भर हो। [Parasite]

परपीड़न रति—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह मानसिक अव्यवस्था जिसमें व्यक्ति दूसरों को कष्ट देता है और उसमें आनन्दित होता है। [Sadism]

परम—पु० दर्शन शास्त्र में, वह तत्त्व जिसकी पूर्ण रूप से स्वतंत्र सत्ता मानी जाती हो। [The Absolute]

परम उच्चता—स्त्री० वैमानिकी में, समुद्रतल से वह अधिकतम ऊँचाई जिसमें सामान्य परिस्थितियों में कोई विमान क्षैतिज उड़ान भर सकता है। [Absolute ceiling]

**परम शासक**—पु० राजनीति में, वह शासक जिसके अधिकार असीमित हों। [Absolute Monarch]

**परम शून्य**—पु० भौतिक शास्त्र में, पदार्थ का वह तापमान जिसमें उसमें न तो ताप ही रहता है और न आण्विक गति ही होती है। सैद्धांतिक रूप से यह —२७३·१८° सेंटीग्रेड या —४५९·७२° फारनहेट होता है। [Absolute zero]

**परमशून्य तापमान**—पु० भौतिक शास्त्र में, वह तापमान जो परमशून्य से मापा जाता हैं। [Absolute temperature]

**परम सत्ता**—स्त्री० दर्शन में, वह सत्ता जो सम्पूर्ण, सर्वोपरि और स्वतंत्र हो। [The Absolute]

**परमाणु**—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी तत्त्व का वह सबसे छोटा कण जो दूसरे तत्त्व के अपने जैसे कणों से मिलकर यौगिक बनाता है। कई परमाणु मिलकर अणु का रूप धारण करते हैं। [Atom]

**परमाणु ऊर्जा**—स्त्री० रसायन शास्त्र में, वह ऊर्जा जो नाभिकीय अभिक्रिया में परमाणु में से निकलती है। [Atomic energy]

~ आयोग atomic energy commission

**परमाणुवाद**—पु० दर्शन में, यह विचारधारा कि सृष्टि ( ऐसे ) परमाणुओं से बनी है ( जिन्हें नष्ट नहीं किया जा सकता )। [Atomism]

**परमाण्विकी**—स्त्री० विज्ञान की वह शाखा जिसमें परमाणुओं की विरचना, कृत्यों आदि का अध्ययन होता है। [Atomistics]

**परमाण्वीकरण**—पु० भौतिक शास्त्र मे, परमाणुओं के रूप में लाना। [Atomimization]

**परमाधिकार**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसा विशेषाधिकार जो किसी विशिष्ट पदाधिकारी ( वर्ग ) के लिए रक्षित रहता है। [Prerogative]

**परमिट**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह आधिकारिक पत्र जिसमें किसी विशिष्ट व्यक्ति को कोई विशेष कार्य करने की अनुमति दी गयी हो। अनुज्ञा। [Permit]

**पररति**—स्त्री० मनोविज्ञान में, दूसरे व्यक्ति के माध्यम से यौन-सुख प्राप्त होने की अवस्था। 'स्वरति' से भिन्न। [Allocroticism, Allocrotism]

**परशु**—पु० पुरातत्त्व में, प्रागैतिहासिक ( पत्थर, लोहे, काँसे आदि का ) कुठार। [Celt]

**परहितैषणा**—स्त्री० दर्शन शास्त्र में, मनुष्य तथा समाज की सुख-समृद्धि चाहने तथा उसके लिए प्रयत्नशील रहने की भावना। [Benevolence]

**परहेज**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के हित या स्वास्थ्य-लाभ के लिए स्वेच्छया किसी चीज का भोग या सेवन न करना। [Abstention]

**परांध**—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जिसमें से आर-पार न देखा जा सके। [Opaque]

**पराकाष्ठा**—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, कहानी, नाटक आदि में, वह विंदु या घटना जो सबसे अधिक उत्सुकता जाग्रत करनेवाली या सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण होती है। [Climax]

पराग—पु० वनस्पति शास्त्र में, फूल में उसके पुंकेसर द्वारा उत्पन्न की हुई पीली धूल। [Pollen]

परागण—पु० वनस्पति शास्त्र में, पराग का पुंकेसर से स्त्री-केसर में होनेवाला अंतरण। [Pollination]

परार्थवाद—पु० सामाजिक क्षेत्र में, निःस्वार्थ भाव से (विशेषत: अपने हित की बात छोड़कर या उससे पहले) दूसरों का हित-साधन करने तथा उनके सुख-सुभीते का ध्यान रखने की विचारधारा या सिद्धान्त। [Altruism]

परावर्तन—पु० भौतिक शास्त्र में, प्रकाश की किरणों का किसी वस्तु से टकराकर सीधी रेखाओं में पलटना। [Reflection]

परा विद्या—स्त्री० भारतीय दर्शन में, वह शास्त्र जिसमें परम सत्य का यथार्थ ज्ञान प्राप्त करने के लिए चिंतन-मनन होता है।

परिकल्पना—स्त्री० गणित में, ऐसी बात जो मान ली गयी हो परन्तु सिद्ध न हुई हो। [Assumption]

परिकेंद्र—पु० ज्यामिति में, त्रिभुज की भुजाओं के लंबार्द्धकों के प्रतिच्छेद बिंदु। [Circumcentre]

परिक्रमण—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी काया या पिंड का किसी कक्षा में किसी केन्द्र के चारों ओर घूमना या चक्कर लगाना। [Revolution]

परिक्षेत्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसा क्षेत्र जो भौगोलिक विशेषताओं, विशिष्ट पौधों, जंगली जानवरों या नहरों आदि के कारण दूसरे क्षेत्रों से कुछ विशिष्टता प्राप्त किये हो। [Zone]

परिक्षेत्रीय—वि० परिक्षेत्र संबंधी। [Zonal]

परिगणन—पु० गणितीय पद्धति से मात्रा, राशि आदि जानने की क्रिया। [Calculation]

परिगलन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, (चोट लगने, जलने अथवा खून की कमी के फलस्वरूप) ऊतक का शरीर के अंग (जैसे—हड्डी) में ही क्षय या नष्ट हो जाना। [Necrosis]

परिगलित—वि० परिगलन के फलस्वरूप होनेवाला। [Necrotic]

परिग्राही—वि० प्राणि शास्त्र में, (दुम या इसी तरह का कोई अवयव) जिसे प्राणी किसी चीज को छीनने या पकड़ने के लिए उसके चारो ओर लपेट देते हैं। [Prehensile]

परिचयता—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, किसी वस्तु का विशेषत: मुद्रा का वह गुण जिससे उसे सरलता से पहचाना तथा अन्य वस्तुओं से अलग किया जा सके। (सोने की मुद्रा में परिचयता का गुण चाँदी की मुद्रा की अपेक्षा अधिक होता है।) [Cognisibility]

परिचालक—पु० व्यावसायिक, औद्योगिक आदि क्षेत्रों में, वह जो मशीन या मशीनों के द्वारा कोई काम करता हो। [Operator]

परिचालन—पु० व्यावसायिक, औद्योगिक आदि क्षेत्रों में, यंत्रों, मशीनों को इस प्रकार चलाना कि वे अभिप्रेत कार्य करने लगें। [Operation]

~ अमला operating staff

परिछिद्रक—पु० यंत्र या व्यक्ति जो परि-

छिद्रण का काम करता हो। [Perforator]

परिछिद्रण—पु० यांत्रिकी में, पंच या बोर करके छिद्र या छिद्र-माला बनाना। [Perforation]

परिज्ञान—पु० मनोविज्ञान में, अध्ययन, मनन आदि द्वारा अर्जित किया हुआ बौद्धिक ज्ञान। [Knowledge]

परिणामित्र—पु० यांत्रिकी में, एक यंत्र जिसमें बिजली की धारा का वोल्टेज कम या अधिक अथवा ऊँचा या नीचा करने की क्षमता होती है। [Transformer]

परितोलक—पु० पुस्तको आदि का परितोलन करनेवाला। [Collator]

परितोलन—पु० पुस्तकों, पांडुलिपियों, प्रतियों आदि का पूरा-पूरा मिलान इस उद्देश्य से करना कि उनका अंतर स्पष्ट हो जाय। [Collation]

परितोषण—पु० आर्थिक क्षेत्र में, किसी कार्य अथवा सेवा के लिए दिया या लिया जानेवाला पुरस्कार रूप में वेतन। [Remuneration]

परित्यक्त—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसका परित्याग किया गया हो। [Abandoned]

~ माल abandoned cargo

परित्यक्ती—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जिसका परित्याग किया गया हो। [Abandonee]

परित्यजन, परित्याग—पु० विधिक क्षेत्र में, सदा के लिए छोड़ या त्याग देना। [Abandoning]

परित्यागी—पु० विधिक क्षेत्र में, परित्याग करनेवाला। [Abandoner]

परिदर्शक—पु० यांत्रिकी तथा समुद्र विज्ञान में; एक प्रकार का नली के आकार का उपकरण जिसमें लैंस आदि लगे होते हैं और जिसकी सहायता से पनडुब्बो, खंदक आदि में बैठा हुआ व्यक्ति ऊपर पृथ्वी तल पर होते हुए दृश्यों का अवलोकन करता है। [Periscope]

परिधि—स्त्री० ज्यामिति में, वृत्त को घेरनेवाली वक्र रेखा। [Circumference]

परिनिर्णय—पु० प्रशासनिक, औद्योगिक, विधिक आदि क्षेत्रों में, पंच या विवाचक द्वारा दिया हुआ निर्णय। [Award]

परिपत्र—पु० प्रशासनिक तथा व्यावसायिक क्षेत्रों में, वह पत्र या इश्तहार जो प्रसार तथा वितरण के लिए अधिक मात्रा में छपवाया जाता है। गश्ती चिट्ठी। [Circular letter]

परिपथ—पु० वह मार्ग या रेखा जो किसी भूभाग के चारो ओर की सीमाओं की सूचक हो। [Circuit]

परिभाषा—स्त्री० वह उक्ति या कथन जिसमें किसी शब्द या पद का अर्थ प्रतिपादित हो। [Definition]

आगमनात्मक ~ inductive definition

तार्किक ~ logical definition

निगमनात्मक ~ deductive definition

शाब्दिक ~ verbal definition

स्वगुणार्थक ~ substantial definition

परिमंडल—पु० भूगोल में, सूर्य या चन्द्रमा के चारों ओर होनेवाला प्रकाश का वृत्त। [Corona]

**परिमित**—वि० महाजनी तथा व्यावसायिक क्षेत्र में, (संस्था) जिसमें साझेदारों का दायित्व किसी निश्चित राशि से अधिक न हो। [Limited]

~ बैंक limited bank

**परिमितता**—स्त्री० दे० 'परिमिति'। [Limitation]

**परिमिति**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, समय, विस्तार आदि की वह निश्चित सीमा जिसे लांघना या तो असंभव हो अथवा विधि द्वारा मना कर दिया गया हो। [Limitation]

**परियात**—पु० यातायात में, सड़क, गली, पटरी, आकाश-पथ आदि पर चलनेवाले लोग, यान आदि। [Traffic]

**परिरक्षक**—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, वह अधिकारी जो सार्वजनिक संपत्ति की देखभाल तथा रक्षा करता हो। [Custodian]

**परिरक्षण**—पु० सड़ने-गलने, बिगड़ने, नष्ट या क्षतिग्रस्त होने से सुरक्षित रखने या बचाने की क्रिया। [Preservation]

**परिरक्षित**—वि० जिसका परिरक्षण हुआ हो। [Preserved]

~ आहार preserved food

**परिवर्जन**—पु० सामाजिक क्षेत्र में, शराब का सेवन न करना। मद्य का त्याग करना। [Abstaining]

**परिवर्तनेच्छु**—वि० परिवर्तन की इच्छा रखने अथवा उसकी ओर प्रवृत्त होनेवाला। [Alterative]

**परिवर्तित**—वि० भूगोल में, (वह चट्टान) जो गरमी, दबाव और पानी के द्वारा बनती है। [Metamorphic]

**परिवर्धन**—पु० आकार, विस्तार, आयतन आदि में बड़ा बनाना। [Enlargement]

**परिवर्धित**—वि० जिसका परिवर्धन हुआ हो। [Enlarged]

**परिवर्ष**—पु० खगोल विद्या में, किसी ग्रह के रविनीच से चलकर पुनः रविनीच तक पहुँचने में लगनेवाला समय। [Anomalistic year]

**परिवहन**—पु० १. वस्तुओं, व्यक्तियों आदि को एक स्थान से दूसरे स्थान पर (विशेषतः यान्त्रिक साधनों द्वारा) ढोकर ले जाना। [Transportation]

२. उक्त प्रकार से ढोकर ले जानेवाला कोई साधन। [Transport]

**परिवात ताप**—पु० यान्त्रिकी में, ऐसे शीतक माध्यम (द्रव्य, हवा, गैस आदि) का तापमान जो किसी उपकरण के गरम पुर्जों के संपर्क में आये। [Ambient temperature]

**परिवाद**—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (क) किसी बात का किसी पर लगाया जानेवाला अभियोग।

२. वह बात जिसका इस प्रकार अभियोग लगाया गया हो। [Complaint]

**परिवादी**—पु० परिवाद करनेवाला। [Complainant]

**परिवार**—पु० समाज शास्त्र में, एक घर में साथ-साथ रहनेवाले ऐसे व्यक्तियों का समूह जो विवाह, पैतृक-रक्त, दत्तक-ग्रहण आदि के द्वारा संबद्ध हो। [Family]

**परिवार नियोजन**—पु० सामाजिक क्षेत्र में, सुखपूर्वक जीवन-यापन के उद्देश्य से बनायी हुई वह पद्धति या योजना जिसके द्वारा परिवार के सदस्यों की संख्या (संतति

निरोध के द्वारा ) अधिक नहीं बढ़ने दी जाती। [*Family Planning*]

**परिवीक्षा**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति के चरित्र, योग्यता, शारीरिक समर्थता आदि की की जानेवाली इस दृष्टि से जाँच कि वह अमुक पद या कार्य के निर्वाह के लिए उपयुक्त है या नहीं। [Probation]

~ अवधि (परिवीक्षावधि) probation period

~ अधीन (परिवीक्षाधीन) on probation

**परिवेदना**—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, ऐसी ( वास्तविक या कल्पित ) बात जिसके संबंध में आपत्ति या शिकायत की जा सके। [Grievance]

**परिवेश**—पु० वे स्थितियाँ, परिस्थितियाँ तथा वातावरण जो किसी के विकास, अभिवृद्धि आदि को प्रभावित करता है। [Environment]

सांस्कृतिक ~ cultural environment

**परिशीलन**—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में; सावधान होकर तथा अत्यंत ध्यानपूर्वक किसी पुस्तक, लेख आदि को पढ़ने का कार्य। [Perusal]

**परिशुद्ध**—वि० शैक्षणिक क्षेत्र में, ( लेख या लेखा ) जिसमें कोई त्रुटि या भूल न हो। बिलकुल ठीक। [Accurate]

**परिशुद्धता**—स्त्री० परिशुद्ध होने की अवस्था या भाव। [Accuracy]

**परिशोधन**—पु० १. रसायन शास्त्र में, बार-बार आसवन क्रिया करके परिष्कृत करना तथा शुद्ध बनाना। [Rectification]

२. वाणिज्य तथा विधिक क्षेत्रों में, ऋण का धीरे-धीरे किश्तों के द्वारा चुकाया जाना। [Amortisation]

**परिश्रवण**—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, स्टेथोस्कोप के द्वारा हृदय की धड़कन आदि सुनना। [Ausculation]

**परिश्रांत**—वि० परिश्रांति से युक्त। [Exhausted]

**परिश्रांति**—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र आदि में वह अवस्था जब कोई व्यक्ति अथवा उसका कोई अवयव पूरी शक्ति लगाकर काम कर चुका और बिलकुल थक गया होता है। [Exhaustion]

**परिसंचरण तंत्र**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के उन सब अंगों की सामूहिक संज्ञा जिनका काम रक्त को शरीर भर में भ्रमण कराना होता है। [Circulatory System]

**परिसंचार**—पु० चिकित्सा तथा शरीर शास्त्रों में, रक्त का हृदय से चलकर चक्कर लगाते हुए फिर हृदय तक पहुँचना। [Circulation]

**परिसंपत्ति**—स्त्री० वाणिज्य में, व्यापार में लगी हुई धन-सम्पत्ति तथा वे रकमें आदि जो दूसरों से प्राप्य हों तथा जिन्हें देयता या ऋण चुकाने के लिए वेचा जा सकता हो। [Assets]

अगोचर ~ intangible assets

अचल ~ fixed assets

अवरोधित ~ frozen assets

आभासी ~ fictitious assets

चल ~ floating assets

चालू ~ current assets
तरल ~ liquid assets
प्रतिबद्ध ~ restricted assets
समस्त ~ total assets
स्थायी ~ fixed assets

**परिसंवाद**—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह गोष्ठी जिसमें अनेक व्यक्ति किसी विषय या समस्या पर अपने विचार स्वतंत्रतापूर्वक प्रकट करते या लेख आदि पढ़ते हों। [Symposium]

**परिसदन**—प्रशासनिक क्षेत्र में, बड़े नगर में दौरे के समय उच्चाधिकारियों, मन्त्रियो आदि के ठहरने के लिए बना हुआ सरकारी निवास-स्थान। [Circuit House]

**परिसमापन**—पु० विधिक तथा अर्थ शास्त्रों में, घाटे में चलती हुई किसी व्यावसायिक संस्था को खत्म करके उसकी सम्पत्ति या परिसम्पत्ति से लोगों का ऋण चुकाना। [Liquidation]

अनिवार्य ~ compulsory liquidation
ऐच्छिक ~ voluntary liquidation

**परिसमाप्त**—वि० जिसका परिसमापन हो चुका हो। [Liquidated]

**परिसर**—पु० भवन और उसके साथ की भूमि आदि। [Premises]

**परिसहायक**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह सैनिक सहायक जो आदेशों का पालन करने-कराने के लिए नियुक्त होता है। [Aid-de-camp]

**परिसीमा**—स्त्री० ज्यामिति में, किसी समतल आकृति का चतुर्दिक घेरा; जैसे—परिधि वृत्त की परिसीमा है। [Perimeter]

**परिस्थान**—पु० शैक्षणिक, भौगोलिक आदि क्षेत्रों में, वे चीजें (नदी, पहाड़, वन आदि) जो किसी स्थान के चारों ओर हों और जिनका व्यक्ति या समाज पर प्रभाव पड़ता हो। [Surroundings]

**परिस्थिति विज्ञान**—पु० दे० 'परिस्थितिकी'। [Ecology]

**परिहार**—पु० १.प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, ऋण, कर शास्ति आदि से किसी को मुक्त कर देना। छूट दे देना या क्षमा कर देना। [Remission]

~ सूची remission list

२. शैक्षणिक क्षेत्र में, जान-बूझकर किसी चीज से अपना बचाव करना। [Avoidance]

**परिहृद्**—पु० शरीर शास्त्र में, वह झिल्ली-मय कोष जो हृदय को लपेटे रहता है। [Pericardium]

**परीक्षण**—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह पद्धति या प्रक्रिया जिससे किसी वस्तु या व्यक्ति के गुण, मूल्य, महत्त्व आदि की परख की जाती है। जाँच। [Test]

**परीखंभा**—पु० पुरातत्त्व में, (ग्रीक देवालयों में बना हुआ) वह खंभा जिसमें नारीमूर्ति खुदी होती थी। [Caryatiol]

**परोक्ष-कर**—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसे कर जो सीधे कर-संग्राहक को नहीं दिये जाते बल्कि चीजें खरीदते समय उनके बढ़े हुए मूल्य के रूप में (दुकानदारों को) चुकाने पड़ते हैं। [Indirect taxes]

**परोक्ष-निर्वाचन**—पु० राजनीति में, निर्वाचन की वह प्रणाली जिसमें मतदाता स्वयं निर्वाचन नहीं करते बल्कि अपने प्रतिनिधियों के द्वारा निर्वाचन कराते हैं। [Indirect Election]

परोक्ष व्यय—पु० वाणिज्य में, कार्यालय सम्बन्धी तथा वस्तु की बिक्री सम्बन्धी होनेवाला व्यय। [Indirect expenses]

परोपजीवी—पु० जीव विज्ञान तथा वनस्पति विज्ञान में, ऐसे कीड़े-मकोड़े, पौधे या वनस्पतियां जो दूसरे जीव-जन्तुओं, वृक्षों आदि के शरीर पर रहकर अथवा उनका भक्षण करके निर्वाह करती हैं। [Parasite]

पर्ण-वृंत—पु० वनस्पति शास्त्र में, वह वृन्त जिसके साथ पत्ते लगते हैं। [Petiole]

पर्ण-हरिमा—स्त्री० वनस्पति शास्त्र में, पत्तों का हरा रंग। [Chlorophyll]

पर्यवेक्षक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जो कार्य का निदेशन तथा देखभाल करता हो। [Supervisor]

पर्यवेक्षण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कार्य, कार्यकर्ताओं, संस्थाओं आदि की देखभाल, निरीक्षण तथा निर्देशन करना। [Supervision]

पर्याय—पु० भाषा विज्ञान तथा साहित्यिक क्षेत्र में, एक ही भाषा के ऐसे शब्द जिनके सामान्य अर्थों की एक या अधिक विवक्षाएँ समान होती हैं; जैसे—कठिन, दुष्कर, दुस्साध्य। [Synonyms]

पर्यावरण—पु० १. सामाजिक क्षेत्र में, पास-पड़ोस, परिस्थितियों तथा प्रभावों की सामूहिक संज्ञा। [Environment]

२. साहित्यिक क्षेत्र में, वे आर्थिक तथा सामाजिक परिस्थितियां, धार्मिक तथा नैतिक विश्वास और रूढ़ तथा नवीन मान्यताएँ जिनके बीच में रहता तथा प्रभावित होता हुआ साहित्यकार रचना करता है। [Environment]

सामाजिक ~ social environment

पर्व—पु० किसी परिवर्तन चक्र में, घूमती हुई वस्तु की विभिन्न स्थितियों में से हर एक। प्रावस्था। [Phase]

पर्वबद्ध—वि० जो विभिन्न पर्वों में विभक्त हो। [Phased]

~ कार्यक्रम phased programme

~ विकास phased development

पलायक—पु० विधिक क्षेत्र में, वह भागा हुआ अपराधी जिसे शासन पकड़ना चाहता हो। फरार। भगोड़ा। [Absconder]

पलायन—पु० १. विधिक क्षेत्र में, कोई अनुचित काम या अपराध करके उसके दंड से बचने के लिए भाग जाना। [Absconding]

२. दार्शनिक क्षेत्र में, सांसारिक बंधनों और सीमाओं को तोड़कर अनंत और असीम की ओर अग्रसर होने की प्रवृत्ति।

पलायनवाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह प्रवृत्ति जिसमें वस्तुस्थिति या यथार्थता से पराङ्मुख होकर अन्य प्रकार की नवीनताओं या विशिष्टताओं की ओर साहित्यकार आकृष्ट होता है। [Escapism]

पवनदिग्दर्शी—पु० यान्त्रिकी में, पवन की दिशा बतानेवाला यंत्र। [Anemoscope]

पवनमापी—पु० भौतिक विज्ञान में, पवन का वेग नापने का यंत्र। [Anemometer]

पशुपालन—पु० परेलू पशुओं (गायों, भैंसों, बकरियों, घोड़ों आदि) को पालने तथा उनकी रक्षा करने का कार्य। [Animal Husbandry]

~ आयुक्त animal husbandry commissioner

~ विभाग animal husbandry department

पश्च-ज्ञान—पु० आत्म विद्या में, वह ज्ञान जो पूर्व बातों के संबंध में विशेषतः पूर्व-जन्मों की बातों के सम्बन्ध में होता है।

पश्च प्रभाव—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, औषधि आदि का वह (अनिष्टकारक) प्रभाव जो उसके सेवन के कुछ दिनों बाद होता है। [After-effect]

पश्च विचार—पु० ऐसा विचार जो उपयुक्त अवसर या स्थिति के बीत या निकल जाने पर उद्भूत हुआ हो। [After-thought]

पश्च स्वर—पु० भाषा विज्ञान में, ऐसा स्वर जिसका उच्चारण करते समय जीभ का पिछला भाग ऊपर उठता हो। [Back Vowel]

पश्चासीन—पु० १. शैक्षणिक क्षेत्र में, पीछे बैठनेवाले विद्यार्थी जो पढ़ने-लिखने में रुचि नहीं लेते। [Back-benchers]

२. राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, संसद के वे सदस्य जो पीछे बैठते हैं। ऐसे सदस्य या तो सरकारी पदों पर नहीं होते या विरोधी दल के सक्रिय सदस्य नहीं होते। [Back-benchers]

पहुँच संदेश—पु० परिवहन तथा यातायात में, ऐसी सूचना जिसमें किसी चीज या गाड़ी के पहुँचने के समय का निर्देश हो। [Arrival Message]

पाइलान—पु० यांत्रिकी में, लोहे का वह ऊँचा ढाँचा जिस पर ऊँचे वोल्ट के तार ले जाये जाते हैं। [Pylon]

पाउंड क्षेत्र—पु० अर्थ शास्त्र में, कुछ देशों का वर्ग जो अपना सुरक्षित कोश इंग्लैंड की पाउंड-मुद्रा में रखता है और जिसके द्वारा उस वर्ग के सदस्यों में पारस्परिक लेन-देन होता है। [Sterling Area]

पाउंड पावना—पु० अर्थ शास्त्र में, पाउंड-क्षेत्र में सम्मिलित देशों को पाउंड के रूप में प्राप्य विदेशी मुद्रा। [Sterling Balance]

पाटना—पु० वाणिज्य में, विदेशी बाजार पर अपना अधिकार जमाने के लिए किसी देश द्वारा अपनी चीजें उसमें भर देना और उन्हें सस्ते मूल्य पर और प्रायः लागत से कम मूल्य पर बेचना। [Dumping]

पात्र—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह जिसे रंगमंच पर प्रदर्शन के लिए आना पड़े। [Character]

पात्रता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, उपयुक्त या वांछित गुणों से युक्त होने की वह स्थिति जिसके नाते किसी का किसी पद के लिए वरण होता या किया जाता हो। [Eligibility]

पात्रबोधक—पु० रंगमंच में, वह नौकर जो अभिनेताओं को बुलाता हो। [Call-boy]

पात्र-वर्ग—पु० किसी सिने-चित्र या नाटक में कार्य करनेवाले अभिनेताओं का वर्ग। [Cast]

पायस—पु० रसायन शास्त्र में, दूधिया रंग का एक तैलाक्त तरल मिश्रण जिसमें कुछ पदार्थ ऐसे रूप में चिपके या मिले रहते हैं कि वे तल में बैठने नहीं पाते। [Emulsion]

पायसिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, उन वाहिकाओं में से हर एक जो स्तनग्रंथि तक दूध पहुँचाती हैं। [Lacteal]

पारण—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों

में; प्रस्ताव, विधेयक आदि का निश्चित चरण पार करते हुए आधिकारिक व्यक्ति या संस्था द्वारा अंतिम रूप से स्वीकृत होना। [Passing]

पारदर्शी—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जिसमें से आर-पार देखा जा सके; जैसे–काँच, हवा, पानी। [Transparent]

पारदर्शिता—स्त्री० पारदर्शी होने की अवस्था, गुण या भाव। [Transparency]

पारपत्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, राज्य द्वारा अपने नागरिक को विदेशों में भ्रमण करने के लिए अनुमति सूचक दिया जानेवाला पत्र या लेख्य। [Passport]

पारभासक—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जिसमें से आर-पार धुंधला दिखाई पड़ता हो। [Translucent]

पारस्परिक—वि० विधिक क्षेत्र में, दो या अधिक पक्षों में एक दूसरे के प्रति होनेवाला। परस्पर व्यवहार संबंधी। [Mutual]

पारस्परिकता—स्त्री० पारस्परिक रूप से होने की अवस्था, गुण या भाव। [Mutuality]

पारिस्थितिकी—स्त्री० जीव विज्ञान में, विज्ञान की वह शाखा जिसमें जीवों पर पड़नेवाली भौगोलिक परिस्थितियों के प्रभाव तथा उनके प्रतिचार का अध्ययन होता है। [Ecology]

पार्श्वटीका—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, पुस्तक, पत्रिका आदि के हाशिये पर पाठक द्वारा लिखी जानेवाली टिप्पणी। [Marginalia]

पार्श्विक प्रतिलोमीकरण—पु० भौतिक शास्त्र मे, वह अवस्था या क्रिया जिसमे दर्पण के सम्मुख खड़े होने पर दाहिना भाग बायाँ और बायाँ भाग दाहिना दिखलायी पड़ता है। [Lateral Inversion]

पार्श्विका—स्त्री० १. वास्तु कला में, किसी भवन के पार्श्व का दृश्य या रेखाचित्र। २. साहित्य, प्रकाशन आदि में, मुख्य मुख्य विशेषताओं को प्रदर्शित करनेवाली किसी की संक्षिप्त जीवनी। [Profile]

पावना—पु० वाणिज्य में, वह धन या माल जो देनदार से प्राप्य हो। [Assets]

पावस—पु० भूगोल मे, भारतीय तथा दक्षिण एशिया के महासागरो से उठनेवाली मौसमी हवाएँ जो अप्रैल से अक्तूबर तक दक्षिण पश्चिम और बाकी समय में उत्तर पूर्व की ओर बढ़ती हैं और पानी बरसाती हैं। [Monsoon]

पितृसंकर—पु० जीव विज्ञान में, वह सन्तान जो पुत्री और पिता के योग से उत्पन्न हुई हो। 'मातृ संकर' से भिन्न। [Back-cross]

पित्त—पु० शरीर शास्त्र में, यकृत से रिसने वाला तथा पित्ताशय में संचित रहनेवाला एक प्रकार का द्रव जो पाचन-क्रिया में सहायक होता है। [Bile, Gall]

पित्ताशय—पु० शरीर शास्त्र में, यकृत के नीचे रहनेवाली एक थैली जिसमें पित्त रहता है। [Gall bladder]

पीड़ापहरण—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जिसमें पीड़ा की अनुभूति (संवेदहारी औषधि के सेवन के कारण) जाती रहती है। [Analgesia]

पीड़ा-भीति—स्त्री० शिक्षा तथा चिकित्सा

शास्त्रों में, वह अवस्था जिसमें कोई पीड़ा से बहुत अधिक घबराता और उससे दूर भाग जाना चाहता हो। [Algophobia]

पीड़ा-रति—स्त्री० शिक्षा तथा चिकित्सा शास्त्रों में, वह अवस्था जिसमें किसी को पीड़ित देखने या रहने में ही आनन्द की अनुभूति होती हो। [Algolagnia]

पीत चर्म—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें मुख तथा गरदन पर पीले-पीले धब्बे पड़ते हैं। [Chloasma]

पीतिमा—स्त्री० वनस्पति विज्ञान में, पर्ण-हरिमा के नष्ट होने पर पत्तों के पीले या सफेद पड़ने की अवस्था। [Chlorosis]

पील पाया—पु० वास्तु कला में, दे० 'अंत्या-धार'। [Abutment]

पीलिया—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें खून में पित्त की उपस्थिति के फल-स्वरूप त्वचा, आँखों, पेशाब आदि का रंग पीला पड़ जाता है। [Jaundice]

पुंकेसर—पु० वनस्पति शास्त्र में, फूलो का वह केसर जिसमें पुंसत्ववाला अंश होता है। [Stamen]

पुंजोत्पादन—पु० अर्थ शास्त्र में, बड़े यन्त्रों की सहायता से बहुत अधिक मात्रा में होने-वाला किसी चीज (या चीजों) का उत्पादन। [Mass production]

पुंधानी—स्त्री० जीव विज्ञान में, बिना फूल और बिना बीजवाले पौधो का वह अवयव जिसमें नर कोशिकाएँ (male cells) विकसित होती हैं। [Antheridium]
~ कोशिका antheridium cell

पुंमैथुन—पु० विधिक क्षेत्र में, अप्राकृतिक मैथुन जो दो पुरुषो में या पुरुष और पशु में हो। [Sodomy]

पुंस्त्वहरण—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शल्य कर्म द्वारा अंडग्रन्थियों का निकाला जाना जिससे संतानोत्पत्ति की क्षमता न रह जाय। [Emasculation]

पुच्छल तारा—पु० सूर्य के चारों ओर घूमनेवाला एक प्रकार का पिंड जिसकी चमकीली और लंबी दुम होती है। [Comet]

पुण्यार्थ—वि० पुण्य की प्राप्ति के लिए विशेषत: लोकोपकारी कार्यों के लिए दान के रूप दिया जानेवाला (धन)। [Charitable]

पुण्यार्थ निधि—स्त्री० किसी धार्मिक या सामाजिक लोकोपकारी शुभ कार्य के लिए स्थापित की हुई निधि। [Charitable Trust]

पुन:कल्पन—पु० यांत्रिकी में, यंत्र आदि के घिसे-पिटे या टूटे-फूटे पुरजे आदि बदल कर उसे फिर से अच्छी तरह काम में आने लायक बनाने की क्रिया। ओवरहालन। [Overhauling]

पुन:स्पर्श—पु० फोटोग्राफी में, नेगेटिव में आये हुए विकारों को पेंसिल या रंगों की सहा-यता से दूर करना। [Retouching]

पुनरस्त्रीकरण—स्त्री० राजनीति में, (क) निरस्त्र की हुई सेना को फिर से अस्त्र-शस्त्रों से सज्जित करना। (ख) सेना को नये तथा अधिक शक्तिशाली अस्त्रों से सज्जित करना। [Re-armament]

पुनरीक्षण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, लेख, लेख्य आदि को पुन: इस दृष्टि से पढना कि उसकी त्रुटियाँ निकाल दी जायँ, उसे सुधार कर अद्यतन कर दिया जाय

अथवा उसमें अभिप्रेत संशोधन या परिवर्तन कर दिये जायँ। [Revision]

**पुनरीक्षित**—वि० (लेख, लेख्य) जिसका पुनरीक्षण हो चुका हो। [Revised]

~ अनुमान revised estimate

**पुनरुत्तर**—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्रों में, किसी उत्तर का दिया जानेवाला उत्तर। [Rejoinder]

२. विधिक क्षेत्र मे, वादी के प्रत्युत्तर का दिया जानेवाला प्रतिवादी द्वारा उत्तर। [Rejoinder]

**पुनर्कथन**—पु० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, कही हुई किसी बात का पुनः किया जानेवाला नये रूप में कथन। [Restatement]

**पुनर्गठन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, फिर से गठित या संगठित करना। [Reorganisation]

राज्यों का ~ reorganisation of states

**पुनर्ग्रहण**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, (अधिकार, पद आदि) फिर से ग्रहण करना। [Resumption]

**पुनर्जागरण**—पु० इतिहास में, युरोप की १४ वी, १५ वीं और १६ वीं शताब्दियों की वह स्थिति जिसमें कला, विद्या और साहित्य का नये सिरे से प्रचार होने लगा था और जिसके फलस्वरूप मध्य युग का अन्त और आधुनिक युग का जन्म माना जाता है। [Renaissance]

**पुनर्निर्माण**—पु० वास्तु-कला में, गिरे या टूटे भवन, खंडहर आदि का फिर से किया जानेवाला निर्माण। [Reconstruction]

**पुनर्निर्मित**—वि० जिसका पुनर्निर्माण हुआ हो। [Reconstructed]

**पुनर्निर्वाचन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी निर्वाचित प्रतिनिधि के अपनी अवधि की समाप्ति से पहले न रह जाने, त्यागपत्र देने अथवा पदच्युत किये जाने पर उस अवधिकाल तक के लिए फिर से प्रतिनिधि का होनेवाला निर्वाचन। [Re-election]

**पुनर्बलन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, और अधिक सैनिक, जहाज, पोत, युद्ध-सामग्री आदि भेजकर सेना की शक्ति-वृद्धि करना। [Reinforcement]

**पुनर्मुद्रण**—पु० प्रकाशन में, एक बार पुस्तक छाप लेने पर फिर उन्हीं रखे हुए फर्मों से (प्रायः उनमें बिना कुछ संशोधन किये) पुनः छापी जानेवाली और प्रतियाँ। [New Impression]

**पुनर्योजन**—पु० यांत्रिकी में, फिर से योजित किया जाना। [Reconnection]

**पुनर्वाद**—पु० विधिक क्षेत्र में, नीचेवाले न्यायालय के निर्णय के विरुद्ध विचार करने के लिए उच्च न्यायालय से की जानेवाली सविनय प्रार्थना। [Appeal]

**पुनर्वादिक**—वि० पुनर्वाद संबंधी। [Appellate]

**पुनर्वादी**—पु० पुनर्वाद या अपील करनेवाला। [Appellant]

**पुनर्वासन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसे लोगों को फिर से बसाने का काम जिनके घर-बार नष्ट हो चुके हों। [Rehabilitation]

**पुनर्विलोकन**—पु० विधिक क्षेत्र में, अधीनस्थ न्यायालय के निर्णय पर उच्च-

न्यायालय द्वारा किया जानेवाला फिर से विचार। [Review]

पुनर्सारण—पु० आकाशवाणी के एक केंद्र से प्रसारित होनेवाले कार्यक्रम को दूसरे केंद्रों द्वारा भी प्रसारित किया जाना। [Relay]

पुरस्कार—पु० कोई बहुत बड़ा विशेषतः कठिन काम करने पर सम्मानार्थ दिया जानेवाला धन या वस्तु। [Prize]

पुराकल्प—पु० भूविज्ञान में, कोई २० से ५० करोड़ वर्ष पहले की वह अवस्था जब पृथ्वी तल पर छिछले समुद्र बनने लगे तथा कीड़े-मकोड़े, सरीसृप, मछलियाँ आदि अस्तित्व में आने लगी थी। यह अवस्था ५ कल्पों में से एक है। [Paleozoic Era]

पुरातत्त्व—पु० प्राचीन इतिहास की वह शाखा जो इतिहास-पूर्व काल के तथ्यों, वस्तुओं आदि का पता लगाती और उस समय की सभ्यता पर प्रकाश डालती है। [Archaeology]

~ अभियंता archaeological engineer

~ विभाग archaeological department

~ संग्रहालय archaeological museum

~ सहायक archaeological assistant

पुरातत्त्वीय—वि० पुरातत्त्व संबंधी। [Archaeological]

पुरालेख—वि० पुरातत्त्व शास्त्र में, प्राचीन लिपि में (विशेषतः स्मृति-चिह्न के रूप में) अंकित कोई लेख। [Epigraph]

पुरावशेष—पु० इतिहास-पूर्व काल की चीजों के बचे-खुचे तथा टूटे-फूटे अंश या अवशेष जिनके आधार पर उस समय के इतिहास, सभ्यता आदि से संबंधित जानकारी प्राप्त की जाती है। [Antiquities]

पुराविद्—पु० पुरातत्त्व में, पुरानी वस्तुओं या तत्त्वों का अध्ययन तथा संग्रह करनेवाला विद्वान्। [Antiquarian]

पुलिन—पु० भूगोल में, समुद्र, झील आदि का वह समतल तट जिस पर कंकड़ियाँ या बालू फैला रहता है और जिस पर ऊँची बड़ी लहरें भी कभी-कभी आती हैं। [Beach]

पुष्टकाय—वि० शिक्षा शास्त्र में, शारीरिक दृष्टि से जो स्वस्थ, कुशल तथा क्रियाशील हो। [Athletic]

पुष्पदंड—पु० वनस्पति शास्त्र में, पौधे का वह दंड के समान अंग जिसमें फूल लगते हैं। [Peduncle]

पुस्तप्रेष—पु० डाक द्वारा कम महसूल पर सूची-पत्र, निमन्त्रण-पत्र आदि भेजने की एक पद्धति। [Book-Post]

पूँजी—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह धन जो और धन कमाने के लिए व्यापार, प्रतिभूतियों आदि में लगाया जाय। [Capital]

~ परिव्यय capital outlay

~ प्रभार capital charge

~ लागत capital cost

~ व्यय capital expenditure

~ शीर्षक capital head

पूँजीवाद—पु० अर्थ शास्त्र में, वह आर्थिक तंत्र जिसमें देश की अर्थ-व्यवस्था पर

धनिकों का अधिकार होता है और फलतः प्राप्त होनेवाले सारे लाभ के वे स्वामी होते हैं। उत्पत्ति तथा वितरण के सभी प्रमुख साधनों पर व्यक्तिगत अधिकार स्वीकार करने की विचारधारा। [Capitalism]

पूति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, घाव की वह स्थिति जब उसमें कीड़े पड़ जाते हैं और उसमें से सड़ायँध निकलने लगती है और रक्त विषाक्त होने लगता है। पूति-दोष। [Sepsis]

पूतिक—वि० पूति संबंधी। [Septic]

पूति-दोष—पु० दे० 'पूति'। [Sepsis]

पूतिदोष-रोधी—वि० औषध शास्त्र मे, (औषधि) जो शरीर में स्थित पूतिदोष को नष्ट कर दे अथवा उसकी बाढ को रोक दे। [Antiseptic]

पूतिनाशन—पु० शरीर शास्त्र में, पूतिदोष के रोगोत्पादक जीवाणुओं को नष्ट करने की क्रिया या उपाय। [Sterilization]

पूतिनिवारित—वि० चिकित्सा शास्त्र में, जिसका पूतिदोष नष्ट किया जा चुका हो। [Sterilized]

पूयशोषक—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक यंत्र जो फोड़े में से मवाद निकाल लेता है। [Aspirator]

पूर्णतावाद—पु० दर्शन में, यह दृष्टिकोण कि आदर्श की प्राप्ति के लिए नीति-सम्मत प्रयत्न करना चाहिए। [Perfectionism]

पूर्णपीठ—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी न्यायालय के सभी न्यायाधीशों का सामूहिक वर्ग (जो किसी अत्यंत महत्त्वपूर्ण वाद को सुनने के लिए बैठता है)। [Full Bench]

पूर्णाधिकार—पु० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, किसी पद से संबंधित सभी अधिकार। [Full powers]

विशेष ~ special full powers

सामान्य ~ general full powers

पूर्ति—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, किसी वस्तु की वह मात्रा जो किसी निश्चित मूल्य पर बिक्री के लिए उपस्थित या उपलब्ध हो। [Supply]

~ अधिकारी supply officer

पूर्वक्रय—पु० विधिक क्षेत्र में, दे० 'हक-शफा'। [Pre-emption]

पूर्वग्रह—पु० मनोविज्ञान में, वह मत या धारणा जो बिना अच्छी तरह तथ्यों का अवलोकन या जाँच-पड़ताल किये ही सही और प्रामाणिक मान ली गयी हो। [Prejudice]

पूर्वचिंतन—पुं० विधिक क्षेत्र में, अपराध करने की योजना आदि पर पहले से किये जानेवाले विचार। [Premeditation]

पूर्वज—पु० १. विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसके वंशज होने के नाते किसी ने सम्पत्ति दाय के रूप में पाई हो। [Anscestor] २. जीव विज्ञान में, जीव का वह पूर्व प्रकार जिससे बादवाली जातियाँ उत्पन्न हुई हों। [Ancestor]

~ परंपरा ancestorship

पूर्वजी—वि० पूर्वजों से संबंध रखनेवाला। [Ancestorial]

पूर्वजोद्भव—पु० जीव विज्ञान में, पूर्वजों के आकार-प्रकार की ओर होनेवाला प्रत्यागमन। [Atavism]

पूर्वदर्शन—पु० आत्म-विद्या में, वह स्थिति जब भविष्य में होनेवाली बातें पहले से घटित होती हुई दिखाई पड़ती हैं। [Precognition]

पूर्वदिनांकित—वि० (पत्र, चेक आदि) जिस पर बहुत पहले की कोई तिथि पड़ी हुई हो। [*Ante-dated*]

पूर्वदृष्टि—स्त्री० आत्मविद्या में, वह दृष्टि या शक्ति जिसकी सहायता से आगे चलकर होनेवाली किसी घटना या बात के विभिन्न अंग पहले से ही देख या सोच-समझ लिये जाते हैं। [*Foresight*]

पूर्वदेय—वि० जो पहले दिया जा चुका हो। [Prepaid]

पूर्वपद—पु० गणित में, अनुपात की दो राशियों में से पहली राशि; जैसे—४ : ५ में ४ पूर्वपद है। [Antecedent]

पूर्वपरिचय—पु० विधिक क्षेत्र में, पेशी से पहले गवाह से यह पता लगाने के लिए की जानेवाली पूछताछ कि वह कैसी गवाही देगा। [Precognition]

पूर्वयोजित—वि० जिसकी योजना पहले से बनायी गयी हो। [Pre-planned]

~ हत्या pre-planned murder

पूर्वविचारित—वि० जो पहले से ही सोच लिया गया हो। [Afore-thought]

पूर्ववृत्त—पु० तर्क शास्त्र में, किसी प्राक्कल्पित पद का पूर्वपद। पूर्वांग। [Antecedent]

पूर्वव्यापी—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (नियम, आदेश आदि) जिसका प्रभाव वर्तमान और भविष्यत् के अलावा बीते हुए कुछ विशिष्ट समय पर भी लागू माना जाता हो। [Retrospective]

पूर्वांग—पु० तर्क शास्त्र में, वाक्य का वह आरंभिक अंश (या उपवाक्य) जिसमें कोई शर्त लगी होती है; जैसे—'अगर वह आया तो मैं जाऊँगा'—में का 'अगर वह आया' वाक्यांश। [Antecedent]

पूर्वानुमान—पु० मुख्यतः संयोगजन्य अनुमान जो भावी बातों विशेषतः मौसम सम्बन्धी विवरण के सम्बन्ध में होता है। [Forecast]

दीर्घ-परास ~ long-range forecast

मध्य-परास ~ medium - range forecast

मौसम ~ weather forecast

मौसमी ~ seasonal forecast

पूर्वाभ्यास—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, (क) किसी कृत्य या क्रिया के (सार्वजनिक या अंतिम) प्रदर्शन से पूर्व उसे अभ्यास के रूप में किया जाना। (ख) इस प्रकार किया जानेवाला अभ्यास। [Rehearsal]

पूर्वोपाय—पु० शासनिक क्षेत्र तथा चिकित्सा शास्त्र में, सुरक्षा, कार्यक्षमता आदि की दृष्टि से किया हुआ वह उपाय जो किसी भावी संकट या जोखिम से बचने के विचार से पहले ही किया गया हो। [Precautionary measure, Precaution]

पृथक्करण—पु० समग्र इकाई से किसी भाग का अलग किया जाना। [Abruption]

पृथक्दलीय—वि० वनस्पति विज्ञान में, जिसकी पत्तियाँ बिखरी हुई हो। [*Choripetalous*]

पृथग्वासन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युरोपियनों द्वारा गैर-युरोपियनों को अपनी बस्ती से अलग और दूर बसाने की नीति और व्यवस्था। [Apartheid]

पृष्ठांकन—पु० महाजनी तथा विधिक क्षेत्रों में, चैक, मसौदे आदि के पृष्ठ भाग पर कैफियत आदि लिखकर उसके अनुमोदन स्वरूप अपना हस्ताक्षर करना। [Endorsement]

पेट-फोड़ा—पु० चिकित्सा शास्त्र में, प्राय: बांझ या अविवाहित स्त्रियों के पेट में होनेवाली एक प्रकार की गांठ या फोड़ा। [Fibroid]

पेश-बंद—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, कपड़ों की सुरक्षा के लिए आगे की ओर पहना हुआ वस्त्र। [Apron]

पेशी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, तंतुओं के आपस में मजबूती के साथ बँधे हुए अनेक गुच्छों में से हर एक जो रबड़ की पट्टियों की तरह के होते हैं तथा जो हड्डियों का संचालन करते हैं। [Muscle]

पेशी-तंत्र—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर की समस्त पेशियों और उनकी कंडराओं की व्यवस्था। [Muscular System]

पेशी-बंध—पु० शरीर शास्त्र में, पेशियों को एक दूसरी से बाँधनेवाला बंध या कंडरा।

पेसरी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, रबड़ की एक प्रकार की झिल्ली जो स्त्री की योनि में गर्भ-निरोध के उद्देश्य से मैथुन के समय लगायी जाती है। [Pessary]

पैगोडा—पु० बौद्ध-मन्दिर की संज्ञा। ऐसा मन्दिर कई खंडों का और प्राय: पिरामिडों की तरह का होता है। [Pagoda]

पैबंद—पु० बागबानी में, किसी पौधे की शाखा को काटकर निकाला हुआ वह परिपक्व खंड जो किसी दूसरे पौधे की शाखा में बाँधा जाता है [Graft]

पोलितब्यूरो—पु० १. सोवियत रूस की कम्युनिस्ट पार्टी की वह समिति जो शासन की नीति निर्धारण करती थी। अब इसका स्थान प्रिजिडियम ने ले लिया है। [Politbureau]
२. किसी राजनीतिक दल की कार्यकारिणी समिति जिसे नीति निर्धारण तथा पर्यालोचना करने का अधिकार होता है। [Politbureau]

पौधशाला—स्त्री० बागवानी में, वह स्थान जहाँ विविध प्रकार के पौधे विक्रय अथवा अन्यत्र रोपने के लिए उगाये जाते हैं। [Nursery]

प्रकटीकरण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पहले से दबा या छिपाकर रखी हुई कोई महत्त्वपूर्ण बात किसी उपयुक्त अवसर पर किसी अधिकारी या जनसाधारण के सामने प्रकट करना। [Disclosure]

प्रकथन—पु० विधिक क्षेत्र में, १. किसी कथन को न्यायपूर्ण या सत्य सिद्ध करने की क्रिया या भाव। (ख) इस प्रकार सत्य सिद्ध किया हुआ कथन। [Averment]

प्रकर्ष—पु० किसी उपलब्धि, कौशल, गुण आदि की वह श्रेष्ठ स्थिति जो सामान्य से बहुत बढ़कर, प्रशंसनीय अथवा प्रभावोत्पादक हो। [Excellence]

प्रकर्षण—पु० भौतिक शास्त्र में, एक ही केंद्र की ओर होनेवाला खिचाव। [Adduction]

प्रकल्पना—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, प्रतिकूल उपपत्ति के अभाव में तथा संभाव्य साक्ष्य के आधार पर किसी बात, तथ्य या निष्कर्ष को सही मान लेना। [Presumption]

प्रकाश—पु० भौतिक शास्त्र में ऊर्जा के नन्हें नन्हे चमकीले पुंजों की धारा। [Light]

प्रकाश गृह—पु० जहाजरानी में, वह स्तंभ जो किसी महत्वपूर्ण या खतरनाक स्थान पर बना होता है और जिसके शिखर पर लगे प्रकाश यंत्र द्वारा रात के समय जहाजों का मार्ग निर्देशन होता है। [Lighthouse]

प्रकाश-चक्र—पु० भूगोल में, ऊँचे स्थानों और ध्रुवीय प्रदेशों में किसी चीज के सूर्य के सामने आने पर बादलों या कुहासे पर उसकी पड़नेवाली प्रतिछाया के चारो ओर का घेरा। बिम्ब सूर्य। [Anthelion]

प्रकाशन—पु० पुस्तकें, पत्र-पत्रिकाएँ छापना और उनका वितरण और विक्रय करना। [Publication]

प्रकाश-भीति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें आँखों में सूजन तथा पीड़ा होने के कारण प्रकाश सह्य नहीं होता और इसी लिए प्रकाश में आँखें खोलने से डर सा लगता है। [Photophobia]

प्रकीर्ण—वि० जिसमें विविध विषयों का समावेश हो। [Miscellaneous]

~ माँग miscellaneous demand

~ लिपिक miscellaneous clerk

~ विषय miscellaneous subjects

प्रकृति—स्त्री० दर्शन में, अनुभवगम्य वस्तुओं का समाहार। [Nature]

प्रकृतिवाद—पु० १. दर्शन में, यह सिद्धान्त कि सृष्टि स्वतन्त्र सत्ता है जिसे वैज्ञानिक नियमों द्वारा सिद्ध किया जा सकता है। यह न तो अलौकिक या दिव्य रचना ही है और न इस पर कोई अलौकिक या दिव्य किसी प्रकार का नियन्त्रण ही है। [Naturalism]

२. साहित्य तथा कला में, यह सिद्धान्त कि जीवन का उसके प्राकृतिक तथा वास्तविक रूप में ही सूक्ष्म तथा वैज्ञानिक अंकन या चित्रण किया जाना चाहिए। [Naturalism]

प्रकोष्ठ—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विधान सभा, संसद-भवन आदि के साथ का वह बरामदा या कमरा जिसमें सदस्यगण व्यक्तिगत रूप से बैठकर वार्तालाप करते तथा आगंतुकों, संवाददाताओं आदि से मिलते हैं। [Lobby]

प्रक्रम—पु० अनेक संबद्ध क्रियाओं, व्यापारों, परिवर्तनों आदि का नियत, निश्चित या स्वाभाविक रूप से चलनेवाला क्रम; जैसे—पाचन प्रकम। [Process]

प्रक्रिया—स्त्री० १. विधिक क्षेत्र में, वे कार्य या उनका क्रम जो अभियोग की सुनवाई के समय प्रारम्भ से अन्त तक होते हैं। [Proceeding]

२. दे० 'प्रक्रम'। [Process]

प्रक्लेदन—पु० रसायन शास्त्र में, वायु में की नमी को ग्रहण करके पसीजना या द्रव रूप में परिवर्तित होना। [Deliquescence]

प्रक्लेद्य—वि० रसायन शास्त्र में, नमी के प्रभाव से पसीजने या द्रव रूप में परिवर्तित होनेवाला। [Deliquescent]

प्रक्षेत्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह राज्य या प्रदेश जिसमें किसी दूसरे राज्य को

पूंजी लगाने तथा व्यापार करने का विशेषाधिकार समझौते के द्वारा प्राप्त होता है। प्रभाव-क्षेत्र। [Sphere of influence]

प्रक्षेप-पथ—पु० यांत्रिकी में, फेंककर चलाये जानेवाले अस्त्रों आदि का मार्ग, जो कुछ वक्राकार होता है। [Trajectory]

ऊँचा ~ high trajectory

चपटा ~ flat trajectory

नीचा ~ low trajectory

प्रक्षेप्य—वि० सैनिक क्षेत्र में, (गोली, गोला, राकेट आदि) जो बंदूक, तोप आदि से वेगपूर्वक दूर फेंका जा सके। [Projectile]

प्रगतिवाद—पु० राजनीतिक क्षेत्र मे, यह विचार-धारा कि राज्य तथा जनसमाज की उन्नति मार्क्सवादी सिद्धांतों के द्वारा निर्दिष्ट लक्ष्य की प्राप्ति से ही हो सकती है। इसलिए उसकी सिद्धि के लिए बराबर प्रयत्नशील रहना चाहिए। [Progressivism]

प्रगतिशील—वि० वह जो राज्य, समाज आदि में सुधारों के द्वारा प्रगति करने के लिए प्रयत्नशील हो। [Progressive]

प्रगल्भोक्ति—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, ऐसी उक्ति जो शब्दाडम्बर से भरी हो। [Magniloquence]

प्रगीत—पु० साहित्य में, ऐसा गीत जिसे वाद्ययंत्रों की सहायता से गाया जा सके तथा जिसमें मुख्य रूप से भावनाओं की अभिव्यक्ति हुई हो। [Lyric]

प्रघात—पु० १. (क) भौतिक शास्त्र में, एक पिंड का दूसरे पिंड से टकराने के फलस्वरूप होनेवाला आघात। (ख) ध्वनि तरंग का श्रवणेंद्रियों पर होनेवाला प्रभाव या आघात। [Percussion]

२. चिकित्सा शास्त्र में, छाती, पीठ आदि के किसी भीतरी अवयव की ध्वनि के द्वारा स्थिति जानने के लिए उँगली से किया जानेवाला आघात। [Percussion]

प्रच्छाया—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, छाया का वह भाग जिसमें स्रोत से प्रकाश बिलकुल नहीं आता। [Umbra]

प्रजा—स्त्री० राजनीतिक शास्त्र में, किसी राज्य के द्वारा शासित होनेवाले लोगों की संज्ञा। [Subject]

प्रजाति—स्त्री० १. मानव जाति के शरीर के डील-डौल, त्वचा तथा आँखों की रंगत आदि के आधार पर होनेवाले पाँच मुख्य विभागों में से हर एक; जैसे—गोरी, काली, पीली, लाल और गेहुँई प्रजातियाँ। [Race]

२. जीव विज्ञान में, संबद्ध जातियों के पौधों, जीवों आदि का वर्गीकृत भाग। [Genus]

प्रज्ञा—स्त्री० कला, यांत्रिकी आदि में, अत्यंत उत्कृष्ट रूप से कोई कार्य संपादित करने की प्राकृतिक योग्यता या गुण। [Talent]

प्रज्ञान—पु० १. विधिक क्षेत्र में, विधि द्वारा मिला हुआ वह अधिकार या शक्ति जिसके अनुसार अधिकारी किसी विवादास्पद विषय पर विचार तथा निर्णय कर सकता है। [Cognizance]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, निरीक्षण, सूचना आदि के द्वारा होनेवाली किसी बात या विषय की पूरी और विशेष जानकारी। [Cognizance]

प्रज्ञेय—वि० विधिक क्षेत्र में, (विवाद) जिस पर न्यायालय को विचार तथा निर्णय करने का अधिकार प्राप्त हो। [Cognizable]

~ अपराध cognizable offence

प्रणिधि—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह (गुप्त) व्यक्ति या प्रतिनिधि जो किसी विशिष्ट उद्देश्य से कहीं भेजा जाता हो। [Emissary]

प्रति—उप० विपरीत होने या पड़नेवाला। [Anti-]

~ काष्ठा anti-climax

~ प्रवाह anti-flow

~ स्फीति anti-inflation

प्रति-कथानक—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, नाटक में प्रधान कथा से भिन्न वह प्रासंगिक कथा जिसमें प्रधान कथा के संघर्ष या अंतर्द्वन्द्व को और अधिक उत्कट या तीव्र करने का प्रयास होता है। [Counter Plot]

प्रतिकर्षण—पु० भौतिक शास्त्र में, वह क्रिया जिसमें पिंड, कण आदि एक दूसरे को अपने से दूर हटाते हैं। [Repulsion]

प्रतिकाय—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर में उत्पन्न होनेवाले ऐसे जैव तत्व जो रोगाणुओं द्वारा उत्पन्न विषों को अक्रिय करते अथवा उनके मारक होते हैं। [Antibody]

प्रतिकारक—पु० औषध शास्त्र में, ऐसी औषधि जो किसी प्रकार के विष का प्रभाव कम या नष्ट करती हो। [Antidote]

प्रतिकाष्ठा—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, (क) उन्नति, उत्थान आदि के उपरान्त होनेवाला सहसा ह्रास या पतन। (ख) वह अवस्था जो बहुत ऊँचा या महत्त्वपूर्ण विचार प्रकट करने के बाद निम्न कोटि का या साधारण विचार प्रकट करने की सूचक होती है। [Anti-climax]

प्रतिकूलोक्ति—स्त्री० विधि शास्त्र में, किसी कथन या वक्तव्य का खंडन करनेवाला (कोई दूसरा) कथन या वक्तव्य। [Contradiction]

प्रतिकृति—स्त्री० कला क्षेत्र में, किसी मूल चित्र की अनुकृति, विशेषतः मूल चित्रकार द्वारा बनायी हुई अनुकृति। [Replica]

प्रतिक्रियक—वि०, पु० राजनीति में, जो पुरानी व्यवस्था, क्रम आदि की पुनर्स्थापना का हिमायती हो। [Reactionary]

~ तत्व reactionary elements

प्रतिक्रिया—स्त्री० १. चिकित्सा शास्त्र में, किसी क्रिया के मार्ग में होनेवाली बाधा के फलस्वरूप उत्पन्न होनेवाली दूसरी क्रिया। [Reaction]

२. मनोविज्ञान में, किसी प्रकार के उद्दीपन के फलस्वरूप होनेवाली कोई ऐंद्रिक क्रिया। [Reaction]

३. शरीर शास्त्र में, परिश्रम आदि के फलस्वरूप शक्ति का ह्रास होने पर शरीर में उत्पन्न होनेवाली कोई क्रिया। [Reaction]

प्रतिक्षार—पु० रसायन शास्त्र में, क्षार अर्थात् अल्कली का असर नष्ट करनेवाला तत्व। [Antalkali]

प्रतिगान—पु० सामाजिक क्षेत्र में, ऐसा गीत जो दूसरे के गीत के उत्तर में गाया जाय। [Antiphon]

प्रतिच्छेदन—पु० ज्यामिति में, रेखाओं के

परस्पर एक दूसरी को काटने की अवस्था या भाव। [Intersecting]

प्रतिच्छेद विंदु—पु० ज्यामिति में, वह विंदु जहाँ पर दो रेखाएँ, वक्र या पृष्ठ मिलते हों। [Point of Intersection]

प्रतिच्छेदी—वि० ज्यामिती में, परस्पर एक दूसरे को काटनेवाला; जैसे—प्रतिच्छेदी रेखाएँ अर्थात् ऐसी रेखाएँ जो एक दूसरी को काटती हों। [Intersecting]

प्रतिजन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, प्रोटीन, कार्बोहाइड्रेट आदि पदार्थ जिनके शरीर या रक्त में सीधे प्रविष्ट किये जाने पर प्रतिकायों या प्रतिपिंडों का जन्म होता है। [Antigen]

प्रतिजीव—वि० प्राणि शास्त्र में, जो जीवन के लिए घातक अथवा जीवों के लिए वृद्धि-रोधक हो। [Antibiotic]

प्रति-जीवाणुता—स्त्री० प्राणि विज्ञान में, जीवियों का ऐसा सहचार जो उनमें से किसी एक के लिए घातक होता है। [Anti-biosis]

प्रति-तर्कनावाद—पु० सौंदर्य शास्त्र तथा साहित्य शास्त्र में, यह विचारधारा कि सौंदर्यानुभूति का तर्क या बुद्धि द्वारा विवेचन तथा विश्लेषण न वाछनीय ही है और न संभव। [Anti-rationalism]

प्रतिदेय—वि० आर्थिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, देन चुकाकर जिसे वापस लिया जा सके। [Redeemable]

प्रतिद्वंद्विता—स्त्री० समाज शास्त्र में, प्रतियोगिता का वह रूप जिसमें प्रतियोगी पारस्परिक द्वेष के कारण किसी उद्देश्य की प्राप्ति में स्वयं सफल होना और दूसरे या दूसरों को नीचा दिखाना चाहता है। [Rivalry]

प्रतिद्वंद्वी—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, चुनाव में किसी एक पद के लिए खड़े होनेवाले उम्मीदवारों में से हर एक की दृष्टि में दूसरा। [Rival]

प्रतिधारा—स्त्री० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, एक विचारधारा के विरोध में उत्पन्न होनेवाली दूसरी विचारधारा। [Counter current]

प्रतिनिधि—पु० राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह निर्वाचित व्यक्ति जो निर्वाचित करनेवाले लोगों की ओर से शासनिक क्षेत्र में कार्य करता हो। [Representative]

प्रतिनिधिक—वि० प्रशासनिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, (संस्था) जिसका संघटन निर्वाचित सदस्यों द्वारा हुआ हो। प्रतिनिधियों के योग से होनेवाला। [Representative]

~ शासन representative govt.

प्रतिनिधित्व—पु० राजनीतिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, प्रतिनिधि होने की अवस्था या भाव। [Representation]

प्रतिनिधि शासन—पु० राजनीति में, वह शासन-प्रणाली जिसमें शासन सम्बन्धी सभी अधिकार जनता द्वारा चुने हुए प्रतिनिधियों के हाथ में होते हैं। [Representative government]

प्रतिपक्षता—पु० १. दर्शन शास्त्र में, दो चीजों में एक दूसरे के प्रति होनेवाली विरोध-मूलक प्रवृत्ति या भाव। [Anti-thesis

२. साहित्यिक क्षेत्र में, दो शब्दों, वाक्यांशों, उपवाक्यों आदि में होनेवाला विरोध या व्यतिरेक। [Anti-thesis]

प्रतिपत्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह लेख्य जिसके द्वारा कोई व्यक्ति ( नागरिक या सदस्य ) किसी दूसरे व्यक्ति को अपनी ओर से मतदान करने का अधिकार देता है। [Proxy]

प्रतिपत्री—पु० वह व्यक्ति जिसके नाम प्रतिपत्र लिखा हुआ हो और फलतः जिसे दूसरे की ओर से मत देने का अधिकार प्राप्त हो। [Proxy]

प्रतिपरीक्षण—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय के समक्ष किसी के कोई बयान दे चुकने के उपरान्त उससे विपक्षी द्वारा ऐसे प्रश्न करना जिनसे दबी दबायी बातें या नये तथ्य सामने आ जायें। [Cross-examination]

प्रतिपादन—पु० कला, साहित्य आदि में, गद्य रचना का सहज तथा बोधगम्य रूप में विवेचन या निर्वाह करने की रीति या रीतियाँ। [Exposition, Treatment]

प्रतिपिंड—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'प्रतिकाय'। [Antibody]

प्रतिपीड़न—पु० मनोविज्ञान में, पीड़ा पहुँचानेवाले को पीड़ा पहुँचाने की क्रिया। [Reprisal]

प्रतिपूर्ति—पु० क्षति-पूर्ति करना या देय आदि चुकाना। [Reimbursement]

प्रतिपृच्छा—स्त्री० दे० 'प्रतिपरीक्षण'। [Cross-examination]

प्रतिप्रभा—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, विकिरण ग्रहण करनेवाले पदार्थों में से निकलनेवाला प्रकाश। [Fluorescence]

प्रतिप्रेषण—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय में उपस्थित किये गये कैदी को फिर से जेल भेजने का आदेश देना (जिससे उस पर लगाये गये आरोप की अधूरी जाँच पूरी हो जाय)। [Remand]

प्रतिफल—पु० विधि शास्त्र में, संविदा में किये हुए करार या काम के बदले में दिया जानेवाला धन या पुरस्कार। [Consideration]

प्रतिबंध—पु० विधिक क्षेत्र में, इकरारनामे में होनेवाली कोई विशेष महत्वपूर्ण धारा या शर्त। [Proviso]

प्रतिबद्धता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह अवस्था जिसमें किसी प्रकार का वचन दिये होने के कारण बधा होता है। [Commitment ]

प्रतिबिंब—पु० भौतिक शास्त्र में, एक बिंदु के विचार से वह दूसरा बिंदु जिस पर वर्तन या परावर्तन के उपरांत वे किरणें मिलती अथवा उसमें से आती हुई प्रतीत होती हैं जो पहलेवाले बिंदु से चलती या निकली होती हैं। [Image]

प्रतिभा—स्त्री० साहित्य, कला आदि में, व्यक्ति का वह असाधारण बुद्धि-बल जो उसकी कृतियों में, अन्य कलाकारों की कृतियों की अपेक्षा अधिक बढ़कर कल्पना, सौंदर्यसूचक तत्त्व, रचना-तत्त्व आदि के रूप में दिखाई पड़ता है। [Genius]

प्रतिभाग—पु० वाणिज्य तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, १. किसी वस्तु की वह सीमित मात्रा जो विदेश से आयात की जाती हो; अथवा जिसके आयात के लिए शासन से अनुमति मिली हो। [Quota]

२. किसी वस्तु की वह सीमित मात्रा जो हर सदस्य को देय अथवा प्राप्त हो। [Quota]

प्रतिभू—पु० विधिक क्षेत्र में, प्रत्याभूति या जमानत देनेवाला। [Surety]

प्रतिभूति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, कोई मूल्यवान चीज (जैसे—बीमा पालिसी) इस उद्देश्य से बंधक रखना कि हम अपना वादा पूरा करेंगे, अथवा ऋण आदि चुका देंगे। [Security]

प्रतिमान—पु० उद्योग तथा कला-क्षेत्र में, नमूने के रूप में पहले पहल तैयार की हुई वह वस्तु जिसके अनुरूप तथा अनुकरण पर अधिक परिमाण में उस वस्तु का उत्पादन किया जा रहा हो या होने को हो। [Pattern]

प्रतियोगिता—स्त्री० औद्योगिक तथा व्यापारिक क्षेत्रों में, वह अवस्था जिसमें कुछ लोग अपनी योग्यता, क्षमता आदि के द्वारा एक दूसरे से आगे बढ़ने और सफलता प्राप्त करने के लिए क्रियाशील होते हैं। [Competition]

प्रतिरक्षक—पु० रक्षा या बचाव करनेवाला। [Defender]

प्रतिरक्षा—स्त्री० १. विधिक क्षेत्र में, वह रक्षात्मक प्रयत्न जिससे अपने ऊपर लगे हुए अभियोगों से अपने को निर्दोष सिद्ध करना उद्देश्य होता है। [Defence]

२. राजनीति में, विदेशी आक्रमण से सुरक्षित रहने के लिए किये जानेवाले रक्षात्मक उपाय। [Defence]

प्रतिरूप—पु० वह वस्तु या व्यक्ति जो दूसरी वस्तु या व्यक्ति के ठीक जैसा होता है। [Counterpart]

प्रतिरूपण—पु० विधि शास्त्र में, अपने आपको कोई और या दूसरा व्यक्ति प्रदर्शित करना। [Impersonation]

प्रतिरोध—पु० यांत्रिकी में, १. वह बल जिसे रोकने के लिए मशीन काम में लाई जाय। [Resistance]

२. चिकित्सा क्षेत्र में, वह सहन-शक्ति जिससे शरीर अथवा उसका कोई अंग किसी प्रकार के रोग के कीटाणुओं का आक्रमण, बढ़ाव आदि को सफलतापूर्वक रोकता है। [Resistance]

न्यूनतम ~ least resistance

प्रतिलभ्य—वि० प्रशासनिक तथा व्यापारिक क्षेत्रों में, (रकम) जो वसूल हो सकती हो। [Recoverable]

प्रतिलेख—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, प्रतिलेखन की क्रिया से प्रस्तुत की हुई प्रति या लेख। [Transcript]

२. विधिक क्षेत्र में, न्यायालय में रखी जानेवाली किसी कार्रवाई की आधिकारिक प्रति। [Transcript]

प्रतिलेखन—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, संकेत-लिपि में लिखी हुई बातों को साधारण लिपि में लिखना। [Transcribing]

~ मशीनरी transcribing machine

प्रतिवक्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, वह वकील जो मुअक्किल की ओर से कोई विधिक कार्य करने के लिए प्राधिकृत हो। [Solicitor]

प्रतिवर्त क्रिया—स्त्री० शारीरिक शास्त्र में, दे० 'सहज क्रिया'। [Reflex action]

प्रतिवर्तन—पु० १. शरीर शास्त्र, जीव-विज्ञान आदि में, पहलेवाली स्थिति, [illegible] आदि पर पुनः आना। [R

२. तर्क शास्त्र में, किसी सकारात्मक (या नकारात्मक) कथन का नकारात्मक (या सकारात्मक) प्रतिरूप। जैसे--यह सत्य है (सकारात्मक) का प्रतिवर्तन है—यह असत्य नहीं है (नकारात्मक)। [Obversion]

प्रतिवस्तु—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह वस्तु जो किसी दूसरी ऐसी वस्तु का स्थान ग्रहण करती हो जो नष्ट या नष्टप्राय हो गयी हो। [Replacement]

प्रतिवाद—पु० विधि शास्त्र में, अभियुक्त की तरफ से प्रस्तुत किये जानेवाले तर्क। सफाई। [Defence]

आंशिक ~ partial defence

प्रतिवादी—पु० विधिक क्षेत्र में, प्रतिवाद करनेवाला पक्ष अर्थात् वह पक्ष जिस पर अभियोग लगा हो। [Defendant]

प्रतिविधि—स्त्री० चिकित्सा तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह कार्य या बात जिससे भूल, दोष, विकार, हानि आदि का प्रतिमार्जन किया जाय। [Remedy]

प्रतिविष—वि० चिकित्सा शास्त्र में, (ऐसी ओषधि) जो विष का प्रभाव दूर या नष्ट करती हो। [Anti-toxin]

प्रतिवेदन—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी सुनी, देखी या घटी हुई बात आदि के सम्बन्ध में उपस्थित किया जानेवाला (लिखित) विवरण। [Report]

२. विधिक क्षेत्र में, वह विवरण जो किसी घटना, तथ्य आदि के सम्बन्ध में आवश्यक जाँच-पड़ताल तथा छान-बीन करके लिखा जाता है और आवश्यक कार्रवाई के लिए संबंधित अधिकारी के पास भेजा जाता है। [Report]

प्रतिशत—पु० गणित में, ऐसा भिन्न जिसका हर १०० होता है, जैसे—३ प्रतिशत (३%) अर्थात् $\frac{३}{१००}$। [Percentage]

प्रतिश्रुति—स्त्री० दे० 'वाग्विश्वास'। [Parole]

प्रतिषेध—पु० विधिक क्षेत्र में, वह आदेश जिससे किसी चीज (विशेषतः शराब) का उपभोग, निर्माण, व्यापार आदि करने पर रोक लगा दी जाती है। [Prohibition]

प्रतिसंवेदी—वि० दे० 'सवेदनशील'। [Sensitive]

प्रतिसंहरण—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी प्रकार के निवेद, निश्चय आदि का रद्द किया जाना। [Revocation]

प्रतिसंहार्य—वि० जिसका प्रतिसंहरण होने को हो या हो सकता हो। [Revocable]

प्रतिस्थापन—पु० विधिक क्षेत्र में, वस्तु, व्यक्ति आदि के हट, नष्ट या नष्टप्राय हो जाने पर उसके रिक्त स्थान की की जानेवाली पूर्ति। [Replacement]

प्रतिस्थापना—स्त्री० न्याय तथा दर्शन में, किसी स्थापना के सत्य का निषेध करते हुए प्रस्तुत की जानेवाली दूसरी स्थापना। [Antithesis]

प्रतिहस्ताक्षर—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह हस्ताक्षर जो पहले से किसी के द्वारा हस्ताक्षरित किये हुए लेख आदि की पुष्टि तथा प्रमाणीकरण के लिए किया जाता है। [Countersign; Countersignature]

प्रतिहस्ताक्षरित—वि० जिस पर प्रतिहस्ताक्षर किया गया हो। [Countersigned]

प्रतीक—पु० वह चिह्न जो किसी चीज,

कल्पना या विचार का प्रतिनिधित्व करता हो; जैसे—'तिरंगा' भारत का प्रतीक है। [Symbol]

प्रतीक कथा—स्त्री० साहित्य में, ऐसी कृति, जिसमें अमूर्त तत्त्वों या भावों को मानवी पात्रों के रूप में प्रस्तुत किया जाता है। [Allegory]

प्रतीकवाद—पु० साहित्य में, वह सिद्धांत या पद्धति जिसमें मूर्त या अमूर्त प्रतीकों के आधार पर अनुभूतियों, वस्तुओं, विषयों, भावों आदि का बोध कराया जाता है। [Symbolism]

प्रत्यक्षत:—अव्य० पहली ही दृष्टि में, और प्रत्यक्ष रूप से देखने पर (अर्थात् बिना पूरी छानबीन या निरीक्षण किये)। [Prima facie]

प्रत्यक्ष निर्वाचन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, निर्वाचन की वह पद्धति जिसमें मतदाता अपने प्रतिनिधि सीधे और स्वयं चुनते हैं; किसी निर्वाचक-मंडल के द्वारा नहीं। [Direct Election]

प्रत्यक्षवाद—पु० १. दर्शन शास्त्र में, वह विचारधारा कि प्रत्यक्ष रूप से होनेवाला ज्ञान ही वास्तविक और सत्य होता है। [Empiricism]

२. आगस्त कामटे द्वारा प्रतिपादित एक सिद्धांत जो प्रत्यक्ष तथ्यों या दृश्य घटनाओं तथा उनके नियामक तत्त्वों या नियमों को ही मान्य समझता है। [Positivism]

प्रत्यय—पु० तर्क और दर्शन में, किसी संदिग्ध विषय के सम्बन्ध में तर्क, विवेचन आदि के उपरांत मन में होनेवाला निश्चय या विश्वास। [Conviction]

प्रत्ययकारी—वि० साहित्यिक तथा विधिक क्षेत्रों में, (ऐसी बात या विचार) जो अपनी तर्क-संगति, प्रामाणिकता तथा विश्वसनीयता का भाव दूसरों (श्रोताओं, दर्शकों, पाठकों) के मन में जाग्रत करने में समर्थ हो। [Convincing]

प्रत्ययन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, मस्तिष्क का वह व्यापार जिससे विचारों को ग्रहण किया जाता है। [Ideation]

प्रत्ययपत्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, पद-नामित राजदूत द्वारा किसी विशिष्ट देश के राष्ट्राध्यक्ष के सम्मुख प्रस्तुत किया जानेवाला वह परिचयपत्र जो उसके प्रतिनिधित्व का परिचय कराता है। [Letter Of Credence]

प्रत्ययवाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, यह सिद्धांत कि जगत् का अस्तित्व वस्तुत: प्रत्यय या विचार मात्र पर आश्रित है। [Conceptualism]

प्रत्यर्पण—पु० राजनीति में, किसी विदेशी भगोड़े को उसके देश के हवाले करना मुख्यत: उस अवस्था में जब उस देश की सरकार ने उसे वापस करने के लिए प्रार्थना की हो। [Extradition]

— संधि extradition treaty

प्रत्यर्थी—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जो अपील के समय न्यायालय में प्रतिवादी के रूप में उपस्थित हो। [Respondent]

प्रत्याख्यान—पु० विधिक क्षेत्र में, औपचारिक रूप से किसी के द्वारा लगाये हुए आरोप का खण्डन करना, उसे मिथ्या बतलाना अथवा उससे इन्कार करना। [Traverse]

प्रत्यागत धारा—स्त्री० भूगोल में, नदी की ऐसी धारा जो नदी तल के नीचे से होकर फिर उसी नदी में मिल जाती है। [Anabranch]

प्रत्याप्ति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, १. न्यायालय के अंतिम निर्णय के द्वारा प्राप्त करना या पुनः प्राप्त करना।
२. उस प्रकार प्राप्त होनेवाली वस्तु या धन। [Recovery]

प्रत्याभूति—स्त्री० १. विधिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति का अदालत को दिया जानेवाला इस आशय का वचन कि यदि अमुक अभियुक्त (निर्दिष्ट समय में) अमुक कार्य नहीं करेगा अथवा किसी प्रकार के आदेश का उल्लंघन प्रतिभूति करेगा तो उसकी हानि मैं भरूँगा। [Security]'
२. व्यापारिक क्षेत्र में, यह आश्वासन कि अमुक यंत्र यदि (निर्दिष्ट समय तक) बिगड़ जायगा तो उसकी मरम्मत का भार हम पर रहेगा। [*Guarantee*]

प्रत्यायित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसा प्राधिकृत (व्यक्ति) जिसे प्रत्यय-पत्र देकर कहीं भेजा गया हो। [Accredited]
~ अभिकर्ता accredited agent
~ राजनयिक प्रतिनिधि accredited diplomatic representative
~ संवाददाता accredited correspondent

प्रत्यारोप—पु० विधिक क्षेत्र में, आरोप लगानेवाले पर लगाये जानेवाला आरोप। [Counter charge]

प्रत्यावर्तन—पु० १. विधिक क्षेत्र में, (क) किसी वस्तु का लौटकर फिर अपने पुराने स्थान पर अथवा पहलेवाले स्वामी के पास आना। [Reversion]
(ख) फिर से चालू करना। [Restoration]
२. भौतिक क्षेत्र में, निरंतर दशा बदलना। [Alternation]

प्रत्यावर्ती धारा—स्त्री० यांत्रिकी में, ऐसी विद्युत् धारा जिसकी दिशा में तेजी से परिवर्तन होता रहता है। [Alternating Current, A. C.]

प्रत्याशा—स्त्री० (स्थिति, परिस्थिति आदि का ध्यान रखते हुए) किसी बात के भविष्य में घटित होने का पूर्व अनुमान। [Anticipation]

प्रत्याशित—वि० जिसकी प्रत्याशा की गयी हो। [Anticipated]
~ व्यय anticipated expenditure

प्रत्याशी—वि० जिसे किसी बात की प्रत्याशा हो। [*Expectant*]
पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जो किसी पद की प्राप्ति के लिए प्रार्थी हो। [Candidate]

प्रत्यास्थता—स्त्री० रसायन शास्त्र में, किसी पदार्थ के बल के प्रभाव से आकार परिवर्तन करने और फिर बल के हटने पर पुनः पहलेवाली अवस्था को प्राप्त कर लेने का गुण। [Elasticity]

प्रत्याहरण—पु० अपने स्थान, स्थिति आदि से वस्तु को हटा या व्यक्ति को वापस बुला लेना; जैसे—बैंक से होनेवाला रकम का या सीमा से होनेवाला सेना का प्रत्याहरण। [Withdrawal]

प्रत्युपाय—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी के द्वारा किये जानेवाला उपाय को अयुक्त करने के लिए किया जानेवाला उपाय। [Counter Measure]

प्रथमाक्षर—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, व्यक्तियों के नामों के प्रथम अक्षर; जैसे—रा० श० श० (रामयन शर्मा)। [Initial]

प्रथागत—वि० सामाजिक क्षेत्र में, प्रथा के रूप में चला आता हुआ। [Customary]

~ विधि customary law

प्रदत्त—वि० प्रशासन में, अदा या भुगतान किया हुआ। [Paid]

प्रदर्शन—पु० मनोविज्ञान में, दूसरे का ध्यान आकृष्ट करने तथा अपना बड़प्पन जतलाने के लिए प्रदर्शित की जानेवाली आचरणगत कृत्रिमता। [Affectation, Affectedness]

प्रदर्शन-प्रवृत्ति—स्त्री० मनोविज्ञान में, (दमित इच्छाओं वाले) व्यक्ति द्वारा औचित्य और सामाजिक मर्यादा का ध्यान न रखते हुए अपने गुप्त अंगों को प्रदर्शित करने की प्रवृत्ति। [Exhibitionism]

प्रदेश—पु० भूगोल में, वह क्षेत्र जो अन्य निकटवर्ती क्षेत्रों से आर्थिक, राजनीतिक, भौगोलिक, प्राकृतिक आदि गुणों या विशेषताओं के कारण अलग या भिन्न हो। [Region]

प्रद्रावन—पु० रसायन शास्त्र में, धातुक (दे०) को इस प्रकार गलाना कि उसमें की अशुद्धियाँ अलग हो जायँ। [Smelting]

प्रनियम—पु० धार्मिक क्षेत्र में, आचरण संबंधी कोई सामान्य धार्मिक व्यवस्था या नियम। [Canon]

प्रपत्र—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह छपा हुआ पत्र जिसके निरंक स्थानों को अभ्यर्थी को भरना होता है। [Form]

प्रवेश ~ admission form

प्रपत्री—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह लिपिक या भंडारी जिसके पास प्रपत्र रहते हों। [Form Keeper]

प्रपलायन—पु० विधिक क्षेत्र में, अपराधियों आदि का कानून से बचने, पकड़े जाने तथा दंड-भोग से बचने के लिए भागे तथा छिपे फिरना या हिरासत से निकल भागना और छिपे फिरना। [Absconding]

प्रपलायी—पु० विधिक क्षेत्र में, प्रपलायन करनेवाला। भगोड़ा। फरार। [Absconder]

~ अधमर्ण absconding debtor

~ अपराधी absconding offender

प्रबंध—पु० १. साहित्यिक क्षेत्र में, कोई शैक्षणिक उपाधि प्राप्त करने के लिए लिखा जानेवाला किसी विषयका तर्कपूर्ण और प्रायः अनुसंधानात्मक विस्तृत निबंध। [Thesis]

२. व्यापारिक, औद्योगिक आदि संस्था के साधनों को संयोजित, व्यवस्थित तथा संचालित करने की क्रिया। [Management]

प्रबंध-संचालक—पु० औद्योगिक तथा व्यावसायिक क्षेत्र में, मिथित पूँजी वाली कम्पनी का वह उच्चाधिकारी जो संचालक-मंडल के अन्य सदस्यों की सहायता से कार्य संचालन करता है तथा समस्त विभागों पर नियन्त्रण रखता है। [Managing Director]

प्रवलन—पु० प्रशासन में, पुनः

संघटन करना तथा नयी शक्ति से युक्त करना। [Reinforcement]

**प्रबलीकरण**—पु० चिकित्सा शास्त्र में, शारीरिक दृष्टि से अधिक स्वस्थ तथा शक्तिशाली करना। [Fortification]

**प्रभाग**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, एक ही वर्ग या प्रकार के कई विभागों का सामूहिक रूप। [Division]

**प्रभाजन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, हिस्सों के अनुसार बाँटने का कार्य। [Apportionment]

**प्रभाजित**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, प्रभाजन के रूप में हिस्सेदार को मिलनेवाला (अंश)। [Apportioned]

**प्रभामंडल**—पु० खगोल विद्या में, सूर्य, चाँद आदि किसी चमकते हुए पिंड के चारो ओर दिखायी पड़नेवाला प्रकाश का घेरा जो वाष्प में से प्रकाश के वर्तन के फलस्वरूप होता है। [Halo]

**प्रभाविकिरण**—पु० फोटोग्राफी में, वह प्रकाश जिसका नेगेटिव पर अवांछनीय प्रभाव पड़ता है। [Halation]

**प्रभाविता**—स्त्री० १. प्रभावी होने की अवस्था, गुण या भाव। [Dominance]
२. विधिक तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, अवलोकन, अध्ययन आदि के फलस्वरूप किसी व्यक्ति या पुस्तक का पड़नेवाला मुखर प्रभाव और उस प्रभाव के कारण बननेवाली धारणा। [Impression]

प्रथम ~ *first impression*

**प्रभावी**—वि० १. प्रभाव डालने या उत्पन्न करनेवाला। [Effective]

~ कारक *effective agent*

~ दर effective rate

२. औरों की अपेक्षा जो अधिक प्रबल और तत्काल अपना प्रभाव, फल या शक्ति दिखलानेवाला हो। [Dominant]

**प्रमंडल**—पु० व्यावसायिक क्षेत्र में, वे व्यक्ति जो मिलकर किसी व्यापार या व्यवसाय द्वारा जीविका अर्जित करते हों। [Company]

**प्रमस्तिष्क क्रिया**—स्त्री० मनोविज्ञान में, अचेतन मन की वह क्रिया जिसमें बिना सचेत विचार के ही परिणाम प्राप्त होते हैं। [Unconscious cerebration]

**प्रमा**—स्त्री० न्याय तथा दर्शन में, ऐसा ज्ञान जो यथार्थ अनुभव से प्राप्त हुआ हो।

**प्रमाणक**—पु० प्रशासनिक तथा शैक्षणिक क्षेत्रों में, वह लेख्य जिसमें प्रमाण के आधार पर व्यक्ति विशेष के संबंध में कोई बात कही गयी हो। [Certificate]

चरित्र ~ character certificate
चिकित्सा ~ medical certificate
प्रव्रजन ~ *migration certificate*
भार ~ charge certificate
वय ~ age certificate
स्थानान्तरण ~ transfer certificate
स्वस्थता ~ certificate of fitness

**प्रमाणित**—वि० प्रमाणों के आधार पर जिसके सम्बन्ध में कुछ कहा गया हो। [Certified]

~ करना certify
~ प्रति certified copy

**प्रमाद**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह मानसिक स्थिति जिसमें व्यक्ति अनचाहे और बिना

सोचे-समझे असावधानता या लापरवाही के कारण कोई कार्य कर बैठता है या किसी की उपेक्षा कर जाता है। [Negligence]

प्रमेय—पु० गणित में, ऐसा कथन जिसे प्रदत्त तथ्यों और परिकल्पनाओं के आधार पर तथा तर्क-वितर्क द्वारा सिद्ध करते हैं। [Theorem]

प्रयास—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा (दंडनीय) कार्य जो अपराध करने की नीयत से किया गया हो परन्तु बीच में कोई बाधा खड़ी हो जाने के फलस्वरूप फलीभूत न हो सका हो। [Attempt]

प्रयोक्ति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, वह अवस्था जिसमें किसी उग्र, दुःखद या वीभत्स भाव को सूचित करने के लिए कोमल पदावली का प्रयोग होता है। जैसे—किसी की मृत्यु की चर्चा करते हुए कहना कि वह चिर निद्रा में लीन हो गया। [Euphemism]

प्रयोगवाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, साहित्यिक परंपराओं का निर्वाह किन्तु गतिरोध उत्पन्न करनेवाली रूढ़ियों का परित्याग करते हुए नये-नये प्रयोगों द्वारा साहित्य सर्जन करना। [Experimentalism]

प्रयोगशाला—स्त्री० १. शैक्षणिक तथा वैज्ञानिक क्षेत्रों में, वह कमरा या भवन जिसमें वैज्ञानिक प्रयोग या अनुसंधान कार्य किये जाते हैं। [Laboratory]

२. चिकित्सा शास्त्र में, वह स्थान जहाँ रसायन, औषधियाँ आदि तैयार होती हैं। [Laboratory]

~ उपस्कर laboratory equipment



~ कर्म laboratory operation

~ प्रविधि laboratory technique

~ सहायक laboratory assistant

~ सेवक laboratory attendant

प्रयोज्य—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसे व्यवहार्यतः प्रयोग में लाया जा सके। [Applicable]

प्रयोज्यता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, प्रयोज्य होने की अवस्था या भाव। [Applicability]

प्ररोह—पु० वनस्पति शास्त्र में, वनस्पति आदि का उगता हुआ नया अंग। कल्ला। [Shoot]

प्रलेख—पु० दे० 'दस्तावेज'। [Document]

प्रवर—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जो पद, अधिकार आदि के नाते दूसरों से बड़ा हो। [Senior]

~ अधिकारी senior officer

प्रवरण—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, अच्छी तरह सोच-विचार कर तथा योग्यता या उपादेयता के आधार पर किया जानेवाला चुनाव। [Selection]

~ समिति selection committee

प्रवर्तक—पु० वाणिज्य में, ऐसा व्यक्ति, कम्पनी या संस्था जो किसी नई कम्पनी का संस्थापना करती हो। [Promotor]

प्रवर्तन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नये कानून या विधि की धाराएँ आदि प्रकाशित करके उसे लागू करना। [Promulgation]

प्रवर्तित—वि० (कानून या विधि) जिसका प्रवर्तन हुआ हो। [Promulgated]

प्रवर्धक—पु० प्रवर्धन करनेवाला। [Amplifier]

प्रवर्धन—पु० और अधिक प्रबल, शक्तिशाली या पूर्ण बनाना। [Amplification]

प्रवर्धित—वि० जिसका प्रवर्धन हुआ हो। [Amplified]

प्रविधि—स्त्री० कला, यंत्र, विज्ञान आदि क्षेत्रों में, कोई व्यावहारिक काम करने का वह ढंग या प्रक्रिया जिसके लिए विशेष कौशल और प्रशिक्षण अपेक्षित हो। [Technique]

प्रवेश—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, अंदर जाने की अनुमति या भाव। [Admission]

~ पत्रक admission card

~ परीक्षा admission examination

~ प्रपत्र admission form

~ वय admission age

~ शुल्क admission fee

प्रशाखी—वि० वनस्पति विज्ञान, चिकित्सा शास्त्र आदि में, प्रशाखाओंवाला। पेड़-सा। [Arborescent]

प्रशासक—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह अधिकारी जिस पर प्रशासन का भार हो। [Administrator]

महा ~ Administrator General

प्रशासन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सरकारी या संस्थागत कार्यों की की जानेवाली व्यवस्था। [Administration]

~ अनुभाग administrative section

~ प्राधिकारी administration authority

~ अधिकरण (प्रशासनाधिकरण) administrative tribunal

प्रशासनिक—वि० प्रशासन संबंधी। [Administrative]

~ अनुदेश administrative instruction

~ अनुमोदन administrative approval

~ नियंत्रण administrative control

~ विधि administrative law

~ व्यवस्था administrative machinery

~ संघटन administrative organisation

~ सेवा *administrative service*

प्रशिक्षण—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, व्यावहारिक शिक्षा द्वारा किसी को कुशल तथा योग्य बनाना। [Training]

शिशु ~ apprentice training

प्रशिखा—स्त्री० भूगोल में, पहाड़ की नुकीली शिखा। [Arete]

प्रशीतन—पु० भौतिक शास्त्र में, ठंढा करके जमाना। [Refrigeration]

प्रशुल्क—पु० राजस्व में, १. आयात या निर्यात की जानेवाली वस्तुओं पर लगनेवाले करों की सूची।

२. किसी विशिष्ट वर्ग की आयात होनेवाली वस्तुओं पर लगनेवाला कर। [Tariff]

प्रश्नावली—स्त्री० प्रश्नों की वह सूची जिसके उत्तर किसी ऐसे विशिष्ट जन-वर्ग से आपेक्षित होते हैं जिनसे तथ्य अथवा उनके विचार ज्ञात किये जाने को हों। [Questionnaire]

प्रश्वसन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, साँस लेने के लिए हवा अंदर (फेफड़ों में) खींचने की क्रिया। [Inspiration]

प्रसंग-संकेत—पु० साहित्य शास्त्र में, किसी कृति में होनेवाला किसी ऐतिहासिक, पौराणिक या मान्य पात्र, घटना, स्थिति आदि का ऐसा संकेत या उल्लेख जिससे प्रस्तुत प्रसंग में अर्थ सौंदर्य की वृद्धि होती है। [Allusion]

प्रसम—वि० अवस्था, काल, देश आदि के विचार से मान्य, मानक तथा आदर्श मान, स्थिति, सिद्धान्त आदि के अनुरूप होनेवाला। [Normal]

प्रसार—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, कार्य, विषय, क्षेत्र अथवा प्रभाव या अर्थ को अधिक व्यापक बनाने की क्रिया या भाव। २. इस प्रकार व्यापक बनाया हुआ क्षेत्र आदि। [Extension]

~ अधिकारी extension officer

~ खंड extension block

~ सेवा extension service

३. भौतिक शास्त्र में, पिंड का वह गुण जिससे वह जगह घेरता है। [Extension]

प्रसुप्तावस्था—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, (क) वह अवस्था जिसमें अभी कोई बात स्थिर न हुई हो अथवा उसका निश्चय न हुआ हो। (ख) किसी वस्तु पर किसी का मालिकाना हक निश्चित न होने की अवस्था। [Abeyance]

प्रसूति स्राव—पु० चिकित्सा शास्त्र में, प्रसव के उपरांत कुछ दिनों तक निरंतर होता रहनेवाला स्राव। [Lochia]

प्रस्तावना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, पुस्तक के आरंभ में होनेवाला वह (संक्षिप्त) लेख जिसमें पुस्तक के महत्त्व का प्रतिपादन अथवा हेतुनिर्देश (लेखक अथवा किसी और व्यक्ति द्वारा) किया जाता है। [Introduction]

प्रस्तुति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, प्रस्तुत करने अर्थात किसी के समक्ष रखने की क्रिया या भाव। [Presentation]

प्रस्फोटन—पु० भूगोल में, अंदर की गरमी आदि के कारण किसी पदार्थ का जोर का शब्द करते हुए फूटकर बाहर निकलना। [Explosion]

प्रहार—पु० विधिक क्षेत्र में, सहसा किया जानेवाला हिंसापूर्ण वार या आक्रमण। [Assault]

~ कार्य assault role

~ क्षेत्र assault area

~ विरचना assault formation

प्रांजल—वि० साहित्यिक क्षेत्र में, (भाषा या शैली) जो सुस्पष्ट, व्याकरण-सम्मत, तथ्यपरक तथा व्यवस्थित क्रम से हो। [Chaste]

प्रांतस्था—स्त्री० शरीर शास्त्र में, दे० 'अंतस्त्वचिका'। [Cortex]

प्रांतीयता—स्त्री० राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह स्थिति जिसमें एक प्रांत के लोगों की अपने प्रांतवासियों के प्रति उदार दृष्टि और दूसरे प्रांतवालों के प्रति अनुदार दृष्टि होती है। [Provincialism]

प्राकृतिक—वि० प्रकृति द्वारा उत्पन्न होने अथवा उससे मिलनेवाला। [Natural]

~ विपत्ति natural calamity

~ साधन natural resources

प्राकृतिक रेडियम धर्मिता—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, एक प्राकृतिक क्रिया जिसमें कुछ विशिष्ट परमाणुओं से ऊर्ध्वसित आवेश-युक्त कण उत्सृष्ट होने लगते हैं और फलतः वे (परमाणु) स्वयं विघटित हो जाते हैं। [Natural Radioactivity]

प्राकृतिक विज्ञान—पु० वे विज्ञान जो प्रकृति के किसी विशिष्ट अंग को अपना प्रतिपाद्य विषय बनाकर उससे संबंधित तथ्य प्राप्त करते हैं। जैसे—भूगर्भ विद्या, भौतिक शास्त्र, रसायन शास्त्र, वनस्पति शास्त्र आदि। [Natural Sciences, Physical Sciences]

प्राक्कथन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, पुस्तक के आरंभ में होनेवाला वह संक्षिप्त लेख जिसमें उस पुस्तक का परिचय दिया गया होता है। आमुख। [Preface]

प्राक्कल्पना—स्त्री० दर्शन में, किसी (भावी या संभावित) विचार, तर्क आदि का स्वरूप-निर्धारण अथवा उसकी व्याख्या करने के उद्देश्य से आरंभ में ही नेवाली कोई कल्पना या मान ली जानेवाली कोई बात। [Hypothesis]

प्राक्प्रसव—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, प्रसव काल से पूर्व होने या किया जानेवाला। [Antenatal]

~ देखरेख antenatal care

~ निदान-शाला antenatal clinic

प्रागुक्ति—स्त्री० किसी भावी बात के संबंध में किया जानेवाला कथन। [Prediction]

प्राच्यविद्या—स्त्री० पुरा-तत्त्व की एक शाखा जिसमें पूर्वी देशों की भाषा, संस्कृति, साहित्य, धर्म, दर्शन आदि विषयों का अध्ययन किया जाता है। [Orientalism]

प्राणदंड—पु० विधिक क्षेत्र में, मौत की सजा। [Capital punishment, Capital sentence]

प्राणि-भूगोल—पु० भूगोल की वह शाखा जिसमें जीवित प्रकृति (प्राणियों तथा जीव-जंतुओं) का भौगोलिक दृष्टि से अध्ययन किया जाता है। [Biogeography]

प्राणि-विज्ञान—पु० विज्ञान की वह शाखा जिसमें प्राणियों की जातियों, वर्गों, रचना-भेदों आदि पर विचार किया जाता है। [Zoology]

प्राथमिक—वि० काल तथा विकास-क्रम के विचार से पहला। [Primary]

~ इकाई primary unit

~ परीक्षा primary examination

~ विद्यालय primary school

~ शिक्षा primary education

प्राथमिक उपचार—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, योग्य चिकित्सक की सेवा उपलब्ध होने से पहले किसी के सहसा बीमार पड़ने या घायल होने पर किया जानेवाला दवादारू या मरहमपट्टी। [First aid]

प्राथमिकता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, क्रम, समय, महत्त्व आदि के विचार से औरों से पहले किसी को दी जानेवाली वरीयता या अधिमान। [Priority]

प्रादेश—पु० विधिक क्षेत्र में, (क) वह आदेश जो उच्च न्यायालय अपने से अधीनस्थ न्यायालय को देता है। (ख) कोई अधि-

कारिक आदेश विशेषतः लिखित आदेश। [Mandate]

प्राधिकरण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, प्राधिकार देने की क्रिया या भाव। [Authorization]

प्राधिकार—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह (विधिप्रदत्त) शक्ति जिसके कारण कोई (अपने क्षेत्र या अधिक्षेत्र में) अंतिम निश्चय करता, आदेश देता तथा उसका पालन करवाता हो। [Authority]

व्यक्त ~ express authority

निहित ~ } implied authority
विवक्षित ~

प्राधिकार पत्र—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसा पत्र जिसमें कोई व्यक्ति किसी दूसरे व्यक्ति को कोई कार्य करने का अधिकार देता है। [Letter of Authority]

प्राधिकृत—वि० जिसे प्राधिकार मिला हो। [Authorized]

प्रायोगिक परीक्षा—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसी परीक्षा जिसमें व्यावहारिक क्रियाएँ परीक्षार्थी से करायी जाती हैं। [Practical Examination]

प्रायद्वीप—पू० भूगोल में, वह भूभाग जो (प्रायः) चारों ओर से समुद्र से घिरा हो। [Peninsula]

प्रायोजना—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, (क) योजना का प्रस्तावित रूप। (ख) ऐसी योजना जिसका निर्माण कार्य हाथ में ले लिया गया हो। [Project]

प्रारक्षण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विशिष्ट प्रयोजन या व्यक्ति के लिए (जगह, स्थान आदि) रक्षित करना। [Reservation]

प्रावस्था—स्त्री० किसी परिवर्तन चक्र में घूमती हुई वस्तु की विभिन्न स्थितियों में से हर एक। [Phase]

प्राविधिक—वि० वैज्ञानिक क्षेत्र में, औद्योगिक, यांत्रिक आदि विद्याओं से संबद्ध। [Technical]

प्राविधिज्ञ—पु० वह जो किसी प्रविधि का अच्छा जानकार हो। [Technician]

प्रावेदन—पु० विधिक क्षेत्र में, दे० 'उपस्ताव'। [Motion]

प्रासंगिक—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, बीच में किसी घटना के फलस्वरूप प्रसंग या संयोगवश होनेवाला। [Incidental]

~ व्यय incidental expenses

प्रेक्षक—पु० राजनीति, वैज्ञानिक आदि क्षेत्रों में, वह जो ध्यानपूर्वक तथा सोद्देश्य किसी घटना, प्रक्रिया, कार्रवाई आदि को देख-सुन रहा हो। [Observer]

प्रेक्षण—पु० विधिक क्षेत्रों में, ध्यानपूर्वक देखना। [Observation]

प्रेक्षित—वि० जिसका प्रेक्षण हुआ हो। [Observed]

प्रेतोन्माद—पु० चिकित्सा शास्त्र में, प्रेत-बाधा के फलस्वरूप होनेवाला उन्माद। [Demonomania]

प्रेयवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि सुख ही मानव का चरम लक्ष्य है; इसलिए हर क्रिया का उद्देश्य उसकी प्राप्ति होना चाहिए। [Hedonism]

प्रेरक नाड़ी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर की उन नाड़ियों में से हर एक के आदेश को पेशियों तक [Motor nerve]

प्रेरण—पु० भौतिक शास्त्र में, बिना किसी आविष्ट (charged) वस्तु से स्पर्श कराये ही चालक को विद्युन्मय बनाने की क्रिया। [Induction]

प्रेरणा—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, वह स्फूर्ति जिसकी प्रतिक्रिया-स्वरूप कृतिकार कृति की रचना में प्रवृत्त होता है। [Inspiration]

प्रेषक अभिकर्ता—पु० वाणिज्य में, वह अभिकर्ता जो विदेश भेजे जानेवाले माल की चुंगी और बीमा कराता तथा जहाज पर माल लदवाता और जहाजी कम्पनी से बिल्टी प्राप्त कर अपने स्वामी को भेजता है। [Forwarding Agent]

प्रेषिती—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जिसके नाम पत्र, पार्सल आदि भेजा जाय। [Addressee]

प्रेषित्र—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का संदेश-प्रेषक यंत्र जो ध्वनि तरंगों को विद्युत् तरंगों में परिवर्तित कर देता है। [Transmitter]

प्रेषी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह जो किसी को पत्र आदि भेजता हो। [Sender]

प्रेस सामग्री—स्त्री० मुद्रण-प्रकाशन में, पत्रों विशेषतः समाचार-पत्रों के छपने के लिए भेजी जानेवाली सामग्री। [Press Matter]

प्रोटान—पु० विद्युत् शास्त्र में, धन विद्युत् की प्राकृतिक आरंभिक इकाई (मात्रा)। [Proton]

प्रोटीन—पु० शरीर तथा चिकित्सा शास्त्रों में, एक प्रकार का द्रव्य जो मांस को बनाने तथा कोशिकाओं और ऊतकों को जीवन देनेवाला माना जाता है तथा जिसके फल-स्वरूप जीवों के शरीर की वृद्धि होती है। इसकी रचना कार्बन, आक्सीजन, हाइड्रोजन, नाइट्रोजन, गंधक आदि के तत्त्वों से होती है। [Protein]

प्रोत्साहन—पु० सामाजिक क्षेत्र में, किसी में आशा, विश्वास या उत्साह उपजाना, जिससे वह किसी काम में प्रवृत्त हो। [Encouragement]

प्रोन्नति—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, उन्नति पथ पर अपने लक्ष्य की ओर अग्रसर होने का भाव। [Advancement]

फर्लो—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह लंबी छुट्टी जो विदेशों में काम करनेवाले सैनिकों, अधिकारियों, मिशनरियों को स्वदेश जाने के लिए मिलती है। [Furlough]

फरार—पु० विधिक क्षेत्र में, जो गिरफ्तारी (फलतः दंड-भोग) से बचने के लिए (स्थान, प्रदेश या देश छोड़कर) भाग गया हो। भगोड़ा। अपलायी। [Absconder]

फलक—पु० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, कागज का ऐसा ताव जिस पर कोष्ठक, मानचित्र, विवरण आदि अंकित हो। [Sheet]

२. धातु विज्ञान में, धातु आदि का उक्त प्रकार का कोई खंड। [Sheet]

३. यांत्रिकी में, किसी दंड पर लगे हुए धातु के वे पतले लंबे टुकड़े जिनकी चक्राकार गति के फलस्वरूप कुछ क्रियाएँ होती हैं। जैसे—बिजली के पंखे से हवा निकलना, हवाई जहाज का आगे बढ़ना। [Blade]

फलवाद—पु० दर्शन में, वह पद्धति या वृत्ति जिससे संकल्पनाओं की वैधता की जाँच उनके व्यावहारिक परिणामों के आधार

पर की जाती है। [Pargmatism]

फसाहत—स्त्री० उर्दू साहित्य में, वह गुण या शैली जिसमें बोल-चाल के हल्के-फुल्के तथा चोज भरे शब्दों को रचना में प्रमुख स्थान मिलता है।

फारनहाइट तापमापी—पु० एक प्रकार का तापमापी (सेंटीग्रेड तापमापी से भिन्न) जिसमें हिमांक ३२° से और क्वथनांक २१२° से सूचित होता है। [Fahrenheit Thermometer]

फार्म—पु० कृषिक क्षेत्र में, ऐसा बड़ा भूखंड (भवन, परती आदि से युक्त) जिसमें फसलें बोयी तथा पशु रखे और पाले जाते हों। [Farm]

औद्योगिक ~ industrial farm
निजी ~ owned farm
मलजल ~ sewage farm
लगान ~ rented farm
~ भवन farm buildings
~ स्थान farm location

फार्स—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह प्रहसन जो कामदी होता है और जिसमें घटनाएँ तथा परिस्थितियाँ प्रधान होती हैं और चरित्र चित्रण गौण। [Farce]

फासिस्टवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, यह विचार-प्रणाली या सिद्धांत कि शासन-सूत्र एक ही दल के हाथ में होना चाहिए और दूसरे दलों (विरोधियों, अल्पसंख्यकों विशेषतः वामपक्षियों) को नष्ट कर देना चाहिए। [Fascism]

फिल्टर—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का यंत्र जो भिन्न-भिन्न गुण वाले पदार्थों को अलग-अलग कर देता है। निस्यंदक। [Filter]

रासायनिक ~ chemical filter
वैद्युत ~ electric filter

फुट पौंड—पु० यांत्रिकी में, किये हुए काम को नापने की इकाई। एक पौंड को एक फुट ऊँचा उठाने में जो काम किया जाता है उसे फुट पौंड कहते हैं। [Foot-Pound]

फुफ्फुस—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर का एक अंग जो दो भागों में—हृदय की दाहिनी और बायीं ओर—रहता है और जिसके द्वारा प्राणी श्वास लेते और छोड़ते हैं [Lungs]

फुफ्फुसावरण—पु० शरीर शास्त्र में, फुफ्फुस की ऊपरी झिल्ली जो आवरण के रूप में होती है। [Pleura]

फुफ्फुसावरण शोथ—पु० चिकित्सा शास्त्र में, फुफ्फुसावरण में तरल पदार्थ आदि समा या भर जाने से होनेवाला एक रोग जिससे फेफड़े में सख्त दरद होता है। यह प्रायः गुप्त क्षय रोग का लक्षण माना जाता है। [Pleurisy]

फेफड़ा—पु० दे० 'फुफ्फुस'। [Lungs]

फैक्टरी अधिनियम—पु० विधिक क्षेत्र में, वे अधिनियम जो फैक्टरियों में काम करनेवाले मजदूरों, उनके कार्यों, कार्य करने के समय आदि पर नियंत्रण रखने तथा उन्हें सुविधाएँ प्रदान करने के लिए बनाये जाते हैं। [Factory Acts]

फैलेंजिस्ट—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, स्पेन में फ्रांकों के नेतृत्व में संघटित फालिस्ट दल का सदस्य। [Falangist]

फैशन—पु० सामाजिक क्षेत्र में, [illegible] आदि पहनने, आचरण, [illegible]

आदि करने का कोई ऐसा ढंग जो किसी विशेष काल में या स्थान पर बहुत पसंद किया जाता तथा आचरणीय समझा जाता हो। [Fashion]

फोटान—पु० भौतिक शास्त्र में, प्रकाश की ऊर्जा का नन्हा सा पुंज। [Photon]

फोनतार—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, टेलीफोन द्वारा भेजा जानेवाला तार। [Phonogram]

फौजी कानून—पु० वह स्थिति जिसमें राज्य में फैली हुई अशांति तथा विद्रोह को सामान्य शासनिक ढांचे से न दबाया जा सका हो और इसी लिए शासन तथा न्याय संबंधी अधिकार सेना के हवाले कर दिये गये हों। [Martial law]

फ्यूज—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का तार जो निश्चित वोल्टेज से अधिक की विद्युत् धारा होने पर गल जाता है। [Fuse]

बंकर—पु० यांत्रिकी में, जलयान, वायुयान, आदि का वह कक्ष जिसमें ईंधन एकत्र किया जाता है। [Bunker]

बंदी प्रत्यक्षीकरण—पु० विधिक क्षेत्र में, उच्च न्यायालय का यह आदेश कि बंदी के बंदीकरण की वैधता की जाँच के लिए उसे अमुक समय न्यायालय में उपस्थित किया जाय। [Habeas corpus]

बंदी-विनिमय करार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्ध आदि के उपरांत दो या अधिक राज्यों में बंदियों के विनिमय के संबंध में होनेवाला समझौता। [Cartel]

बंधपत्र—पु० विधिक क्षेत्र में, कोई ऐसा लेख्य जिसके द्वारा कोई व्यक्ति किसी काम या बात के संबंध में कोई प्रतिज्ञा करता और उसकी शर्तों से अपने आपको बाँधता है। बांड। [Bond]

बंधुर—पु० भूगोल में, धरातल के किसी भाग की ऊँची-नीची प्राकृतिक बनावट। [Relief]

बंपर—पु० क्रिकेट के खेल में, गेंद फेंकने का वह प्रकार जिसमें अत्यंत दृढ़ता से गेंद बल्ले के समीप फेंकी जाती है और जो उछलकर आगे निकल जाती है। [Bumper]

बकतर—पु० दे० 'कवच'। [Armour]

बकाया—पु० वाणिज्य में, वह धन (किस्त, कर आदि) जो चुकाने की निश्चित अवधि तक न चुकाया जा सका हो। [Arrears]

बजट—पु० दे० 'आय-व्ययक'। [Budget]

बट्टा—पु० अर्थ शास्त्र, वाणिज्य में, १. वह शुल्क जो एक देश की मुद्रा को दूसरे देश की मुद्रा में बदलने के लिए दिया-लिया जाए। [Agio]

२. वह शुल्क जो ह्रसित मुद्रा को शुद्ध मुद्रा में बदलने के लिए दिया-लिया जाए। भुनवाई। [Agio]

बड़बड़ाहट—शिक्षा शास्त्र में, अस्पष्ट बोल या निरर्थक शब्द-समष्टि। [Abracadabra]

बत्तीसी—स्त्री० शरीर शास्त्र तथा चिकित्सा-शास्त्र के प्राकृतिक या कृत्रिम दाँतों का कुलक। [Denture]

बनावट—स्त्री० लोक-व्यवहार में आधुनिक 'कृतकता' के लिए प्रचलित बोलचाल का शब्द। [Affectation]

बयाना—पु० विधिक तथा आर्थिक क्षेत्रों में, वह धन जो इस आशय से पेशगी लिया या

दिया जाता है कि सौदा पक्का हो गया है। साई। [Earnest money]

बरी—पु० विधिक क्षेत्र में, व्यक्ति जिसे न्यायालय ने दोष-मुक्त घोषित करके छोड़ दिया हो। [Acquitted]

बल—पु० यांत्रिकी में, वह धक्का या खिंचाव जो किसी वस्तु को चलाने या रोकने के लिए लगाया जाता है। [Force]

बलाघात—पु० भाषा विज्ञान में, वाक्य के किसी शब्द, शब्द के किसी अक्षर या अक्षर की किसी ध्वनि पर उच्चारण के समय अन्य शब्दों, अक्षरों, ध्वनियों आदि की अपेक्षा अधिक दिया जानेवाला जोर। [Stress, Accent]

~ युक्त stressed

~ हीन unstressed

बवंडर—पु० भूगोल में, वह तेज हवा जो चक्कर की तरह घूमती हुई तेजी से आगे की ओर बढ़ती चलती है। [Cyclone]

बहाली—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी पद से निलंबित किये या हटाये गये व्यक्ति को फिर से पहलेवाले पद पर बैठाया या नियुक्त किया जाना। [Reinstatement]

बहिरावर्त—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह भू-भाग जो चारों ओर से किसी अन्य राज्य से घिरा हुआ हो। [Exclave]

बहिर्मुखता—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह मानसिक स्थिति जिसमें मनुष्य अपनी अनुभूतियों, अनुभवों की ओर न प्रवृत्त होकर बाहरी जगत् की ओर झुकता है। [Extraversion]

बहिर्वर्तन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, भीतरी भाग बाहर की ओर निकालना; जैसे—पलक का बहिर्वर्तन। [Evertion]

बहिष्करण—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, विद्यार्थी को विश्वविद्यालय से दंड रूप में कुछ विशिष्ट समय के लिए निष्कासित कर देना। [Rustication]

बहिष्कार—पु० आर्थिक क्षेत्र में, (सामूहिक रूप से या औरों के साथ मिलकर) कोई कार्य करने, किसी चीज का उपयोग करने अथवा किसी प्रकार का संबंध स्थापित करने या किसी से व्यापार करने के विरोध में घोषणा या आंदोलन करना। [Boycott]

बहिष्कृत—वि० जिसका बहिष्करण हुआ हो। [Rusticated]

बहिष्केंद्र—पु० ज्यामिति में, त्रिभुज के दो बाह्यकोणों और शेष अंतःकोणों के समद्विभाजकों के प्रतिच्छेद बिंदुओं में से हर एक। [Excentre]

बहुओषधि-सेवन—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक साथ बहुत सी ओषधियों का सेवन करना या बराबर करते रहना। [Polypharmacy]

बहुधंधी—वि० अर्थ शास्त्र में, कई धंधों में लगा रहनेवाला (व्यक्ति)।

बहुपक्षी—वि० विधि शास्त्र में, जिसका संबंध दो से अधिक पक्षों से हो। दो से अधिक पक्षों के बीच में होनेवाला। [Multilateral]

बहुप्रतिकरण—पु० वाणिज्य में, पत्र, परिपत्र, सूची आदि की यंत्रों द्वारा बहुत अधिक प्रतियाँ तैयार करने की क्रिया। [Duplicating]

बहुफलक—पु० गणित में, प्रायः छः से अधिक फलकोंवाला ... पदार्थ

जिसके सभी फलक समतल हों। [Polyhedron]

बहुभुज--पु० ज्यामिति में, ऐसा समतल क्षेत्र जो चार से अधिक रेखाओं से घिरा हो।

बहुमूत्र--पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें बहुत अधिक तथा बार-बार पेशाब आता है। यह रोग शर्करा और श्वेतसार के ठीक तरह से पाचन न होने से होता है। [Diabetes]

बहुलवाद--पु० १. दर्शन में, यह विचारधारा कि वास्तविकता सदा विविध वस्तुओं, मतों, सिद्धांतों आदि से मिलकर बनी होती है। [Pluralism]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, एक साथ एक से अधिक पदों पर रहकर कार्य करना। [Pluralism]

बहुसंख्या--स्त्री० सामाजिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, किसी समुदाय, समाज, संस्था आदि के सदस्यों का अधिकांश या आधे से बहुत (अधिक) अंश। [Majority]

बाँझ--वि० जीव विज्ञान में, (जीवी) जो प्रभावी पुनरुत्पादक कोशिकाओं को उत्पन्न करने में अक्षम हो। [Sterile]

बांड--पु० दे० 'बंधपत्र'। [Bond]

बाँध--पु० अभियांत्रिकी में, वह अवरोध जिसमें जल की धारा को रोककर उसके जल का संचयन किया जाता है। [Dam]

बाई--स्त्री० क्रिकेट के खेल में, वह दौड़ जो गेंद के बल्लेबाज से अछूते और यष्टिरक्षक से निकल जाने पर बनाई जाती है। [Bye]

बाईलेग--स्त्री० क्रिकेट के खेल में, गेंद के बल्ले की बजाय बल्लेबाज की टाँग से छूकर इधर-उधर बढ़ने के फलस्वरूप बनाई जानेवाली दौड़। [Bye-leg]

बाकी--स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, जमा और खर्च की मदों का जोड़ लगाकर तथा उनका मिलान करके निश्चित की हुई वह रकम जो उनको बराबर करने के लिए आवश्यक हो। [Balance]

बाक्साइट--पु० खनिज शास्त्र में, वह मिट्टी जिसमें एलूमिनियम मिला हुआ हो। [Bauxite]

बाढ़-सीमा--स्त्री० ऊँचाई के विचार से वह उच्चतम सीमा या स्तर जहाँ तक बाढ़ का पानी पहुँचा हो। [High flood level]

बाध्यकर--वि० (कार्य) जिसके संपादन के लिए कोई विधिक या नैतिक दृष्टि से बाध्य हो। [Obligatory]

बालचर--पु० बालक-बालिकाओं का एक विश्वव्यापी संघटन (इंग्लैण्ड में १९०८ में स्थापित) जो बालकों में सौहार्द और सेवा कार्य के भाव उत्पन्न करता तथा उनके शारीरिक स्वास्थ्य के लिए उनसे तरह-तरह के काम और खेल कराता है। [Boy Scouts]

बाल-बेअरिंग--स्त्री० यांत्रिकी में, दो छल्लों का एक पुरजा जिनमें से एक भीतर और दूसरा बाहर होता है और जिनके बीच में गोलियाँ भरी रहती हैं। [Ball-bearing]

बाल-विज्ञान--पु० चिकित्सा शास्त्र की वह शाखा जिसमें बालकों के रोगों आदि का अध्ययन, रोग-निदान तथा चिकित्सा संबंधी विचार प्रकट किये जाते हैं।

बालशाला--स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसा

विद्यालय जिसमें २½ से ४-५ वर्ष तक के बच्चों में स्वस्थ रुचियों, क्रियाओं, आदतों आदि का विकास किया जाता है। [Nursery]

वाह्यकोण—पु० ज्यामिति में, वह कोण जो किसी त्रिभुज की एक भुजा को बढ़ाने से बना हो। [Exterior Angle]

वाह्य त्वचा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, मृत और चपटी कोशिकाओं से बनी हुई त्वचा की ऊपरी (बाहरी) परत। [Epidermis]

वाह्यदह इंजन—पु० यांत्रिकी में, वह इंजन जिसके बाहर ऊर्जा उत्पादक ईंधन जलता है; जैसे—भाप का इंजन। [External combustible engine]

वाह्य पद—पु० गणित में, समानुपात की पहली और चौथी राशियाँ। [Extremes]

वाह्यांचल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नगर, बस्ती आदि का बाहरी अथवा उसके आस-पास का हिस्सा। [Outskirts]

बिंबवाद—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, यह विचारधारा कि कविता को वस्तु-सापेक्ष होना चाहिए; कोरी दार्शनिक फलतः दुर्बोध नहीं होना चाहिए। [Imagism]

बिंबसूर्य—पु० दे० 'प्रकाशचक्र'। [Anthelion]

बिंबाणु—पु० शरीर शास्त्र में, रक्त में होनेवाले एक प्रकार के सूक्ष्म ठोस कण जो घाव के समय त्वचा की बाहरी सतह पर आते और आक्सीजन के संपर्क के फलस्वरूप टूट जाते हैं और जिनमें से निकलनेवाला एक प्रकार का पदार्थ रक्त रस में मिलकर थक्का जमाता है। [Platelets]

बिक्री-कर—पु० राजस्व में, वह कर जो वस्तुओं की बिक्री से प्राप्त होनेवाली राशि पर लगता है। [Sales-tax]

बिक्री पुर्जा—पु० वाणिज्य में, वह पुर्जा जो (अधिकृत) अभिकर्ता अपने स्वामी के नाम उसकी ओर से तथा उसी की जोखिम पर माल बेचने के समय लिखता है और जिसमें वह बिक्री किये हुए माल की मात्रा क्रेता का नाम, विक्रय मूल्य तथा निर्धारित कमीशन का भी उल्लेख करता है। [Sold Note]

बियरिंग—पु० यान्त्रिकी में, वह अंग या पुरजा जिसमें धुरी घूमती है। [Bearing]

बिवाई—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, सरदी से पैर फटने का रोग। शीत-क्षत। [Chiblain]

बीजांक—पु० लेखन की वह पद्धति या प्रकार जिसमें विचार ऐसे संकेतात्मक गूढ़ शब्दों के द्वारा प्रकट किये जाते हैं जिनके अर्थ साधारण से भिन्न प्रकार के माने हुए होते हैं। [Cypher]

~ उपकरण cypher device

~ कूट cypher code

~ मशीन cypher machine

बीजांडद्वार—पु० वनस्पति शास्त्र में, बीज का वह मुँह या छेद जिसमें से वह विकसित होकर उगता या निकलता है। [Micropyle]

बीजाणु—पु० वनस्पति शास्त्र में, ऐसी कोशिका जो स्वतंत्र बीज का रूप धारण करती हो। [Spore]

बीजीय—वि० गणित में, बीजगणित संबंधी। [Algebraic]

~ अवयव algebraic element

~ फलन algebraic function
~ मान algebraic value
~ संख्याएँ algebraic numbers

बीमा—पु॰ वाणिज्य में, किसी संस्था द्वारा दिया जानेवाला इस बात का आश्वासन कि किसी अमुक अवधि में अमुक हानि होने पर उसकी क्षति-पूर्ति की जायगी। [Insurance]
अग्नि ~ fire insurance
दुर्घटना ~ accident insurance
दोहरा ~ double insurance
भाड़ा ~ freight insurance
सरकारी ~ state insurance

बीमाकर्ता—पु॰ बीमा करनेवाला। [Assurer]

बुझाव—पु॰ धातु विज्ञान में, धातुओं पर पानी चढाना। बुझावा देना। [Attemperment]

बुद्धिवाद—पु॰ १. दर्शन मे, यह सिद्धांत कि ज्ञान की प्राप्ति बुद्धि या तर्क से होती है तथा इस प्रक्रिया में इंद्रियों से कोई सहायता नही मिलती। [Intellectualism]
२. साहित्यिक क्षेत्र मे, यह विचारधारा कि साहित्य में भाव-पक्ष की नही बल्कि बुद्धि तत्त्व की प्रधानता होनी चाहिए। [Intellectualism]

बुलियन—पु॰ महाजनी क्षेत्र में, शुद्ध स्वर्ण या रजत। [Bullion]
~ बाजार bullion market
~ लेखा bullion account

बुलेटिन—पु॰ प्रकाशन में, समाचारो का आधिकारिक विवरण अथवा उनका ज्ञापक पत्रक। [Bulletin]

बूर्ज़ुआ—पु॰ १. सामाजिक क्षेत्र में, मध्यम श्रेणी का व्यक्ति।
२. राजनीति में, कार्लमार्क्स के मतानुसार पूँजीपतियों का वह सामाजिक वर्ग जो मजदूर वर्ग के हितों का विरोधी हो। [Bourgeous]

बृहद् कोण—पु॰ ज्यामिति में, ऐसा कोण जो दो समकोणों के योग से बड़ा हो परन्तु चार समकोणो के योग से छोटा हो। [Reflex Angle]

बृहद् मस्तिष्क—पु॰ शरीर शास्त्र में, खोपडी के ऊपरी आधे भाग में स्थित मस्तिष्क का वह भाग जो मनुष्य की सचेत गतिविधियों (जैसे—सोचना, स्मरण करना) का नियन्त्रण करता है तथा जिसमें स्नायुतंतुओं के दो गोलार्ध होते हैं। [Cerebrum]

बेंथमवाद—पु॰ दार्शनिक क्षेत्र मे, जेरेमी बेन्थम द्वारा प्रतिपादित यह सिद्धांत कि समाज तथा व्यक्ति का उद्देश्य यह होना चाहिए कि उसके हर काम से अधिक से अधिक लोगों की भलाई हो। [Benthamism]

बेगार—स्त्री॰ अर्थ शास्त्र में, ऐसा (आर्थिक) श्रम या परिश्रम जिसके लिए (नियोक्ता से) पारिश्रमिक न मिलता हो। [Forced labour]

बेचान—स्त्री॰ महाजनी क्षेत्र में, आदेशित या रेखित चेक के पीछे आदाता द्वारा आदेशिती को यह लिखना कि इसके रुपए मेरे अथवा अमुक व्यक्ति के खाते में जमा कर दें अथवा अमुक बैंक को दे दें। [Endorsement]

बेचान पर्ची—स्त्री॰ महाजनी क्षेत्र में, हुण्डी के साथ का कागज। [Allonge]

बेड़ा—पु० किसी विशिष्ट क्षेत्र में, एक ही सैनिक अधिकारी के निर्देशन में कार्य करनेवाले युद्ध-पोतों का समूह। [Fleet]

बेधन—पु० यांत्रिकी में, यंत्र द्वारा किसी चीज में छेद करने की क्रिया। [Boring]

बेरिवाजी—पु० सामाजिक क्षेत्र में, सामाजिक दृष्टि से पिछड़ा हुआ नीति-भ्रष्ट तथा असंयत चरित्र या व्यक्ति। [Bohemian]

बेरीबेरी—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रसिद्ध रोग जो विटामिन बी की कमी के कारण होता है। इसमें रोगी अत्यन्त क्षीण हो जाता है और तब उसे अनेक प्रकार के रोग (जैसे—पक्षाघात, रक्तक्षीणता आदि) ग्रस लेते हैं। [Beri beri]

बेलन—पु० ज्यामिति में, ऐसी ठोस आकृति जो किसी वर्ग-क्षेत्र के अपने एक अक्ष पर घूमने के कारण बनती है। [Cylinder]

बेसुधी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, रोग, व्रण आदि के फलस्वरूप होनेवाली अचेतन अवस्था। [Coma]

बेसुरापन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, काव्य रचना का वह दोष जो स्वर, लय आदि की असंगति, कर्णकटु अक्षरों तथा शब्दों के प्रयोग आदि के कारण उत्पन्न माना जाता है। [Dissonance]

बैठ-हड़ताल—स्त्री० औद्योगिक, व्यावसायिक आदि क्षेत्रों में, हड़ताल का वह प्रकार या रूप जब कर्मचारी कारखाने या कार्यालय में तो उपस्थित रहते हैं परन्तु काम नहीं करते। [Sit-down strike]

बैलेड—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसी पद्यमय रचना जो सरल और गेय हो। [Ballad]

ब्याज—पु० महाजनी क्षेत्र में, उधार दिये हुए धन पर लिया जानेवाला (प्रतिग्रह के विचार से) अतिरिक्त धन। [Interest]

ब्यूरो—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सार्वजनिक प्रशासन संबंधी कोई दफ्तर। [Bureau]

प्रकाशन ~ publication bureau
प्रेस ~ press bureau
रोजगार ~ employment bureau

ब्रह्मांड—पु० सृष्टि शास्त्र में, सारा विश्व या सृष्टि जिसका अस्तित्व व्यवस्थित रूप में माना जाता है। [Cosmos]

ब्रेक—स्त्री० यान्त्रिकी में, वह उपकरण जिससे किसी गतिमान यंत्र की गति कम की या रोकी जाती है। [Brake]

भंग—पु० विधिक क्षेत्र में, अनुबंध, नियम, संविदा आदि की उपेक्षा या अवहेलना करते हुए उसके विरुद्ध आचरण करना जो अपराध माना गया है। [Breach]

न्यास ~ breach of trust
विधि ~ breach of law
शांति ~ breach of peace

२. करार, निश्चय आदि का इस प्रकार अंत या समाप्त किया जाना कि फिर आगे उस संबंध में और कोई काम या बात न हो सके। [Dissolution]

विवाह ~ dissolution of marriage

भंगुर—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो आघात लगने पर चूर-चूर हो जाय। [Brittle]

भंगुरता—स्त्री० भंगुर होने की अवस्था, गुण या भाव। [Brittleness]

भंडार शृंखला—स्त्री० वाणिज्य में, एक ही दुकानदार की एक ही प्रकार की कई दूकानें। [Chain shop]

भगंदर—पु० चिकित्सा शास्त्र में, गुदा के भीतरी भाग में होनेवाला एक प्रकार फोड़ा जिसके बीच में खुला रास्ता-सा होता है। [Fistula]

भगल—पु० विधिक क्षेत्र में, कम मूल्य तथा नकली चीजों को ऊँचे दाम पर तथा उन्हें असली बता कर दूसरों को ठगने का धंधा। [Swindling]

भगलिया—पु० भगल धंधे में लगा हुआ। [Swindler]

भगोड़ा—पु० दे० 'फरार'। [Absconder]

भत्ता—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी कर्मचारी को वेतन के अतिरिक्त नियमित रूप से किसी विशिष्ट सुविधा के निमित्त मिलनेवाला धन। [Allowance]

आतिथ्य ~ sumptuary allowance
उजरती ~ taskwork allowance
कुटुंब ~ family allowance
दूरी ~ mileage allowance
दैनिक ~ daily allowance
नगर ~ city allowance
महँगाई ~ dearness allowance
सफर ~ travelling allowance
समयोपरि ~ overtime allowance

भद्रता—स्त्री० सामाजिक क्षेत्र में, भद्र लोगों के जैसा शोभनीय तथा सम्यतापूर्ण व्यवहार। [Decency]

भयादोहन—पु० विधिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, किसी को भय दिखलाकर उससे धन आदि ऐंठना। विशेषत: किसी से यह कहना कि तुम हमें अमुक मात्रा में धन या अमुक वस्तु नहीं दोगे तो जनसाधारण में ऐसी बातें फैलाएँगे जिससे तुम्हारी प्रतिष्ठा और साख नष्ट हो जायगी। [Blackmail]

भवितव्यता—स्त्री० दर्शन में, वह शक्ति जिस पर किसी का वश नहीं चलता और जो समस्त जगत् का नियमन करती है। [Destiny]

भविष्य निधि—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, ऐसी निधि जो भावी विशेषत: वृद्धावस्था की आवश्यकताओं की पूर्ति के उद्देश्य से स्थापित हुई या की गयी हो। [Provident Fund]

भागिता—औद्योगिक तथा व्यावसायिक क्षेत्रों में, भागीदार (अर्थात् संयुक्त व्यवसायी संस्था के स्वामी) होने की अवस्था या भाव। [Partnership]

~ पत्र partnership deed

भाग्यवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, यह सिद्धांत कि नियति घटनाओं का विधान करती है; इसलिए जिसका विधान हो चुका है वह अवश्यमेव घटित होगा। [Fatalism]

भाचित्र—पु० भाचित्रण की प्रक्रिया से किसी वस्तु या व्यक्ति का उतारा जानेवाला बिम्ब या चित्र। [Photograph]

भाचित्रक—पु० भाचित्रण द्वारा चित्र या फोटो उतारनेवाला। [Photographer]

भाचित्रण—पु० किसी विशिष्ट तल पर किसी वस्तु का प्रकाश की रासायनिक प्रक्रिया द्वारा बिम्ब उतारने की क्रिया या कला। [Photography]

भाजक—पु० गणित में, वह अंक या संख्या जिससे दूसरे अंक या संख्या को विभाजित किया जाय। [Divisor]

प्रायोगिक ~ trial divisor

भाज्य—पु० गणित में, वह अंक या संख्या जिसे कोई दूसरा अंक या संख्या विभाजित करती हो। [Dividend]

भाटक अधिकारी—पु० प्रशासन में, वह अधिकारी जो मकान मालिकों और किरायेदारों के परस्पर हितों संबंधी विवादों पर निर्णय देता हो। [Rent Officer]

भाटक-क्रय—पु० व्यापारिक क्षेत्र में, किराये के रूप में दाम आदि चुकाकर कोई चीज खरीदने का तरीका। [Hire-purchase]

भाटा—पु० भूविज्ञान में, समुद्र के ज्वार का वेग कम होने के समय वेग-पूर्वक समुद्र तट की ओर बढ़नेवाली जलधारा। [Ebbtide]

भाप-नली—स्त्री० यांत्रिकी में, वाष्पित्र के बीच से गर्मी ले जानेवाली भीतरी वायु-नली। [Boiler-tube]

भारतविद्या—स्त्री० पुरातत्व की वह शाखा जिसमें प्राचीन भारतीय इतिहास, दर्शन, धर्म, साहित्य, भाषा, संस्कृति आदि का अध्ययन तथा विवेचन होता है। [Indology]

भारतोपीय—पु० भाषा विज्ञान में, उन भाषाओं का वर्ग जो भारत और युरोप में बोली जाती है। [Indo-European]

भाव-शांति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, विशिष्ट अवसरों पर मन में उत्पन्न होनेवाले उत्कट भावों को कलात्मक ढंग से शमित या शांत करने की ऐसी क्रिया जिससे उद्वेग या विकलता दूर हो और मन पर पड़ा हुआ भार हल्का हो जाय। [Catharsis]

भावदशा—स्त्री० दे० 'मनोदशा'। [Mood]

भावापकर्षण—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह स्थिति जब लेखक या कवि अनजान में बेतुकी, हास्यास्पद या इसी तरह की कोई ऐसी बात कह जाता है जिससे उच्च से निम्न भाव की ओर पतन होता है। [Bathos]

भावुकता—स्त्री० विभिन्न क्षेत्रों में, वह स्वभावजन्य स्थिति जिसमें मनुष्य कोमल भावनाओं, उद्‌गारों आदि से चलायमान होता है। [Sentimentality]

भावोन्नयन—पु० दे० 'भाव-शांति'। [Catharsis]

भिन्न—पु० गणित में, इकाई का भाग जो दशमलव अथवा हर और अंश से सूचित किया जाता है; जैसे—·१०, $\frac{१}{७}$। [Fraction]

मिश्र ~ complex fraction

सरल ~ simple fraction

भिन्नाश्रयता—स्त्री० भिन्नाश्रयी होने की अवस्था, गुण या स्थिति। [Heteroecism]

भिन्नाश्रयी—वि० जीव विज्ञान में, (ऐसा परजीवी जीव या पौधा) जो कभी एक जीव या पौधे पर और कभी दूसरे जीव या पौधे पर आश्रित रहकर जीवन निर्वाह करता हो। [Heteroecious]

भीड़—स्त्री० विधिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, किसी निश्चित स्थान पर अचानक किसी सामूहिक हित, प्रयोजन या उद्देश्य के कारण होनेवाला तात्कालिक और अव्यवस्थित जमाव। [Crowd]

भीति—स्त्री० शिक्षा तथा चिकित्सा शास्त्रों में, किसी विशिष्ट चीज, व्यक्ति

आदि के प्रति निरंतर मन में बना रहनेवाला ऐसा उत्कट भय जिसका कोई तर्कसंगत आधार न हो। [Phobia]

जल ~ hydrophobia
निशा ~ nyctophobia
भय ~ phobophobia
मरण ~ thanatophobia
रोग ~ pathophobia
संसर्ग ~ miso phobia
स्त्री ~ guno phobia

भूगोल—पु० विज्ञान की वह शाखा जिसमें धरातल के विविध प्रदेशों या क्षेत्रों के तुलनात्मक तथा पारस्परिक संबंध का विवेचन होता है। [Geography]

ऐतिहासिक ~ historical geography
प्राकृतिक ~ physical geography
प्राणि ~ *zoo geography*
मानव ~ human geography
व्यावहारिक ~ applied geography
सांस्कृतिक ~ cultural geography

भूचिह्न—पु० भौगोलिक क्षेत्र में, (क) किसी भूखंड की सीमा का सूचक कोई चिह्न या पदार्थ। (ख) पृथ्वी पर का कोई ऐसा चिह्न या पदार्थ जिसे देखकर यात्री यह समझते हों कि हम इस समय किस स्थान पर अथवा किसी विशिष्ट स्थान से किस दिशा में हैं। [Landmark]

कृत्रिम ~ artificial landmark

भूतेल—पु० भू-विज्ञान में, एक प्रकार का खनिज तेल जो जमीन के अंदर से निकाला जाता है तथा जिसका उपयोग ताप, प्रकाश, शक्ति आदि उत्पन्न करने के लिए होता है। [Petroleum]

भूपरिष्करण—पु० कृषिक क्षेत्र में, जुताई, गुड़ाई, निकाई आदि क्रियाएँ जिससे खेत की मिट्टी को कृषि-योग्य बनाये रखा जाता है। [Tillage]

भू-प्रकृति—स्त्री० भूगोल की वह शाखा, जिसमें धरातल की प्राकृतिक बनावट का अध्ययन होता है। [*Orograpby*]

भूमध्य रेखा—स्त्री० भूगोल में, (मानचित्रों में) वह कल्पित पूर्व-पश्चिम रेखा जो पृथ्वी को दो सम भागों में विभाजित करने के लिए उसके चारों ओर खींची जाती है। [Equator]

भूमि-कटाव—पु० भूगोल में, वायु तथा जल की तीव्र गति के कारण मिट्टी के कणों के बहने की अवस्था या भाव। [Soil Erosion]

भूमि-संरक्षण—पु० कृषिक क्षेत्र में, वायु *तथा जल की तीव्र गति से भूमिकणों* को बहने से रोकने के लिए किये जानेवाले उपाय। [Soil Conservation]

भूमिस्खलन—पु० भूगोल में, भूमि या चट्टानों के विशाल खंड का एकाएक नीचे की ओर सरक जाना। [Landslide]

भूम्युच्च—पु० ज्योतिष में, किसी नक्षत्र अथवा चंद्रमण्डल का ऐसा बिंदु जो पृथ्वी से दूरतम हो। [Apogee]

भूम्युच्चीय—वि० ज्योतिष में, भूम्युचसबधी। [Apogean]

भूरसायन—पु० रसायन शास्त्र की वह शाखा जिसमें भूमि की रासायनिक संरचना का विवेचन होता है। [*Geochemistry*]

भूरसायनविद्—पु० भूरसायन का ज्ञाता। [Geochemist]

भूविज्ञान—पु० विज्ञान की वह शाखा जिसमें पृथ्वी के गर्भ, धरातल तथा उसमें विचरनेवाले जीवों की रचना, विकास आदि का अध्ययन होता है। [Geology]

आर्थिक ~ economic geology
ऐतिहासिक ~ historical geology
परिवर्तनात्मक ~ dynamical geology
संरचना ~ structural geology

भृगु—पु० भूगोल में, किसी चट्टान या पठार का विशेषतः समुद्र तट पर स्थित किसी बहुत अधिक ऊँची चोटी वाली चट्टान या पठार का बहुत अधिक ढालुआँ भाग। [Cliff]

भेद—पु० भारतीय दर्शन शास्त्र में, ऐसी विशेषता जो प्रस्तुत शब्द, पद या वस्तु के अतिरिक्त और किसी में न पायी जाती हो।

भेदभाव—पु० प्रशासन तथा विधिक क्षेत्रों में, किसी के प्रति पक्षपातपूर्ण तो दूसरे के प्रति अनुचित व्यवहार करने की क्रिया। [Discrimination]

भेदसाक्षी—पु० विधिक क्षेत्र में, भेद जानने वाला वह अभियुक्त जो सरकारी गवाह बन गया हो। इकबाली गवाह। [Aprover]

भोगपरायणतावाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, यह मत या सिद्धांत कि भोग-विलास द्वारा सुख-भोग करना चाहिए। [Epicureanism]

भोगाधिकार—पु० विधिक क्षेत्र में, वह अधिकार जो विशिष्ट अवधि तक किसी की भूमि, मकान आदि का भोग करने के फलस्वरूप प्राप्त होता है। [Occupancy Right]

भोजन यान—पु० रेलगाड़ी का वह डिब्बा जिसमें यात्रियों के भोजन, जलपान आदि की व्यवस्था होती है। [Dining Car]

भौतिक गुण—पु० रसायन शास्त्र में, वह गुण जो पदार्थ में भौतिक परिवर्तन के फलस्वरूप उत्पन्न होता है। [Physical property]

भौतिक ज्योतिष—पु० ज्योतिष शास्त्र की वह शाखा जिसमें आकाशीय पिंडों की भौतिक तथा रासायनिक रचना; उनके ताप-क्रम तथा प्रकाश आदि का विवेचन होता है। [Astrophysics; Physical Astronomy]

भौतिकवाद—पु० दर्शन में, (क) यह सिद्धांत कि जिन चीजों का भौतिक स्वरूप होता है वही मात्र अस्तित्व में आती है। इस सिद्धांत की यह मान्यता है कि मानसिक तथा आत्मिक सत्ताएँ भी भौतिक पदार्थों के ही सूक्ष्म रूप होती हैं। (ख) उक्त के आधार-स्वरूप वह प्रवृत्ति जो भौतिक वस्तुओं की ओर आकृष्ट रहती है तथा जो आध्यात्मिक तथा बौद्धिक तत्वों को नगण्य समझती है। [Materialism]

भौमिकी—स्त्री० दे 'भूविज्ञान'। [Geology]

भ्रूण—पु० शरीर शास्त्र में, एक से तीन मास तक के गर्भ की अवस्था। [Embryo]

भ्रूण विज्ञान—पु० दे० 'भ्रौणिकी'। [Embryology]

भ्रूण-हत्या—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, गर्भाशय में ही की जानेवाली भ्रूण की हत्या। [Aborticide]

ओदिज—पु० धातु विज्ञान में, एक प्रकार का खनिज पदार्थ जिसमें मैगनेशियम मिला होता है। [Brucite]

औणिकी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर-विज्ञान की वह शाखा जिसमें भ्रूण की उत्पत्ति और उसके विकास-क्रम का विवेचन होता है। [Embryology]

मंडल—पु० १. चित्रकला में, सिर या काया के चारो ओर अंकित किया जानेवाला प्रकाशपूर्ण चक्र। [Aureole]
२. प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी क्षेत्र का कोई खंड। [Circle]

~ निरीक्षक circle inspector

मंतव्य—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, सुझाव, निरीक्षण, निदेश आदि से संबद्ध सार, लेख या टिप्पणी। [Remark]

मंत्रालय—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, (क) मंत्री के अधीन होनेवाला विभाग। (ख) वह भवन जिसमें मंत्री, उसके सचिव, सहायक आदि सरकारी काम-काज करते हैं। [Ministry]

खाद्य और कृषि ~ ministry of food and agriculture
गृह ~ ministry of home affairs
पर राष्ट्र ~ ministry of foreign affairs
वाणिज्य ~ ministry of commerce
वित्त ~ ministry of finance
वैज्ञानिक अनुसंधान और सांस्कृतिक कार्य ~ ministry of scientific research and cultural affairs
शिक्षा ~ ministry of education
संचार ~ ministry of communications
सूचना और प्रसार मंत्रालय ~ ministry of information and broadcasting

मंत्री—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसे प्रधान शासनिक अधिकारी ने राज्य के किसी विभाग का भार सौंपा हो। [Minister]

उपमंत्री ~ deputy minister
प्रधान मंत्री ~ prime minister
मुख्य मंत्री ~ chief minister
राज्य मंत्री ~ minister of state

मंदा बाजार—पु० अर्थ शास्त्र में, बाजार की वह स्थिति जिसमें लेन-देन, तथा क्रय-विक्रय बहुत कम या नहीं के समान हो। [Dull market]

मंदी—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह समय जिसमें व्यापारिक क्रियाएँ शिथिल हो जाती हैं। (चीजों के मूल्य गिरना, कारखानों का बंद होना, कारखानों की बंदी के कारण श्रमिकों का बेकार होना, व्यापारिक संस्थानों के कर्मचारियों का वेतन कम किया जाना, आदि इसके कुप्रभाव होते हैं।) [Depression]

मई दिवस—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, मई मास का पहला दिन जिसमें समाजवादी मजदूर आदि सामूहिक रूप से प्रदर्शन आदि करते हैं। [May Day]

मजदूर वर्ग—पु० अर्थ शास्त्र, राजनीति शास्त्र आदि में, समाज में रहनेवाले निम्न स्तर के लोग जो प्रायः मजदूरी या श्रम करते हैं। [Proletariate]

मजदूर संघ—पु० दे० 'श्रमिक संघ'। [Trade Union]

मजदूरी—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, वह धन जो (थोड़े-थोड़े समय बाद अर्थात् दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक, मासिक रूप से) शारीरिक श्रम के लिए पुरस्कार रूप में दिया जाता है। [Wage, Wages]

अनुचित ~ unfair wage
असल ~ real wages
उचित ~ fair wage
नकद ~ nominal wages
निर्वाह ~ living wage

मज्जका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, किसी अवयव (जैसे—वृक्क, अधिवृक्क ग्रंथि) का भीतरी मज्जा जैसा पदार्थ। अन्तस्था। [Medulla]

मज्जा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, हड्डियों के अन्दर होनेवाला चिकना पदार्थ या गूदा। [Marrow]

मणिभ—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी पदार्थ के अणुओं और परमाणुओं का जमा हुआ ऐसा रूप जो सुडौल और सममित आकार के कणों के रूप में होता है। [Crystal]

घनवर्गीय ~ cubical crystal
धनात्मक ~ positive crystal
द्विअक्षीय ~ biaxial crystal
ऋणात्मक ~ negative crystal

मणिमाला—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, सूखे रोग में पसलियों के जोड़ों में निकलनेवाली गिल्टियाँ। [Rosary]

मत—पु० १. राजनीतिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, एक या अधिक व्यक्तियों द्वारा हाथ उठाकर, आवाज देकर अथवा मतपत्र डालकर किसी प्रस्ताव, विधेयक, विभिन्न व्यक्तियों के वरण आदि के सम्बन्ध में अपने निश्चय की की जानेवाली अभिव्यक्ति। [Vote]

२. शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसा सिद्धान्त जो विचारपूर्वक प्रतिपादित किया गया हो और जिसका प्रचार उसके प्रवर्तक तथा समर्थक चाहते हों। [Doctrine]

मतगणन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति अथवा विषय के पक्ष और विपक्ष में आये हुए मत (वोट) गिनकर उनका फल बतलाना। [Telling]

मतदान—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, निर्वाचन केन्द्र में नागरिकों, सदस्यों आदि का जाकर मत देना। [Polling]

~ अधिकारी polling officer
~ अभिकर्ता polling agent
~ कोष्ठ polling booth
~ स्थान polling station

मतदान कोष्ठ—पु० प्रशासन में, वह कमरा, बाड़ा या कक्ष जिसमें रखी हुई पेटी आदि में मत-पत्र (वोट) छोड़ा जाता है। [Polling booth]

मतवंचन—पु० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, मताधिकार से वंचित करना। [Disfranchisement]

मतवादी—वि० साहित्यिक क्षेत्र में, (ऐसी प्रचारात्मक कृति) जिसके द्वारा किसी विशेष मत या सिद्धांत की दीक्षा (पाठकों को) दी गयी हो। [Doctrinaire]

मतांधता—स्त्री० अपने मत आदि के प्रति होनेवाला उग्र तथा अतर्कसंगत उत्साह। [Fanaticism]

मताग्रह—पु० दार्शनिक, प्रशासनि- क्षेत्रों में, किसी प्राधिकारी (

प्रस्तुत किया हुआ विश्वास जिसे बिना तर्क-वितर्क किये सत्य मान लेना पड़े। [Dogma]

मताधिकार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, स्थानीय, प्रांतीय या राष्ट्रीय शासनिक इकाइयों के लिए अपने प्रतिनिधि चुनने का फलतः प्रतिनिधियों के निर्वाचन में मत देने का अधिकार। [Franchise]

वयस्क ~ adult franchise

मतायु—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, वह आयुकाल जिसमें व्यक्ति मत देने का अधिकारी होता है। [Age for suffrage]

मतार्थन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, अनेक स्थानों पर जाकर तथा अनेक व्यक्तियों से मिलकर उन्हें चुनाव में किसी विशिष्ट उम्मीदवार को मत देने के लिए प्रेरित तथा राजी करना। [Canvassing]

मतिभ्रम—पु० शिक्षा शास्त्र तथा मनोविज्ञान में, मन की वह स्थिति जब वह डाँवाडोल होता है और कोई बात सोच नहीं पाता। [Aberration]

मतैक्य—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, विभिन्न लोगों के मतों या रायों में होनेवाली एकता या ऐक्य; फलतः सामान्य मत या राय। [Consensus]

मत्स्यपालन—पु० मछलियाँ पालने का धंधा तथा उनका संवर्धन आदि करने की कला। [Pisciculture]

मधुपालन—पु० शहद की मक्खियाँ पालने का धंधा। [Apiculture]

मधुवाटिका—स्त्री० शहद की मक्खियों को रखने का दरबा। [Apiary]

मध्यवर्ती राज्य—पु० दे० 'अंतस्थ राज्य' [Buffer State]

मध्य श्रेणी—स्त्री० अर्थ शास्त्र, राजनीति शास्त्र में, धनी (उच्च) वर्ग तथा श्रमिक (निम्न) वर्ग के बीच के लोग जिनकी आर्थिक स्थिति श्रमिकों की अपेक्षा अच्छी और धनिकों की अपेक्षा खराब होती है। [Middle class]

मध्यस्थ—पु० किसी विवाद पर अंतिम निर्णय करने के लिए संबद्ध पक्षों द्वारा चुना हुआ अथवा स्वीकार्य व्यक्ति। [Arbitrator]

मनःश्रांति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, वह शारीरिक अवस्था जिसमें थोड़ा सा परिश्रम करने मात्र से अत्यधिक मानसिक थकावट का अनुभव होता है। [Neurasthenia]

मनन—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, अपने आंतरिक अनुभवों पर किया जानेवाला विचार। [Contemplation]

मनोग्रंथि—स्त्री० मनोविज्ञान में, अचेतन मन की वह अपसामान्य स्थिति जो पुराने अनुभवों तथा दमित इच्छाओं के फलस्वरूप उत्पन्न होती है। [Complex]

मनोदशा*—स्त्री० मनोविज्ञान में, मनुष्य के मन की वह विशिष्ट दशा जो किसी प्रकार की अनुभूति, भावना या वृत्ति पर आश्रित होती है और जो स्थितियों के अनुसार समय-समय पर बदलती रहती है। [Mood]

मनोनयन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, आधि-

*पारिभाषिक शब्द संग्रह में Mood के लिए 'भाव दशा' शब्द दिया गया है परन्तु इसका ठीक ठीक आशय सूचित करने के लिए 'मनोदशा' ही अधिक उपयुक्त है।

कारिक रूप से किसी को किसी पद पर नियुक्त करना। [Nomination]

मनोनीत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसका मनोनयन हुआ हो। [Nominated]

मनोभाव—पु० मनोविज्ञान में, मन के भाव अर्थात् किसी बात या विषय के सम्बन्ध में जो कुछ सोचा-समझा गया हो उन सबका सामूहिक रूप। [Sentiment]

मनोभ्रंश—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह उन्माद या पागलपन जो बुद्धि के नष्ट हो जाने पर होता है। [Dementia]

मनोराज्य—पु० मनोविज्ञान में, ऐसी कल्पना जिसकी सिद्धि या कार्यान्वय के लिए मन सचेष्ट रहता हो। [Fancy]

मनोविज्ञान—पु० विज्ञान की वह शाखा जिसमें मानव-मन और आचरण की क्रियाओं, व्यवहारों आदि का विवेचन होता है। [Psychology]

मनोविच्छेद—पु० मनोविज्ञान में, चेतना, या व्यक्तित्व के विघटन की सूचक वह स्थिति जिसमें एक ही व्यक्ति में दो या अधिक व्यक्तियों की अवस्थिति होती है। [Dissociation]

मनोविश्लेषण—पु० फ्रायड आदि मनोवैज्ञानिकों द्वारा आविष्कृत एक विशेष पद्धति जिससे व्यक्ति के विक्षुब्ध मनोभावों के कारणों का पता लगाया जाता है। [Psychoanalysis]

मनोवृत्ति—स्त्री० मनोविज्ञान में, ऐसी बौद्धिक वृत्ति जो स्वभागत होने के साथ-साथ कुछ विशिष्ट लक्षणों से युक्त होती है। [Mentality]

युद्ध ~ war mentality

मयूरायस्क—पु० धातु विज्ञान में, वह कच्ची धातु जिसमें ताँबा और लोहा मिला हो। [Bornite]

मरणोत्तरक—वि० किसी की मृत्यु के उपरांत होनेवाला। [Posthumous]

~ ख्याति posthumous fame

~ डाक्ट्रेट posthumous doctorate

~ शिशु posthumous child

मरणोत्तर जीवन—पु० दर्शन में, मृत्यु के पश्चात् का जीवन। [After life]

मरसिया—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसा गीत जो किसी की मृत्यु पर शोक प्रकट करने के लिए गाया जाय। [Dirge]

मरुद्यान—पु० भूगोल में, मरुभूमि के बीच में स्थित कोई हरा-भरा भूखंड। [Oasis]

मर्षण—पु० विधिक क्षेत्र में, पति (या पत्नी) द्वारा व्यभिचार कार्य किये जाने पर पत्नी (या पति) द्वारा उसके अपराध को क्षमा करने का भाव। [Condonation]

मलचन—पु० कृषिक क्षेत्र में, वह क्रिया जो भूमि की नमी को वाष्पीकरण से उड़ने से रोकने के लिए की जाती है। [Mulching]

मलवस्त्र—पु० शरीर के सामने भाग पर पहने हुए वस्त्रों को मलिन होने से बचाने के लिए उनपर पहना या बाँधा जानेवाला कोई वस्त्र। [Apron]

मशीन—स्त्री० यान्त्रिकी में, ऐसा यंत्र जो काम को जल्दी और सरलता से करने के लिए प्रयोग में लाया जाय। [Machine]

मस्तिष्क—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर का एक अंग जो कपाल के नीचे और के अन्दर स्थित है और जो

संपूर्ण क्रियाओं-प्रतिक्रियाओं का केन्द्र है। [Brain]

महँगा रुपया—पु० मुद्रा-बैंक में, वह अवस्था जिसमें ब्याज की दर बहुत ऊँची होती है और फलस्वरूप रुपया आसानी से उपलब्ध नहीं होता। [Dear Money]

महत्तम समापवर्तक—पु० गणित में, वह सबसे बड़ी संख्या जो दी हुई दो या अधिक संख्याओं को विभाजित करती हो। [Greatest Common Factor]

महत्त्वाकांक्षा—स्त्री० राजनीतिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, महत्त्व का पद, यश, लाभ, सफलता आदि प्राप्त करने की उत्कट इच्छा। [Ambition]

महाद्वीप—पु० भूगोल में, पृथ्वी के छः बड़े स्थल विभागों में से हर एक—अफ्रीका, आस्ट्रेलिया, एशिया, युरोप, उत्तरी अमेरिका, दक्षिणी अमेरिका। [Continent]

महाधमनी—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह बड़ी नस जो बायें हृत्प्रकोष्ठ (Ventricle) से रक्त का वहन करती और फेफड़ों को छोड़कर शरीर के सारे अवयवों में उसे पहुँचाती है। [Aorta]

~ चाप aortic arch

~ जालिका aortic plexus

~ द्वार aortic opening

महान्यायवादी—पु० विधिक क्षेत्र में, वह प्रधान विधिक अधिकारी जो राज्य की ओर से अभियुक्तों के विरुद्ध कानूनी कार्रवाई करने के लिए नियुक्त होता है। [Attorney General]

महापराधी—पु० विधिक क्षेत्र में, हत्या, बलात्कार, आग लगाना आदि भयंकर अपराध। [Felony]

महापराधी—पु० विधिक क्षेत्र में, ऐसा व्यक्ति जिसने कोई बड़ा (जैसे—हत्या, बलात्कार, आग लगाना) अपराध किया हो। [Felon]

महाप्रबंधक—पु० सबसे बड़ा प्रबंधक। [General Manager]

महाप्राण—वि० भाषा विज्ञान में, (वर्ण) जिसके उच्चारण के समय मुँह से हवा झटके से बाहर निकले; जैसे—ख्, घ्, छ्, झ् आदि। [Aspirate]

महाभूत—पु० भौतिक शास्त्र में, वह मूल तत्त्व जो सभी तत्त्वों तथा पदार्थों में समान रूप से व्याप्त होता तथा उनका मूल कारण माना जाता है। [Matter]

माँग—स्त्री० १. अर्थ शास्त्र में, किसी चीज को खरीदने की वह इच्छा-शक्ति जिसमें उसका माँगा हुआ मूल्य चुकाने की समर्थता और तत्परता हो। [Demand]

घटती ~ decreasing demand

बढ़ती ~ increasing demand

सीमांत ~ marginal demand

*स्थिर ~ stable demand*

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, अधिकारपूर्वक किया जानेवाला निवेदन। [Demand]

अप्रत्यक्ष ~ indirect demand

प्रत्यक्ष ~ direct demand

विकल्पी ~ alternate demand

संभावी ~ potential demand

माँगपत्र—पु० वाणिज्य में, वस्तुएँ मँगवाने के लिए भेजा जानेवाला आधिकारिक पत्र। [Indent]

माइक्रोफोन—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का यंत्र जो ध्वनि तरंगों को विद्युत् तरंगों

में बदल देता है। [Microphone]

**मातृ-संकर**—पु० जीव विज्ञान में, वह संतान जो पुत्र और माता के योग से उत्पन्न हुई हो। 'पितृ संकर' से भिन्न। [Back cross]

**मातृ-संस्था**—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, किसी की दृष्टि में वह विद्यालय जिसमें उसने शिक्षा पायी हो। [Alma Mater]

**मात्रा**—स्त्री० १. किसी चीज का वह गुण जिससे उसे नापा, तौला या गिना जा सकता है। [Quantity]

२. भाषा विज्ञान में, किसी ध्वनि के उच्चारण में लगनेवाला समय। [Mora]

**माध्य**—पु० दे० 'औसत'। [Average]

**माध्यम**—पु० १. वह मध्यवर्ती वस्तु जिसके द्वारा कोई शक्ति काम करती या प्रभाव या परिणाम दिखलाती हो। [Medium]

प्रचार ~ medium of publicity

विनिमय ~ medium of exchange

शिक्षण ~ medium of education

**मानक मुद्रा**—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह मुद्रा या सिक्का जिस पर अंकित मूल्य उसके धातु-मूल्य के बराबर हो। [Standard money]

**मानक संस्था**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह सरकारी संस्था जो कुछ विशिष्ट प्रकार की निर्मित वस्तुओं के मान्य स्तर की होने की घोषणा उन पर अपनी मोहर लगाकर करती है। [Standard Institute]

भारतीय ~ Indian Standard Institute

**मानचित्रण**—पु० भूगोल में, मानचित्र अंकित करने की विद्या। [Cartography]

**मानचित्रावली**—स्त्री० वह पुस्तक जिसमें मानचित्रों के द्वारा भूगोल संबंधी विविध सूचनाएँ दी जाती हैं। [Atlas]

**मानदेय**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह धन जो व्यावसायिक सेवाओं के लिए अर्पित किया जाता है। [illegible] प्राप्त करनेवाला [illegible] नहीं [illegible] सकता। [Hono[illegible]]

**मानव शारीर**—पु० ज्ञान की वह शाखा जिसमें शरीर के विभिन्न अंगों की बनावट, आकार, स्थिति आदि का वर्णन होता है। [Anatomy]

**मानव हत्या**—स्त्री० समाज शास्त्र में, मनुष्य द्वारा मनुष्य की की जानेवाला हत्या। [Homicide]

**मानव हितवाद**—पु० दर्शन तथा साहित्य में, यह विचारधारा कि मानव-हित और मानव-प्रेम ही मनुष्य जीवन का आदर्श होना चाहिए। [Humanism, Humanitarianism]

**मानवीयकरण**—पु० कला तथा साहित्य में, मानवीय भावनाओं का देवों, वस्तुओं आदि में आरोप करना। [Anthropopachia]

**मानहानि**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, किसी के मान, यश, कीर्ति आदि पर किया जानेवाला आक्षेप जो विधिक दृष्टि से अपराध कार्य माना जाता है। [Defamation]

**मानोपाधि**—स्त्री० शासक, शासन अथवा किसी संस्था द्वारा प्रदान की जानेवाली सम्मान सूचक उपाधि। [Title of honour]

**मान्यकरण**—पु० विधिक क्षेत्र में, नियम, विधि, तर्क, तथ्य आदि के अनुरूप या अनुसार होने की घोषणा करना। [Validation]

**मान्यता**—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी नये राज्य अथवा सत्ता उलट कर अधिरूढ होनेवाले नये शासन की वैधता को मान्य करते हुए दी जानेवाली औपचारिक स्वीकृति। (ख) प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी की वैधता, सत्ता आदि को स्वीकार करने का आदेश। [Recognition]

**मान्यता-प्राप्त**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसे (आधिकारिक) मान्यता मिल गयी हो। [Recognised]

~ विद्यालय recognised school

~ संस्था recognised institution

**मायाछद्म**—पु० दे० 'छद्मावरण'। [Comouflage]

**मार्क्सवाद**—पु० कार्ल मार्क्स, उनके शिष्य एंजिल्स तथा उनके समर्थकों द्वारा प्रतिपादित समाजवाद, साम्यवाद आदि संबंधी विचारधाराएँ तथा मत। [Marxism]

**मार्ग सूची**—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह सूची जिसमें दौरे या यात्रा के समय रुकने के स्थानों का तिथि-क्रम से उल्लेख होता है। [Itinerary]

**मार्का**—पु० १. पहचान आदि के लिए लगाया जानेवाला चिह्न। [Mark]
२. वाणिज्य में, वह चिह्न जो कोई व्यावसायिक संस्था अपने द्वारा निर्मित वस्तु पर इस आशय से लगाती है कि लोग यह जान लें कि यह चीज अमुक संस्था, कारखाने आदि ने ही बनायी है। [Trade Mark]

**मार्ग बोध**—पु० यातायात में, सड़कों पर सुरक्षात्मक ढंग से स्वयं चलने तथा गाड़ियाँ आदि चलाने का गुण या समर्थता। [Road Sense]

**माल खाता**—पु० बही-खाते में, माल, धन, संपत्ति आदि के नाम से खोला जानेवाला खाता; जैसे—फर्नीचर खाता, स्टेशनरी खाता, क्रय खाता। [Property Account, Real Account]

मिश्रगीत--पु० साहित्यिक क्षेत्र में, कई गीतों के अंशों को जोड़कर बनाया जानेवाला गीत। [Pastiche]

मित्रराष्ट्र—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वे राष्ट्र जो (प्रथम अथवा द्वितीय) महायुद्ध में मिलकर जर्मनी तथा उसके समर्थकों से लड़े थे। [Allies]

मिथ्याभास--पु० मनोविज्ञान में, भ्रमित चेतना के परिणामस्वरूप कोई ऐसी वस्तु या वस्तुएं देखना जो वस्तुतः अस्तित्व में होती ही नहीं। [Hallucination]

मिलावट—स्त्री० दे० 'अपमिश्रण'। [Adulteration]

मिश्रधातु—स्त्री० रसायन शास्त्र में, वह धातु जो दो या अधिक धातुओं के मिश्रण अथवा धातु तथा किसी और चीज के मिश्रण से बनी हो। [Alloy]

मिश्र भिन्न—पु० गणित में, ऐसा भिन्न जिसका अंश या हर अथवा दोनों पूर्णांक न हों; जैसे — $\frac{१\frac{३}{४}}{४}$ ; $\frac{२}{१\frac{१}{४}}$ ; $\frac{२\frac{१}{४}}{१\frac{२}{३}}$

[Complex Fraction]

मुँह-भराई—स्त्री० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, वह धन जो किसी को इस उद्देश्य से दिया जाता है कि वह कोई वास्तविक तथ्य या बात औरों पर प्रकट न करे। [Hush Money]

मुआवजा—पु० विधिक क्षेत्र में, वह धन जो किसी की हानि, क्षति आदि की पूर्ति के उद्देश्य से दिया जाय या देना पड़े। [Compensation]

मुक्त व्यापार—पु० दे० 'अबाध-व्यापार'। [Free Trade]

मुखछिद्र—पु० वनस्पति शास्त्र में, पत्तियों में होनेवाले ऐसे छेदों में से हर एक जिन के द्वारा वे जल त्याग करती हैं। [Stoma]

मुख-पत्र—पु० राजनीतिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, वह पत्र जिसके द्वारा कोई राजनीतिक दल, संस्था आदि अपने सिद्धांतों, विचारों आदि को प्रकाशित-प्रचारित करती है। [Organ]

मुखराग—पु० शरीर शास्त्र में, मुख-मण्डल का स्वाभाविक रंग-रूप। [Complexion]

मुखारुणिमा—स्त्री० शिक्षा शास्त्र में, लाज या लज्जा के कारण चेहरे पर उत्पन्न होनेवाली लाली। [Blush]

मुखिका—स्त्री० वाद्य यंत्र, दूरभाष आदि का वह अंग जो मुँह में या मुँह के सामने रखा जाता है। [Mouth-piece]

मुख्य—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, महत्त्व, पद, प्रभाव आदि के विचार से उच्च और प्रथम (स्थानीय)। [Chief]

~ न्यायालय High Court

~ मन्त्री Chief Minister

मुख्यालय—पु० प्रशासनिक, व्यापारिक आदि क्षेत्रों में, वह स्थान जहाँ से सैनिक, व्यापारिक आदि क्रिया-कलापों का परिचालन किया जाता है। [Headquarters]

मुद्रा—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, (क) वह वस्तु जो समाज में सब वस्तुओं की सेवा के बदले में विनिमय-ग्राह्य हो और सामान्य रूप से ग्राह्य हो। [Money]

(ख) वह मुद्रा जो किसी देश में चलन में हो। [Currency]

~ अपस्फीति deflation of

~ संकोच contraction of currency

~ संचलन circulation of currency

~ स्फीति inflation of currency

दुर्लभ ~ hard currency

सुलभ ~ soft currency

मूत्राशयाश्मरी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, मूत्राशय में होनेवाली पथरी। [Cystolithos]

मूर्च्छा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, मस्तिष्क में खून की कमी के कारण प्रायः थोड़ी देर के लिए होनेवाला चेतना-शक्ति का लोप। [Fainting]

मूर्तवाद—पु० कला तथा साहित्यिक क्षेत्र में, यह मान्यता कि अमूर्त विचारों आदि का अंकन या चित्रण करने के लिए मूर्त प्रतीकों का आश्रय लेना चाहिए। [Concretism]

मूल—वि० आधार रूप में अथवा आवश्यक रूप में होनेवाला। [Basic]

~ अवधि basic period

~ वेतन basic pay

~ वेतन मान basic scale of pay

मूलक—पु० रसायन शास्त्र में, दो या अधिक परमाणुओं का ऐसा समूह जो एक परमाणु की तरह कार्य करता है और जिस पर प्रतिक्रिया का या तो प्रभाव ही नहीं पड़ता या उसका स्थान ग्रहण कोई एक परमाणु करता है। [Radical]

मूल प्रवृत्ति—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह जातीय तथा जन्मजात शक्ति जिसके फलस्वरूप प्राणी किसी वस्तु विशेष को देखते ही बिना किसी प्रकार के अनुभव या अभ्यास के प्रायः किसी प्रयोजनवश कोई खास तरह की क्रिया करने की प्रेरणा अनुभूत करता है। [Instinct]

मूल्य—पु० आर्थिक क्षेत्र में, वह धन जो कोई चीज खरीदने (या बेचने) के समय दिया (या लिया) जाता है। [Price]

~ सूची price list

~ स्तर price level

मूल्यनिर्धारण—पु० अर्थ शास्त्र में, कर लगाने के उद्देश्य से किसी सम्पत्ति का आँका जानेवाला मूल्य। [Valuation]

मूल्य मीमांसा—स्त्री० दर्शन में, वह विचारधारा कि ज्ञान की मीमांसा नैतिक, धार्मिक, सामाजिक, कलागत आदि मूल्यों के आधार पर होती है। [Axiology]

मूल्यह्रास—पु० औद्योगिक क्षेत्र में, मशीनों, फर्नीचर आदि के (उपयोग के कारण) मूल्य में होती चलनेवाली कमी। [Depreciation]

मूसला—स्त्री० वनस्पति शास्त्र में, पौधों की जड़ों का एक भेद जिसमें एक जड़ मुख्य होती है और जिसके चारों ओर शाखाएँ निकली होती हैं। [Tap root]

मृत—वि० प्रशासन तथा विधि शास्त्र में, जो समाप्त या निष्प्रभाव हो चुका हो। [Defunct, Dead]

~ कम्पनी defunct company

~ पत्र dead letter

~ लेखा dead account

~ साझेदारी defunct partnership

मृत समवाय—पु० आर्थिक तथा विधिक क्षेत्रों में, वह समवाय (कंपनी) जो अब

अस्तित्व में न रह गया हो अथवा किसी प्रकार का कृत्य न करता हो। [Defunct Company]

मृत्यु-कर—पु० राजस्व में, वह कर जो किसी मृत व्यक्ति की उस संपत्ति पर लगता है जो उसके उत्तराधिकारियों आदि को मिलती है। [Death Duty]

मृत्युदंड—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय द्वारा किसी को मौत की दी जानेवाली सजा। [Death Sentence]

मृदुतानिका—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक प्रकार की झिल्ली जो मस्तिष्क तथा सुषम्ना नाड़ी को आवृत्त करती है। [Piamater]

मृद्‌भांड—पु० मिट्टी के बने हुए बरतन अथवा इन बरतनों को बनाने का कार्य या व्यवसाय। [Pottery]

मेंडलवाद—पु० जीव विज्ञान में, मेंडल (१८२२-८४) द्वारा प्रतिपादित एक विचारधारा या सिद्धांत जिसमें जीवों तथा वनस्पतियों की आनुवंशिकता को प्रभावित करनेवाले तथ्यों का उल्लेख है। [Mendelism]

मेरु-ज्योति—स्त्री० दे० 'मेरु प्रकाश'। [Aurora]

मेरु-प्रकाश—पु० वैज्ञानिक क्षेत्र में; उत्तरी या दक्षिणी चुम्बकीय ध्रुव से उत्पन्न होनेवाला प्रकाश। ध्रुवप्रभा। [Aurora]

मेहनतकश—पु० अर्थ शास्त्र में, वह जो कठोर परिश्रम करके जीविका उपार्जित करता हो। [Manual labourer]

यकृत—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर की सबसे बड़ी ग्रंथि जो उदर के ऊपरी भाग में वक्ष-उदर-मध्यस्थ-पेशी के नीचे तथा पसलियों की आड़ में रहती है। [Lever]

यथापूर्व स्थिति—स्त्री० राजनीतिक तथा विधिक क्षेत्रों में, वह स्थिति जो किसी प्रकार के अतिक्रमण, आक्रमण, विवाद आदि के पहले थी। [Status quo]

यथार्थवाद—पु० कला तथा साहित्य में यह विचारधारा कि कलाकार या साहित्यकार को यथार्थ जीवन का चित्रण करना चाहिए। [Realism]

यव्य—पु० औषध शास्त्र में, पानी में भिगोकर अंकुरित किये हुए जौ आदि का सत। [Malt]

यहूदी जातीयतावाद—पु० आधुनिक राजनीति में, यहूदियों का वह सिद्धांत, आंदोलन तथा विचारधारा कि सभी यहूदी लोग पेलिस्टाइन में ही बसें या रहें। [Zioism]

विशेष—यह विचारधारा नवम्बर १९१७ में प्रस्फुटित हुई और १९१९ से यह कार्य रूप में परिणत भी होने लगी थी।

यांकी—पु० अमेरिका विशेषत: दक्षिणी अमेरिका के निवासियों के लिए प्रयुक्त होनेवाला परिहास तथा उपेक्षा-सूचक शब्द। [Yankee]

यांत्रिक लाभ—पु० अर्थ शास्त्र में, ऐसा लाभ जो मशीन या मशीनों के प्रयोग से होता है। [Mechanical Advantage]

यातायात—पु० किसी (वायु, जल, स्थल आदि) मार्ग पर आने-जानेवालों (व्यक्तियों, यानों आदि) का [Traffic]

याम्योत्तर—पु० ज्योतिष में, वह कल्पित रेखा जो किसी विशिष्ट बिंदु के खस्वस्तिक से चलकर उत्तरी और दक्षिणी ध्रुवों से होती हुई भूमंडल का पूरा वृत्त बनाती है। [Meridian]

~ उन्नतांश meridian altitude

यावदनंत—अव्य० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, बिना किसी अवधि के और हमेशा के लिए। [Ad infinitum]

युक्ति चालन—पु० राजनीति में, पैतरे बदलना। जंगी चालें चलना। [Manoeuvre]

युगचिह्न—पु० ऐतिहासिक क्षेत्र में, कोई ऐसा बहुत बड़ा आविष्कार, घटना या परिवर्तन जिससे किसी नये युग का आरंभ या प्रवर्तन होता हो। [Landmark]

युग चेतना—स्त्री० दर्शन में, अपने युग के नैतिक, वैचारिक, सांस्कृतिक आदि विशिष्ट विचारों की अभिव्यक्ति करने तथा उन्हें सर्वश्रेष्ठ सिद्ध करने का दृष्टिकोण। [Zeitgeist]

युद्धक विमान—पु० जगी हवाई जहाज। [Avion]

युद्धकारिता—स्त्री० दे० 'युद्ध-संलग्नता'। [Belligerency]

युद्धपोत—पु० दे० 'जंगी जहाज'। [Battleship]

युद्धप्रियता—स्त्री० राजनीति में, युद्ध करने की इच्छा। [Bellicosity]

युद्ध-संलग्नता—स्त्री० राजनीति में, युद्ध में संलग्न या रत होने की अवस्था या भाव। [Belligerency]

योग्यता—स्त्री० शैक्षणिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, कोई कार्य करने की (मानसिक या शारीरिक) क्षमता तथा कुशलता। [Ability]

शिक्षा ~ educative ability
पठन ~ reading ability
मानसिक ~ mental ability
यांत्रिक ~ mechanical ability
विशिष्ट ~ specific ability
विशेष ~ special ability
संभाव्य ~ potential ability
परीक्षण ~ ability test

योजन—पु० दे० 'संयोजन'। [Connection]

यौगिक पदार्थ—पु० रसायन शास्त्र में, दो या अधिक तत्वों के रासायनिक संयोग के फलस्वरूप बना हुआ पदार्थ। [Compound]

यौगिक संख्या—स्त्री० गणित में, ऐसी संख्या जिसके गुणनखंड उस संख्या और १ के अतिरिक्त और भी हों; जैसे—४, ६, ८, ९ आदि। [Composite Number]

यौन विकृति—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह मानसिक विकार जिसके कारण मनुष्य प्रकृति विरुद्ध संभोग करने लगता है। [Sexual perversion]

यौनाकर्षण—पु० मनोविज्ञान में, एक लिंग या सेक्स के व्यक्ति का दूसरे लिंग या सेक्स के व्यक्ति के प्रति कामवासना के प्रादुर्भाव के कारण होनेवाला शारीरिक आकर्षण। [Sex appeal]

रंग-चित्रण—पु० चित्रकला में, व्यक्तियों, वस्तुओं, भावों आदि को विविध रंगों की

सहायता से चित्रित करने की क्रिया। [Painting]

रंजित पटल—शरीर शास्त्र में, आँख की पुतली के अंदर की झिल्ली। [Choroid]

रंज्या—स्त्री० शरीर शास्त्र में, कोशिकाओं के नाभिकों में होनेवाला वह जीव-द्रव्य जो प्राणी में पैतृक गुणों का संवाहक माना जाता है। [Chromatin]

रंज्यालव—पु० वनस्पति शास्त्र में, वनस्पतियों में रंग देनेवाला पदार्थ। [Chromatophore]

रंध्र—पु० १. शरीर शास्त्र में, स्वेद ग्रन्थि का वाह्य त्वचा में खुलनेवाला मुख जिसमें से पसीना निकलता है। [Pore]

२. वनस्पति शास्त्र में, पौधों के पत्तों में होनेवाले वे सूक्ष्म छेद जिनसे आक्सीजन और कार्बन प्रविष्ट या निर्गत होती है। [Stomata]

रक्तक्षीणता—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर में रक्ताणुओं की कमी के कारण तथा इस कमी के फलस्वरूप कोशिकाओं को [illegible] जन कम मिलने से होनेवाली [illegible] जिसकी गिनती रोगों में होती है। [Anemia]

रक्तचाप—पु० चिकित्सा शास्त्र में, [illegible] वह दबाव जो धमनियों [illegible] की दीवारों पर पड़ता है और [illegible] स्वास्थ्य, मनोवेग आदि के [illegible] बेशी होता है। [Blood [illegible]]

रक्तपात—पु० सामाजिक [illegible] में, लड़ाई-झगड़े का [illegible] मार-काट भी हुई हो। [illegible]

रक्तपीत—वि० [illegible] हुए हलके-पीले रंग का। [Fulvous]

रक्त-पिपासा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, (दूसरे या दूसरों की) हत्या करने की अभिलाषा। [Bloodthirstiness, Bloodiness]

रक्तमेह—पु० चिकित्सा शास्त्र में, पेशाब के रास्ते से रक्त बहने का रोग। [Haematuria]

रक्तमोक्षण—पु० [illegible], लगाया जानेवाला चीरा, [illegible] रक्त निकलता तथा बहता है। [Blood-letting]

रक्त-रस—[illegible] रक्त का [illegible] अंश। [illegible]

रक्त वमन—[illegible] [illegible]

[illegible]

रजिस्ट्री विवाह—पु० विधिक क्षेत्र में, वह विवाह जो कानून के अनुसार (धार्मिक परिपाटी के अनुसार नहीं) हुआ हो। [Civil Marriage]

रजोनिवृत्ति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, (प्रायः ४५ से ५० वर्ष की आयु में) स्त्रियों का मासिक धर्म बन्द होने की अवस्था या स्थिति। [Menopause]

रण—पु० राजनीति में, किसी विशिष्ट प्रदेश में बड़े पैमाने पर तथा दीर्घ काल तक दो संघटित सेनाओं में चलनेवाला युद्ध। [Battle]

~ कला battle craft

~ कौशल battle skill

~ क्षेत्र battle area

~ प्रदेश battle zone

~ व्यूह battle formation

~ स्थिति battle position

रण-विधि—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, युद्ध-काल में सेनाओं के संचालन का ढंग या नीति। [Strategy]

रतिक्षण—पु० शिक्षा शास्त्र में, संभोग के समय पराकाष्ठा का सूचक क्षण। [Orgasm]

रतौंधी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, प्रायः विटामिन ए की कमी के कारण होनेवाला एक रोग जिसमें रोगी को रात के समय विशेषतः सूर्यास्त के बाद या धुंधलके में दिखाई नहीं पड़ता। [Night blindness]

रद्दोबदल—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पंक्ति, वाक्य, लेख आदि, अथवा उसके अंशों को रद्द करके बदल देना। [Alteration]

रसायन—पु० (शब्दार्थ—रस बनाने की प्रक्रिया) रसायन शास्त्र की मध्ययुगीन वह प्रक्रिया जिसका उद्देश्य सामान्य धातुओं को सोना बनाना और एक प्रकार का ऐसा रस (अमृत) तैयार करना था जिससे आदमी अमर हो जाय। [Alchemy]

रसायन शास्त्र—पु० विज्ञान की एक शाखा जिसमें वस्तुओं के गुणों के संघटन तथा उनमें होनेवाले परिवर्तनों तथा शक्ति-परिवर्तनों का विवेचन होता है। [Chemistry]

रहतिया—पु० वाणिज्य में, वर्ष के अंत में वह माल जो बिक्री न होने के कारण बच रहा हो। शेष माल। [Closing Stock]

रहस्यवाद—पु० दर्शन तथा साहित्य में, यह विचारधारा कि समाधान रहित रहस्यों के फलस्वरूप धर्म की उत्पत्ति तथा उसके विधि-विधानों का विकास हुआ है तथा चिंतन-मनन और भक्ति के द्वारा ईश्वर से संबंध स्थापित किया जा सकता है। [Mysticism]

रहस्योद्बोधन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी रचना की ऐसी व्याख्या जो अन्योक्तिपरक, आध्यात्मिक या रहस्यात्मक हो। [Anagoge, Anagogy]

रागाभाव—पु० शिक्षा शास्त्र में, किसी बात, विषय, विद्या आदि के प्रति स्वभावतः आकर्षण या राग का होनेवाला अभाव। [Acathexis]

राज-काज—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वे सब काम जो शासन को नित्य-प्रति करने पड़ते हैं। [Government Affairs]

राजकीय समाजवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, इंग्लैंड तथा जर्मनी में प्रचलित समाज-

वाद का वह प्रकार या रूप जिसमें राज्य समान सुविधाएँ तथा समान आय की प्राप्ति के विचार से कर-पद्धति, उत्तराधिकार के नियम, राष्ट्रीयकरण, बीमे आदि की नीति के नियम निर्धारित करता है। [State Socialism]

राजकोश—पु० १. राजस्व में, वह धनराशि जो सरकारी खजानो में जमा हो। [Exchequer]
२. सरकारी खजाना। [Treasury]

राजक्षमा—स्त्री० शासनिक क्षेत्र में, अपराधी को विशेषतः राज्य विरोधी कामों के कारण दंडित व्यक्ति को राज्य द्वारा दी जानेवाली क्षमा। [Amnesty]

राजगामिता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, उत्तराधिकारी आदि के न होने पर मृत की संपत्ति पर राज्य का माना जानेवाला स्वत्व। [Escheat]

राजदूतावास—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, (क) राजदूत का कार्यालय और उसका वास-स्थान। (ख) विदेश में अपनी सरकार का प्रतिनिधायन करनेवाला राजदूत और उसका अमला। [Embassy]

राजनय—पु० राजनीति में, दूसरे राज्यो के साथ संबंधों का विवेकपूर्वक संचालन करने की नीति। [Diplomacy]

राजनयज्ञ—पु० राजनय में निष्णात। [Diplomat]

राजनयिक—वि० राजनय-संबंधी। [Diplomatic]

~ चाल diplomatic move
~ संबंध diplomatic relation

राजनीतिक—वि० जिसका संबंध राजनीति, राज्य, शासन या राजनीतिज्ञों से हो। [Political]

~ आंदोलन political agitation
~ आकांक्षा political aspiration
~ गतिरोध political deadlock
~ प्रश्न political issue

राजनीति शास्त्र—पु० वह शास्त्र जिसमें शासन संबंधी विभिन्न पहलुओं (जैसे—राजनीतिक विचारों, राजनीतिक समस्याओं, राजनीतिक प्रश्नों) आदि पर विचार होता है। [Politics]

राज-पत्र—पु० प्रशासन में, वह सरकारी पत्र जिसमें विधिक सूचनाएँ तथा अधिकारियों के स्थानांतरण तथा पदोन्नति संबंधी सूचनाएँ प्रकाशित होती हैं। [Gazette]

राजपत्रित—वि० प्रशासन में, ऐसा अधिकारी जिसकी पदोन्नति तथा स्थानांतरण संबंधी सूचनाएँ राज-पत्र में प्रकाशित होती हैं। [Gazetted]

विशेष—ऐसे अधिकारी को कुछ विशेष प्राधिकार भी प्राप्त होते हैं।

~ अधिकारी gazetted officer
~ छुट्टी gazetted holiday
~ पद gazetted post
~ सेवा gazetted service

राजबंदी—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, राजनीतिक बंदी। [Political prisoner]

राज्य-मंडल—पु० राजनीति में, दो या कई राज्यों आदि का समझौते के द्वारा एक इकाई का रूप धारण करना। [Confederation]

राजमर्मज्ञ—पु० राजनीति में, वह जो राज्य-कार्यों का संचालन और लोक-नीति का निर्धारण कुशलता और बुद्धिमत्ता से करता हो। [Statesman]

राजयक्ष्मा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, यक्ष्मा

का वह भेद जिसमें फेफड़ों का क्षय होने लगता है। [Phthisis]

**राजसाक्षी**—पु॰ विधिक क्षेत्र में, वह अभियुक्त जो सरकारी गवाह बन गया हो। इकबाली गवाह। [Approver]

**राजस्व**—पु॰ अर्थशास्त्र में, किसी सरकारी संस्था (जैसे—नगरपालिका, नगर महापालिका, राज्य, राष्ट्र आदि) को करों, शुल्कों आदि से होनेवाली कुल आय। [Revenue]

**राजिक**—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, वन का रक्षक अधिकारी। [Ranger]

**राज्य**—पु॰ राजनीति शास्त्र में, निश्चित सीमाओंवाला वह प्रदेश जिसके जनसमुदाय का मूल एक होता है तथा जिसकी एक सामान्य सरकार होती है। [State]

**राज्यविप्लव**—पु॰ राजनीतिक क्षेत्र में, सहसा और बलात् सरकार का उलट दिया जाना। [Coup d'etat]

**राज्य-सात्करण**—पु॰ विधिक क्षेत्र में, राज्य-द्वारा किसी को दंड देने के उद्देश्य से उसकी व्यक्तिगत धन-सम्पत्ति को अपने कब्जे में ले लेना। [Confiscation]

**राज्य सामूहिकवाद**—पु॰ दे॰ 'राज्य स्वत्ववाद'। [Collectivism]

**राज्य-स्वत्ववाद**—पु॰ आर्थिक तथा राजनीतिक क्षेत्रों में, यह समाजवादी विचारधारा कि उत्पत्ति, वितरण आदि के साधनों पर व्यक्ति विशेष का अधिकार नहीं बल्कि जनसाधारण का सामूहिक अधिकार होना चाहिए। [Collectivism]

**रात्रिभय**—पु॰ चिकित्सा क्षेत्र में, एक रोग जिसमें रोगी (विशेषतया बच्चे) रात में सोये-सोये एकाएक चौकने तथा चिल्लाने लगते हैं। [Night-terrors]

**राय**—स्त्री॰ किसी बात, घटना, विषय आदि के सम्बन्ध में प्रकट किया जानेवाला ऐसा विचार जो अपने विश्वास या निर्णय पर आधारित होता है। [Opinion]

विशेषज्ञ ~ expert opinion
सर्वसम्मत ~ unanimous opinion
मलाहकार ~ advisory opinion

**राशन**—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, अन्न आदि की वह निश्चित मात्रा जो प्रति व्यक्ति दी जाय या प्राप्य हो। [Ration]

~ अधिकारी rationing officer
~ विभाग rationing department

**राष्ट्र**—पु॰ राजनीति शास्त्र में, ऐतिहासिक दृष्टि से स्थायी रूप से किसी विशिष्ट भूखण्ड पर बसा हुआ जन-समूह जिसकी (प्रायः) एक संस्कृति होती है, एक भाषा होती है तथा जो एक शासन सत्ता के अधीन होता है। [Nation]

**राष्ट्रकुल**—पु॰ दे॰ 'राष्ट्र-मंडल'। [Commonwealth]

**राष्ट्र मंडल**—पु॰ एक अंतर्राष्ट्रीय संघटन जिसमें ब्रिटेन, भारत, पाकिस्तान, आस्ट्रेलिया, घाना, लंका आदि अन्य अनेक ऐसे स्वतंत्र राष्ट्र सदस्य हैं जो कुछ समय पहले ब्रिटेन के उपनिवेश थे। [Commonwealth]

**राष्ट्र-संघ**—पु॰ विभिन्न राष्ट्रों द्वारा स्थापित एक अंतर्राष्ट्रीय संघटन जिसकी स्थापना (जनवरी, १९२० में) राष्ट्रों के झगड़े निपटाने तथा शांति स्थापित करने के उद्देश्य से हुई थी। अप्रैल १९४६ में उसका विघटन हुआ था। [League of Nations]

राष्ट्रिकता—स्त्री० जन्म या देशीकरण के द्वारा किसी राष्ट्र के अंग होने की अवस्था या भाव [Nationality]

~ हीन stateless

राष्ट्रीय—वि० राष्ट्र में होने, उससे संबंध रखने या उसे प्रभावित करनेवाला। [National]

~ अर्थ-व्यवस्था national economy

~ प्रसार सेवा national extension service

~ बचत योजना national savings scheme

राष्ट्रीयकरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, सामूहिक हित के विचार से उत्पत्ति के किसी साधन आदि को व्यक्तिगत अधिकार से निकालकर राज्य के अधिकार क्षेत्र में लाना। [Nationalisation]

राष्ट्रीयता—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, अपने राष्ट्र, राष्ट्रीय मान्यताओं, राष्ट्रीय नीतियों आदि के प्रति होनेवाला उत्कट प्रेम। [Nationalism]

रासायनिक—वि० रसायन संबंधी। [Chemical]

~ अभियंत्रण chemical engineering

~ परीक्षक chemical examiner

~ परीक्षण chemical examination

~ सहायक chemical assistant

रासायनिक खाद—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, अमोनियम सल्फेट, नाइट्रेट, पोटाश नाइट्रेट आदि रासायनिक पदार्थ जो खेतों में तत्त्व की कमी पूरा करने के लिए खाद के रूप में मिलाये जाते हैं। [Chemical manure]

रासायनिक गुण—पु० रसायन शास्त्र में, वह गुण जो पदार्थ रासायनिक परिवर्तन के फलस्वरूप प्राप्त करता है। [Chemical Property]

रिक्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह स्थिति जो इस बात की सूचक होती है कि अमुक पद का भार-वहन इस समय कोई नहीं कर रहा है, और उसकी पूर्ति अभी होने को है। [Vacancy]

रिपोर्ताज—पु० समाचार-पत्रों के लिए घटनाओं का विवरण प्रस्तुत करने की एक शैली विशेष। [Reportage]

रिश्वत—स्त्री० दे० 'घूस'। [Bribe]

रिश्वतखोरी—स्त्री० दे० 'घूसखोरी'। [Bribery]

रिष्टि—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, कोई बुरा परिणाम उत्पन्न या प्रकट करनेवाली बात या कार्य। आरिष्टि। [Mischief]

रुग्णावस्था—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, रोग से ग्रस्त होने की अवस्था या भाव। [Morbidity]

रुधिर परिसंचरण—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर में होनेवाली रुधिर की गति-विधि। [Blood Circulation]

रूढ़ संख्या—स्त्री० गणित में, दे० 'अभाज्य संख्या'। [Prime Number]

रूढ़ि—स्त्री० सामाजिक आदि क्षेत्रों में, ऐसा आचार जो किसी जन-समुदाय; समाज या राष्ट्र में प्रचलित हो तथा सार्विक रूप से मान्य हो। [Custom]

रूढ़िवाद—पु० साहित्यिक, सामाजिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, यह . . . कि हमारे परंपरागत आदर्श, ... आदि ही श्रेष्ठ और आदरणीय हैं।

हमें उनका अतिक्रमण नहीं करना चाहिए अथवा सहसा उनमें कोई बहुत बड़ा परिवर्तन नहीं करना चाहिए। [Conservatism]

**रूढ़िवादी**—वि० रूढ़िवाद संबंधी।
पु० किसी सिद्धांत अथवा धारणा या अपने निश्चय पर दृढ़ रहनेवाला। (फलतः नई बात या तर्क न माननेवाला) [Conservative]

**रूप**—पु० सौंदर्य शास्त्र में, सार्थक वस्तुओं, अवयवों आदि की रचनात्मक तथा संघटित एकता जो अपने प्रभाव से आनंद उत्पन्न करती है।

**रूपवाद**—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, यह विचारधारा या मान्यता कि साहित्यकार का समाज के प्रति दायित्व गौण होता है और मुख्य दायित्व भाषा और साहित्य के प्रति होता है। [Formalism]

**रूप-विधान**—पु० कला तथा साहित्यिक क्षेत्र में, कृति के दो पक्षों में से एक (दूसरा पक्ष 'विषयवस्तु' कहलाता है) जिसमें कृति की बहिरंग योजना तथा शैली होती है।

**रूपांतर**—पु० साहित्य में, १. एक भाषा की कृति का दूसरी भाषा में वहाँ की परिस्थितियों के अनुरूप फेरबदल करते हुए किया जानेवाला स्वतंत्र अनुवाद। [Adaptation]
२. कहानी, कविता, उपन्यास आदि को दिया जानेवाला नाट्यरूप। [Adaptation]
रेडियो ~ radio adaptation

**रेखा**—स्त्री० ज्यामिति में, १. वह (अंकन) जिसमें लंबाई तो हो परन्तु चौड़ाई और मोटाई न हो। [Line]

**रेखाचित्र**—पु० १. ज्यामिति में, रेखाओं द्वारा बनायी गयी ऐसी कृति जिससे किसी प्रमेय का निदर्शन किया जाता है। [Diagram]
२. चित्रकला में, किसी वस्तु का बाह्य चित्रांकन। [Sketch]
३. साहित्यिक क्षेत्र में, संक्षिप्त विवरण या वृत्तांत (विशेषतः जिसमें विस्तार से या ब्योरे की सब बातें न हों)। [Sketch]

**रेखाच्छादन**—पु० भूगोल में, नक्शे में, तल के उतार या चढ़ाव की सूचक महीन, छोटी तथा समानांतर रेखाओं का अंकन। [Hachure]

**रेखित**—वि० महाजनी क्षेत्र में, (ऐसा चेक) जिसका रुपया आदाता के खाते में अथवा उसके द्वारा निर्दिष्ट किसी व्यक्ति के खाते में ही जमा हो सकता हो। [Crossed]
विशेष—ऐसे चेक के दाहिने कोने पर दो समानान्तर तिरछी रेखाएँ खींच दी जाती हैं और उनके बीच में & co. लिख दिया जाता है।

**रेचक**—वि० औषध शास्त्र में, मल को ढीला करनेवाली (औषधि)। [Aperient]

**रेड क्रास सोसाइटी**—स्त्री० एक प्रसिद्ध संस्था जिसकी शाखाएँ विश्व भर में फैली हुई हैं और जिसका मुख्य उद्देश्य मानव जाति की सेवा तथा सहायता करना है। [Red Cross Society]

**रेयन**—पु० रसायन शास्त्र में, मनुष्य द्वारा निर्मित कृत्रिम रेशे जो ऊन, सूत, रेशम आदि प्राकृतिक रेशों से भिन्न होते हैं। [Rayon]

**रैतिक**—वि० रीति के अनुरूप या रीति संबंधी। [Ceremonial]

~ अवसर ceremonial occasion
~ भेंट ceremonial call
~ वेश ceremonial dress
~ समारोह ceremonial function

रोकड़—स्त्री० लेखा-बही में, वह धन जो किसी व्यक्ति के पास नकद हो; विशेषतः वह धन जो किसी दुकान, संस्था आदि के कार्यकर्ता, स्वामी या खजांची आदि के हाथ में (लेन-देन के बाद) नकद बचा हुआ तथा प्रस्तुत हो। [Cash]

रोग—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, शरीर अथवा मन में होनेवाला व्यतिक्रम। [Disease]
~ निवारण prevention of disease
~ सहनशीलता disease endurance

रोगभ्रम—पु० मनोविज्ञान तथा चिकित्सा शास्त्र में, ऐसी मानसिक स्थिति जिसमें व्यक्ति अपने को किसी न किसी रोग से हर समय ग्रस्त समझता है। [Hypochondria]

रोग-व्याप्ति—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, रोग का एक अंग से दूसरे अंगों की ओर बढ़ना। [Metastasis]

रोगाणुक—वि० चिकित्सा शास्त्र में, रोगाणुओं से सम्बन्ध रखनेवाला। [Bacillary]

रोगाणु-केंद्र—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह केंद्र जिसे रोगाणु अपने पोषण तथा संवर्धन के विचार से अनुकूल समझते हैं। [Nidus]

रोगाणु-रोधक—वि० दे० 'पूतिरोधरोधी'। [Antiseptic]

रोजनामचा—पु० बही खाते में, वह बही जिसमें व्यापारी व्यापारिक व्यवहार तिथि-वार तथा क्रमानुसार लिखते हैं। [Journal]

रोधी—वि० रोकनेवाला; बढ़ने न देनेवाला। [Anti]
कफ ~ anti-expectorant
परजीवी ~ anti-parastic
वमन ~ anti-emetic

रोम-कूप—पु० शरीर शास्त्र में, उन छेदों में से हर एक जिनमें से होकर बाल निकलते हैं। [Follicle]

रोमिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, कुछ विशिष्ट कोशिकाओं में होनेवाली बाल की सी उद्वृद्धि। [Cilia]

रोहिणी—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक संक्रामक रोग जिससे तीव्र ज्वर और अत्यधिक शिथिलता होती है तथा स्वर नलिका पर एक झिल्ली सी बन जाती है जिससे श्वास अवरुद्ध होने लगता है। [Diphtheria]

लंब—पु० गणित में, समकोण में; ऐसी सरल रेखा जो दूसरी रेखा या समतल पर ९०° का कोण बनाती हो। [Perpendicular]

लगान—पु० अर्थ शास्त्र में, वह धन जो किसी भूखण्ड आदि का उपभोगकर्ता उसके उपभोग के बदले में (वार्षिक रूप से) उसके स्वामी को देता है। [Rent]

लघु मस्तिष्क—पु० शरीर शास्त्र में, खोपड़ी में पिछली ओर और बृहत् मस्तिष्क से ढका हुआ मस्तिष्क का वह भाग जिसका मुख्य कृत्य मस्तिष्क तथा ऐच्छिक पेशियों में तालमेल बैठाना होता है और

वृहत् मस्तिष्क की तरह दो गोलार्ध होते हैं। [Cerebellum]

ललित साहित्य—पु० साहित्य में, हलकी-फुलकी साहित्यिक कृतियों का समाहार। [Belles lettres]

लसीका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अंदर ऊतकों से निकलनेवाला एक प्रकार का वर्णहीन द्रव जो विकृत अवस्थाओं में उत्पन्न होता और फिर रक्त में जा मिलता है। [Lymph]

~ अंग lymphatic organ

~ ग्रंथि lymphatic gland

~ वाहिनी lymph duct

लांबिक केंद्र—पु० ज्यामिति में, त्रिभुज के शीर्षों के सम्मुख भुजाओं पर डाले गये लंबो के प्रतिच्छेदक बिंदु। [Orthocentre]

लागत मूल्य—पु० अर्थ शास्त्र में, वह व्यय जो किसी चीज के उत्पादन में हुआ हो। [Cost price]

लाभ—पु० अर्थ शास्त्र में, (क) आय में से लागत-व्यय घटाने पर बचा हुआ धन, फलत: वह धन जो व्यापार से कमाया गया हो। (ख) वह धन जो किसी संस्था की आय अधिक और व्यय कम होने पर बच रहता है। बचत। [Profit]

लाभांश—पु० अर्थ शास्त्र में, लाभ का वह अंश जो संस्था अपने कर्मचारियो, स्टाक धारको, पालिसि धारकों को उनके सामान्यत: निश्चित तथा प्रत्याशित वेतन, देय भाग आदि से अतिरिक्त देती है। [Bonus]

लामबंदी—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, सेना को सुसज्जित करके युद्ध के लिए तैयार करना। [Mobilization]

~ तार mobilization telegram

~ सामान mobilization stock

लाल बुखार—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रकार का ज्वर जिसमें सारे शरीर पर ऐसे लाल दाने निकल आते हैं जिनमें खून भरा रहता है। [Scarlet fever]

लाल फीतावाद—पु० शासनिक क्षेत्र में, अधिकारी वर्ग द्वारा औपचारिक नियम-पालन तथा सामान्य या नित्य-चर्या के प्रति सतर्कता प्रदर्शित करने के बहाने कार्य के संपादन में देर लगाने तथा उसे टालते चलने का स्वभाव या सिद्धांत। [Red Tapism]

लाला ग्रंथियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, मुख में होनेवाली एक प्रकार की ग्रंथियाँ जिनसे लार का स्राव होता है। [Salivary Glands]

लालित्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, रचना या शैली का वह गुण जिसके कारण उसमें आकर्षण, उत्कर्ष, रमणीयता आदि गुण पाये जाते हैं। [Elegance]

लावा—पु० भूगोल में, ज्वालामुखी में से धड़ाके के साथ निकलनेवाला चट्टानों का वह तरल रूप जो उसके चारो ओर जम कर पहाड़ का रूप धारण कर लेता है। [Lava]

लिंग—पु० शरीर शास्त्र में, जैव सृष्टि के दो विभागों नर और मादा में से हर एक। [Sex]

लिंग शरीर—पु० भारतीय आत्मविद्या में, (मृत व्यक्ति) की आत्मा को आवृत करनेवाला सूक्ष्म शरीर।

लुप्त प्रयोग—पु० साहित्य में, ऐसा शब्द अथवा उसका अर्थविशेष जो अब प्रयोग में न रह गया हो। [Obsolete]

लुप्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई ऐसी बात जो बिना संपादित किये छोड़ दी गयी हो परन्तु जिसका संपादित किया जाना आवश्यक समझा जाता हो। [Omission]

लेखा—पु० बही-खाते में, व्यापारिक लेन-देन का विवरण। ऐसा विवरण जिसमें प्राप्ति, व्यय आदि का उल्लेख हो। [Account]

- ~ अनुभाग account section
- ~ पर्ची account slip
- ~ लिपिक accounts clerk
- ~ वर्ष accounting year
- ~ समायोजन adjustment of accounts

लेखा-कर्म—पु० बहीखाते में, लेखा तैयार करने का कार्य। [Accounting]

लेख्य—पु० दे० 'दस्तावेज'। [Document]

लेन-देन—स्त्री० वाणिज्य में, व्यक्तियों, संस्थाओं आदि के बीच में धन, वस्तुओं या सेवाओं आदि का होनेवाला विनिमय। [Transaction]

लोक-कंटक—पु० प्रशासन में, वह जो जन-साधारण के लिए कष्ट और परेशानी का कारण बना हुआ हो। [Public nuisance]

लोकतंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, वह शासन-प्रणाली जिसमें देश के नागरिक शासन कार्य के लिए अपने वयस्क मताधिकार से प्रतिनिधियों को चुनते हैं। [Democracy]

लोकतंत्री—पु० राजनीति शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसकी लोकतंत्र में आस्था हो अथवा जो लोक-तंत्र का समर्थक-प्रचारक हो। [Democrat]

लौह आवरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, १. एक पद जो आरंभ में सोवियत रूस की उस व्यवस्था के लिए प्रयुक्त होता था जिसके अनुसार वे अपनी भीतरी आर्थिक, राजनीतिक आदि बातें अन्य देशों से पूरी तरह छिपाकर रखते थे और सहसा शेष जगत् पर प्रकट नहीं होने देते थे।

२. उक्त प्रकार की कोई ऐसी व्यवस्था जो किसी बड़ी बात को व्यापक रूप से छिपाये रखने के लिए की जाती हो। [Iron Curtain]

लौह युग—पु० पुरातत्त्व में, सभ्यता का वह चरण जिसमें मनुष्य लोहे के औजारों तथा हथियारों का उपयोग करने लगे थे। [Iron Age]

वंचन—पु० विधिक क्षेत्र में, (क) आधिकारिक या नैतिक दृष्टि से जो कुछ किसी को प्राप्य हो वह उसे न मिलने देना या उससे उसे रहित रखना; जैसे—पिता ने उसे अपनी संपत्ति के उत्तराधिकार से वंचित कर दिया। [Deprivation]

(ख) दे० 'नकार'। [Denial]

- अधिकार ~ denial of rights
- न्याय ~ denial of justice

वंश—पु० जीव विज्ञान तथा समाज शास्त्र में, एक ही जीव या प्राणी से उत्पन्न होनेवाले जीवों या प्राणियों की पारंपरिक शृंखला। [Lineage]

वंश-शत्रुता—स्त्री० इतिहास में, दो वंशों में

वृहत् मस्तिष्क की तरह दो गोलार्ध होते हैं। [Cerebellum]

ललित साहित्य—पु० साहित्य में, हलकी-फुलकी साहित्यिक कृतियों का समाहार। [Belles lettres]

लसीका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अंदर ऊतकों से निकलनेवाला एक प्रकार का वर्णहीन द्रव जो विकृत अवस्थाओं में उत्पन्न होता और फिर रक्त में जा मिलता है। [Lymph]

~ अंग lymphatic organ

~ ग्रंथि lymphatic gland

~ वाहिनी lymph duct

लांबिक केंद्र—पु० ज्यामिति में, त्रिभुज के शीर्षों के सम्मुख भुजाओं पर डाले गये लंबों के प्रतिच्छेदक विंदु। [Orthocentre]

लागत मूल्य—पु० अर्थ शास्त्र में, वह व्यय जो किसी चीज के उत्पादन में हुआ हो। [Cost price]

लाभ—पु० अर्थ शास्त्र में, (क) आय में से लागत-व्यय घटाने पर बचा हुआ धन, फलतः वह धन जो व्यापार से कमाया गया हो। (ख) वह धन जो किसी संस्था की आय अधिक और व्यय कम होने पर बच रहता है। बचत। [Profit]

लाभांश—पु० अर्थ शास्त्र में, लाभ का वह अंश जो संस्था अपने कर्मचारियों, स्टाक धारकों, पालिसि धारकों को उनके सामान्यतः निश्चित तथा प्रत्याशित वेतन, देय भाग आदि से अतिरिक्त देती है। [Bonus]

लामबंदी—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, सेना को सुसज्जित करके युद्ध के लिए तैयार करना। [Mobilization]

~ तार mobilization telegram

~ सामान mobilization stock

लाल बुखार—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रकार का ज्वर जिसमें सारे शरीर पर ऐसे लाल दाने निकल आते हैं जिनमें खून भरा रहता है। [Scarlet fever]

लाल फीतावाद—पु० शासनिक क्षेत्र में, अधिकारी वर्ग द्वारा औपचारिक नियम-पालन तथा सामान्य या नित्य-चर्चा के प्रति सतर्कता प्रदर्शित करने के बहाने कार्य के संपादन में देर लगाने तथा उसे टालते चलने का स्वभाव या सिद्धांत। [Red Tapism]

लाला ग्रंथियाँ—स्त्री० शरीर शास्त्र में, मुख में होनेवाली एक प्रकार की ग्रंथियाँ जिनसे लार का स्राव होता है। [Salivary Glands]

लालित्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, रचना या शैली का वह गुण जिसके कारण उसमें आकर्षण, उत्कर्षण, रमणीयता आदि गुण पाये जाते हैं। [Elegance]

लावा—पु० भूगोल में, ज्वालामुखी में से धड़ाके के साथ निकलनेवाला चट्टानों का वह तरल रूप जो उसके चारों ओर जम कर पहाड़ का रूप धारण कर लेता है। [Lava]

लिंग—पु० शरीर शास्त्र में, जैव सृष्टि के दो विभागों नर और मादा में से हर एक। [Sex]

लिंग शरीर—पु० भारतीय आत्मविद्या में, (मृत व्यक्ति) की आत्मा को आवृत करनेवाला सूक्ष्म शरीर।

लुप्त प्रयोग—पु० साहित्य में, ऐसा शब्द अथवा उसका अर्थविशेष जो अब प्रयोग में न रह गया हो। [Obsolete]

लुप्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई ऐसी बात जो बिना संपादित किये छोड़ दी गयी हो परन्तु जिसका संपादित किया जाना आवश्यक समझा जाता हो। [Omission]

लेखा—पु० बही-खाते में, व्यापारिक लेन-देन का विवरण। ऐसा विवरण जिसमें प्राप्ति, व्यय आदि का उल्लेख हो। [Account]

~ अनुभाग account section

~ पर्ची account slip

~ लिपिक accounts clerk

~ वर्ष accounting year

~ समायोजन adjustment of accounts

लेखा-कर्म—पु० बहीखाते में, लेखा तैयार करने का कार्य। [Accounting]

लेख्य—पु० दे० 'दस्तावेज'। [Document]

लेन-देन—स्त्री० वाणिज्य में, व्यक्तियों, संस्थाओं आदि के बीच में धन, वस्तुओं या सेवाओं आदि का होनेवाला विनिमय। [Transaction]

लोक-कंटक—पु० प्रशासन में, वह जो जन-साधारण के लिए कष्ट और परेशानी का कारण बना हुआ हो। [Public nuisance]

लोकतंत्र—पु० राजनीति शास्त्र में, वह शासन-प्रणाली जिसमें देश के नागरिक शासन कार्य के लिए अपने वयस्क मताधिकार से प्रतिनिधियों को चुनते हैं। [Democracy]

लोकतंत्री—पु० राजनीति शास्त्र में, वह व्यक्ति जिसकी लोकतंत्र में आस्था हो अथवा जो लोक-तंत्र का समर्थक-प्रचारक हो। [Democrat]

लौह आवरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, १. एक पद जो आरंभ में सोवियत रूस की उस व्यवस्था के लिए प्रयुक्त होता था जिसके अनुसार वे अपनी भीतरी आर्थिक, राजनीतिक आदि बातें अन्य देशों से पूरी तरह छिपाकर रखते थे और सहसा शेष जगत् पर प्रकट नहीं होने देते थे।

२. उक्त प्रकार की कोई ऐसी व्यवस्था जो किसी बड़ी बात को व्यापक रूप से छिपाये रखने के लिए की जाती हो। [Iron Curtain]

लौह युग—पु० पुरातत्त्व में, सभ्यता का वह चरण जिसमें मनुष्य लोहे के औजारों तथा हथियारों का उपभोग करने लगे थे। [Iron Age]

वंचन—पु० विधिक क्षेत्र में, (क) आधिकारिक या नैतिक दृष्टि से जो कुछ किसी को प्राप्य हो वह उसे न मिलने देना या उससे उसे रहित रखना; जैसे—पिता ने उसे अपनी संपत्ति के उत्तराधिकार से वंचित कर दिया। [Deprivation]

(ख) दे० 'नकार'। [Denial]

अधिकार ~ denial of rights

न्याय ~ denial of justice

वंश—पु० जीव विज्ञान तथा समाज शास्त्र में एक ही जीव या प्राणी से उत्पन्न होनेवाले जीवों या प्राणियों की पारंपरिक शृंखला। [Lineage]

वंश-शत्रुता—स्त्री० इतिहास में, दो वंशों में

चला आता हुआ वैर जिसमें खून का वदला खून से लिया जाता है। [Blood feud]

वंशागत—वि० १. शरीर शास्त्र में, (लक्षण, व्यवहार आदि) जो वंशपरम्परा से प्राप्त हुए हों। [Hereditary]

२. विधिक क्षेत्र में, जो विधिक उत्तराधिकारी को अपने पूर्वज से प्राप्त हुआ हो। [Hereditary]

~ भत्ता hereditary allowance

~ संपत्ति hereditary property

वक्तव्य—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी महत्त्वपूर्ण घटना या विचारणीय समस्या, विषय आदि के सम्बन्ध में, किसी आधिकारिक व्यक्ति के मत का सूचक कोई कथन। [Statement]

वक्तृत्व-शास्त्र—पु० वह शास्त्र जिसमें इस बात का विवेचन होता है कि दूसरों पर प्रभाव डालने के लिए किस प्रकार की और किस ढंग से बातें करनी चाहिए। [Rhetoric]

वक्र—पु० ज्यामिति में, विंदु के किसी पुंज में से खींची जानेवाली रेखा। [Curve]

वक्र रेखा—स्त्री० ज्यामिति में, दो विंदुओं को मिलानेवाली सरल रेखा से भिन्न कोई और रेखा। [Curve Line]

वक्रता—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, रचना की विषय-वस्तु या शैली में होनेवाला बाँकपन जिससे वह रचना अनोखी सी प्रतीत होती है।

वजू—पु० इस्लाम में, नमाज पढ़ने से पहले शारीरिक शुद्धि के लिए हाथ-पैर धोने की क्रिया।

वज्द—पु० अध्यात्म, काव्य शास्त्र, संगीत शास्त्र में, आनंदातिरेक के कारण होनेवाली आत्मविस्मृति।

वज्रगुणन—पु० ज्यामिति में, विकर्णों पर की संख्याओं का होनेवाला गुणन; जैसे—$\frac{3}{5} \times \frac{4}{6}$ में का ३ और ६ तथा ५ और ४ का गुणन। [Cross multiplication]

वज्रयान—पु० बौद्ध धर्म के अंतर्गत, वह मत या संप्रदाय जिसमें अभिचार, गुह्य-साधना, देवता, मंत्र आदि तांत्रिक प्रवृत्तियों की प्रधानता होती थी।

वज्रासन—पु० हठयोग में, एक आसन जिसमें गुदा और लिंग के मध्य के स्थान को बायें पैर की एड़ी से दबाकर उसके ऊपर दाहिना पैर रखकर पलथी लगाकर बैठते है।

वदतोव्याघात—पु० तर्क में, कथन का एक दोष जो उस समय माना जाता है जब पहले कही हुई किसी बात के विरुद्ध कोई दूसरी बात कही जाती है।

वनरोपण—पु० किसी बड़े स्थान में बहुत अधिक पेड़ आदि लगाकर उसे वन के रूप में लाना। [Afforestation]

वनस्पति शास्त्र—पु० आधुनिक विज्ञान की वह शाखा जिसमें वनस्पतियों के उद्भव, रचना, आकार-प्रकार, विकास आदि का विवेचन होता है। [Botany]

वमन प्रवृत्ति—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, वह स्थिति जिसमें अत्यधिक जी मिचलाता है और ऐसा लगता है कि अभी कै हो जायगी। [Nausea]

वय-सीमा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वय की वह उच्चतम सीमा जिससे अधिक वय वालों को किसी सेवा में प्रवेश के लिए

निषिद्ध समझा जाता है। [Age limit]

वयस्क—पु० राजनीति शास्त्र में, वह जिसे एक निश्चित अवस्था ( वय ) प्राप्त कर लेने पर विधित: निर्वाचन आदि में मत देने, अपनी सम्पत्ति की व्यवस्था करने आदि का अधिकार प्राप्त हो गया हो। [Adult]

वयस्क मताधिकार—पु० राजनीति शास्त्र में, ऐसी व्यवस्था जिसमें राज्य के प्रत्येक वयस्क को निर्वाचन में मत देने का ( संविधान द्वारा प्रदत्त ) अधिकार प्राप्त होता है। [Adult Franchise]

वयोवर्ग—पु० सामाजिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, ( लगभग ) एक ही वय या अवस्था के लोगों का वर्ग या समूह। [Age group]

वरण—पु० अपने विवेक, इच्छा या रुचि से किया जानेवाला चयन या चुनाव। [Selection]

वरीयता—स्त्री० दे० 'अधिमान्यता'। [Preference]

वर्ग—पु० १. ज्यामिति में, वह क्षेत्र जिसकी चारो भुजाएँ समान हों और चार समकोण हों। [Square]

२. गणित में, किसी संख्या को उसी संख्या से गुणा करने पर प्राप्त होनेवाली संख्या। [Square]

३. शैक्षणिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, सामान्य धर्मवाली वस्तुओं, व्यक्तियों आदि का समूह। [Class]

वर्गमूल—पु० गणित में, वह संख्या जिसका वर्ग दी हुई संख्या के बराबर हो; जैसे—२$^{२}$ = ४; अर्थात् ४ का वर्गमूल २ है। [Square Root]

वर्ग संघर्ष—पु० अर्थ शास्त्र, समाज शास्त्र आदि में, किसी समाज के भिन्न-भिन्न वर्गों में होनेवाला ऐसा पारस्परिक संघर्ष जिसमें एक दूसरे को दबाने या नष्ट करने के लिए प्रयत्न होता है। [Class Struggle]

वर्गांकित कागज—पु० गणित में, वह कागज जिसपर इस प्रकार समान्तर रेखाएँ दोनों बल खिंची होती है कि उस पर छोटे-छोटे वर्ग बन जाते हैं। [Graph paper]

वर्गीकरण—पु० सामान्य विशेषताओं के आधार पर वर्ग बनाने की क्रिया या भाव। [Classification]

वर्गीकृत—वि० वर्गों में बँटा हुआ। [Classified]

वर्गीकरण विज्ञान—पु० जीव विज्ञान में, विज्ञान की वह शाखा जिसमें जीवों और वनस्पतियों को उनके समान और विषम गुणों के आधार पर अलग-अलग वर्गों में बाँटा जाता है। [Taxonomy]

वर्जित—वि० विधि तथा अर्थ शास्त्र में; ( पदार्थ ) जिसका आयात, निर्यात या व्यापार राज्य के द्वारा विधिक रूप से बंद किया या रोका गया हो; और इसी लिए जिसका आयात, निर्यात या व्यापार अपराध माना जाता हो। [Contraband]

वर्ज्य सूची—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, ऐसी वस्तुओं की सूची जिनके संबंध में किसी प्रकार का वर्जन या निषेध किया गया हो। [Black List]

वर्ण—पु० भाषा विज्ञान में, लघुतम ध्वनि इकाई।

वर्णक्रम—पु॰ भौतिक शास्त्र में, प्रिज्म में से प्रकाश के वर्तित होने पर बननेवाली रंगो की पट्टी जिसमें निश्चित क्रम से बैंगनी, नीला, हरा, पीला, नारंगी और लाल रंग होते हैं। [Spectrum]

वर्णक्रमदर्शी—पु॰ भौतिक विज्ञान में, एक प्रकाशकीय उपकरण जिसका उपयोग अध्ययनार्थ वर्णक्रम बनाने के लिए होता है। [Spectroscope]

वर्णक्रमिकी—स्त्री॰ भौतिक शास्त्र में, वर्ण-क्रमदर्शी के द्वारा वर्ण-क्रम का अध्ययन करने की क्रिया। [Spectroscopy]

वर्णनात्मक—वि॰ साहित्यिक क्षेत्र में,, (कृतियो की वह श्रेणी) जिसमें घटनाओं, पात्रो आदि का विस्तारपूर्वक वर्णन होता है। [Descriptive]

~ उपन्यास descriptive novel

वर्णभेद—पु॰ राजनीति शास्त्र, समाज शास्त्र में, काले, गोरे, पीले, लाल आदि रंगो के आधार पर विभिन्न जातियो में किया जानेवाला भेद। [Colour bar, Racial discrimination]

वर्णविज्ञान—पु॰ भौतिक शास्त्र में, विज्ञान की वह शाखा जिसमें रंगो का वैज्ञानिक रीति से अध्ययन होता है। [Chromatics]

वर्ण-व्यवस्था—स्त्री॰ हिंदू धर्म शास्त्र में, वह सामाजिक व्यवस्था जिसके अनुसार हिंदू लोग ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चार विभागों में बँटे हुए माने जाते हैं।

वर्ण-संकर—वि॰ समाज शास्त्र, धर्मशास्त्र में, (व्यक्ति) जिसका जन्म विभिन्न वर्णों के माता-पिता से हुआ हो।

वर्णहीन—वि॰ जीव विज्ञान में, (ऐसा जीव या पौधा) जो हो तो स्वस्थ परन्तु जिसके रंग-द्रव्यों का विकास या अभिवर्धन ठीक तरह से न हुआ हो। [Albino]

वर्णांतरण—पु॰ साहित्यिक क्षेत्र में, एक शब्द के अक्षरो से दूसरा शब्द बनाने या गढने की क्रिया; जैसे—'बनारस' से 'रस बना'। [Anagram]

वर्णांधता—स्त्री॰ चिकित्सा क्षेत्र में, वर्णों या रंगों को पहचानने की अक्षमता। [Daltonism]

वर्णात्मक ज्योतिष—पु॰ ज्योतिष की वह शाखा जिसमें आकाशीय पिंडो की गति-विधि, आकार-प्रकार तथा पारस्परिक दूरी का अध्ययन किया जाता है। [Descriptive Astronomy]

वर्तन—पु॰ भौतिक शास्त्र में, (क) एक पदार्थ (माध्यम) मे से निकलकर दूसरे पदार्थ (माध्यम) में प्रवेश करते समय प्रकाश की किरणों का झुक या टेढा हो जाना। (ख) इस प्रकार होनेवाला झुकाव या टेढ़ापन। [Refraction]

वर्दी—स्त्री॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी विशिष्ट वर्ग के व्यक्तियों द्वारा पहने जाने-वाले एक ही प्रकार या रंग के कपड़े। [Uniform]

वर्दीधारी—पु॰ वह जिस (या जिन) ने वर्दी पहनी हुई हो। [Uniformed]

वर्द्धमान्—वि॰ उत्तरोत्तर बढने तथा प्रबल होनेवाला। [Cumulative]

वर्ष—पु॰ वैज्ञानिक क्षेत्र में, काल गणना में उतना समय जितने में कोई विशिष्ट चक्र पूरा होता हो। जैसे—प्रकाश वर्ष। [Year]

प्रकाश ~ light year

भौगोलिक ~ geographical year

वर्ष-फल—पु० फलित ज्योतिष में, वह विवरण जिससे किसी के वर्ष भर के ग्रहों के शुभाशुभ फलों का पता चलता है।

वलन—पु० भूविज्ञान में, शैल स्तर में दबाव के कारण होनेवाली नीति या झुकाव। [Fold]

वसा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, प्राणियों के शरीर में पाया जानेवाला एक प्रकार का सफेद या हलके पीले रंग का चिकना, लसीला पदार्थ। चरबी। [Fat]

वसापायस—पु० चिकित्सा तथा शरीर शास्त्र मे, एक प्रकार का (सफेद रंग का) रस जो पाकस्थली में खाये हुए अन्न से उत्पन्न होता है। अन्न-रस। [Chyle]

वसापायसीय—वि० वसापायस-संबंधी। [Chylous]

वसापायसमेह—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें मूत्र मार्ग से वसापायस निकलता है। [Chyluria]

वसामेह—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक मूत्र रोग जिससे मूत्र के साथ वसा भी निकलती है। [Lipuria]

वसीयत—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, मृत्यु के उपरांत संपत्ति के प्रबन्ध, निपटान आदि के सम्बन्ध में किसी के द्वारा व्यक्त की जानेवाली अन्तिम इच्छा। [Will]

वसीयतनामा—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी की वसीयत का सूचक दस्तावेज। [Will]

वसीयत कर्ता—पु० विधिक क्षेत्र में, वसीयत करनेवाला। [Testator]

वसीयत प्रमाणक—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय का यह प्रमाण पत्र कि वसीयत या वसीयतनामा (इच्छा पत्र) असली है। इच्छा-पत्र प्रमाणक। [Probate]

वस्ति यंत्र—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक प्रकार का उपकरण जिसकी सहायता से गुदा मार्ग के द्वारा उदर में पानी या कोई और तरल पदार्थ चढाया जाता है। [Enema]

वस्तुतः—अव्य० प्रशासनिक क्षेत्र में, वास्तव में (होनेवाला)। 'विधितः' से भिन्न। [Defacto]

~ अधिकारी defacto officer

~ सरकार defacto government

वस्तुनिष्ठ—वि० सौंदर्य शास्त्र में, (कृति या रचना) जिसका अस्तित्व मन से बाहर हो अर्थात् जो वस्तु-स्थिति की परिचायक हो, फलतः जो वास्तविक हो (कल्पित या मानसिक न हो)। [Objective]

वस्तुनिष्ठता—स्त्री० सौंदर्य शास्त्र में, यह मत या चिंतन प्रणाली कि सौंदर्य वस्तुतः वस्तुगत होता है।

वस्तुनिष्ठा—स्त्री० कला तथा साहित्य में, चित्रण, वर्णन आदि में वह दृष्टिकोण जिसमें कृति वस्तुस्थिति के अनुरूप होती है और वह व्यक्तिगत भावना, विचार आदि से प्रभावित नहीं होती। [Objective]

वस्तु विनिमय—पु० अर्थशास्त्र में, विनिमय का वह प्रकार जिसमें एक वस्तु के बदले में दूसरी वस्तु ली या दी जाती है, तथा इस लेन देन में मुद्रा का उपयोग नही होता। [Barter]

~ करार barter trade agreement

~ पद्धति barter system

वस्तु-विनिर्मेता—पु० अर्थ शास्त्र में, वस्तुओं का विनिमय करनेवाला। [Barterer]

वहशत—स्त्री० समाज शास्त्र, मनोविज्ञान आदि में, अधीरता, विकलता आदि के कारण होनेवाल मानसिक विक्षेप।

वाक्कलह—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऐसी लड़ाई जिसमें दोनो पक्ष एक दूसरे को बुरा-भला कहें और एक दूसरे पर आरोप-प्रत्यारोप लगाएँ। जबानी या मौखिक लड़ाई। [Altercation]

वाक्यछल—पु० दर्शन में, वाक्य का वह दोष जिसके फलस्वरूप उसके एक से अधिक अर्थ लगते हो और जो प्राय: परस्पर विरोधी हों। [Ampliboly]

वाग्जाल—पु० १. साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसी भाषा जो भारी-भरकम और व्यर्थ के शब्दो से भरी हो। [Bombast]

२. शैक्षणिक क्षेत्र में, घुमाव-फिराव की कोई बात। [Circumlocution]

वाग्विश्वास—पु० विधिक क्षेत्र में, बन्दी या युद्ध-बदी द्वारा इस बात का अधिकारियो को दिलाया जानेवाला विश्वास कि यदि मुझे छोड़ दिया जाय या कुछ विशेष सुभीते दिये जायें तो मैं उनके द्वारा निर्दिष्ट आज्ञाओ, शर्तों आदि को पूरी करूँगा और भविष्य में अपना आचरण ठीक रखूँगा। [Parol]

वाचन—पु० विधेयक का विधान सभा, संसद आदि में पढ़ा जाना। [Reading]

प्रथम ~ first reading

वाच्यार्थ—पु० भाषा विज्ञान में, किसी शब्द का किसी विशिष्ट भाषा-समाज में प्रचिलत रहनेवाला रूढ़ अर्थ। मुख्यार्थ। [Denotation]

वाट—पु० यांत्रिकी में, बिजली की शक्ति नापने की इकाई। [Watt]

वाणिज्य—पु० राष्ट्रों के बीच में होनेवाला वस्तुओं का क्रय-विक्रय और विनिमय। [Commerce]

वाणिज्य दूत—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसे राज्य ने किसी दूसरे राज्य में अपने आर्थिक हितो की देख-भाल के लिए नियुक्त किया हो। [Consul]

वातस्नान—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, इस प्रकार नंगे बदन खुले स्थान में बैठना कि शरीर को ताजी तथा स्वच्छ हवा लगे। [Airbath]

वातस्फीति—स्त्री० चिकित्सा क्षेत्र में, एक रोग जिसमें फेफड़ों में श्वास रुकता है। [Emphysema]

वातानुकूलन—पु० वैज्ञानिक क्षेत्र में, वह प्रक्रिया जिससे कमरे, भवन, रेलगाड़ी, कार आदि को स्वच्छ हवा दी जाती है तथा उनका तापमान तथा आर्द्रता आवश्यकता अनुसार स्थिर की जा सकती है। [Air Conditioning]

वातापनयन—पु० भू-विज्ञान में, तेज हवा द्वारा मिट्टी, बालू आदि उड़ाकर अपने साथ लेते जाना। [Deflation]

वातापेक्षी—वि० जीव विज्ञान में, जो वायु में आक्सीजन मिलते रहने पर ही जीवित रह सकता हो। वाताजीवी। [Aerobic]

~ अवस्था aerobic phase

वाद-कारण—पु० विधिक क्षेत्र में, वह कारण जिसकी वजह से किसी पर वाद या मुकदमा चलाया जाय। [Cause of Action]

वाद-पद—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायधीश के सम्मुख प्रस्तुत की हुई वह विचारणीय बात जिसका एक पक्ष समर्थन और दूसरा पक्ष खण्डन करता हो और फलतः जिसपर न्यायाधीश को अपना मत प्रकट करना हो। [Issue]

वादयोग्य—वि० विधिक क्षेत्र में, जिसपर विधिक कार्रवाई की जा सके। [Actionable]

~ अपकार actionable wrong

~ दावा actionable claim

वादी—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जो न्यायालय में किसी के विरुद्ध अभियोग उपस्थित करता हो। [Plaintiff]

वानस्पत्य—पु० कृषि शास्त्र में, वनस्पतियों को बोने, लगाने, पोषित तथा रक्षित रखने की विद्या। वृक्षरोपण। [Arboriculture]

वाम-पंथ—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह वर्ग या दल जो रूढ़ियों तथा वर्तमान शासन व्यवस्था में आमूल परिवर्तन का पक्ष-पाती हो। [Left wing]

वायव्य दूषण—पु० धातु विज्ञान में, हवा में होनेवाले दोष (धूआँ, धूल, धुन्ध आदि)। [Atmospheric pollution]

वायुगतिकी—स्त्री० भौतिक विज्ञान में, विज्ञान की वह शाखा जिसमें वायु की गति का विवेचन किया जाता है। [Aerodynamics]

वायु चिकित्सा—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, रोगों की चिकित्सा वायु के द्वारा करने की एक पद्धति। [Acrotherapeutics]

वायुदाब लेखी—पु० एक प्रकार का यंत्र जो वायु का दाब बतलाता है। [Barograph]

वायु नालिका—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, साँस लेने के लिए बनाया हुआ (कृत्रिम) यंत्र। [Aerophone]

वायुपरागण—पु० वनस्पति शास्त्र में, वायु लहरियों द्वारा उड़ाकर लाये हुए पराग से होनेवाला परागण। [Anemophily]

वायुभीति—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें रोगी को ताजी हवा से भय लगता है। [Aerophobia]

वायुमंडल—पु० भौतिक शास्त्र में, समुद्र तट पर होनेवाला हवा का दबाव जो १४·७ पौंड प्रति वर्ग इंच पर हो। [Atmosphere]

क्षेत्रिक ~ territorial atmosphere

प्रशांत ~ calm atmosphere

मुक्त ~ free atmosphere

वायुयान—पु० अभियांत्रिकी में, ऐसा यान जिसे वायु सहारा देती हो और जो भार ढोने के काम आता होता। [Aircraft]

वायुयान वाहक—पु० वह बहुत बड़ा समुद्री जहाज जिस पर वायुयान रहते या टिकते हैं और जो उन्हें एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाता है। [Aircraft carrier]

वायुरुद्ध—वि० जिसमे वायु का प्रवेश न हो सकता हो। [Air-tight]

वायु-विद्या—स्त्री० ऋतु विज्ञान में, ऋतु बताने की विद्या। [Aerography]

वायु शीतित—वि० (स्थान) जो वायु के प्रवेश, संचार आदि से ठंडा किया गया हो। [Aircooled]

वायु-शोषित—वि० वास्तु कला में, (लकड़ी) जो कुछ समय तक खुली हवा में रखी जाने के फलस्वरूप सूख गयी हो। [Airdried]

वारंट—पु० दे० 'अधिपत्र'। [Warrant]

वारण—पु० विधिक क्षेत्र में, विनियम बनाकर किसी को कुछ करने से रोकना या किसी अधिकार से वंचित करना। [Debarment]

वारण पत्र—पु० विधिक क्षेत्र में, निहित-स्वार्थ वाले व्यक्ति द्वारा (नजीर के साथ) दाखिल की जानेवाली यह सूचना कि जब तक मेरे विचार सुन न लिये जायें तब तक कोई निर्णय या आदेश न जारी किया जाय। [Caveat]

वारित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसे किसी विशिष्ठ स्थान पर पहुँचने, सम्मिलित होने या कोई कार्य करने से आधिकारिक रूप से रोक दिया गया हो। [Debarred]

वार्ता—स्त्री० १. सूचना तथा प्रसारण में, रेडियो आदि पर पढ़ने के लिए तैयार किया हुआ सूचनाप्रद लेख। [Talk]

२. राजनीतिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, किसी प्रकार के समझौते तक पहुँचने लिए होनेवाली बातचीत। [Negotiation]

वार्ताकार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह प्रतिनिधि या दूत जो किसी समझौते तक पहुँचने के लिए दूसरे पक्ष से या दोनों अथवा कोई संबंधित पक्षों से वार्ता करता हो। [Negotiator]

वार्षिकी—स्त्री० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, वर्ष-वर्ष पर किया जानेवाला भुगतान। [Annuity]

~ निधि *annuity fund*

~ पद्धति annuity system

२. दे० 'अब्दकोश'। [Year book]

वाल्व—पु० यांत्रिकी में, वह उपकरण या साधन जो किसी नलिका में होनेवाली किसी चीज के प्रवाह का नियमन करता है। [Valve]

वाष्पन—पु० रसायन शास्त्र में, द्रव का बिना गर्म हुए धीरे-धीरे वाष्प में परिवर्तित होने की क्रिया। [Evaporation]

वाष्पशील—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो सामान्य ताप के फलस्वरूप वाष्प में बदल जाय; जैसे—ईथर, ऐसिटोन। [Volatile]

वाष्पशीलता—स्त्री० वाष्पशील होने की अवस्था या भाव। [Volatility]

वाष्पायन—पु० रसायन शास्त्र में, द्रव को अधिक ताप पहुँचाकर वाष्प बनाने की क्रिया। [Vaporisation]

वाष्पित्र—पु० यांत्रिकी में, एक उपकरण जो नलिकाओं और टंकी का बना होता है और जिसके द्वारा पानी से भाप बनाई जाती है। [Boiler]

वासित द्रव्य—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, ऐसे पदार्थ जिनमें मधुर, चरपरी आदि सुगंध होती है। सुरभित द्रव्य। [Aromatics]

वास्तविक खाता—पु० दे० 'माल खाता'। [Property Account]

वास्तविकता—स्त्री० साहित्य में, वह घटना या स्थिति जो वर्तमान हो या सचमुच घटित हुई हो अर्थात् जो मनगढंत न हो अथवा कोरे आदर्श के रूप में प्रस्तुत न की गयी हो। [Actuality]

वास्तविक मुद्रा—स्त्री० महाजनी क्षेत्र में, देश में प्रचलित वह मुद्रा जो बाजार में सामान्य रूप से विनिमय के माध्यम के रूप में प्रचलित और स्वीकार्य हो। [Actual Money]

वास्तविकीकरण—पु० साहित्य में, (क) वास्तविक या यथार्थ कर दिखलाना। (ख) जान डाल देना। [Actualization]

वास्तुकला—स्त्री० भवन निर्माण करने की कला तथा विद्या। स्थापत्य कला। [Architecture]

वास्तुकार—पु० भवन निर्माण की कला तथा विद्या का ज्ञाता। [Architect]

वाहिका—स्त्री० शरीर शास्त्र में, वह नलिका या वाहिनी जिसमें रक्त स्थित रहता तथा संचरित होता है। [Vessel]

वाहिनी—स्त्री० सैनिक क्षेत्र में, सशस्त्र सेना की टुकड़ी। [Brigade]

~ पति Brigadier

२. शरीर शास्त्र में, वह नलिका या नाल जिसमें से होकर तरल पदार्थ, गैस आदि एक स्थान से दूसरे स्थान पर पहुँचती हो। [Duct]

अग्न्याशय ~ pacreatio duct

पित्त ~ bile duct

विंदु—पु० ज्यामिति में, वह जिसका स्थान तो हो परन्तु लंबाई, चौड़ाई या मोटाई न हो। [Point]

विंदुपथ—पु० वह वक्र जो ऐसे विंदुओं में से खींचा जाय जो किसी निर्दिष्ट नियम का पालन करते हों। [Locus]

विकर्ण—पु० ज्यामिति में, चतुर्भुज के आमने सामने वाले शीर्षों को मिलानेवाली सरल रेखा। [Diagonal]

विकर्षण—पु० भौतिक शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें अणु, पिंड आदि परस्पर एक दूसरे को दूर हटाते या धकेलते हों। 'आकर्षण' का विपर्याय। [Repulsion]

विकल्प—पु० (क) दो बातों, वस्तुओं आदि में से कोई एक अनिवार्य रूप से ग्रहण, स्वीकार, या अंगीकार करने की अवस्था, अधिकार, क्रिया या स्वतंत्रता। (ख) इस प्रकार उन दो बातों, वस्तुओं आदि में से अपनायी जानेवाली कोई एक बात या वस्तु। [Option]

विकास—पु० १. धीरे-धीरे बढ़ने, फैलने, व्यापित होने की अवस्था, क्रिया या भाव। [Development]

२. आरंभिक अवस्था से परिपक्व अथवा वर्तमान अवस्था तक पहुँचने का क्रम। [Evolution]

विकासवाद—पु० जीव विज्ञान में, प्रसिद्ध वैज्ञानिक डारविन द्वारा प्रवर्तित या विचार० धारा कि दुनिया में जितने भी जंतु और वनस्पतियाँ वर्तमान हैं वे सभी एक निश्चित क्रम से एक दूसरे से विकसित हुए हैं। [Theory of Evolution]

विकिरण—पु० भौतिक शास्त्र में, वह क्रिया जिसमें ताप, प्रकाश आदि की

किरणों के रूप में निकलकर अणुओं, परमाणुओं आदि में की ऊर्जा चारों ओर बिना किसी पदार्थीय माध्यम के फैलती है। [Radiation]

विकिरण ऊर्जा—स्त्री० भौतिक शास्त्र में चारो ओर ताप, प्रकाश आदि की किरणों के रूप में फैलनेवाली अणुओं-परमाणुओं की ऊर्जा । [Radiant Energy]

विकीर्णन—पु० दूर दूर तक बिखेरना या छितराना, जैसे बीजो का विकीर्णन । [Dissemination]

विकेंद्रीकरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, केंद्र का अपनी स्वायत्त इकाइयो, विभागो, शाखाओं आदि को अधिक अधिकार तथा स्वतंत्रता प्रदान करना । सत्ता तथा अधिकारों का (एक) केन्द्र से अनेक उपकेंद्रों को दिया जाना । [Decentralization]

विक्रय—पु० वाणिज्य में, नगद या उधार बेचा हुआ माल । [Sales]

विक्रयकला—स्त्री० वाणिज्य में, विक्रेता का वह गुण जिसके फलस्वरूप वह अपने व्यक्तिगत प्रभाव से ग्राहक को कोई चीज खरीद लेने के लिए प्रेरित करता तथा निश्चयी बनाता है । [Salesmanship]

विक्रय वापसी—स्त्री० वाणिज्य में, (क) उधार दिये हुए माल में से कुछ अंश का पसंद आदि न आने के कारण वापस होना । (ख) इस प्रकार वापस आनेवाला माल । [Sales Return; Returns Inward]

विक्रय विलेख—पु० विलेख क्षेत्र में, वह लेख्य जिसमें सम्पत्ति का स्वामी यह लिखता है कि मैं (हम) ने अपनी अमुक सम्पत्ति अमुक व्यक्ति के हाथ बेच दी है । [Sale deed]

विक्षेप—पु० यांत्रिकी में, सीधे ने जाकर या सीधे न होकर किसी ओर झुके या मुडे होने की अवस्था । [Deflection]

विक्षेपण—पु० प्रकाशिकी में, प्रकाश को उसकी योजक रंगीन किरणों में विभक्त करना । [Dispersion]

विखंडन—पु० भौतिक तथा रसायन शास्त्रों में, खंडों में विभक्त होना । [Fission]

नाभिकीय ~ nuclear fission

विख्यापन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, इस प्रकार किसी चीज, व्यक्ति या बात को विख्यात करना कि जन-साधारण उससे अच्छी तरह परिचित हो जायें । [Publicity]

~ और प्रचार publicity and propaganda

विगति—स्त्री० ज्योतिष में, विपरीत गति या उलटी चाल । [Antecedence]

विघूर्णन—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी वृत्ताकार अथवा सर्पिल मार्ग पर चक्कर लगाना । [Gyration]

विगलन—पु० धातु विज्ञान में, धातु आदि को इस उद्देश्य से गरम करना जिससे एक गलनीय पदार्थ अपेक्षाकृत दूसरे कम गलनीय पदार्थ से अलग हो जाय । [Liquation]

विघटन—१. खंड खंड या टुकड़े टुकड़े हो जाना । [Disintegrtaion]

२. भूविज्ञान में, पानी, हवा, कोहरे आदि के प्रभाव से चट्टान का टूटना । [Disintegration]

३. विधिक क्षेत्र में, विधिक संबंध, संविदा आदि का समाप्त किया जाना । [Dissolution]

४. वाणिज्य में, कंपनी, संस्था आदि का खत्म या समाप्त होना। [Dissolution]

विचल—वि० भौतिक शास्त्र में, बराबर घटता-बढ़ता रहनेवाला। घटता-बढ़ता। [Fluctuating]

~ विविधता fluctuating variations

विचारण—पु० शिक्षा शास्त्र में, विचारों का सगत और संबद्ध रूप धारण करना। [Ideation]

विचारलहरी—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, सहसा मन में उठनेवाला कोई उत्कट, विकट या विलक्षण विचार। [Brain wave]

विचार-स्वातंत्र्य—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, राज्य के नागरिक को होनेवाली वह स्वतंत्रता जिसके फलस्वरूप सरकार की नीतियों के संबंध में वह अपना निजी मत खुलकर तथा निर्बाध रूप से प्रकट कर सकता है। [Liberty of Thought]

विचाराधीन—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (बात या विषय) जिस पर अभी विचार हो रहा हो। [Under consideration]

विच्छेदन—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, मृत शरीर के सब अंग अलग-अलग इस उद्देश्य से काटकर अलग करना कि उनकी क्रियाओं आदि का अध्ययन किया जा सके। [Dissection]

विज्ञप्ति—स्त्री० १. प्रशासनिक क्षेत्र में, विभिन्न राजनेताओं के विचार-विमर्श की परिचायक प्रकाशित की जानेवाली कोई औपचारिक सरकारी सूचना। [Communique]

२. चिकित्सा तथा साहित्यिक क्षेत्र में, सामयिक विशेषतः तात्कालिक महत्त्व के विचार से प्रकाशित की जानेवाली कोई सूचना या विवरणिका। [Bulletin]

विज्ञान—पु० बाह्य जगत् की बातों या विषयों से संबद्ध वह विशिष्ट ज्ञान जो घटनाओं, तथ्यों, नियमों, आदि के अध्ययन और विवेचन पर आश्रित होता है। [Science]

विचारण—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय द्वारा किसी पर लगाये गये अभियोगों की सत्यता के लिए औपचारिक रूप से की जानेवाली जाँच-पड़ताल। [Trial]

निष्फल ~ abortive trial

विचारधारा—स्त्री० आर्थिक, राजनीतिक, सामाजिक आदि क्षेत्रों में, विचारों का वह शृंखलाबद्ध और सामूहिक रूप जो किसी पद्धति या प्रणाली का आधार होता है। [Ideology]

विज्ञमंडल—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसे परामर्शदाताओं का मंडल जो विभिन्न संबद्ध विषयों के विशेषज्ञ हों। [Brain trust]

विडंबन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, सामाजिक कुरीतियों के हास्यास्पद तत्त्वों पर गहरी चोट करने की रीति। [Burlesque]

वितथ—पु० विधिक क्षेत्र में, अपेक्षित अवसर, स्थान या समय में कोई कार्य न करने का दोष। [Default]

वितरण—पु० आर्थिक क्षेत्र में, (क) व्यक्तियों, व्यापारियों स्थानों आदि में उत्पादित वस्तुओं को (विक्रय, उपभोग आदि के लिए) बाँटना। (ख) उत्पादन अथवा उत्पादन से होनेवाली आय को उत्पत्ति के साधनों में बाँटना। [Distribution]

वितरिका—स्त्री० भूगोल में, नदी की वह शाखा जो मुख्य धारा से दूर हटकर बहती है और पुनः उस नदी में नहीं मिलती। [Distributary]

वितल—पु० भूगोल में, जमीन के अन्दर होनेवाला वह बहुत गहरा गड्ढा जिसके तल का पता न चलता हो। [Abyss]

वितलीय—वि० भूगोल में, इतना अधिक गहरा कि तल का पता ही न चलता हो। अगाध या अपरिमित गहरा। [Abyssal]

~ जीव abyssal life

~ शैल abyssal rock

~ सागर abyssal sea

वित्त—पु० राजस्व में, व्यक्ति, संस्था, राष्ट्र आदि की विभिन्न स्रोतों से होनेवाली आय। [Finance]

~ आभार financial obligation

~ मंत्रालय ministry of finance

~ वर्ष financial year

~ सलाह financial advice

~ सलाहकार financial adviser

वित्त-व्यवस्था—वि० वित्तीय व्यवस्था या प्रबन्ध करने की विद्या। [Finance]

विदुषी—स्त्री० शैक्षणिक तथा साहित्यिक क्षेत्रों में, साहित्यिक रुचिवाली तथा अध्ययनशील स्त्री। [Blue Stocking]

विदेशज—वि० (पौधा या जीव) विदेश से आया हुआ। [Exotic]

~ प्राणी exotic animal

~ मत्स्य exotic fish

विदेशी पूँजी—पु० वाणिज्य में, वह पूंजी जो एक देश के नागरिक दूसरे देश में लगाते हैं। [Foreign Investment]

विदेशी हुंडी—स्त्री० वाणिज्य में, वह हुण्डी जो एक देश में लिखी जाती और दूसरे देश में सकारी जाती हो। [Foreign Bill]

विद्युत्—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, ऊर्जा का एक रूप जो घर्षण, रासायनिक परिवर्तन, प्रेरण आदि से उत्पन्न होता है और चुम्बकीय, रासायनिक और विकीर्ण प्रभाव उत्पन्न करता है। [Electricity]

विद्युद्दर्शी—पु० यांत्रिकी में, एक प्रकार का यंत्र जिससे विद्युत् के बहुत हल्के आवेशों का पता लगाया जाता है और साथ ही यह भी जाना जाता है कि वे ऋण विद्युत् के आवेश हैं या धन विद्युत् के। [Electroscope]

विद्युत् विश्लेष्य—पु० यांत्रिकी में, ऐसा घोल जिसमें से होकर बिजली बह सके। [Electrolyte]

विद्युदग्र—पु० विद्युत् शास्त्र में, बिजली के उत्पत्तिस्थान के दो छोरों में से हर एक। [Electrode]

विद्युन्मिति—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, विद्युत् संबंधी मापन करने की विद्या। [Electrometry]

विद्रधि—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, शरीर के किसी अंग में होनेवाली ऐसी सूजन जिसमें पीब भी इकट्ठा होता है। फोड़ा। [Abscess]

विद्रूप काव्य—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी कवि (लेखक) आदि की रचना की ऐसी नकल जो उपहासात्मक होती है। पैरोडी। [Parody]

विद्वेप—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी को

हानि पहुँचाने के उद्देश्य से मन में रखा जानेवाला द्वेष या बुरा भाव। [Malice]

विधा—स्त्री॰ साहित्यिक क्षेत्र में, साहित्य के प्रकार। साहित्य की विधाएँ हैं—कविता, कहानी, नाटक, उपन्यास आदि।

विधान—पु॰ राजनीति शास्त्र में, (क) कानून या विधि निर्मित करने का कार्य। (ख) निर्मित किया हुआ कानून या विधि। [Legislation]

~ परिषद् legislative council

~ विभाग legislative department

~ सभा legislative assembly

विधायक—पु॰ विधान सभा (या परिषद्) का सदस्य। [Legislator]

विधि—स्त्री॰ विधिक क्षेत्र में, विधि निर्मात्री संस्था द्वारा बनाये हुए विधान जिनका पालन अनिवार्य तथा आवश्यक होता है और जिनकी अवहेलना या अतिक्रमण करने पर शासन दंड देता है। कानून। [Law]

विधिज्ञ वर्ग—पु॰ किसी न्यायालय में वकालत करनेवाले वकीलों का समाहार। [Bar]

विधितः—अव्य॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, विधि के अनुसार। 'वस्तुतः' से भिन्न। [Dejure]

~ अधिकारी dejure officer

~ सरकार dejure government

विधि-मान्यता—स्त्री॰ विधिक क्षेत्र में, ऐसी मान्यता जो विधि के अनुरूप हो। [Dejure recognition]

विधिरोध—पु॰ दे॰ 'विप्रतिषेध' [Antinomy]

विधेयक—पु॰ विधिक क्षेत्र में, किसी कानून का वह प्रारूप या मसौदा जो विधिनिर्मात्री संस्था के समक्ष उसे कानून का रूप देने के लिए प्रस्तुत किया जाय या किया गया हो। [Bill]

विनिधान—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई चीज किसी विशिष्ट उद्देश्य या प्रयोजन के निमित्त अलग तथा सुरक्षित रखना। [Allocation]

दैनिक ~ daily allocation

मासिक ~ monthly allocation

विनिबंध—पु॰ साहित्यिक क्षेत्र में, किसी एक विषय पर लिखा हुआ विद्वत्तापूर्ण प्रबंध। [Monograph]

विनिमय पत्र—पु॰ वह पत्र जिसका लिखनेवाला किसी दूसरे व्यक्ति को यह आदेश देता है कि इतना रुपया अमुक व्यक्ति या संस्था को दे दिया जाय। [Bill of Exchange]

विनियंत्रण—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी वस्तु पर लगाये हुए नियंत्रण को उठा या हटा लेना और इस प्रकार उसका क्रय-विक्रय खुले बाजार में सामान ढंग से होने देना। [Decontrol]

विनियम—पु॰ प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, ऐसा नियम, अध्यादेश आदि जिसके द्वारा आचरण को व्यवस्थित या निदेशित किया जाता हो। [Regulation]

विनियमित—वि॰ विनियम के अनुसार होनेवाला। जिसका नियमन हुआ हो। [Regulated]

विनियोग—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, विशिष्ट व्यक्ति या प्रयोजन के

या राशि का अलग रखा जाना। [Appropriation]
~ विधेयक appropriation bill
विनिर्णय—पु० विधिक क्षेत्र में, विधि के अनुसार होनेवाला निर्णय। विधिवत् निर्णय। [Adjudgment]
विनिर्देश—पु० प्रशासनिक तथा व्यापारिक क्षेत्रों में, किसी काम, चीज या बात के संबंध में ब्योरे आदि की बातें बतलाते हुए विशेष रूप से किया जानेवाला निर्देश। [Specification]
विनिर्माण—पु० व्यापारिक क्षेत्र में, हाथ से अथवा मशीनों से प्राय: बड़े पैमाने पर और श्रम-विभाजन के द्वारा वस्तुओं का किया जानेवाला निर्माण। [Manufacture]
~ प्रक्रिया manufacturing process
~ लेखा manufacturing account
विनिश्चय—पु० विवाद आदि निर्णीत करने या निपटाने के लिए अच्छी तरह सोचकर किया जानेवाला निश्चय या निर्णय। [Decision]
विनिश्चायक—वि० ऐसे रूप में होनेवाला जिसके फलस्वरूप विनिश्चय होता हो। [Decisive]
विनिहित—वि० जिसका विनिधान हो चुका हो। [Allocated]
विपत्ति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, सहसा होनेवाली कोई भयानक घटना। [Catastrophe]
विपथन—पु० ।१. अपने (नियत, सामान्य या ठीक) पथ से भ्रष्ट या दूर होना। [Aberration]
२. भौतिक शास्त्र में, लैंस में होनेवाला दोष। [Aberration]
गोलीय ~ spherical aberration
वर्ण ~ chromatic aberration
३. ज्योतिष में, पृथ्वी तथा प्रकाश के गतिशील होने के फलस्वरूप आकाशस्थ पिंडों की स्थिति में दिखाई पड़नेवाला थोड़ा किन्तु प्रत्यक्ष अन्तर। [Aberration]
विपर्यय—पु० दर्शन में, वह स्थिति जिसमें व्यक्ति किसी वस्तु के वास्तविक रूप को ठीक से न समझ कर कुछ का कुछ समझ लेता है।
विपर्याय—पु० भाषा विज्ञान में, ऐसा शब्द जिसका सामान्य अर्थ दूसरे शब्द के सामान्य अर्थ से ठीक विपरीत हो; जैसे—उदार... कंजूस, कोमल...कठोर, जीतना...हारना। [Antonym]
विप्रतिषेध—पु० विधिक क्षेत्र में, प्रत्यक्षत: तर्कपूर्ण प्रतीत होनेवाले दो नियमों, विधियों आदि में दिखाई देनेवाली असंगति या परस्पर-विरोध। विधि-रोध। [Antinomy]
विबंधन—पु० विधि शास्त्र में, व्यक्ति को कोई बात सकारने (या नकारने) से रोकना क्योंकि वह पहले जो कुछ सकार (या नकार) चुका है, यह उसके ठीक विपरीत है। [Estoppel]
अधिमत ~ estoppel by verdict
अभिलेख ~ estoppel by record
आचरण ~ estoppel by conduct
निर्णय ~ estoppel by judgment
प्रमाद ~ estoppel by negligence
मौन ~ estoppel by silence
शैथिल्य ~ estoppel by laches

समाश्वासन ~ estoppel by warranty

**विवध्यता**—स्त्री० दबाव से विवश होकर कोई कार्य करने की अवस्था। [Duress]

**विभज्या**—स्त्री० वनस्पति विज्ञान में, पौधे के ऊतकों की वे कोशिकाएँ जो बराबर बढती और नयी नयी कोशिकाओं में विभक्त होती हैं। [Meristem]

**विभागीय**—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, विभाग से संबंध रखनेवाला अथवा उसके अधिक्षेत्र में आनेवाला। [Departmental]

~ जांच departmental enquiry

~ परीक्षा departmental examination

**विभेदन**—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, दो वस्तुओं, व्यक्तियों आदि का भेद दरशाना। [Discrimination]

**विमनस्क**—वि० शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसा व्यक्ति जो विचारों में इतना अधिक डूबा रहता हो कि उसे पता न रहता हो कि मैं क्या कर रहा हूँ अथवा मेरे चारों ओर क्या है अथवा क्या हो रहा है। [Absent-minded]

**विमर्श**—पु० ध्यानपूर्वक तथा पूरी तरह से विचार करना। [Deliberation]

~ पूर्वक deliberately

**विमा**—स्त्री० गणित में, किसी दिशा में होनेवाला काया का विस्तार। [Dimension]

**विमानवहन**—पु० वाणिज्य में, विमानों के द्वारा होनेवाली ढुलाई। [Airlift]

**विमुक्त**--वि० विधिक क्षेत्र में, जिसे छोड़ या बरी कर दिया गया हो। [Acquitted]

**विमुक्ति**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, अभियोग आदि से बरी या विमुक्त होने की अवस्था या भाव। [Acquittal]

**विमुद्रीकरण**—पु० आर्थिक क्षेत्र में, मुद्रा का प्रचलन तथा व्यवहार बंद करना। [Demonetization]

**वियुक्ति**—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, वह व्यवस्था या स्थिति जिसमें पति और पत्नी अपनी सहमति से अथवा न्यायालय की आज्ञप्ति के कारण एक दूसरे से अलग होकर रहते हों। [Separation]

**वियोजन**—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, शल्य कर्म द्वारा काटकर अलग किया या निकाला जाना। [Abscission]

२. वनस्पति शास्त्र में, फूल-पत्ते, फल आदि को डंठल, पृष्ठदंड आदि से अलग करना। [Abscission]

पर्ण ~ leaf abscission

स्तंभ ~ stem abscission

**वियोजन-परत**—स्त्री० वनस्पति शास्त्र में, पत्रदंड या पुष्पदंड पर जमनेवाली वह परत जो पत्ते, फूल आदि के तोड़ने के कारण जमती है और जिसके फलस्वरूप दंड को पौधे से पोषण प्राप्त नहीं होता और वह सूख जाता है। [Abscission layer]

**विरंजन**—पु० रसायन शास्त्र में, रासायनिक प्रक्रिया से किसी पदार्थ को रंगों से रहित करना। [Bleaching]

**विरचना**—स्त्री० दे० 'रूपण'। [Formation]

**विराम-संधि**—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्धरत पक्षों द्वारा अस्थायी रूप से युद्ध

वन्द करने के लिए होनेवाला समझौता। [Armistice]

आंशिक ~ partial armistice
व्यापक ~ general armistice
स्थानिक ~ local armistice

विराष्ट्रीयकरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, राष्ट्रीयकृत किये हुए उद्योगों आदि को फिर से व्यक्तिगत अधिकार में देना। [Denationalization]

विरुचि—स्त्री० मनोविज्ञान में, किसी अरुचिकर वस्तु या व्यक्ति के प्रति मन में जमी हुई ऐसी भावना जो घृणा, द्वेष, विरक्ति आदि से युक्त होती है। [Aversion]

विरूपण—पु० ऐसा परिवर्तन जिससे किसी चीज का रूप बिलकुल बिगड़ गया हो। [Deformation]

विरूपता—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर अथवा उसके किसी अंग की होनेवाली अपसामान्य रचना। [Deformity]

विरोध-पत्र—पु० विरोध सूचित करने के लिए लिखा जानेवाला पत्र। [Protest note]

विरोधी—वि० विरोध करने या विरोध में होनेवाला। [Anti-]

धर्म ~ anti-religion
संघ ~ anti-union
समाज ~ anti-social

विलंब काल—पु० वाणिज्य में, आर्थिक संकट के समय ऋण चुकाने के लिए महाजन द्वारा बढ़ायी हुई अवधि। [Moratorium]

विलंब-शुल्क—पु० वह अर्थदंड जो रेलवे, जहाज आदि से मँगवाये हुए माल को समय से न छुड़ाने पर भरना पड़ता है। [Demurrage]

विलंबित—वि० विलंब से आया या किया हुआ [Delayed]

~ निविदा delayed tender
~ विस्फोटन delayed explosion

विलगन—पु० रसायन शास्त्र में, किसी विसंवाही पदार्थ से इस प्रकार आवृत कर या लपेट दिया जाना कि विद्युत्, ताप, ध्वनि आदि का मार्ग अवरुद्ध हो जाय अथवा वह लीक न करने पाये। [Insulation]

विलयन—पु० १. रसायन शास्त्र में, दो या अधिक पदार्थों का होनेवाला समाग (विषमांग नहीं) विलयन। घोल। [Solution]

संतृप्त ~ saturated solution

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, दो या अनेक कंपनियों, निगमों, राज्यों आदि का मिलकर संयुक्त होना। [Merger]

विलयशील—पु० रसायन शास्त्र में, विलयन का वह अवयव जो कम मात्रा में होता है। [Solute]

विलायक—पु० रसायन शास्त्र में, विलयन का वह अवयव जो अन्य अवयवों की अपेक्षा अधिक मात्रा में होता है। [Solvent]

विलुप्त—वि० जो लुप्त, मिट या नष्ट हो गया हो। [Extinguished]

~ प्रजाति extinguished race

विलेख—पु० विधिक क्षेत्र में, लिखित (टंकित अथवा मुद्रित) तथा हस्ताक्षरित ऐसा समझौता-पत्र जिसमें अधिकार, स्वामित्व आदि सम्बन्धी कोई निश्चय लिखा गया हो। [Deed]

विलेय—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो पानी में घुल जाता हो। [Soluble]

विलेयता—स्त्री० रसायन शास्त्र में, (क) विलेय होने की अवस्था, गुण या भाव। (ख) किसी पदार्थ की उतनी मात्रा जो १०० ग्राम विलायक में किसी विशेष ताप पर घुलती हो। [Solubility]

विलोडक—वि० वह उपकरण जिससे कोई चीज हिलायी जाय। [Stirrer]

विलोप—पु० जीव विज्ञान में, मिट, लुप्त या नष्ट हो जाना। [Extinction]

विवक्षा—स्त्री० भाषा विज्ञान तथा साहित्य में, शब्द, पद, वाक्य आदि में अव्यक्त रूप से निहित या विद्यमान होनेवाला अर्थ। [Implication]

विवरणिका—स्त्री० १. साहित्य में, ऐसी छोटी पुस्तक जिसमें किसी आयोजन, कार्यक्रम आदि का विवरण (दर्शकों, पाठकों, सदस्यों आदि के लिए) प्रस्तुत किया गया हो। [Brochure]

२. संस्था, व्यक्ति आदि द्वारा अपनी आयः संबंधी तैयार किया हुआ लेखा। [Return]

विवर्तन—पु० भौतिक शास्त्र में, प्रकाश किरण का विभिन्न रंगों आदि में विभक्त होना। [Diffraction]

विवर्तवाद—पु० दर्शन में, वह सिद्धांत कि ब्रह्म से उत्पन्न यह जगत् ब्रह्ममय है।

विवर्धन—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वह प्रक्रिया जिसके द्वारा किसी कथन, विचार या भाव का विस्तार इस दृष्टि से करना कि उसमें प्रभावोत्पादकता आ जाय। [Elaboration]

विवाचक—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसे किसी विवाद को अंतिम तथा पूर्ण रूप से निपटाने का अधिकार दिया गया हो। [Arbitrator]

विवाचन—पु० विधिक क्षेत्र में, (क) किसी विवाद से संबद्ध दोनों (या अधिक) पक्षों के मंतव्य सुन कर अंतिम फैसला करना। (ख) इस प्रकार होनेवाला फैसला। [Arbitration]

विवाद—पु० अधिक लम्बे समय तक किसी महत्त्वपूर्ण विषय या सिद्धांत के स्वरूप निर्धारण के संबंध में चलनेवाला विवाद। [Controversy]

विवासन—पु० विधिक क्षेत्र में, शासन द्वारा नागरिक या विदेशी को देश से बाहर निकल जाने का दिया जानेवाला आदेश। [Banishment]

विविक्ति—स्त्री० कला में, ऐसा चित्र जो किसी वस्तु का प्रतिनिधायन नहीं करता बल्कि उसके गुणों के मानसिक आकलन के रूप में होता है। [Abstration]

विवृत अस्थिभंग—पु० चिकित्सा शास्त्र में, हड्डी का इस प्रकार टूट जाना कि उसकी नोकों से घाव भी हो जाएँ। [Compound fracture]

विशुद्धिवाद—पु० धार्मिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, यह सिद्धांत या विचारधारा कि मनुष्य को धर्म, नीति, नियम आदि के प्रति पूर्ण रूप से निष्ठावान् रहना चाहिए। [Puritanism]

विशुद्धिवादी—पु० विशुद्धिवाद के सिद्धांतों को माननेवाला। धर्म, नीति, नियम आदि का कठोरता से पालन करनेवाला। [Puritanic]

विशेषज्ञ—पु॰ वह जिसे कला, विज्ञान आदि की किसी शाखा का ज्ञान विशेषतः व्यावहारिक ज्ञान प्राप्त हो। [Expert]

विशेषाधिकार—पु॰ प्रशासनिक क्षेत्र में, विशेष सुविधा के रूप में प्राप्त होनेवाला कोई अधिकार विशेष। [Privilege]

विश्लेषण—पु॰ १. साहित्यिक क्षेत्र में, रचना के मूल तत्त्वों अर्थात् अनुपात, कृत्य, प्रकृति आदि जानने के लिए किसी संपूर्ण इकाई को विभिन्न भागों में विभक्त करके किया जानेवाला अध्ययन, निरीक्षण, प्रयोग आदि। [Analysis]

२. उक्त प्रक्रिया के परिणाम का सूचक वक्तव्य। [Analysis]

आनुभाविक ~ empirical analysis
शब्द ~ word analysis
साहित्यिक ~ literary analysis

३. रसायन शास्त्र में, किसी यौगिक को उसके घटकों में विभक्त करना जिससे उनकी प्रवृत्ति तथा अनुपात का निश्चय किया जा सके। [Analysis]

ध्वनि ~ analysis of sound
ध्वनिमूलक ~ phonestic analysis
रासायनिक ~ chemical analysis

विश्लेषणपरक—वि॰ जिसमें किसी तरह का विश्लेषण किया गया हो। विश्लेषण के रूप में होनेवाला। [Analytical]

विश्व-विकास—पु॰ ज्योतिष शास्त्र की एक शाखा जिसमें नक्षत्रों, ग्रहों आदि आकाशीय पिंडों की उत्पत्ति के संबंध में विवेचन होता है। [Cosmogony]

विश्व-राजनीति—स्त्री॰ राजनीति शास्त्र में, राष्ट्रीय हित की अपेक्षा विश्व-हित को वरीयता देने की विचारधारा। [Cosmopolitics]

विषजीव—पु॰ जीव शास्त्र में, ऐसा प्राणी जो विषैला हो; जैसे—बिच्छू। [Arachnid]

विषम-बाहु—वि॰ ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसकी भुजाएँ समान न हों। [Scalene]

विषयवस्तु—पु॰ कला तथा साहित्यिक क्षेत्र में, कृति के दो पक्षों में से एक (दूसरा पक्ष 'रूप-विधान' कहलाता है) जिसमें घटना, कथा, पात्र, लेखक के जीवन संबंधी चिंतन आदि का अंतर्भाव होता है। [Content]

विषयांतर—पु॰ प्रस्तुत या विवेच्य विषय से भिन्न कोई विषय अथवा उसकी चर्चा।

विसंगठन—पु॰ संगठन नष्ट करना या होना। [Disorganisation]

विसंगति—स्त्री॰ १. ऐसी बात जो प्रस्तुत, विवेच्य या विचारार्थ विषय आदि से संबद्ध न हो। [Irrelevancy]

२. प्रस्तुत बात या तथ्य से मेल न खानेवाली बात या तथ्य। [Discrepancy]

विसंपीड़न—पु॰ भौतिक शास्त्र में, दबाव का कम किया या हटाया जाना। [Decompression]

विसंवाही—पु॰ यांत्रिकी में, बिजली का बुरा संवाहक। [Bad Conductor]

विसरणी—पु॰ १. रसायन शास्त्र में, दो या अधिक पदार्थों के अणुओं का अंतर्मिश्रित होना। [Diffusion]

२. भौतिक शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें खुरदरे माध्यम पर प्रकाश की किरणें अनियमित ढंग से इधर उधर बिखर जाती हैं। [Diffusion]

विसर्प—पु॰ चिकित्सा शास्त्र में, एक संक्रा॰

मक चर्म रोग जिसमें त्वचा फूल जाती है और उसमें सख्त जलन होती है। और उसमें ज्वर भी हो जाता है [Erysipelas]

विसैन्यीकरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्ध की संभावना कम करने के लिए अपने-अपने सैनिकों को युद्ध-क्षेत्रों से हटा देना। [Demilitarisation]

विस्तार, विस्तारण—पु० प्रशासन में, वस्तु या विषय को बढ़ाकर बड़ा करना। [Extension]

विश्वविद्यालय ~ university extension

विस्तारित—वि० जिसका विस्तार बढ़ाया गया हो। [Extended]

~ अर्थ extended meaning

~ क्षेत्र extended area

~ परिभाषा extended definition

विस्थापन—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, अल्पमत वालों को घर, राज्य, देश आदि से अर्थात् उनके रहने के स्थान से बलपूर्वक निकाल या हटा देना। [Displacement]

विस्थापनाभास—पु० प्रकाशिकी में, आँख की स्थिति बदलने पर पास और दूर स्थित दो चीजों की दूरी में आभासित होनेवाला आपेक्षिक अंतर। [Parallax]

विस्थिति—स्त्री० कोई संकटपूर्ण स्थिति। [Crisis]

विस्पंदन—पु० शरीर शास्त्र में, रह रहकर निरंतर कोई हल्का आघात या कंप होना; जैसे—नाड़ी या हृदय का विस्पंदन। [Beat]

~ आवृत्ति beat frequency

विस्फोट—पु० धड़ाके का शब्द करते हुए फटना या फूटना। [Explosion]

विहित—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, नियम या निदेश के रूप में स्वीकार किया हुआ। [Prescribed]

~ पुस्तक prescribed book

~ प्रपत्र prescribed fovm

वीजा—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, पारपत्र के पीछे लिखा जानेवाला इस आशय का लेख कि पारपत्र की अच्छी तरह छानबीन कर ली गयी है और उसके धारक को संबद्ध राज्य में प्रवेश की अनुमति दी गयी है। [Visa]

वीथी—स्त्री० बहुत से लोगों के बैठने के लिए बना हुआ वह छायादार स्थान जो सामने की ओर खुला हो। [Gallery]

पत्रकार ~ press gallery

वीर्य—पु० दे० 'शुक्र'। [Semen]

वीर्य-स्राव—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, एक रोग जिसमें बिना मैथुन के ही वीर्य का स्राव होता है। [Pollution]

वृंत—पु० वनस्पति शास्त्र में, पौधे का तना जिसमें से शाखाएँ फूटती या जिसमें पुष्पदंड लगते हैं। [Stalk]

वृक्क—पु० शरीर शास्त्र में, शरीर का एक अंग जिसका आकार सेम के बीज की तरह का होता है और जिसका काम मूत्र बनाना होता है। गुर्दा। [Kidney]

वृक्क-शोथ—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, गुर्दे में होनेवाली सूजन। [Nephritis]

वृक्षकृषि—पु० कृषि शास्त्र में, पेड़ लगाने की विद्या। [Arboriculture]

वृक्षवीथि—स्त्री० दे० 'तरुवीथि'। [Avenue]

वृत्त—पु० ज्यामिति में, वक्र रेखा से घिरी हुई ऐसी आकृति जिसके मध्य-विंदु से वक्र रेखा का हर विंदु बराबर दूरी पर होता है। [Circle]

वृत्त-चित्र—पु० फिल्मोद्योग में, ऐसा चित्र जिसमें किसी कार्य, घटना आदि का विवरण या वृतांत हो। [Documentary film]

वृत्त-मंच—पु० वृत्ताकार मंचीय रंगशाला। [Amphitheatre]

वृषण रज्जू—पु० शरीर शास्त्र में, शुक्रवाहिनी नस। [Spermatic cord]

वृहदन्त्र—पु० शरीर शास्त्र में, बड़ी आंत का वह अंश जो उण्डुक और मलाशय के बीच फैला होता है। [Colon]

वेग—पु० भौतिक शास्त्र में, किसी चीज की एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर अथवा किसी दिशा में होनेवाली वह गति जो समय के हिसाब से नापी जाती है। यदि एक गाड़ी १० सेकेंड में १०० फुट चलती है, तो उसका वेग होगा $\frac{१००}{१०}$ = १० फुट प्रति सेकेंड। [Velocity]

वेतन-वृद्धि—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, वेतन की रकम में होनेवाली वृद्धि। [Increment]

वेदना-निग्रह—वि० औषध शास्त्र में, (ऐसी ओषधि) जो कष्ट, वेदना, शूल आदि को दूर करती हो। [Anodyne]

वेदना-शामक—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, असह्य वेदना या पीड़ा को कम या शांत करनेवाला। [Pain-killer]

वेधशाला—स्त्री० ज्योतिष में, वह विशिष्ट भवन जहाँ से आकाशस्थ ग्रहों तथा नक्षत्रों की गतिविधि आदि का पता दूरवीक्ष यंत्रों की सहायता से लगाया जाता है। [Observatory]

वैकल्पिक—वि० जो विकल्प के रूप में हो। [Optional]

~ सेवा Optional service

वैचालन—पु० यांत्रिकी में, विमान चलाने की क्रिया या भाव। [Aviation]

वैध—वि० विधिक क्षेत्र में, १. (आचरण) जो विधि, प्रथा आदि से अनुमोदित हो। २. (संतान) जो (परस्पर विवाहित) पति-पत्नी से उत्पन्न हो। [Legitimate]

वैधता—स्त्री० वैध होने की अवस्था या भाव। [Legality]

वैध मुद्रा—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह मुद्रा जिसे भुगतान या अदायगी के समय स्वीकार करना विधिक दृष्टि से आवश्यक हो। [Legal tender]

वैधानिक—वि० विधिक क्षेत्र में, (क) विधान या विधि से संबद्ध। (ख) विधान या विधि के अनुरूप। (ग) विधान या विधि द्वारा प्राधिकृत या प्रदत्त। [Legal]

~ प्रश्न point of order

वैमानिकी—स्त्री० वायु-यान चलाने की कला तथा विद्या। [Aeronautics]

वैयक्तिक—वि० किसी व्यक्ति विशेष के चरित्र, व्यक्तित्व, व्यवहार, निजी कार्य-कलाप से संबद्ध। [Personal]

~ आक्षेप personal remark

~ उपस्थिति personal appearance

~ सहायक personal assistant

वैयक्तिक मनोविज्ञान—पु० वह शास्त्र या विद्या जिसमें मानव मन का अध्ययन किया जाता है। [Individual Psychology]

वैशिष्ट्य—पु० किसी चीज की ऐसी विशेषता या गुण जिससे उस चीज की पहचान की जाती है। [Characteristic]

वैश्लेषिक—वि० विश्लेषण संबंधी। विश्लेषण के रूप में होनेवाला। [Analytical]

वैषम्य—पु० १. विषम होने की अवस्था, गुण या भाव। २. दर्शन में, वस्तुओं, विचारों आदि में स्थित होनेवाले विरोधी गुण। [Contrast]

वोल्ट—पु० यांत्रिकी में, बिजली का दवाव नापने की इकाई। [Volt]

व्यंग्यचित्रण—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी पात्र का किया जानेवाला ऐसा चित्र (या चित्रण) जिसमें उसके किसी अवगुण को पराकाष्ठा तक ले जाते हैं और फलतः उसे निर्जीव सा बना देते हैं। [Caricature]

व्यंग्योक्ति—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, कोई व्यंग्यपूर्ण (संक्षिप्त) उक्ति। [Epigram]

व्यक्तिगत खाता—पु० मुद्रा बैंक में, किसी विशिष्ट व्यक्ति, फर्म या कम्पनी के नाम से खोला जानेवाला खाता। [Personal Account]

व्यक्तिता—स्त्री० समाज शास्त्र तथा मनोविज्ञान में, वे सब गुण और बातें जो किसी एक व्यक्ति में हों और जिनके फलस्वरूप उसे औरों से अलग किया और उसकी पृथक् सत्ता मानी जाती हो। [Individuality]

व्यक्तित्व—पु० मनोविज्ञान में, व्यक्ति की आकांक्षाओं, भावनाओं, विचारों तथा गुणों का पुंजीभूत रूप। [Personality]

व्यक्तिनिष्ठ—वि० सौंदर्य शास्त्र में, (कृति या रचना) जिससे मात्र व्यक्तिगत अनुभूति (या विचार) की अभिव्यक्ति होती हो। (फलतः कल्पित और मानसिक) [Subjective]

व्यक्ति-निष्ठावाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि सम्पूर्ण ज्ञान आत्मपरक होता है वस्तुपरक नहीं। [Subjectivism]

व्यक्तिमत्ता—स्त्री० दे० 'व्यक्तिता'। [Individuality]

व्यक्तिवाद—पु० १. दार्शनिक क्षेत्र में, यह सिद्धांत कि सत्ता वहीं मानी जानी चाहिए जहाँ व्यक्तित्व से युक्त कोई रूप दिखाई देता हो। [Personalism]

२. राजनीति शास्त्र में, यह सिद्धांत कि व्यक्ति ही प्रधान है और राज्य या शासन उसकी तुलना में गौण है, इसलिए राज्य या शासन को जहाँ तक हो सके व्यक्तियों की स्वतंत्रता में कम से कम बाधक होना चाहिए। [Individualism]

३. आर्थिक क्षेत्र में, यह सिद्धांत कि सब प्रकार के व्यवहार और व्यापार व्यक्तियों के हाथ में ही रहने चाहिए; राज्य या शासन को उन में हस्तक्षेप नहीं करना चाहिए। [Individualism]

४. साहित्यिक क्षेत्र में, यह मान्यता कि समाज की अपेक्षा व्यक्तिगत विचार तथा भावनाएँ ही अधिक महत्त्वपूर्ण होती हैं; इसलिए साहित्यकार को उन्हीं को वरीयता देनी चाहिए। [Individualism]

व्यक्तिवादी निरपेक्षावाद—पु०

निरपेक्षावाद का वह रूप जिसमें परम सत्ता को निरपेक्ष मानते हैं और उस पर व्यक्तित्व का आरोप करते हैं। [Absolute personalism]

व्यतिकरण—पु० बिना अधिकार के और आप से आप किसी के काम में दखल देना। [Interference]

व्यत्यय—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वर्णन आदि संबंधी विषयांतर जो रचना का दोष माना जाता है। [Deviation]

व्यपगत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (अधिकार, विशेषाधिकार या अनुदान) जो किसी विशिष्ट अवधि में उपयोग न किये जाने के कारण अथवा कुछ निश्चित शर्तें पूरी न किये जाने के कारण छिन या जब्त हो *गया हो*। [Lapsed]

व्यपगति—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, (कसी विशिष्ट समय में) किसी अधिकार, विशेषाधिकार, अनुदान आदि का उपयोग न करने के कारण अथवा कुछ विशिष्ट शर्तें पूरी न करने के *कारण छिन जाना या* जब्त हो जाना। [Lapse]

व्यवहार—पु० सामाजिक क्षेत्र में, अवस्था, परिस्थिति, पात्र आदि का ध्यान रखते हुए किये जानेवाले कामों, बातों, व्यापारों आदि का ढंग, प्रकार और रूप। [Behaviour]

अग्रघर्षी ~ aggressive behaviour
अभिभावी ~ dominant behaviour
आंतरिक ~ covert behaviour
केंद्रित ~ centralised behaviour
बाह्य ~ overt behaviour
सामूहिक ~ collective behaviour
सृजनात्मक ~ creative behaviour

व्यवहार-विज्ञान—पु० दे० 'कायिकी'। [Physiology]

व्यादेश—पु० विधिक क्षेत्र में, न्यायालय का वह आदेश जिसमें किसी व्यक्ति या व्यक्ति समूह को कोई चलता हुआ कार्य रोक देने का आदेश होता है। [Injunction]

व्यापार संतुलन—पु० वाणिज्य में, किसी देश के आयात और निर्यात के मूल्यों में होनेवाला अंतर। [Balance of Trade]

व्यापारांतर—पु० दे० 'व्यापार संतुलन'। [Balance of Trade]

व्यापारानुरूप—वि० सुव्यवस्थित, सुनियोजित तथा कौशलपूर्वक किया जानेवाला। [Businesslike]

व्यापारिक छूट—स्त्री० वाणिज्य में, व्यापार की प्रथा या रीति के अनुसार वह छूट जो *व्यापारी* को माल खरीदने पर विक्रेता से मिलती है। [Trade Discount]

व्यावहारिक आलोचना—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, आलोचना का वह प्रकार (सैद्धांतिक आलोचना से भिन्न) जिसमें साहित्य-परंपरा द्वारा प्रतिष्ठित सिद्धान्तों के अनुसार साहित्यिक कृतियों की आलोचना की जाती है।

व्यास—पु० ज्यामिति में, परिधि के दो बिंदुओं को मिलानेवाली ऐसी सरल रेखा (जीवा से भिन्न) जो केन्द्र से होकर जाती हो। [Diameter]

व्युत्क्रम—पु० व्याकरण में, वाक्य के शब्दों

का सामान्य से भिन्न या विपरीत क्रम। [Anastrophe]

शक्ति—स्त्री० यांत्रिकी में, काम (दे०) करने की दर। [Power]

शक्तिपात—पु० चिकित्सा शास्त्र में, मज्जातंतु की क्षीणता से होनेवाली निर्बलता जो प्रायः मृत्यु से पहले होती है। [Collapse]

शक्ति राजनीति—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, राजनय (दे०) का वह रूप जिसके पीछे बल या शक्ति हो। [Power Politics]

शगल—पु० खेलकूद; मनोरंजन आदि के क्षेत्र में, अवकाश के समय किया जानेवाला ऐसा कार्य या व्यापार जिसमें किसी की विशेष रुचि होती है तथा जो नियमित रूप से किये जानेवाले कार्य या व्यापार से भिन्न होता है। [Hobby]

शत्रुचर—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसा चर या जासूस जो शत्रु पक्ष का हो। [Enemy agent]

शपथ—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ईश्वर या देवता को साक्षी मानकर इस आशय का किया जानेवाला निवेदन कि मैं जो कुछ कहूँगा (क) वह सत्य होगा (ख) मैं उसका पालन करूँगा। [Oath]

गोपन ~ oath of secrecy

निष्ठा ~ oath of allegiance

पद ~ oath of office

~ पत्र affidavit

शब्दांश—पु० भाषा विज्ञान तथा व्याकरण में, दे० 'अक्षर'। [Syllable]

शब्दार्थी—स्त्री० वैज्ञानिक क्षेत्र में, विशिष्ट प्रकार के (लुप्त, पारिभाषिक आदि) शब्दों की सूची जिसमें उनकी व्याख्याएँ भी होती हैं। [Glossary]

शब्दावली—स्त्री० वैज्ञानिक क्षेत्रों में, किसी विज्ञान या शास्त्र में निश्चित अर्थों में प्रयुक्त होनेवाले पारिभाषिक शब्दों की (अक्षर-क्रम से) सूची। [Terminology]

शयन-समय—पु० सोने का समय। [Bed-time]

शय्याव्रण—पु० चिकित्सा शास्त्र में, निरन्तर बिस्तर पर पड़े रहने से पीठ पर होनेवाला व्रण या फोड़ा। [Anaclisis]

शरणार्थी—पु० वह व्यक्ति जो राजनीतिक अत्याचार, सामाजिक या धार्मिक उत्पीड़न, युद्ध, बाढ़ आदि अथवा उसके भय के कारण अपना घर-बार, धन-संपत्ति आदि छोड़कर भागने के लिए विवश हुआ हो। [Refugee]

शरद् विषुव—पु० भूगोल में, वह समय जब सूर्य भूमध्य रेखा पार करता है और दक्षिण की ओर बढ़ता है। [Autumnal equinox]

शरीरक्रिया-विज्ञान—पु० ज्ञान की वह शाखा जिसमें शारीरिक क्रियाओं का अध्ययन होता है। [Physiology]

शरीर-गठन—पु० शरीर की बनावट या गठन। [Physique]

शरीररचना-विज्ञान—पु० विज्ञान की एक शाखा जिसमें जंतुओं और वनस्पतियों के अंगों को चीर-फाड़कर उनसे प्राप्त होनेवाले अनुभवों का विवेचन होता है। [Anatomy]

शल्यकर्म—पु० चिकित्सा शास्त्र में, तेज धारवाले अस्त्रों के द्वारा अंग या अंगों को चीर-फाड़कर की जानेवाली चिकित्सा। [Operation]

～ कोष्ठ operation room

～ शाला operation theatre

**शवदस्यु**—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, चीरफाड़ के निमित्त कब्र से गड़े मुर्दों को उखाड़कर ले जानेवाला। [Body Snatcher]

**शवाधार**—पु० पुरातत्त्व में, प्रागैतिहासिक काल में वह संदूक, वृक्ष-कोटर, पाषाण-रंध्र आदि जिसमें शव रखे जाते थे। [Cist]

**शस्त्रीकरण**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्ध की तैयारी के लिए अपने सैनिकों, नागरिकों आदि को शस्त्रों से सम्पन्न तथा सुसज्जित करना। [Armament]

नौसैनिक ～ naval armament

परंपरागत ～ conventional armament

प्रतिस्पर्धी ～ competitive armament

**शांतिवाद**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, यह विचारधारा कि राष्ट्रीय तथा अंतर्राष्ट्रीय विवादों का निपटारा शांतिपूर्वक वार्तालाप से (युद्ध द्वारा नहीं) करना चाहिए। [Pacifism]

**शालीनता**—स्त्री० वह स्वभावगत नम्रता जिसके फलस्वरूप अपने गुण, महत्त्व, योग्यता आदि का मूल्य अपेक्षाकृत बहुत कम आँका जाता है। [Modesty]

**शासन निकाय**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, वह निकाय या समिति जो किसी संस्था की व्यवस्था तथा संचालन के लिए नियुक्त की गयी हो। [Governing Body]

**शास पत्र**—पु० राजनीति शास्त्र में, शासक या शासन द्वारा किसी नगर, विश्वविद्यालय आदि को कोई कार्य करने के लिए दिया जानेवाला लिखित अधिकार-पत्र। [Charter]

**शास्ति**—स्त्री० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी अपराध या संविदा-भंग के परिणामस्वरूप दिया जानेवाला वह दंड जो विधि द्वारा स्थिर किया गया होता है। [Penalty]

**शास्त्र**—पु० १. ज्ञान की वह शाखा जिसमें वस्तु के चेतन स्वरूप का अध्ययन किया जाता है और इस बात का विचार होता है कि उसका कितना और कैसा आध्यात्मिक प्रभाव पड़ता है।

२. दे० *'विज्ञान'*।

**शास्त्रार्थ**—पु० शिक्षा शास्त्र में, रीतिबद्ध तथा विधिवत् होनेवाला खंडन-मंडन। [Argumentation]

**शिक्षा**—स्त्री० विज्ञान की वह शाखा जिसमें इस बात का विवेचन होता है कि मनुष्य अपनी आन्तरिक शक्तियों तथा व्यक्तित्व का कैसे विकास कर सकता है तथा उसमें व्यवहारशीलता, स्वावलंबन तथा सहानुभूति की भावना कैसे उत्पन्न हो सकती है। [Education]

**शिक्षु**—पु० व्यापारिक क्षेत्र में, वह जो किसी व्यापारिक संस्था में रहकर किसी कार्य विशेष का प्रशिक्षण प्राप्त कर रहा हो और कुछ निश्चित समय तक के लिए उस संस्था की सेवा करने के लिए वचन-बद्ध हो। [Apprentice]

**शिक्षुता**—स्त्री० शिक्षु होने की अवस्था या भाव। [Apprenticeship]

**शिखर सम्मेलन**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसा सम्मेलन जिसमें विश्व के प्रमुख या शक्तिशाली राष्ट्रों के राष्ट्रपति (या

प्रधान मंत्री ) वार्ता के लिए सम्मिलित हुए हों। [Summit Conference]

शिखाग्र—पु० वनस्पति शास्त्र में, जड़, शाखा आदि का वह अंतिम ऊपरी अंश जिसमें प्रायः नये कल्ले आदि निकलते हैं। [Apex]

शिथिलन—पु० १. विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, नियमों की कठोरता कम करना। २. शरीर शास्त्र में, काम के बाद थकान मिटाने के उद्देश्य से तथा पुनः शक्ति प्राप्त करने और ताजगी लाने के लिए विश्राम करना। [Relaxation]

शिरा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर के अंदर की उन रक्त-वाहिनी नलियों में से हर एक जिनकी दीवारें पतली होती हैं और जिनमें अशुद्ध रक्त बहता है। [Vein]

शिरोबिंदु—पु० ज्योतिष में, वह बिंदु या स्थान जो सिर के ठीक ऊपर आकाश में माना जाता है। [Zenith]

शिल्प—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, रचनाकार की वह कलागत दक्षता या निपुणता जिसके द्वारा वह अपनी कृति में अर्थ-गांभीर्य, विचार-प्रवाह तथा शैली का निर्वाह करता है। [Craft]

~ कारिता craftsmanship

शिविर—पु० वह स्थान जहाँ तंबू, खेमे आदि गाड़कर अस्थायी रूप से ठहरा जाय। [Camp]

~ कारागार camp jail

~ सहायक camp assistant

~ सामग्री camp equipment

शिष्टाचार—पु० १. कोई भद्रतापूर्ण किंतु औपचारिक आचरण। [Courtesy]
२. व्यक्तियों विशेषतः किसी समाज या व्यवसाय के लोगों के परस्पर संबंध या व्यवहार के परिचायक औपचारिक नियम। [Etiquette]

शीतक—पु० यांत्रिकी में, वह यंत्र जिसके द्वारा कमरे आदि का तापमान कम किया या गिराया जाता है। [Cooler]

शीत कटिबंध—पु० भूगोल में, आर्कटिक वृत्त और अन्टार्कटिक वृत्त से घिरे हुए प्रदेश ( क्रमशः उत्तरी और दक्षिणी शीत कटिबंध )। [Frigid Zone]

शीतक्षत—पु० दे 'बिवाई'। [Chilblain]

शीत-युद्ध—पु० आधुनिक राजनीति में, विपक्षी राष्ट्रों में होनेवाला ऐसा संघर्ष जिसमें भिड़न्त या मारकाट नहीं होती परन्तु प्रचार द्वारा तथा आर्थिक नीतियों या अन्य कार्रवाइयों द्वारा एक दूसरे का अहित किया जाता है। [Cold war]

शीतार्त—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, ठंढ खाया हुआ। जाड़े का मारा हुआ। शीताक्रांत। [Chill]

शीतोष्ण कटिबंध—पु० भूगोल में, उष्ण और शीत कटिबंधों के बीच का प्रदेश। कर्क रेखा और आर्कटिक वृत के बीच का क्षेत्र उत्तरी शीतोष्ण कटिबंध और मकर रेखा और अन्टार्कटिक वृत्त के बीच का प्रदेश दक्षिणी शीतोष्ण कटिबंध कहलाता है। [Temperate zone]

शीर्ष—पु० भाषा विज्ञान में, किसी अक्षर या शब्दांश (Syllable) का मुखर वर्ण; जैसे—'काम' में 'आ' शीर्ष है। [Peak]

शुक्र—पु० शरीर शास्त्र में, दूधिया रंग का

गाढ़ा लसदार तथा क्षारीय प्रतिक्रिया वाला द्रव जो मैथुन के समय पुरुष की इंद्रिय से स्खलित होता है। वीर्य। [Semen]

शुक्राणु—पु० शरीर शास्त्र में, शुक्र या वीर्य में होनेवाली एक प्रकार की जीवाणु-कोशिका जो मादा के गर्भाशय में प्रविष्ट होकर उसे गर्भ धारण कराती है। इसकी लम्बाई १/१००० इंच से १/५०० इंच तक होती है। इसका अगला सिरा मोटा और पिछला सिरा महीन होता है। मैथुन क्रिया के परिणाम स्वरूप ये एक करोड़ नब्बे लाख से २२ करोड़ सात लाख तक शरीर से बाहर निकलते है। [Sperm]

शुक्राशय—पु० शरीर शास्त्र में, वह अंग जो दो थैलियों के रूप में होता है जो वस्ति-गह्वर में मूत्राशय के पिछले भाग से लगी रहती हैं।

शुद्ध भार—पु० वाणिज्य में, माल का वह भार जिसमें बारदाने का भार सम्मिलित नहीं होता। [Net weight]

शुद्धाचारवाद—पु० दर्शन में, यह विचारधारा कि मनुष्य को नीति और धर्म का पूरी तरह से अनुसरण और पालन करना चाहिए और नीति तथा धर्म विरुद्ध आचरणों को पापकर्म, निंदनीय और त्याज्य समझना चाहिए। [Puritanism]

शुल्क—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी प्रकार की व्यावसायिक सेवा के बदले लिया या दिया जानेवाला धन। [Fee]

क्रीड़ा ~ games fee
छात्रावास ~ hostel fee
निकासी ~ withdrawal fee
प्रवेश ~ admission fee
वाचनालय ~ reading room fee
विलंब ~ late fee
शिक्षा ~ tution fee

शुष्क—वि० भूगोल में, (प्रदेश) जिसमें यथेष्ट पानी नहीं बरसता और इसी लिए जिसमें वनस्पतियाँ न उग सकती हों। अल्प-जलिक। [Arid]

~ जलवायु arid climate
~ भूमि arid soil

शुष्कांक—पु० कृषिक क्षेत्र में, वह स्थिति जिसमें जमीन में पानी की कमी होने के कारण पौधे उसमें से उतना पानी नहीं सोख पाते जितना उनकी पत्तियों के मुख-छिद्रों से निकलता और भाप बनकर उड़ता है और परिणाम यह होता है कि पौधे सूखने लगते हैं। [Welting Point]

शूका—स्त्री० जीव विज्ञान में, (पशु आदि के) शरीर पर होनेवाले छोटे कड़े बालों में से कोई एक। [Bristle]

शून्यवाद—पु० दे० 'नाशवाद' [Nihilism]

शेष-परीक्षण—पु० वाणिज्य में, वह विवरण जो स्मरण बही, रोजनामचे आदि से खति-यायी गयी मद्दों की गणितीय शुद्धता का परीक्षण करने के लिए तैयार किया जाता है। [Trial Balance]

शेष-परीक्षा—स्त्री० वाणिज्य में, दे० 'शेष-परीक्षण'। [Trial Balance]

शेषमाल—पु० अर्थशास्त्र में, वह सारा माल जो भंडार, गोदाम आदि में हो और बेचा जाने को हो। [Stock]

शैल-संस्तर—पु० भू-विज्ञान में, नदी के तल के नीचे की चट्टान। [Bed-rock]

शैलिकी—स्त्री० भूविज्ञान में, वह विद्या

जिसमें शैलों की उत्पत्ति, रचना आदि का विवेचन होता है। [Petrology]

शैली—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, लेखक द्वारा अपने भाव या विचार प्रकट करते समय शब्द सँजोने का ढंग विशेष। [Style]

शैवाल-विद्या—स्त्री० वह शास्त्र जिसमें समुद्री पौधों का विवेचन होता है। [Algology]

शोधाक्षम—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसमें ऋण के शोधन की क्षमता न हो। [Insolvent]

शोभाचार—पु० सामाजिक क्षेत्र में, ऐसा आचार विशेषतः सभ्य सामाजिकों का लोकाचार जो अपेक्षाकृत अधिक नई रीति, शैली, विधा या सजधज का परिचायक होता है। [Fashion]

शोषण—पु० अर्थ शास्त्र में, वह स्थिति जब कोई (उत्पादक) दूसरों (श्रमिकों) के श्रम से स्वयं लाभ प्राप्त करता हो। [Exploitation]

श्यान—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जो गाढा हो और धीरे-धीरे बहता हो। [Viscous]

श्रमजीवी—पु० अपने परिश्रम से जीविका अर्जित करनेवाला मेहनतकश। [Proletariat]

श्रमिक संघ—पु० अर्थ शास्त्र में, अपनी अवस्था सुधारने, अपना वेतन आदि बढाने और मालिकों से उचित संबंध आदि बनाये रखने के लिए मजदूरों द्वारा बनाया हुआ संघ। [Trade Union]

श्रवण-निदान—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, स्टेथॉस्कोप के द्वारा फेफड़े की ध्वनियाँ सुनकर निदान करना। [Auscultation]

श्रेणी—स्त्री० राजनीति तथा समाज शास्त्र में, सामान्य हितों की रक्षा तथा परस्पर सहयोग के उद्देश्य से बना हुआ समवाय। [Guild]

श्रेणी समाजवाद—पु० राजनीति में, यह सिद्धांत कि सभी उद्योगों पर राज्य का अधिकार होना चाहिए और उनका संचालन कर्मचारियों की श्रेणी द्वारा होना चाहिए। [Guild Socialism]

श्रोतृशाला—स्त्री० विशेष रूप से निर्मित वह स्थान जहाँ श्रोतागण बैठकर भाषण, व्याख्यान आदि सुनते हों। [Auditorium]

श्वसन—पु० चिकित्सा शास्त्र में, दे० 'प्रश्वन'। [Inspiration]

श्वासावरोध—पु० चिकित्सा शास्त्र में, रक्त में आक्सीजन की कमी के परिणामस्वरूप होनेवाली बेहोशी। [Asphyxia]

श्वेतकमेह—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें मूत्र में अंडे जैसी सफेदी होती है। [Albuminuria]

श्वेतसार—पु० शरीर शास्त्र में, गेहूँ, जौ, आलू आदि में पाया जानेवाला सफेद तत्त्व। [Starch]

श्वेताणु—पु० शरीर शास्त्र में; रक्त में होनेवाले एक प्रकार के सफेद रंग के ठोस कण जो रोगाणुओं से लड़ते, उन्हें निकालते और फलतः उन्हें पचाकर नष्ट करते हैं। [White corpuscles]

षटभुज—पु० ज्यामिति में, छः भुजाओंवाला क्षेत्र। [Hexagon]

संकटाधिकार—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, युद्ध में संलग्न राज्य को प्राप्त वह अधिकार कि आवश्यकता पड़ने पर वह किसी

तटस्थ राज्य की संपत्ति भी नष्ट कर सकता है परन्तु बाद में उसे इस हानि की पूर्ति करनी होगी। [Angary]

संकटावस्था—स्त्री० ऐसी भयावह स्थिति जिसमें आगे के लिए कठिनाई या चिंता हो रही हो। संकट की सूचक अवस्था। विस्थिति। [Crisis]

संकर—पु० दो विभिन्न जातियों के पौधों, पशुओं आदि के योग से तैयार होनेवाला नया पौधा या जीव। [Hybrid]

संकरण—पु० कृषि शास्त्र तथा जीव विज्ञान में, दो विभिन्न जातियों के पौधों, पशुओं आदि के योग से नयी तीसरी जाति के पौधे, पशु आदि उत्पन्न करना। [Hybridization]

संकरता—स्त्री० संकर होने की अवस्था, गुण या भाव [Hybridity]

संकल्प-दुर्बलता—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, इच्छा-शक्ति के द्वारा किसी निर्णय पर न पहुँच सकने की कमजोरी। [Aboulia]

संकल्पना—स्त्री० दार्शनिक क्षेत्र में, उद्दिष्ट वस्तुओं के वर्ग के संबंध में होनेवाली सामान्य या साधारणीकृत धारणा। [Concept]

संकाय—पु० शैक्षणिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, विश्वविद्यालय के शैक्षणिक विभागों में से हर एक। [Faculty]

कला ~ faculty of arts
चिकित्सा ~ faculty of medicine
विज्ञान ~ faculty of science
विधि ~ faculty of law

संकुलन—पु० १. अत्यधिक भरे होने की अवस्था। भीड़ से युक्त होना।

२. चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था जिसमें शरीर के किसी भाग (जैसे—मस्तिष्क, हृदय आदि) में बहुत अधिक रक्त एकत्र हो जाता है। [Congestion]

संकेंद्रण—पु० १. शैक्षणिक क्षेत्र में, ध्यान, शक्ति आदि एक केंद्र (बात या बिंदु) पर लाना। [Concentration]

२. सैनिक क्षेत्र में, किसी स्थान पर सैनिकों को इकट्ठा तथा उनकी वृद्धि करना। [Concentration]

संकेतक—पु० वह जो किसी प्रकार के संकेत का सूचक हो अथवा संकेत करता हो। [Indicator]

संक्रमण-काल—पु० वह समय जब प्रतिष्ठित रूप, स्थिति, मानक, मूल्य आदि नये और वर्तमान संदर्भों में नया रूप, स्थिति आदि प्राप्त कर रहे हों। [Transitional period]

संक्रमणकालीन—वि० संक्रमण-काल में होने अथवा उससे संबंध रखनेवाला। [Transitional]

संक्रामक—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, (रोग) जो छूत से फैलता हो। [Infectious]

~ रोग infectious disease

संक्रामण—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, (क) शरीर में विद्यमान कुछ विशिष्ट प्रकार के रोगाणुओं या पदार्थों से होनेवाला रोग। (ख) उक्त रोग का छूत से फैलना। [Infection]

संक्रिया—स्त्री० विशिष्ट प्रयोग की सिद्धि के लिए की जानेवाली कोई क्रिया तथा उसकी कार्यविधि। [Operation]

~ क्षेत्र Operation area

∼ तालमेल operation co-ordination

संक्षारण—पु० रसायन शास्त्र में, (क) रासायनिक क्रिया के फलस्वरूप धीरे-धीरे और उत्तरोत्तर क्षरित होना। (ख) जंग लगना। [Corrosion]

संक्षिप्तता—स्त्री० साहित्य में, कम से कम शब्दों में विचारों, भावों आदि को व्यक्त करने का गुण। [Brevity]

संक्षेप—पु० साहित्य में, किसी शब्द या शब्द-समूह के स्थान पर प्रयुक्त होनेवाला उसका संक्षिप्त रूप। जैसे—सर्वनाम, संज्ञा, क्रिया, अव्यय के लिए प्रयुक्त होनेवाले सर्व०, सं०, क्रि०, अव्य० रूप संक्षेप कहलाते हैं। [Abbreviation]

संक्षेपण—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, संक्षिप्त करने की क्रिया या भाव। विशेषतः इस प्रकार संक्षिप्त करना कि (पुस्तक, लेख आदि में से) कम महत्वपूर्ण अंश निकल जायँ। [Abridgment, Abridgement]

संगठन—पु० दे० 'संघटन'। [Organization]

संगत—वि० जिसका प्रस्तुत प्रश्न, विषय या स्थल से तर्कयुक्त संबंध जोड़ा जा सके। [Relevant]

संगत कोण—पु० ज्यामिति में, दो सर्वांगसम त्रिभुजों की समान भुजाओं के सम्मुख पड़नेवाले कोण। [Corresponding angles]

संगतता—स्त्री० संगत होने की अवस्था या भाव। [Correspondence]

संगत भुजाएँ—स्त्री० ज्यामिति में, दो सर्वांगसम त्रिभुजों के समान कोणों के सम्मुख पड़नेवाली भुजाएँ। [Corresponding sides]

संगति—स्त्री० चित्रकला, साहित्य आदि में, वह स्थिति जिसमें एक अंग द्वारा व्यक्त भाव की पुष्टि तथा वृद्धि दूसरे अंग या अंगों द्वारा होती हो। [Harmony]

संगमन—पु० राजनीतिक, धार्मिक या सामाजिक संघटनों, संघों, संस्थाओं आदि के प्रतिनिधियों या सदस्यों का ऐसा सम्मेलन जो किसी विशिष्ट प्रयोजन से बुलाया गया हो। [Convention]

संगरोध—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, किसी संक्रामक रोग से पीड़ित व्यक्तियों, पशुओं, पौधों आदि को एकांत स्थान पर ले जाकर रखना जिससे दूसरों का संसर्ग उनसे बचाया जा सके। [Quarantine]

संगलन—पु० रासायनिक क्षेत्र में, बहुत अधिक ताप से द्रव बनना या बनाना। [Fusion]

नाभिकीय ∼ nuclear fusion

संग्रह—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, वस्तुओं का ऐसा संकलन जो बाह्य सान्निध्य के आधार पर हो परन्तु जिसमें किसी प्रकार की आंतरिक या मूल एकता न हो।

संघटन—पु० १. किसी विशिष्ट प्रयोजन से बना हुआ व्यक्तियों का समवाय। [Organization]

२. वाणिज्य में, किसी व्यापारिक संस्था के कार्यकर्ता तथा प्रशासनिक ढाँचा। [Organization]

३. राजनीतिक क्षेत्र में, किसी राजनीतिक दल के समस्त सदस्यों, समितियों तथा अहलकारों का सूचक शब्द। [Organization]

संघटित—वि० ( संस्था ) जिसके कार्यकर्ता, सदस्य, कार्मिक आदि योजनाबद्ध होकर तथा व्यवस्थित ढंग से क्रियाशील हों। [Organized]

संघनन—पु० रसायन शास्त्र में, (क) भाप का ठंडा होकर पानी या गैस का ठंडा होकर द्रव बनना। (ख) भौतिक पदार्थ के बनते समय अणुओं का परस्पर मिलकर घना होना। [Condensation]

संघनित दुग्ध—पु० वाष्पीकरण के द्वारा गाढा किया हुआ दूध जो बंद डिब्बों में बिकता है। [Condensed milk]

संघर्ष—पु० दो विचारो, हितों, पक्षों, वर्गों आदि में होनेवाला उग्रता मूलक विरोध। [Conflict]

संघवाद—पु० राजनीति में, यह सिद्धात कि संघ-राज्य की स्थापना तथा सफलता के लिए हर इकाई को सामान्य विषयों के संबध में केन्द्रीय सरकार की अधीनता स्वीकार करनी चाहिए। [Federalism]

संघात—पु० दे० 'समाघात'। [Impact]

संघाधिपत्यवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, यह सिद्धांत कि श्रमिक संघो को हड़तालों तथा प्रत्यक्ष कारंवाइयो के द्वारा उत्पत्ति तथा वितरण के साधनों पर अधिकार कर लेना चाहिए। [Syndicalism]

संचार—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, समाचार, संदेश, सूचनाएँ, गुप्त रहस्य आदि एक स्थान से भेजने तथा प्राप्त करने के साधन। [Communication]

~ अनुभाग communication section

~ विभाग communication department

~ मंत्रालय communication ministry

संचालक मंडल—पु० वाणिज्य में, वे लोग जिन पर कंपनी, निगम आदि का नीति-निर्धारण तथा योजना-निर्माण संबंधी दायित्व होता है। [Board of Directors]

संचित मत—पु० राजनीति में, चुनाव की वह पद्धति जिसमें हर सदस्य को उतने मत देने का अधिकार होता है जितने प्रतिनिधि उसके क्षेत्र में से चुने जाने को हो और उसे इस बात का भी अधिकार होता है कि वह अपने सब मत एक ही अभ्यर्थी को दे दे अथवा एक से अधिक अभ्यर्थियो में बाँट दे। [Cumulative Vote]

संछिद्र—पु० यान्त्रिकी में, १. बंदूक की नाल का छेद। [Bore]

२. पानी का पता लगाने के लिए भूमि में किया हुआ छेद। [Bore]

संजीवक—पु० औषध शास्त्र में, ऐसी औषधि जिसके सेवन से संज्ञा, संवेदन तथा स्वास्थ्य लाभ होता हो और शक्ति की प्राप्ति होती हो। [Analeptic]

संज्ञा—स्त्री० शरीर शास्त्र में, सामान्य शारीरिक चेतना। [Coenaesthesis]

संज्ञान—पु० मनोविज्ञान में, मन में होनेवाला वह ज्ञान जिसकी अनुभूति बिना कोई इच्छा या क्रिया किये ही होती है। [Cognition]

संज्ञापन—पु० प्रशासनिक तथा व्यापारिक क्षेत्रो में, कोई कार्य करने (विशिष्ट ढंग से करने) के लिए दी जानेवाली सलाह। [Advice]

~ पत्र advice note

भुगतान ~ advice of payment

संज्ञाहीनता—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, उग्र ज्वर आदि के कारण होनेवाली तीव्र किंतु अस्थायी मानसिक उत्तेजना जिसमें मनुष्य अपना आपा खो बैठता है और पागलों का सा आचरण करने लगता है। [Delirium]

संतति-निग्रह—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, ऐसे कृत्रिम उपाय करना जिनसे बच्चे पैदा न हो विशेषत: जिनके फलस्वरूप स्त्री गर्भ-धारण ही न करने पाए। [Birth Control]

संतुलन—पु० १. भौतिक शास्त्र में, ऐसी स्थिति जिसमें किसी पदार्थ पर लगे हुए एक से अधिक बलों का प्रभाव शून्य होता है। [Equilibrium]

२. अर्थ शास्त्र तथा वाणिज्य में, आय और व्यय, या पावने और दायित्व का बराबर होना। [Balance]

संतुलित आहार—पु० उचित मात्रा में तथा विभिन्न प्रकार का ग्रहण किया जानेवाला ऐसा आहार जो स्वास्थ्य के लिए अपेक्षित हो। [Balanced diet]

संतृप्त विलयन—पु० रसायन शास्त्र में, वह विलयन जिसमें घुले हुए पदार्थ की मात्रा किसी विशिष्ट तापमान पर साधारण विलयन में घुली हुई मात्रा की अपेक्षा अधिक होती है। [Saturated solution]

संतृप्ति—स्त्री० रसायन शास्त्र में, एक पदार्थ का अपनी सारी संयोजक शक्ति भर किसी दूसरे पदार्थ से मिल या संयुक्त हो जाना। [Saturation]

संतृप्ति मूल्य—पु० अर्थशास्त्र में, वस्तु का वह मूल्य जिसे और अधिक घटाने पर भी उस वस्तु की माँग न बढ़ती हो। [Satiety Price]

संत्याग—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, स-शपथ स्वदेश त्याग करना। [Abjuration]

संदर्भ—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, (क) रचना के किसी शब्द, पद, वाक्य अथवा किसी अंश विशेष का ऐसा प्रासंगिक विवेचन जिसकी जानकारी प्रस्तुत को समझने के लिए विशेष रूप से सहायक हो। (ख) वह परिस्थिति जिसे ध्यान में रखकर किसी कृति अथवा उसके किसी अंश विशेष की रचना अथवा विश्लेपण किया जाता है। [Context]

संदर्भिका—स्त्री० पुस्तकालय विज्ञान में, किसी विशिष्ट विषय अथवा किसी विशिष्ट लेखक या प्रकाशक की पुस्तकों की ऐसी सूची जिसमें उसके लेखक, प्रकाशक, प्रकाशन तिथि, संस्करणों आदि का भी उल्लेख होता है। [Bibliography]

संदर्शन—पु० दूसरों को मार्ग बतलाना विशेषतः यात्रियों को खने की चीजें आदि दिखलाना और तत्संबंधी आवश्यक जानकारी से परिचित कराना। [Guidance]

संदान—पु० विधिक क्षेत्र में, इस उद्देश्य से (दान) दिया हुआ धन जिससे किसी संस्था आदि का आय या सहायता का साधन बना रहे। [Endowment]

धर्मादा ~ charitable endowment

संदिग्धार्थक—वि० (शब्द, वाक्य आदि) जिसका अर्थ संदिग्ध हो। [Ambiguous

संदूषण—पु० चिकित्सा क्षेत्र में, रोगाणुओं या रोग उत्पादक पदार्थ के संसर्ग में आना अथवा उससे प्रभावित होना। [Infection]

संधायक—पु० यान्त्रिकी में, वह कारीगर जो यंत्रों आदि की कहीं प्रस्थापना तथा समायोजन करता हो। [Fitter]

~ यांत्रिक fitter mechanic

संधि-काठिन्य—पु० चिकित्सा शास्त्र में, वह अवस्था या रोग जिसमें जोड़ कड़े पड़ जाते हैं। [Anchylosis]

संधियोग—पु० यान्त्रिकी में, धुरी के द्वारा मशीन के दो अंगों को जोडने का वह ढंग जिसके परिणामस्वरूप एक अंग दूसरे को गति प्रदान करता है। [Articulation]

संधिशोथ—पु० चिकित्सा शास्त्र में, जोड़ों की सूजन। [Arthritis]

संनयन—पु० १. भूगोल में, वह प्रक्रिया जिसमें पृथ्वी के वायुमण्डल की हवा गर्म होकर ऊपर को उठती है। [Convection]

२. भौतिक शास्त्र में, विशिष्ट कणों में गर्मी या विद्युत् का संचरण होना जिससे वे सामूहिक रूप से आंदोलित होकर गर्मी या बिजली संचारित करने लगें। [Convection]

संपत्ति—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, कोई ऐसी वस्तु जिसपर किसी का स्वामित्व हो। [Property]

संपत्तिहरण—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी व्यक्तिगत संपत्ति को राष्ट्रहित के उद्देश्य से ले लेना। [Expropriation]

संपरिवर्तन—पु० धार्मिक क्षेत्र में, व्यक्ति के विश्वासों को इस प्रकार बदलना कि वह अपना धर्म, मत या संप्रदाय छोडकर दूसरा अपना ले। [Conversion]

संपर्क अधिकारी—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विभिन्न इकाइयों के बीच में उपयुक्त संबंध स्थापित करनेवाला अधिकारी। [Liaison Officer]

संपात—पु० सामाजिक क्षेत्र में, ऐसी दो या अधिक विशिष्ट या महत्त्वपूर्ण घटनाओं का एक ही समय में संयोगवशात् घटित होने का भाव जिसमें पारस्परिक घनिष्ट संबंध या साम्य दिखाई पड़ता हो। [Coincidence]

२. साहित्यिक क्षेत्र में, ऐसी आकस्मिक घटना जिससे घटना-प्रवाह विकसित तथा नियंत्रित होता हो। [Coincidence]

संपादकीय—पु० प्रकाशन में, समाचार पत्र में किसी विकट समस्या पर जन-मत तथा शासन का विशेष रूप से ध्यान आकृष्ट करने के लिए पत्र के संपादक द्वारा लिखा जानेवाला लेख। [Leading Article]

संपार्श्विक—वि० विधिक क्षेत्र में, जो अप्रधान या गौण हो परन्तु हो एक ही मूल से प्राप्त। [Collateral]

~ इकरारनामा collateral agreement

२. जीव विज्ञान में, जो किसी एक ही पूर्वज के वंशज हो परन्तु जिनका जन्म भिन्न-भिन्न माता-पिता से हुआ हो। [Collateral]

संपीड़न—पु० भौतिक शास्त्र में, द्रव के ठंडा होकर ठोस अवस्था प्राप्त करने का भाव। [Solidification]

संपुष्टि—पु० प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में,

निश्चित रूप से किसी घटित या निर्णीत बात, तथ्य आदि को स्वीकृति प्रदान करना। अधिकारत: यह कहना कि जो हुआ है वह अथवा अमुक बात ठीक है। [Confirmation]

**संपूर्ति**—पु० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, वह वस्तु या धन जो हरजाने के रूप में भरा जाय। [Compensation]

**संपृक्तार्थ**—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी शब्द के द्वारा उसके मुख्य अर्थ के अतिरिक्त सूचित होनेवाला ऐसा भाव जो निजी अनुभव के आधार पर उसके साथ जुड़ा रहता है, जैसे—एक बार हमने एक सिपाही को किसी औरत को बुरी तरह से मारते हुए देखा था। अब जब कभी सिपाही शब्द का उल्लेख होता है तो हमारे सामने सिपाही आततायी के रूप में आता है। सिपाही शब्द के साथ उसके आततायी होने का जुड़ा हुआ यह भाव ही संपृक्तार्थ है। [Connotation]

**संप्रत्यक्ष**—पु० दर्शन में, मन की वह स्थिति जिसमें उसे अपनी अवस्थाओं का ज्ञान होता है। [Apperception]

**संप्रभुता**—स्त्री० राजनीतिक क्षेत्र में, राज्य की वह सर्वोपरि शक्ति जो पूर्ण और अमर्यादित होती है तथा जो राज्य की इच्छा शक्ति को व्यक्त करती है। [Sovereignty]

**संप्रेषण**—पु० साहित्यिक क्षेत्र में, भाषा के माध्यम से अपने विचार भाव, कल्पनाएँ आदि दूसरो अर्थात् पाठको, श्रोताओं आदि तक (उनसे तादात्म्य स्थापित करते हुए) पहुँचाना। [Communication]

**संबंधन**—पु० विधिक, व्यापारिक आदि क्षेत्रों में, सदस्य या शाखा के रूप में संबद्ध करना। [Affiliation]

**संबद्धता**—स्त्री० दर्शन तथा साहित्य में, वह स्थिति जब क्रमिक या पूर्वापर विचारो, तर्कों आदि में सहज रूप में परस्पर जनक तथा परिणाम का संबंध होता है। [Coherence]

**संबोधना**—स्त्री० मनोविज्ञान तथा दार्शनिक क्षेत्र में, सामान्य प्रत्यय या सामान्य विचार। [Conception]

**संभरण**—पु० अर्थशास्त्र में, किसी वस्तु की वह मात्रा जो किसी निश्चित मूल्य पर बिकने के लिए बाजार में आती है। पूर्ति। [Supply]

~ मूल्य supply price

**संभाविता**—स्त्री० १. संभव प्रतीत होने की अवस्था या भाव।

२. संभावी होने की अवस्था या भाव। [Probability]

**संभावी**—वि० विधिक तथा प्रशासनिक क्षेत्रों में, निश्चित या प्रमाणित न होने पर भी जो तर्क या साक्ष्य के आधार पर सत्य या युक्तियुक्त प्रतीत होता हो। [Probable]

**संभूत**—वि० आर्थिक क्षेत्र में, प्राकृतिक विकास या वृद्धि के रूप में होनेवाला। [Accrued]

~ ब्याज accrued interest

**संभूत मतदान**—पु० दे० 'संचित मत'। [Cumulative vote]

**संभूति**—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, वह जो कुछ प्राकृतिक वृद्धि के रूप में साथ में

हो; विशेषतः पूँजी के ब्याज के लिए प्रयुक्त होनेवाला शब्द। [Accrual]

संभ्रम—पु० मनोविज्ञान में, ऐसी भ्रमपूर्ण स्थिति जिसमें उचित-अनुचित, ठीक-गलत, कर्तव्य-अकर्तव्य का अंतर स्पष्ट नही हो पाता। [Confusion]

संमूर्च्छा—स्त्री० दे० 'बेसुधी'। [Coma]

संयंत्र—पु० यांत्रिकी में, (क) भूमि, भवन, उपकरण, यंत्र आदि जो किसी कारखाने आदि के लिए आपेक्षित होते हैं। (ख) किसी विशिष्ट यांत्रिक प्रक्रिया में काम आने वाले उपकरण और यंत्र। [Plant]

गैस ~ gas plant

शक्ति ~ power plant

संयुक्त—वि० दो या अधिक व्यक्तियो, परिवारों, वर्गों, राज्यों आदि का जिस पर अधिकार हो या जिसमें अंश हो। [Joint]

~ प्रवर समिति *joint select committee*

~ विज्ञप्ति joint declaration

संयुक्त मन्त्रिमंडल—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, ऐसा मंत्रिमंडल जिसमें विभिन्न (सिद्धांतोंवाले) दलो के प्रतिनिधि हों। [Coalition Ministry]

संयोग—पु० सामाजिक क्षेत्र में, वह स्थिति जिसमें मनुष्य अपने परिश्रम से फल की प्राप्ति नहीं करता बल्कि विभिन्न अनुकूल परिस्थितियो के कारण अथवा भाग्य से सफलता प्राप्त करता है। [Conjuncture]

संयोजकता—स्त्री० रसायन शास्त्र में, किसी तत्त्व के एक परमाणु से संयोग करनेवाले हाइड्रोजन या किसी अन्य संयोजक तत्त्व के परमाणुओ की संख्या। [Valency]

संयोजन—पु० १. रसायन शास्त्र में, भिन्न गुणात्मक द्रव्यों का सम्मिश्रण। [Combination]

भौतिक ~ physical combination

रासायनिक ~ chemical combination

२. यांत्रिकी में, विभिन्न अंगों, अवयवो को जोड़ कर कोई वस्तु तैयार करना। [Assembling]

संयोजित—वि० जिसका संयोजन हुआ हो। [Assembled]

संरक्षक—पु० व्यक्ति या संस्था के विचार से ऐसा बड़ा और प्रभावशाली आदमी जो हर तरह से उसके पालन-पोषण आदि में सहायता देता हो। [Patron]

संरक्षित राज्य—पु० वह राज्य जिसके संरक्षण का अधिकार किसी दूसरे राज्य पर हो। [*Protectorate*]

संरस—वि० रसायन शास्त्र में, (मिश्र धातु) जिसका एक अवयव पारा भी हो। [Amalgam]

संराधन—पु० दूसरे का क्रोध शांत या विरोध उपशमित कर उसे अपने साथ कर लेना या मित्र बना लेना। [Conciliation]

~ अधिकारी conciliation officer

संरोध—पु० दे० 'घेरा बंदी'। [Blockade]

संलग्न कोण—पु० ज्यामिति में, ऐसे दो कोण जिनकी एक बाहु उभयनिष्ठ हो। [Adjacent Angle]

संवहन—पु० भौतिक शास्त्र में, ऊष्मा के संचरण की वह रीति जिसमें किसी वस्तु

के कण स्वयं ऊष्मा लेकर एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाते हैं। [Convection]

संवातन—पु० वास्तु कला में, ऐसी व्यवस्था जिससे कमरों में धूप और ताजी हवा का प्रवेश हो। [Ventilation]

संवाददाता—पु० मुद्रण-प्रकाशन में, वह जो किसी पत्र-पत्रिका के लिए संवाद एकत्र करने का कार्य करता हो। [Correspondent]

प्रत्यायित ~ accredited correspondent

संवाहक—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जिसके एक सिरे से दूसरे सिरे तक विद्युत् या ताप का संचार होता हो। [Conductor]

संविदा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऐसा करार जिसके पालन के लिए संबद्ध पक्ष विधिक दृष्टि से बाध्य हों। [Contract]

संविधान—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, राज्य द्वारा निर्मित अथवा पालित, लिखित या अलिखित उन विधियों का समाहार जिनसे राज्य की सम्पूर्ण व्यवस्था होती है। [Constitution]

संविधानवाद—पु० राजनीति में, यह सिद्धांत कि संविधान के अनुसार राज्य का शासन होना चाहिए और संवैधानिक सरकार में विश्वास रखना चाहिए। [Constitutionalism]

संविधान सभा—स्त्री० राजनीति में, वह सभा जिसका गठन संविधान बनाने के लिए किया गया हो। [Constituent Assembly]

संविधि—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, देश की संप्रभुता सम्पन्न विधि निर्मात्री संस्था द्वारा पारित और प्रतिष्ठित कोई लिखित विधि। [Statute]

संविभाग—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, राज्य के मंत्री का विभाग या कार्यालय। [Portfolio]

संवीक्षा—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, अत्यंत सावधानी तथा बारीकी से तथा ब्योरे की सब बातों की जाँच-पड़ताल तथा निरीक्षण करने की क्रिया। [Scrutiny]

संवेग—पु० १. मनोविज्ञान में, किसी प्रकार की तीव्र अनुभूति या मनोभाव विशेषत: अनुभूति या मनोभाव की उद्वेलित अवस्था। [Emotion]

२. भौतिक शास्त्र में, किसी गतिशील पदार्थ की गति की वह मात्रा जो उस पदार्थ के वेग और द्रव्यमान के योग से जानी जाती है। [Momentum]

संवेदन—पु० मनोविज्ञान, कला, साहित्य शास्त्र आदि में, इंद्रियों का ऐसा व्यापार जिसकी अनुभूति तो होती है परन्तु जिसकी अभिव्यक्ति नहीं हो पाती। [Sensation]

संवेदनशील—वि० जिसे किसी प्रकार के संवेदन का बोध तुरत और पूरा-पूरा होता हो। [Sensitive]

संवेदनहारी—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, (ऐसी ओषधि) जिसके उपयोग से रोगी को मूर्छित या उसके किसी अंग विशेष को सुन्न कर देते हैं और तब शल्य-चिकित्सा करते हैं। [Anaesthetic]

संवेदनाहरण—पु० वह अवस्था जिसमें ताप, पीड़ा, स्पर्श आदि की अनुभूति होती ही नहीं या बहुत कम होती है। [Anaesthesia, Anesthesia]

व्यापक ~ general anaesthesia

स्थानिक ~ local anaesthesia

**संवेदनाहारक**—पु० ऐसा व्यक्ति जो संवेदनाहारी ओषधियों द्वारा उपचार करने में कुशल हो। [Anaesthetist, Anesthetist]

**संवेदिक नाड़ी**—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर की उन नाड़ियों में से हर एक जो आवेगों को ज्ञानेन्द्रियों से मस्तिष्क तक पहुँचाती हैं। [Sensory nerve]

**संवेष्टन**—पु० किसी चीज को अच्छी तरह कागज, कपड़े आदि से लपेटते हुए पुलिंदा बाँधने की क्रिया। [Packing]

**संशय**—पु० दर्शन में वह स्थिति जिसमें व्यक्ति यह निर्णय नहीं कर सकता कि यह कौन सी वस्तु है।

**संशोधन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, नियम अधिनियम, विधेयक, विधि आदि में अभीष्ट परिवर्तन करने का सूचक प्रस्ताव। [Amendment]

**संश्रय**—पु० राजनीति में, राष्ट्रों (व्यक्तियों, दलों, राज्यों आदि) में सामान्य हितों की रक्षा के लिए किसी समझौते के आधार पर होनेवाली मैत्री। [Alliance]

द्विराष्ट्र ~ dual alliance

त्रिराष्ट्र ~ triple alliance

पंचराष्ट्र ~ quintuple alliance

**संश्रित**—वि० (वे) जिनमें संश्रय के आधार पर मैत्री हुई हो। [Allied]

~ राष्ट्र allied powers

**संश्लेषण**—पु० रसायन शास्त्र में, दो या अधिक सरल यौगिकों, तत्त्वों आदि का रासायनिक प्रक्रिया के फलस्वरूप एकीकृत रूप धारण करना। [Synthesis]

**संसक्त**—वि० विधिक क्षेत्र में, साथ लगा हुआ (मेंड़, दीवार आदि के संबंध में)। [Abutting]

~ सीमाएँ abuttals

**संसक्त स्वामी**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह जो संलग्न भूमिखंड का स्वामी हो। [Abutter]

**संसक्ति**—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, वह शक्ति जिसके फलस्वरूप किसी पदार्थ के अणु परस्पर जुड़े रहते हैं। [Cohesion]

**संसद्**—स्त्री० राजनीति शास्त्र में, प्रतिनिधियों की विधि विधान निर्मात्री सर्वोच्च राष्ट्रीय सभा। [Parliament]

**संसदीय**—वि० संसद संबंधी। संसद में होनेवाला। [Parliamentary]

~ पद्धति parliamentary practice

~ विधि parliamentary law

**संसर्गज**—वि० चिकित्सा शास्त्र में, (रोग) जो संसर्ग से बढ़ता और फैलता हो। [Contagious]

~ रोग contagious disease

**संस्करण**—पु० प्रकाशन क्षेत्र में, एक बार में छापी जानेवाली किसी पुस्तक की कुल प्रतियाँ। [Edition]

**संस्कृति**—स्त्री० समाज शास्त्र में, किसी विशिष्ट क्षेत्र तथा काल के लोगों के (कला, विज्ञान, साहित्य के विचार से) बौद्धिक विकास की सूचक स्थिति। [Culture]

**संस्था**—स्त्री० १. किसी विशेष उद्देश्य की सिद्धि के लिए गठित सभा, समिति या

दल। २. ऐसा व्यक्ति जो किसी विशिष्ट उद्देश्य की सिद्धि के लिए निरंतर प्रयत्नशील रहा हो। ३. समाज शास्त्र में, उन सुनिश्चित पद्धतियों, कार्य-विधियो तथा साधनो का समाहार जिनसे सामाजिक प्राणी अपने विशिष्ट हितों की सिद्धि तथा रक्षा करते हैं। जिन्स बर्ग ने इसे 'पारस्परिक संबंध के सुनिश्चित प्रकार या रूप' कहा है। मैकाइवर और पेज ने इसे 'सामूहिक क्रियाशीलता की प्रतिष्ठित पद्धति' कहा है। [Institution]

संस्थान—पु० कोई संस्था ( १, २ ) विशेष और उसका कार्यालय। [Institute]

संस्वीकृति—स्त्री०स्वयं किये हुए अपराधों, दोषो, पापों आदि को स्वीकार करना। [Confession]

संहिता—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, विधियो का व्यवस्थित संग्रह। [Code]

सकल—वि० वाणिज्य में, पूरा या सारा, विशेषत: जिसमें से कुछ बाद न किया गया हो। [Gross]

~ लाभ gross profit

~ हानि gross loss

सक्रियकरण—पु० शैक्षणिक क्षेत्र में, किसी को किसी ऐसे काम में लगाना जिससे उसमें सक्रियता उत्पन्न हो। [Activation]

सघोष—वि० भाषा विज्ञान में, (ऐसी ध्वनि) जिसके उच्चारण में स्वरतंत्रियों में कंपन होता है; जैसे—ग्, घ्, ज्, झ् आदि। [Voiced]

सचिव—पु० प्रशासन में, वह अधिकारी जो किसी संस्था, संघटन आदि के कार्यकलापों की व्यवस्था करता है, और उसके अभिलेखों आदि को सुरक्षित रखता हो। [Secretary]

अनु ~ under-secretary

उप ~ deputy-secretary

सह ~ joint-secretary

सचिवालय—पु० प्रशासन में, वह कार्यालय जिसमें सचिव और उसके सहायक, लिपिक आदि कार्य करते हैं। [Secretariat]

सचेतक—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, किसी राजनीतिक दल का संसद, सभा आदि में नियत वह अधिकारी जो सदस्यों से अनुशासन का पालन करवाता और उन्हें विशिष्ट अवसरो पर कहीं उपस्थित रहने के लिए विवश करता है। [Whip]

सजीव—वि० जीव विज्ञान में, जिसमें जीवनी शक्ति हो अर्थात् जो जन्म लेता हो वृद्धि प्राप्त करता हो तथा मरता हो। सजीव पदार्थों में प्रजनन की शक्ति, आंतरिक प्रेरणा से गति उत्पन्न करने का सामर्थ्य और उत्तेजनशीलता होती है। [Living]

सत्य—पु० दर्शन में, वह शक्ति जो प्रत्येक पदार्थ को सुनियंत्रित रखती है और उसे ऋत की अधीनता में बने रहने के लिए विवश करती है।

सत्यनिष्ठा—स्त्री० वह चारित्रिक गुण जिसके फलस्वरूप व्यक्ति के मन में किसी प्रकार का कपट या दुराव-छिपाव नहीं रहता और वह अपने प्रति सत्यशील, निष्ठावान् और आचारवान् बना रहता है। [Integrity]

सत्यांकन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी अनुबंध आदि को औपचारिक स्वीकृति प्रदान करना। [Ratification]

सत्याग्रह—पु० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, व्यक्तिगत या सामूहिक रूप से किसी नीति का किया जानेवाला शांति-पूर्वक विरोध अथवा किसी व्यक्ति के यहाँ दिया जानेवाला धरना। [Passive resistance, Satyagraha]

सत्यापन—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी घटना तथ्य, सिद्धांत आदि की सत्यता की की जानेवाली पुष्टि। [*Verification*]

सत्र—पु० प्रशासन में, उतना समय (आरंभ से सत्रावसान तक) जितने में किसी संसद, न्यायालय, विद्यालय आदि की बैठक चलती रहे। [Session]

सदाबहार—पु० वनस्पति शास्त्र में, ऐसे वृक्ष जिनके पत्ते एक साथ न झड़ते हो बल्कि धीरे-धीरे वर्ष भर झड़ते रहते हो और बराबर नये पत्ते भी उगते रहते हों। [Evergreen]

सदाशय—वि० प्रशासनिक तथा विधिक क्षेत्रों में, अच्छे आशय या उद्देश्य से किया जानेवाला। [*Bonafide*]
पु० अच्छा आशय। [Bonafides]

सदाशयता—स्त्री० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी काम के मूल में होनेवाला कोई अच्छा आशय या उद्देश्य। [Bonafides]

सदिश—पु० ज्योतिष में, *किसी केन्द्रीय* पिंड और उसकी परिक्रमा करनेवाले पिंड के केन्द्रों को मिलानेवाली कल्पित रेखा। [Vector]

सदूर दृष्टि—स्त्री० चिकित्सा शास्त्र में, एक रोग जिसमें समीपस्थ पदार्थ अस्पष्ट और दूरस्थ पदार्थ स्पष्ट दिखाई पड़ते हैं। [Presbyopia]

सनद—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, स्कूल, कालेज *या विश्वविद्यालय द्वारा प्रदत्त इस आशय* का प्रमाण-पत्र कि विद्यार्थी ने अमुक पाठ्यक्रम का अध्ययन कर लिया और तत्सम्बन्धित परीक्षा में उत्तीर्ण हो गया है। [Diploma]

सन्निपात—पु० चिकित्सा शास्त्र में, कफ, वात और पित्त तीनों के कुपित होने की *अवस्था तथा* उसके परिणामस्वरूप होने-वाली संज्ञाहीनता। [Delirium]

सप्तभुज—पु० ज्यामिति में, सात भुजाओं वाला क्षेत्र। [Heptagon]

सप्रतिबंध—वि० विधिक क्षेत्र में, जिस पर कोई प्रतिबंध या शर्त भी लगी हो। [Conditional]
~ विक्रय conditional sale

सफाई—स्त्री० दे 'प्रतिवाद'। [Defence]

सफाई गवाह—पु० विधिक क्षेत्र में, वह गवाह जो अभियोजक द्वारा किसी पर लगाये हुए अभियोगों के पक्ष में साक्ष्य *या प्रमाण उपस्थित करता हो।* [*Prose-*cution witness]

सभ्यता—स्त्री० समाज शास्त्र में, किसी विशिष्ट क्षेत्र तथा काल में रहनेवाले लोगों के (रहन-सहन, आचार-व्यवहार *आदि के विचार से) सामाजिक विकास* की सूचक स्थिति। [Civilization]

समंजन—पु० इस प्रकार किसी चीज में फेर-बदल या परिवर्तन करना कि वह उपयुक्त या तदनुसार हो जाय। [Adjustment]

समंजित—वि जिसका समंजन हुआ या हो चुका हो। [Adjusted]

~ किराया adjusted fare
~ दूरी adjusted distance
~ संपूर्ति adjusted compensation

**सम**—वि० औषध शास्त्र में, (औषधि) जो न हानिकारक ही हो और न लाभप्रद ही। [Adiaphorous]

**समकोणिक**—वि० ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसका एक कोण समकोण हो। [Right-angled]

**समग्र-युद्ध**—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, आधुनिक काल में वह युद्ध जिसमें संसार के प्रायः समस्त राष्ट्र सम्मिलित होते हैं। [Total War]

**समचतुर्भुज**—पु० ज्यामिति में, ऐसा समानान्तर चतुर्भुज जिसकी आसन्न भुजाएँ समान हों परन्तु कोण समकोण न हो। [Rhombus]

**समझौता**—पु० १. विवाद का वह आपसी निपटारा जिसमें दोनों पक्ष अपनी-अपनी माँगों या दावों में थोड़ी बहुत रिआयत करते या छूट देते है। [Compromise]
२. विधिक क्षेत्र में, विवाद का वह निपटारा जो अदालत से बाहर होता है और जिसके परिणामस्वरूप वादी न्यायालय से कहता है कि प्रतिवादी पर से अभियोग संबंधी कारंवाई खत्म की जाय। [Compounding]

**समतल**—पु० ज्यामिति में, ऐसा तल जिस पर के किन्हीं दो विंदुओं को जोड़नेवाली सरल रेखा का हर विंदु अतल को स्पर्श करता हो। [Plane]

**समतलन**—पु० अभियांत्रिकी में, समतल बनाने की क्रिया या भाव। समतल करना। [Levelling]

**समतावाद**—पु० राजनीति में, यह सिद्धांत कि हर आदमी को समान (सामाजिक, राजनीतिक) अधिकार मिलने चाहिए। [Equalitarianism]

**समद्विबाहु**—वि० ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसकी दो भुजाएँ समान हो। [Isosceles]

**सम-नाम**—पु० भाषा विज्ञान के, ऐसे शब्द जिनकी ध्वनि एक हो परन्तु अर्थ भिन्न-भिन्न। [Anomination]

**समनुक्रमणिका**—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी पुस्तक के प्रायः अंत में होनेवाली वह सूची जिसमें किसी लेखक द्वारा कुछ विशिष्ट दृष्टियों से प्रयुक्त शब्दों को अक्षर-क्रम से रखा जाता है और उनके मूल पुस्तक के प्रयोग-स्थल का निर्देश किया जाता है। [Concordance]

**समनुदेशक**—पु० समनुदेशन करनेवाला। [Assignor]

**समनुदेशन**—पु० विधिक क्षेत्र में, अधिकार, सम्पत्ति आदि के रूप में किसी को कुछ देना या सौंपना। [Act of Assigning, Assignment]

**समन्वय**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, विभिन्न व्यक्तियों, विभागों आदि में उपयुक्त सम्पर्क स्थापित करना। [Co-ordination]

~ कार्यालय co-ordination office
~ केंद्र coordinating centre
~ समिति co-ordination committee

**समपार्श्व**—पु० प्रकाशिकी में, प्रकाश का वर्तन या विक्षेपण करनेवाला शीशे आदि

का ऐसा पारदर्शक पिंड जिसके दोनों किनारे त्रिभुजाकार होते है और तीनो पक्ष समांतर चतुर्भुजाकार होते हैं। [Prism]

समबाहु—वि० ज्यामिति में, (त्रिभुज) जिसकी तीनो भुजाएँ समान हों। [Equilateral]

समभुजीय—वि० ज्यामिति में, (बहुभुज) जिसकी सब भुजाएँ समान हों। [Equilateral]

सममिति—स्त्री० चित्रकला, सौदर्य शास्त्र आदि मे, वह स्थिति जिसमें एक ही प्रकार के दो (या अधिक) अंगो में समान-रूपता दृष्टिगत होती हो। [Symmetry]

समय-पालन—पु० ठीक या निश्चित समय पर कही आने, पहुँचने या कोई काम करने का भाव। [Punctuality]

समयोपरि—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, (क) वैतनिक कर्मचारियों के काम करने के नियत दैनिक समय से अतिरिक्त का (समय, जिसमें उन्हे काम करना पड़ा हो)। (ख) उक्त समय में किया जानेवाला (काम, जिसका अतिरिक्त पारिश्रमिक मिलता हो)। [Overtime]

~ भत्ता overtime allowance

समयोपाय—पु० समय, परिस्थिति आदि का ध्यान रखते हुए किसी प्रकार का गंभीर और कठिन कार्य कुशलतापूर्वक सम्पादन करने का ढंग। [Tact]

समर-तंत्र—पु० युद्ध-भूमि में सेनाओ का कुशलतापूर्वक संचालन करने की प्रक्रियाएँ या ढंग। [Tactics]

समर्पण—पु० विविक क्षेत्रों में, (क) अपना समय, शक्ति, धन आदि किसी पवित्र तथा उच्च कोटि के कार्य में लगाना। (ख) साहित्यिक क्षेत्र में, अपनी पुस्तक के आरंभ में किसी के प्रति कृतज्ञता, मित्रभाव आदि जतलाते हुए उसके नाम का श्रद्धापूर्वक उल्लेख करना। [Dedication]

समष्टिवाद—पु० १. अर्थशास्त्र में, यह सिद्धांत कि उत्पत्ति तथा वितरण के सभी साधनों पर जनसाधारण का सामूहिक रूप से अधिकार होना चाहिए। [Collectivism]

२. सामूहिक क्षेत्र में, यह विचारधारा कि साहित्यिक रचना व्यक्ति विशेष की अभिव्यक्ति नहीं बल्कि सामाजिक अभिव्यक्ति होती है, इसलिए व्यक्ति विशेष की कृति को किसी राज्य संघटन द्वारा देख-परख लेने तथा उचित संशोधनो के उपरांत प्रकाशित किया जाना चाहिए। [Collectivism]

समसामयिक—वि० कला तथा साहित्यिक क्षेत्र मे, (ऐसी कृति) जो अपने युग की सम्यक परिस्थितियो का ज्ञान कराती हो तथा जिसे समझने के लिए उस युग की सामाजिक परिस्थितियों का ज्ञान आवश्यक माना जाता हो। [Contemporaneous]

समसूत्रण—पु० शरीर शास्त्र में, कोशिकाओ के विभाजन की एक परोक्ष प्रक्रिया जिसमें रंज्या पहले लम्बे सूत का रूप धारण करती है और फिर युग्म-सूत्रों में विभक्त हो जाती है। [Mitosis]

समस्या-बालक—पु० मनोविज्ञान तथा शैक्षणिक क्षेत्र में, ऐसा बालक जिसे कठिनता से अनुशासित तथा प्रशिक्षित किया जा सके। [Problem child]

समांग—वि० जिसके सब अंग समान हों। [Homogeneous]

**समांतर**—वि० ज्यामिति में, एक ही दिशा में विस्तृत तथा हर बिंदु के विचार से समान अन्तर या दूरी पर स्थित होनेवाला। [Parallel]

~ रेखाएँ parallel lines

**समांतर चतुर्भुज**—पु० ज्यामिति में, ऐसा चतुर्भुज जिसकी सम्मुखी भुजाएँ समातर हो। [Parallelogram]

**समांतरवाद**—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि मन और शरीर एक दूसरे से स्वतंत्र रहने तथा उनके मध्य कोई क्रियाशील सपर्क तत्त्व न होने पर भी वे दोनों एक साथ एक-सा काम करते हैं। [Parallelism]

**समांशिता**—स्त्री० विधि शास्त्र में, वह स्थिति जिसमें किसी संपत्ति के कई अर्थात् बराबर के हिस्सेदार हो। [Parcenary]

**समांशी**—पु० विधि शास्त्र में, वह जिसका किसी सम्पत्ति में हिस्सा हो। [Parcener]

**समाकल**—वि० १. जो पूर्णता के लिए आवश्यक हो। २. गणित में, जिसका संबंध पूर्ण संख्या से हो (भिन्न से नहीं)। [Integral]

**समाकलन**—पु० १. पूर्ण बनाने की क्रिया या भाव।

२. साहित्य में, किसी ग्रन्थ का मूल-पाठ निश्चित करने के विचार से उसकी विभिन्न पांडुलिपियों, प्रतियों आदि का होनेवाला मिलान। [Collation]

३. मनोविज्ञान में, व्यक्ति में अनेक मनोवृत्तियों तथा लक्षणों की होनेवाली अवस्थिति। [Integration]

**समाकृति**—स्त्री० वह आकृति जो विभिन्न अवयवो के संयोजन से रूप ग्रहण करती है। [Configuration]

**समाक्षार**—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसा पदार्थ जो अम्ल के योग से क्षार बनाता हो। [Base]

**समाक्षारीय**—वि० (क) समाक्षार संबंधी। (ख) समाक्षार के रूप में होनेवाला। [Basic]

**समाक्षारीयता**—स्त्री० रसायन शास्त्र में, समाक्षार होने की अवस्था, भाव या गुण। [Basicity]

**समाघात**—पु० मनोविज्ञान में, एक विचार, स्थिति, धारा आदि का दूसरे विचार, स्थिति, धारा से टकराने के फलस्वरूप पड़नेवाला प्रभाव। संघात। [Impact]

**समाज**—पु० १. राजनीति शास्त्र मे, किसी विशिष्ट भौगोलिक सीमा तथा वातावरण में रहनेवाले और सामान्य हितो तथा व्यवहारों से परस्पर बँधे हुए व्यक्तियो का समूह। [Society]

२. समाज शास्त्र में, उन आंतरिक सम्बन्धो का समाहार जो मानव-समूहो के सदस्यों में पाये जाते हैं। राइट ने "व्यक्तियो के सम्बन्धो की व्यवस्था" को; गिडिंस ने "पारस्परिक सम्बन्धो के समाहार" को; तथा मैकाइवर और पेज ने "सामाजिक सम्बन्धो के ताने-बाने" को 'समाज' कहा है। [Society]

**समाजवाद**—पु० आर्थिक तथा राजनीतिक क्षेत्रो में, यह सिद्धान्त कि उत्पत्ति तथा वितरण के साधनो पर सामूहिक या राजकीय अधिकार होना चाहिए। [Socialism]

**समाज-शास्त्र**—पु० वह शास्त्र जिसमें मानव-समाज, उसके प्रकारों तथा संस्थाओं की उत्पत्ति, विकास तथा कृत्यो ..
होता है। [Sociology]

समाजीकरण—पु० १. समाज शास्त्र में, सामाजिक आदर्शों, विचारों, रीतियों, मूल्यों, व्यवहारों आदि को सीखने और उनके अनुकूल तथा अनुसार व्यवहार करने की प्रक्रिया। सामाजिक रीति-नीति के साथ व्यक्तिगत समन्वय स्थापित करने की प्रक्रिया। [Socialization]

२. राजनीति शास्त्र में, समाजवाद के सिद्धांतों के अनुसार उत्पत्ति तथा वितरण के साधनों को सामूहिक तथा राजकीय अधिकार के अन्तर्गत लाने की नीति या प्रक्रिया। [Socialization]

समादिष्ट—वि० समादेश के रूप में होनेवाला फलत. अनिवार्य। [Mandatory]

समादेश—पु० १. विधिक क्षेत्र में, बड़े न्यायालय द्वारा छोटे न्यायालय को दिया जानेवाला आदेश। [Mandate]

२. प्रशासनिक क्षेत्र में, कोई आधिकारिक तथा लिखित आदेश। [Mandate]

समाधिस्तूप—पु० पुरातत्त्व में, मिट्टी का वह ढूह अथवा पत्थरों की वह रचना जो प्राचीन काल में किसी शव पर बनायी जाती थी। [Barrow]

समानुपात—पु० १. चित्रकला, सौंदर्य शास्त्र आदि में, वह स्थिति जिसमें पूर्ण इकाई के विभिन्न अंगों में होनेवाला अनुपात सन्तुलित तथा सुखद हो। [Proportion]

२. गणित में, परस्पर बराबर दो अनुपातों में होनेवाला सम्बन्ध; जैसे—५ : ७ और १५ : १७। [Proportion]

समानुपाती—वि० समानुपात संबंधी अथवा समानुपात के रूप में होनेवाला। [Proportional]

समापन—पु० भूविज्ञान में, वह अवस्था जब खान आदि में से निकाले जानेवाले पदार्थ की मात्रा खतम हो जाती है। [Exhaustion]

समापवर्तक—पु० गणित में, वह संख्या जो दी हुई दो या अधिक संख्याओं को विभाजित करती हो; जैसे ६, ९ और १२ का समापवर्तक ३ होगा। [Common Factor]

समापवर्त्य—पु० गणित में, वह संख्या जो दी हुई दो या अधिक संख्याओं से विभाजित होती है। [Common Multiple]

समायोजन—पु० विभिन्न अंगों को ठीक तरह से प्रतिष्ठित या व्यवस्थित करना। [Adjustment]

लेखा ~ adjustment of accounts

समायोज्य—वि० जिसका समायोजन होने को हो या हो सकता हो। [Adjustable]

समालाप—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी (पद के लिए) आवेदक की योग्यता के निर्धारण के विचार से उस आवेदक तथा सम्बद्ध अधिकारियों का होनेवाला प्रत्यक्ष वार्तालाप। [Interview]

समावयव—पु० रसायन शास्त्र में, ऐसे दो या अधिक यौगिक जिनके घटक भी समान होते हैं और उनके भार का अनुपात भी समान होता है परन्तु जिनके अणुओं में रचनागत विभिन्नता के फलस्वरूप भौतिक या रासायनिक गुण भिन्न-भिन्न होते हैं। [Isomer]

समावेशन—पु० राजनीति में, एक देश द्वारा दूसरे देश अथवा उसके किसी भूभाग को बलपूर्वक अपने में मिला लेना। [Annexation]

**समाशोधन गृह**—पु० महाजनी क्षेत्र में, वह स्थान जहाँ विभिन्न बैंकों के आपसी चैकों का निपटारा किया जाता है। [Clearing House]

**समाश्वासक पुरस्कार**—पु० खेलकूद में, वह पुरस्कार जो किसी खिलाड़ी को दिलासा देने के निमित्त दिया जाता है। [Consolation prize]

**समीक्षा**—स्त्री० साहित्यिक क्षेत्र में, किसी साहित्यिक रचना या कलाकृति के सम्बन्ध में किसी पत्र-पत्रिका में लेख रूप में प्रकाशित होनेवाले आलोचनात्मक विचार। [Review]

२. विधिक क्षेत्र में, नीचे के न्यायालय के निर्णय पर उच्च न्यायालय द्वारा किया जानेवाला फिर से विचार। [Review]

**समुचित**—वि० जो विशेष रूप से उपयुक्त या शोभन हो। [Appropriate]

~ कारंवाई appropriate action

~ प्राधिकारी appropriate authority

**समुदाय**—पु० १. प्रशासनिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, किसी एक स्थान, प्रदेश, राज्य में रहनेवाले लोगों का सामूहिक भाव। [Community]

२. समाज शास्त्र में, मनुष्यों का ऐसा वर्ग जो किसी औपचारिक संघटन से आबद्ध नहीं होता बल्कि जिसका प्रादुर्भाव स्वतः विशेषतः स्थानीयता और ऐक्य भावना के फलस्वरूप होता है। जिन्सबर्ग ने समुदाय को सामाजिक प्राणियों का ऐसा समूह कहा है जो सामान्य जीवन व्यतीत करता हो। मैकाइवर और पेज का समुदाय से अभिप्राय सामाजिक प्राणियों के ऐसे छोटे या बड़े समूह से है जो किसी विशिष्ट हित के विचार से नहीं बल्कि सामान्य जीवन की आधारभूत दशाओं में हाथ बँटाता हो। [Community]

३. जीव विज्ञान में मधुमक्खियों, चीटियों आदि का वह समूह जो सामान्य रूप से एक ही क्षेत्र में रहता है। [Community]

**समुद्रताल**—पु० भूगोल में, समुद्र के समीप खारे पानीवाला कोई छिछला ताल। [Lagoon]

**समेकन**—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी संस्था, निगम, कंपनी आदि को दूसरी संस्था, निगम, कंपनी आदि में मिला देना। [Amalgamation]

**सम्मन**—पु० विधिक क्षेत्र में, वह लेख्य जिसमें किसी व्यक्ति को न्यायालय में उपस्थित होने का आदेश दिया जाता है। [Summons]

**सम्मोहन**—पु० शिक्षा शास्त्र में, वह शक्ति जिसके द्वारा एक व्यक्ति दूसरे व्यक्ति को ऐसी शारीरिक स्थिति में ला देता है कि उसकी चेतना लुप्त हो जाती है पर फिर भी वह उस व्यक्ति के संकेतों के अनुसार कार्य करता चलता है जिसने उसे यह स्थिति प्रदान की होती है। [Hypnosis]

**सरंध्र**—वि० रसायन शास्त्र में, (पदार्थ) जिसमें ऐसे छोटे छोटे या सूक्ष्म छिद्र होते हैं जिनमें से द्रव, गैस आदि निकलते हैं। [Porous]

**सरकार**—स्त्री० राजनीति शास्त्र में, वह राजनीतिक तथा प्रशासनिक ढाँचा जिसमें लगे हुए व्यक्ति राज्य का

और राज-कार्यों का सम्पादन करते हैं। [Government]

अंतरिम ~ interim government
निर्वाचित ~ elective government
प्रतिनिधि ~ representative government

सरकारी बोली—स्त्री० वाणिज्य में, नीलाम कर्ता द्वारा नीलाम की जानेवाली वस्तु का अपनी ओर से बताया जानेवाला मूल्य जिससे यह अभिप्राय होता है कि अगर कोई उस मूल्य से अधिक की बोली नही बोलेगा तो उस मूल्य पर वह चीज बेच दी जायगी। [Upset price]

सरकिट—पु० यान्त्रिकी में, वह पूरा पथ जिससे बिजली स्रोत से आती है और तारों, उपकरणों आदि में से होती हुई फिर स्रोत को लौट जाती है। [Circuit]

सरल भिन्न—पु० गणित में, ऐसा भिन्न जिसका अंश और हर दोनों पूर्णांक हों, जैसे—$\frac{1}{2}$, $\frac{3}{4}$, $\frac{1}{3}$। [Simple Fraction]

सरल रेखा—स्त्री० ज्यामिति में, दो बिंदुओं के बीच की लघुतम दूरी की सूचक रेखा *जो सदा एक ही दिशा में या सीध में* चलती है। [Straight line]

सर्जनात्मक साहित्य—पु० ऐसा साहित्य जिसका सर्जन बुद्धि और कल्पना से होता है। [*Creative literature*]

सर्व-ऋतु—वि० सब ऋतुओं में होनेवाला। [All-weather]

~सड़क all-weather road

सर्वक्षमा—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, राज्य के प्रधान शासक द्वारा किसी अपराधी विशेषतः राजनीतिक अपराधी को दी जानेवाली क्षमा। [Amnesty]

सर्वजीववाद—पु० दार्शनिक क्षेत्र में, यह सिद्धांत कि हर प्राकृतिक पदार्थ में (जैसे—पेड, पौधे, नदी, नाले, पहाड, हवा, पानी आदि में) आत्मा का वास होता है। [Animism]

सर्वतोमुखी—वि० खेलकूद, मनोरंजन आदि के क्षेत्र में, (व्यक्ति) जिसनें कई विभिन्न प्रकार के काम करने की योग्यता हो। [All-rounder]

सर्वदलीय—वि० राजनीतिक क्षेत्र में, सब दलों द्वारा मिलकर होनेवाला या किया जानेवाला। [All-party]

~ सरकार all-party government

सर्वदेशीय—वि० राजनीतिक क्षेत्र में, जिसका सम्बन्ध सम्पूर्ण विश्व से हो (जो स्थानीय या राष्ट्रीय मात्र न हो)। [Cosmopolitan]

सर्वसम्मत—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जो (बैठक, अधिवेशन आदि में उपस्थित) सब लोगों की सम्मति से प्रस्तुत तथा पारित हुआ हो। [Unanimous]

सर्वसम्मति—स्त्री० प्रशासन में, बैठक, अधिवेशन आदि में उपस्थित लोगों, सदस्यों आदि की किसी कार्य या विषय के सम्बन्ध में होनेवाली एक राय। [Unanimity]

सर्वांगसम—वि० ज्यामिति में, (ऐसे दो त्रिभुज) जिनके छ के छ अंग (तीन भुजाएँ और तीन कोण) परस्पर बराबर हों। [Congruent]

सर्वांगसमता—स्त्री० ज्यामिति में, सर्वांगसम होने की अवस्था या भाव। [Congruence]

सर्वात्मवाद—पु० दे० 'सर्वजीववाद'। [Animism]

सर्वेक्षण—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी क्षेत्र या भूखण्ड की स्थिति का सीमाओं आदि के निश्चयन के विचार से निरीक्षण करना। [Survey, Surveying]

भू ~ land survey

सर्वेश्वरवाद—पु० दर्शन में, यह सिद्धांत कि ईश्वर संसार की प्रत्येक वस्तु में विद्यमान होता है। [Pantheism]

सर्वसर्वा राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, ऐसा राज्य जिसके सम्पूर्ण शासनाधिकार किसी ऐसे दल के हाथ में हों जिसने अन्य सभी दलों को समाप्त कर दिया हो। [Totalitarian state]

सर्वोच्च—वि० जो अधिकार, पद आदि के विचार से सबसे बड़ा हो। [Supreme]

~ न्यायालय supreme court

सविषाद—पु० चिकित्सा शास्त्र में, एक प्रकार का मानसिक रोग जिसमें व्यक्ति प्रायः चिंतित, दुःखी और निराश बना रहता है। [Melancholia]

स-शपथ त्याग—पु० शपथ करते हुए अपना अधिकार, निष्ठा आदि छोड़ या त्याग देना। [Abjuration]

सशस्त्र—वि० सैनिक क्षेत्र में, जो शस्त्रों से सज्जित हो। [Armed]

~ कारंवाई armed action

~ जहाज armed ship

~ तटस्थता armed neutrality

~ पुलिस armed constabulary

~ पोत armed vessel

~ लड़ाई armed contest

~ संघर्ष armed conflict

~ सेना armed forces

~ हमला armed attack

सस्ता द्रव्य—पु० महाजनी क्षेत्र में, मुद्रा की उस समय की संज्ञा जब ब्याज की दर बहुत अधिक गिर जाने के कारण वह अधिक मात्रा में सुलभ हो जाती है। [Cheap Money]

सस्य भूमि—स्त्री० कृषिक क्षेत्र में, ऐसा भूभाग जिसमें अन्न का उत्पादन होता हो। [Cropland]

सह—उप० वह जो दूसरे या दूसरों के साथ हो। [Co-]

~ अस्तित्व co-existence

~ कारिता co-operation

~ लेखक co-author

~ शिक्षा co-education

सह-अपराधी—पु० विधिक क्षेत्र में, वह व्यक्ति जिसने किसी दूसरे (या दूसरों) के साथ मिलकर कोई अपराध किया हो अथवा जो उस (उन) के अपराध-कार्य में सहायक हुआ हो। [Accomplice]

सह-अस्तित्व—पु० राजनीति में, एक साथ (समय या स्थान के विचार से) अस्तित्व बनाये रखने का सिद्धांत। [Co-existence]

सहकारिता—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, समान उद्देश्य की पूर्ति के लिए संघटित होकर कार्य करने की योजना, भाव या विचार। [Co-operation]

सहकारी समिति—स्त्री० अर्थ शास्त्र में, वह समिति जो अपने सदस्यों के हित के विचार से तथा उनके

बल पर वस्तुओं का क्रय, विक्रय, निर्माण वितरण, लेन-देन आदि करती हो। [Co-operative Society]

सहचेतना—स्त्री० मनोविज्ञान में, ऐसी चेतना जिसके अस्तित्व का ज्ञान व्यक्ति को नहीं होता क्योंकि वह व्यक्तित्व के मूल केंद्र से विच्छिन्न हो चुकी होती है। [Coconscious]

सहज क्रिया—स्त्री० शरीर शास्त्र में, शरीर को हानि से बचाने के लिए आपसे आप होनेवाली क्रिया, जैसे—गरम चीज के स्पर्श से झटके से हाथ खींच लेने की क्रिया। प्रतिवर्त क्रिया। [Reflex action]

सहजबुद्धि—स्त्री० मनोविज्ञान में, वह स्वाभाविक तथा प्रकृति-प्रदत्त ज्ञान जिसके फलस्वरूप जीव अपनी जातिगत प्रवृत्तियों के अनुकूल आचरण करते हैं। [Instinct]

सह-जीवन—पु० दे० 'सह-अस्तित्व'। [Co-existence]

सहयुक्त—वि० एक ही रुचि, प्रयोजन आदि के विचार से साथ-साथ या संयुक्त रूप से कार्य करनेवाले। [Associated]

~ महाविद्यालय associated colleges

सहयोग—पु० साहित्य तथा वाणिज्य में, वह स्थिति जब दो या अधिक रचनाकार मिल कर कोई रचना प्रस्तुत करते हैं। [Collaboration]

सहयोजन—पु० प्रशासनिक क्षेत्र में, किसी समिति द्वारा किसी अन्य व्यक्ति के ज्ञान; अनुभवों आदि से लाभान्वित होने के लिए उसे अपना सदस्य बनाना। [Co-option]

~ सदस्य co-opted member

सहयोजित—वि० (व्यक्ति) जिसे किसी समिति के सदस्यों ने चुनकर नया सदस्य बना लिया हो। [Co-opted]

~ सदस्य co-opted member

सहराज्य—पु० राजनीतिक क्षेत्र में, वह प्रदेश जिस पर दो राजाओं या दो राष्ट्रों का शासन या प्रभुत्व हो। [Condominium]

सहवेदना—स्त्री० मनोविज्ञान में, किसी दूसरे व्यक्ति की आंतरिक स्थितियों की काल्पनिक अनुभूति। [Empathy]

सह-शिक्षा—स्त्री० शैक्षणिक क्षेत्र में, वह शैक्षणिक पद्धति जिसमें लड़के-लड़कियाँ दोनों एक साथ एक ही कक्षा में पढ़ते हैं। [Co-education]

सहसंबंध—पु० घनिष्ठ पारस्परिक संबंध। [Co-relation]

सह-स्वामी—पु० वाणिज्य में, वे लोग जो किसी संस्था या सम्पत्ति के सामूहिक रूप से स्वामी हों। [Co-owners]

सहायक—वि० (अधीनस्थ अधिकारी) जो अपने उच्चाधिकारी के कार्यों में हाथ बँटाता हो। [Assistant]

~ अधीक्षक assistant superintendent

~ अध्यापक assistant teacher

~ आयुक्त assistant commissioner

~ निदेशक assistant director

~ निरीक्षक assistant inspector

~ प्राध्यापक assistant professor

सहायता-प्राप्त—वि० प्रशासनिक क्षेत्र में, जिसे सहायता प्राप्त होती हो या जो

( अनुदान आदि की ) सहायता से चलता हो। [Aided]

~ विद्यालय aided school

~ संस्था aided institution

सहिष्णुता—स्त्री० १. शैक्षणिक क्षेत्र में, बिना सहानुभूति दिखलाये या स्वीकृति जतलाये दूसरों के मतों, विचारों, व्यवहारों आदि के प्रति आदर भाव सूचित करना। [Tolerance]

२. चिकित्सा क्षेत्र में, औषधि के अधिक मात्रा में या निरंतर सेवन से होनेवाले कुप्रभावों को सहन करने की शारीरिक समर्थता। [Tolerance]

सांख्य—पु० दर्शन शास्त्र में, एक प्राचीन भारतीय दर्शन जो पुरुष और प्रकृति को मूल तत्त्व मानता है और भौतिक प्रपंच को प्रकृति का ही विकास मानता है।

सांगीत—पु० नाट्य शास्त्र में, ऐसा नाटक जिसकी भाषा गीतात्मक हो। [Opera]

सांघातिक—वि० चिकित्सा क्षेत्र में, ( रोग ) जिसने ऐसा उग्र रूप धारण कर लिया हो कि रोगी के प्राण जाने की आशंका हो रही हो। [Malignant]

सांप्रदायिक—वि० सामाजिक, राजनीतिक आदि क्षेत्रों में, संप्रदाय अथवा संप्रदायों के बीच में होने अथवा उनसे संबंध रखनेवाला। [Communal]

~ एकता communal harmony

~ दंगा communal riot

~ द्वेष communal hatred

सांप्रदायिकता—स्त्री० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, सिर्फ अपने सम्प्रदाय के प्रति उदार नीति और अन्य सम्प्रदायों के प्रति द्वेष तथा उग्रतापूर्ण नीति अपनाने की संकीर्ण भावना। [Communalism]

सांयोगिक—वि० संयोगवशात् होनेवाला। [Accidental]

~ खरच accidental expenses

साक्ष-परीक्षा—स्त्री० मौखिक विचार विनिमय के आधार पर नियोजक या नियोजक दल द्वारा अभ्यर्थी की व्यावहारिक तथा शैक्षणिक योग्यता का किया जानेवाला परीक्षण। [Interview]

साक्षर—वि० ऐसा शिक्षित ( व्यक्ति ) जो लिख-पढ भर लेता हो। [Literate]

साक्षरता—स्त्री० साक्षर होने की अवस्था या भाव। [Literacy]

~ सप्ताह literacy week

साक्ष्य—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, साक्षी द्वारा न्यायाधीश के समक्ष शपथ या निष्ठापूर्वक किसी तथ्य के संबंध में दिया हुआ वक्तव्य। [Testimony]

साक्ष्यांकन—पु० विधिक क्षेत्र में, किसी बात की लिखित साक्षी भरना। [Attestation]

साक्ष्यांकित—पु० विधिक क्षेत्र में, ( तथ्य आदि ) जिसके संबंध में किसी ( अधिकारी व्यक्ति ) ने साक्षी भरी हो। [Attested]

साख—स्त्री० आर्थिक क्षेत्र में, किसी व्यक्ति के संबंध में होनेवाली यह सम्मानपूर्ण धारणा या विश्वास कि वह अमुक या निश्चित समय पर भुगतान कर देगा। [Credit]

साख-पत्र—पु० मुद्रा-बैंक में, किसी द्वारा किसी महाजन या ... को लिखा हुआ इस आशय का

इतना रुपया मेरे नाम हिसाब में लिखकर अमुक व्यक्ति या संस्था को दे दे। [Letter of credit]

साख-पद्धति—स्त्री० महाजनी तथा व्यापारिक क्षेत्रों में, माल खरीदने की वह पद्धति जिसमें माल जब खरीदा जाता है उसके मूल्य का भुगतान उस समय नही किया जाता बल्कि बाद में किसी अन्य समय पर भुगतान करने का आश्वासन दिया जाता है। [Credit System]

साझा—पु० वाणिज्य में, साझियो या साझीदारो में होनेवाला परस्पर सम्बन्ध। [Partnership]

साझी—पु० वाणिज्य में, उन दो या अधिक व्यक्तियों में से हर एक जो एक साथ मिलकर व्यवसाय करते हैं। [Partner]

क्रियाशील ~ active partner

सुप्त ~ sleeping partner

सादृश्यवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, शब्द में वस्तु के बिम्ब की सत्ता मानने की विचारधारा। [Analogism]

साधन-संपन्न—पु० सामाजिक क्षेत्र में, जो अपने साधनों के बल पर कोई कार्य कर या करा सकने में समर्थ हो। [Resourceful]

साधित्र—पु० ऐसी मशीन या उपकरण जो मुख्यतः घरेलू कामो में प्रयुक्त होती हो। [Appliance]

साध्याद—पु० दर्शन में, यह धारणा या सिद्धान्त कि प्रकृति का अंग अंग अपने उद्देश्य की सिद्धि की ओर उन्मुख तथा क्रियाशील है। [Teleology]

सापेक्षता—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, प्रोफेसर आईनस्टाईन द्वारा प्रतिपादित ब्रह्माण्ड सम्बन्धी एक सिद्धांत जिसका मुख्य आधार यह मान्यता है कि समय और अवकाश की गति सापेक्ष (एक दूसरे पर निर्भर) है। [Relativity]

सापेक्षतावाद—पु० दर्शन में, एक दृष्टिकोण जो नैतिक मूल्यों, ज्ञान, सत्य आदि को व्यक्ति की आंतरिक तथा बाह्य परिस्थितियों के अधीन मानता है। [Relativism]

सामंतवाद—पु० मध्ययुगीन व्यवस्था जिसमें बड़े-बड़े सरदारो, सामंतो, जमीदारों आदि को जमीन सम्बन्धी सभी अधिकार शासन से प्राप्त होते थे और वे अपनी इच्छा के अनुसार खेती-बारी करते और मजदूरो-किसानो से मनमाना व्यवहार करते थे। [Feudalism]

सामंतशाही—स्त्री० दे० 'सामंतवाद'। [Feudalism]

सामंती प्रथा—स्त्री० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रो में, वह अवस्था या प्रथा जिसमें निर्धन तथा अनाश्रित जन समुदाय धनी तथा शक्तिशाली व्यक्तियो के आश्रय में रहता था और पूरी तरह से उन्ही से शासित होता था। [Feudalism]

सामाजिक विज्ञान—पु० वे शास्त्र जो मनुष्यो के सामाजिक जीवन के किसी विशिष्ट अंग को अपना प्रतिपाद्य विषय बनाते हैं। [Social Sciences]

सामाजीकरण—पु० राजनीति शास्त्र में, निजी तथा वैयक्तिक संपत्ति पर सामाजिक अधिकार स्थापित करना। [Socialization]

सामान्य बुद्धि—स्त्री० मनोविज्ञान में, ऐसी

बुद्धि जो कार्य-कारण और विचार के आधार पर निर्णय नहीं बल्कि अपने अव्यवस्थित अनुभवों के आधार पर निर्णय करती है। [Common Sense]

सामुदायिक केंद्र—पु० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, वह केंद्र (या भवन) जिसमें किसी समुदाय के लोग विचार-विनिमय, मनोरंजन आदि के लिए एकत्र होते हों। [Community Centre]

सामुद्रिकी—स्त्री० हस्तरेखाओं के आधार पर भविष्य कथन करने की विद्या। [Chirology]

सामूहिकवाद—पु० राजनीतिक शास्त्र में, वह विचारधारा कि उत्पत्ति तथा वितरण के साधनों पर व्यक्तिगत अधिकार के बदले सामूहिक अधिकार होना चाहिए। [Collectivism]

साम्यवाद—पु० राजनीति में, वह सिद्धांत, व्यवस्था या प्रणाली जिसमें सम्पत्ति, उत्पत्ति के साधनों, वितरण-व्यवस्था आदि पर समुदाय का (Community) का अधिकार होता है और जिसे वह अपने सदस्यों के हित के लिए उपयोग में लाता है। [Communism]

साम्या—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऐसी स्थिति जो औचित्य, न्याय और निष्पक्षता की सूचक हो। [Equity]

साम्यानुमान—पु० दर्शन में, वह अनुमान कि सादृश्य समता और अधिक साम्य की भी सूचक होती है। [Analogy]

मिथ्या ~ false analogy

~ के आधार grounds of analogy

~ बल strength of analogy

साम्यावस्था—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, विरोधी बलों में होनेवाली बराबरी या संतुलन की अवस्था। [Equilibrium]

ऊष्मीय ~ thermal equilibrium

बल ~ equilibrium of forces

साम्राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, किसी सम्राट्, अधिनायक या शासन की अधीनता में होनेवाले उपनिवेशों की सामूहिक संज्ञा। [Empire]

साम्राज्यवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, यह सिद्धांत कि राज्य को अपने साम्राज्य का अधिक से अधिक विस्तार करना तथा किये हुए विस्तार की रक्षा करनी चाहिए और उसे विघटित नहीं होने देना चाहिए। [Imperialism]

सारलेख—पु० शैक्षणिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, किसी व्याख्यान, लेख आदि का वह संक्षिप्त तथा पुनः कथित रूप जिसमें उसके मुख्य मुख्य विचार या बातें सम्मिलित होती हैं। [Precis]

सारलेखन—पु० सार-लेख लिखने की क्रिया या कला। [Precis writing]

सार्वकोप—पु० वाणिज्य में, ऐसा कोप जो बहुत से लोगों के अंशों के योग से बना हो। [General Fund]

सार्व मताधिकार—पु० राजनीति में, सब वयस्कों (विशेषतः जो विधितः पागल, दिवालिया, देशद्रोही या अपात्र न घोषित किये गये हों) को निर्वाचन में मत देने का अधिकार। [Universal Suffrage]

सावधि—वि० जिसकी अवधि निश्चित की गयी हो; जैसे—सावधि जमा खाता। [Fixed]

इतना रुपया मेरे नाम हिसाब में लिखकर अमुक व्यक्ति या संस्था को दे दे। [Letter of credit]

साख-पद्धति—स्त्री० महाजनी तथा व्यापारिक क्षेत्रों में, माल खरीदने की वह पद्धति जिसमें माल जब खरीदा जाता है उसके मूल्य का भुगतान उस समय नहीं किया जाता बल्कि बाद में किसी अन्य समय पर भुगतान करने का आश्वासन दिया जाता है। [Credit System]

साझा—पु० वाणिज्य में, साझियों या साझीदारों में होनेवाला परस्पर सम्बन्ध। [Partnership]

साझी—पु० वाणिज्य में, उन दो या अधिक व्यक्तियों में से हर एक जो एक साथ मिलकर व्यवसाय करते हैं। [Partner]

क्रियाशील ~ active partner

सुप्त ~ sleeping partner

सादृश्यवाद—पु० दर्शन शास्त्र में, शब्द में वस्तु के बिम्ब की सत्ता मानने की विचारधारा। [Analogism]

साधन-संपन्न—पु० सामाजिक क्षेत्र में, जो अपने साधनों के बल पर कोई कार्य कर या करा सकने में समर्थ हो। [Resourceful]

साधित्र—पु० ऐसी मशीन या उपकरण जो मुख्यत: घरेलू कामों में प्रयुक्त होती हो। [Appliance]

साध्यवाद—पु० दर्शन में, यह धारणा या सिद्धान्त कि प्रकृति का अंग अंग अपने उद्देश्य की सिद्धि की ओर उन्मुख तथा क्रियाशील है। [Teleology]

सापेक्षता—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, प्रोफेसर आईनस्टाईन द्वारा प्रतिपादित ब्रह्माण्ड सम्बन्धी एक सिद्धांत जिसका मुख्य आधार यह मान्यता है कि समय और अवकाश की गति सापेक्ष (एक दूसरे पर निर्भर) है। [Relativity]

सापेक्षतावाद—पु० दर्शन में, एक दृष्टिकोण जो नैतिक मूल्यों, ज्ञान, सत्य आदि को व्यक्ति की आंतरिक तथा बाह्य परिस्थितियों के अधीन मानता है। [Relativism]

सामंतवाद—पु० मध्ययुगीन व्यवस्था जिसमें बड़े-बड़े सरदारों, सामंतों, जमीदारों आदि को जमीन सम्बन्धी सभी अधिकार शासन से प्राप्त होते थे और वे अपनी इच्छा के अनुसार खेती-बारी करते और मजदूरों-किसानों से मनमाना व्यवहार करते थे। [Feudalism]

सामंतशाही—स्त्री० दे० 'सामंतवाद'। [Feudalism]

सामंती प्रथा—स्त्री० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, वह अवस्था या प्रथा जिसमें निर्धन तथा अनाश्रित जन समुदाय धनी तथा शक्तिशाली व्यक्तियों के आश्रय में रहता था और पूरी तरह से उन्हीं से शासित होता था। [Feudalism]

सामाजिक विज्ञान—पु० वे शास्त्र जो मनुष्यों के सामाजिक जीवन के किसी विशिष्ट अंग को अपना प्रतिपाद्य विषय बनाते हैं। [Social Sciences]

सामाजीकरण—पु० राजनीति शास्त्र में, निजी तथा वैयक्तिक संपत्ति पर सामाजिक अधिकार स्थापित करना। [Socialization]

सामान्य बुद्धि—स्त्री० मनोविज्ञान में, ऐसी

बुद्धि जो कार्य-कारण और विचार के आधार पर निर्णय नहीं बल्कि अपने अव्यवस्थित अनुभवों के आधार पर निर्णय करती है। [Common Sense]

सामुदायिक केंद्र—पु० राजनीतिक तथा सामाजिक क्षेत्रों में, वह केंद्र (या भवन) जिसमें किसी समुदाय के लोग विचार-विनिमय, मनोरंजन आदि के लिए एकत्र होते हों। [Community Centre]

सामुद्रिकी—स्त्री० हस्तरेखाओं के आधार पर भविष्य कथन करने की विद्या। [Chirology]

सामूहिकवाद—पु० राजनीतिक शास्त्र में, यह विचारधारा कि उत्पत्ति तथा वितरण के साधनों पर व्यक्तिगत अधिकार के बदले सामूहिक अधिकार होना चाहिए। [Collectivism]

साम्यवाद—पु० राजनीति में, वह सिद्धांत, व्यवस्था या प्रणाली जिसमें सम्पत्ति, उत्पत्ति के साधनों, वितरण-व्यवस्था आदि पर समुदाय का (Community) का अधिकार होता है और जिसे वह अपने सदस्यों के हित के लिए उपयोग में लाता है। [Communism]

साम्या—स्त्री० विधिक क्षेत्र में, ऐसी स्थिति जो औचित्य, न्याय और निष्पक्षता की सूचक हो। [Equity]

साम्यानुमान—पु० दर्शन में, यह अनुमान कि सादृश्य समता और अधिक साम्य की भी सूचक होती है। [Analogy]

मिथ्या ~ false analogy

~ के आधार grounds of analogy

~ बल strength of analogy

साम्यावस्था—स्त्री० भौतिक शास्त्र में, विरोधी बलों में होनेवाली बराबरी या संतुलन की अवस्था। [Equilibrium]

ऊष्मीय ~ thermal equilibrium

बल ~ equilibrium of forces

साम्राज्य—पु० राजनीति शास्त्र में, किसी सम्राट्, अधिनायक या शासन की अधीनता में होनेवाले उपनिवेशों की सामूहिक संज्ञा। [Empire]

साम्राज्यवाद—पु० राजनीति शास्त्र में, यह सिद्धांत कि राज्य को अपने साम्राज्य का अधिक से अधिक विस्तार करना तथा किये हुए विस्तार की रक्षा करनी चाहिए और उसे विघटित नहीं होने देना चाहिए। [Imperialism]

सारलेख—पु० शैक्षणिक, प्रशासनिक आदि क्षेत्रों में, किसी व्याख्यान, लेख आदि का वह संक्षिप्त तथा पुनः कथित रूप जिसमें उसके मुख्य मुख्य विचार या बातें सम्मिलित होती हैं। [Precis]

सारलेखन—पु० सार-लेख लिखने की क्रिया या कला। [Precis writing]

सार्वकोष—पु० वाणिज्य में, ऐसा कोष जो बहुत से लोगों के अंशों के योग से बना हो। [General Fund]

सार्व मताधिकार—पु० राजनीति में, सब वयस्कों (विशेषतः जो विधितः पागल, दिवालिया, देशद्रोही या अपात्र न घोषित किये गये हों) को निर्वाचन में मत देने का अधिकार। [Universal Suffrage]

सावधि—वि० जिसकी अवधि निश्चित की गयी हो; जैसे—सावधि जमा खाता। [Fixed]

~ जमा खाता fixed deposit account

साहचर्य—पु० समाज शास्त्र आदि में, कतिपय निश्चित उद्देश्यों, प्रयोजनों तथा हितों की सिद्धि या रक्षा के विचार से संगठित किया हुआ सामाजिक प्राणियों का वर्ग। मेकाइवर और पेज ने 'सामान्य हित या हितों के लिए संगठित किया हुआ समूह' को और कोल ने 'सहकारिता के आधार पर अपने सर्वसामान्य प्रयोजनों की सिद्धि निश्चित कार्यपद्धति या नियमावली के द्वारा करनेवाला संगठन' को 'साहचर्य' कहा है। [Association]

साहचर्यवाद—पु० १. दर्शन में, यह सिद्धांत कि प्रत्येक मानसिक स्थिति को विचारों के साहचर्य के संदर्भ में समझा जा सकता है। [Associationism]

२. सौंदर्य शास्त्र में, यह सिद्धांत कि हमें सौंदर्य की जो अनुभूति होती है वह वस्तु के साथ होनेवाले हमारे पुराने साहचर्य पर आश्रित होती है। आशय यह कि वास्तव में कोई वस्तु स्वयं सुन्दर या असुन्दर नहीं होती। [Associationism]

साहित्य—पु० १. साहित्यिक क्षेत्र में, उच्च कोटि की लिखित सामग्री। [Literature]

२. वह जो कुछ किसी विषय के सम्बन्ध में लिखा गया हो; जैसे—विवरण साहित्य, प्रचार साहित्य, प्रसार साहित्य आदि। [Literature]

सिंडीकेट-पु० दे० 'अभिषद्'। [Syndicate]

सिक्का—पु० प्रशासन में, धातु का वह ढला हुआ टुकड़ा जो चलार्थ के रूप में प्रयुक्त होता हो। [ Coin]

अप्रचलित ~ uncurrent coin
खोटा ~ base coin
जाली ~ counterfeit coin
प्रतीक ~ token coin
मानक ~ standard coin
विकृत ~ defaced coin
हीन ~ debased coin

सिक्का-ढलाई—स्त्री० प्रशासन में, सिक्के ढालने की क्रिया या भाव। [Coinage]

खुली ~ free coinage
नि:शुल्क ~ gratuitous coinage
सशुल्क ~ non-gratuitous coinage
सीमित ~ limited coinage

सिद्धांत—पु० ऐसा मूलभूत सत्य, नियम या अभिप्रेरक शक्ति जिस पर अन्य नियम आधारित होते हैं। [Principle]

सिनिकवाद—पु० दर्शन में, यह विचारधारा कि किसी भी चीज में अच्छाई नहीं है। इस विचारधारा के लोग समाज की उन्नति में भी विश्वास नहीं रखते। [Cynicism]

सिविल—वि० नागरिकों तथा उनकी सरकार के पारस्परिक व्यवहार से संबद्ध। [Civil]

~ कैद civil imprisonment
~ सेवक civil servant
~ सेवा civil service

सीटो—पु० पश्चिमी शक्तियों के समर्थक दक्षिण-पश्चिमी एशियाई देशों का संघटन जिसका मूल उद्देश्य सैनिक दृष्टि से उस क्षेत्र को किसी भी अप्रत्याशित साम्यवादी आक्रमण से बचाना है। [SEATO]

सीध—स्त्री० पुरातत्व में, धार्मिक प्रयोजन

